# क्रिया-कोश

## CYCLOPÆDIA OF KRIYA

जैन दशमलव वर्गीकरण संख्या
१२२२ तथा १३०१

वाचना प्रमुख
**आचार्य तुलसी**

सम्पादक
मोहनलाल बाँठिया
श्रीचंद चोरड़िया



प्रकाशक
**जैन दर्शन समिति**
१६-सी, डोवर लेन, कलकत्ता-२६
१९६९

# समर्पण

*उन गणधरों और आचार्यों को जिन्होंने*
*जिनवाणी का गुंथन किया है।*

# संकलन-संपादन में प्रयुक्त ग्रन्थों की संकेत-सूची

| | |
|---|---|
| अणुत्त० | अणुत्तरोववाइयदसाओ |
| अणुओ० | अणुओगदाराइं |
| अंत० | अन्तगडदसाओ |
| अभिधा० | अभिधानराजेन्द्र कोश |
| आया० | आयारो |
| आव० | आवस्सयं |
| उत्त० | उत्तरज्झयणाइं |
| उवा० | उवासगदसाओ |
| ओव० | ओववाइय |
| कप्पसु० | कप्पसुत्तं |
| कर्म० | कर्मग्रन्थ |
| कर्मप्र० | कर्मप्रकृति |
| गीता० | भगवद्गीता |
| गोक० | गोम्मटसार (कर्मकांड) |
| गोजी० | गोम्मटसार (जीवकाण्ड) |
| चंद० | चंदपण्णत्ती |
| जंबू | जंबूदीवपण्णत्ती |
| जीवा० | जीवाजीवाभिगमो |
| ठाण० | ठाणं |
| तत्त्व० | तत्त्वार्थसूत्र |
| तत्त्वराज० (राज०) | राजवार्तिक |
| तत्त्वश्लो० (श्लोवा०) | श्लोकवार्तिक |
| तत्त्वसर्व० (सर्व०) | सर्वार्थसिद्धि |
| तत्त्वसिद्ध० (सिद्ध०) | सिद्धसेन टीका |
| दसवे० | दसवेआलियं |
| दसासु० | दसासुयक्खंधो |
| नंदी० | नंदीसुत्तं |
| नाया० | नायाधम्मकहाओ |
| निर० | निरयावलियाओ |
| निसी० | निसीहं |
| पण्ण० | पण्णवणासुत्तं |
| पण्हा० | पण्हावागरणाइं |
| विह० | विहकप्पो |
| भग० | विवाहपण्णती (भगवई) |
| राय० | रायपसेणइयं |
| वव० | ववहारो |
| विवा० | विवागसूयं |
| विशेभा० | विशेषावश्यक भाष्य |
| षट्० | षट्खण्डागम |
| सम० | समवाओ |
| समय० | समयसार |
| सूय० | सूयगडो |
| सूर० | सूरपण्णत्ती |
| हेम० | सिद्धहेमशब्दानुशासन |
| ज्ञान० | ज्ञानसार |

# प्रकाशकीय

श्रद्धेय मोहनलालजी बाँठिया ने, अपने अनुभवों से प्रेरित होकर, एक जैन-विषय-कोश की परिकल्पना प्रस्तुत की तथा श्रीचन्दजी चोरड़िया के सहयोग से, प्रमुख आगम ग्रन्थों का मंथन करके, एक विषय-सूची प्रणीत की। फिर उस विषय सूची के आधार पर जैन आगमों से विषयानुसार पाठ संकलन करने प्रारम्भ किये। यह संकलन उन्होंने प्रकाशित आगमों की प्रतियों से कतरन-विधि से किया। इस प्रकार प्रायः १००० विषयों पर पाठ संकलित हो चुके हैं। गृहीत पुस्तकों से संकलन समाप्त हो जाने के बाद उन्होंने 'नारक जीव' संबंधी पाठों का सम्पादन प्रारंभ किया। लेकिन हम कुछ मित्रों ने उनसे अनुरोध किया कि वे इस विषय को सर्व प्रथम ग्रहण नहीं करें। बन्धुओं के अनुरोध को मानकर उन्होंने 'नारक जीव' विषय को छोड़कर जैन दर्शन के रहस्यात्मक 'लेश्या' विषय को चयन किया और उसके ऊपर संकलित पाठों का सम्पादन कर 'लेश्या कोश' नामक पुस्तक स्वयं ही प्रकाशित की। यह 'लेश्या कोश' विद्वद्वर्ग द्वारा जितना समादृत हुआ है तथा जैन दर्शन और वाङ्मय के अध्ययन के लिए जिस रूप में इसको अपरिहार्य बताया गया है और पत्र-पत्रिकाओं में समीक्षा के रूप में जिस तरह मुक्तकण्ठ से प्रशंसा की गयी है, यही उसकी उपयोगिता तथा सार्वजनीनता को आलोकित करने में सक्षम है।

श्री मोहनलालजी बाँठिया के जैनागम एवं वाङ्मय के तलस्पर्शी गम्भीर अध्ययन द्वारा प्रसूत कोश परिकल्पना को क्रियान्वित करने तथा उनके सत्कर्म और अध्यवसाय के प्रति समुचित सम्मान प्रकट करने की पुनीत भावनावश जैन दर्शन समिति की संस्थापना महावीर जयन्ती १९६९ के दिन की गई है। इस नवगठित संस्था ने वर्तमान में बाँठियाजी द्वारा संकलित और वर्गीकृत कोशों का प्रकाशन-कार्य अपने हाथ में ग्रहण कर लिया है। यह क्रम निरन्तर गतिशील रहे इसकी पूर्ण चेष्टा की जा रही है। इसी प्रयास-स्वरूप क्रिया-कोश आपके समक्ष प्रस्तुत है।

मैं यह भी उल्लेख करना चाहूँगा कि श्री बाँठियाजी के इस प्रयत्न और प्रयास में सक्रिय सहयोग कर रहे हैं श्री श्रीचन्द चोरड़िया। श्री चोरड़िया एक नवोदित और तरुण जैन विद्वान हैं, जिनकी अभिरुचि इस दिशामें श्लाघ्य है।

जैन दर्शन समिति ने कोश-प्रकाशन की योजना को किसी तरह की लाभवृत्ति या उपार्जन के लिए हाथ में नहीं लिया है, अपितु इसका पावन उद्देश्य एक अभाव की पूर्ति

करना, अर्हत प्रवचन की प्रभावना करना तथा जैन दर्शन और वाङ्मय का प्रचार-प्रसार करना तथा इसके गहन-गम्भीर तत्त्वज्ञान के प्रति सर्व साधारण को आकृष्ट करना और इस तरह समाज की सेवा करना ही है।

अस्तु—इस महान् और ऐतिहासिक कार्य के सुसम्पादन और सम्पूर्ति में पर्याप्त राशि की आवश्यकता होगी। जिसके लिए हम जैन समाज के हर व्यक्ति से साग्रह अनुरोध करते हैं कि इस कार्य को गतिशील रखने के लिए यथासंभव सहायता करें तथा मुक्त-हस्त से राशि प्रदान कर समिति को अनुग्रहीत करें।

समिति के सभी उत्साही सदस्यों, शुभचिन्तकों एवं संरक्षकों के साहस और निष्ठा का उल्लेख करना भी मेरा कर्तव्य है जिनकी इच्छाएँ एवं परिकल्पनाएँ मूर्त रूप में सामने आ रही हैं।

कोश-सम्पादन और प्रकाशन में परोक्ष और अपरोक्ष रूप में प्राप्त सहायता और सुझावों के लिए भी हम सबके प्रति बिना नाम उल्लेख किये ही आभार प्रगट करते हैं और आशा है कि उनकी सद्भावना सदा हमारे साथ रहेगी।

अन्त में हम श्री भगवतीलाल सिसोदिया ट्रष्ट, जोधपुर के अधिकारियों को तथा उनके मैनेजिंग ट्रष्टी श्री जबरमलजी भंडारी को विशेष धन्यवाद देते हैं जिन्होंने 'क्रिया-कोश' के प्रकाशन का सम्पूर्ण व्यय वहन किया है।

जैन दर्शन समिति में अभी तक इतने धन का संग्रह नहीं हुआ है कि 'क्रियाकोश' का भी 'लेश्याकोश' की तरह निर्मूल्य वितरण किया जा सके। अतः हमको इसका मूल्य रु० १५) (अंके पन्द्रह रुपया) रखना पड़ा है। जैन के सभी सम्प्रदाय के धनी मानी तथा प्रवचन प्रभावना के इच्छुक श्रमणोपासकों से हमारा निवेदन है कि 'क्रियाकोश' को क्रय करके अंततः अपने सम्प्रदाय के विद्वानों में, भंडारोंमें, पुस्तकालयों में इसका यथोचित वितरण करने में हमारा सहयोग दें। सभी नगरों के भंडारों और पुस्तकालयों में 'क्रियाकोश' के रहने से श्रमण वर्ग को भी यह पुस्तक सहजतया समुपलब्ध हो सकेगी। भारतीय और विदेशी विश्वविद्यालयों में भी इसका वितरण होना परम आवश्यक है। आशा है इस पुस्तक के सम्यक् वितरण में हमें सभी श्रमणोपासकों का निर्बाध सहयोग प्राप्त होगा।

**मोहनलाल बैद**
मंत्री
जैन दर्शन समिति

कलकत्ता,
दीपावली, विक्रम सं० २०२६

# सम्पादकीय

जैन दर्शन सूक्ष्म और गहन है तथा मूल सिद्धांत ग्रंथों में इसका क्रमवद्ध तथा विषयानुक्रम विवेचन नहीं होने के कारण इसके अध्ययन में तथा इसके समझने में कठिनाई होती है। अनेक विषयों के विवेचन अपूर्ण-अधूरे हैं, अतः अनेक स्थल इस कारण से भी समझ में नहीं आते हैं। अर्थवोध की इस दुर्गमता के कारण जैन-अजैन दोनों प्रकार के विद्वान जैन दर्शन के अध्ययन से सकुचाते हैं। क्रमवद्ध तथा विषयानुक्रम विवेचन का अभाव जैन दर्शन के अध्ययन में सवसे वड़ी वाधा उपस्थित करता है—ऐसा हमारा अनुभव है।

अध्ययन की वाधा मिटाने के लिए हमने जैन विषय-कोश की एक परिकल्पना वनायी और उस परिकल्पना के अनुसार समग्र आगम ग्रंथों का अध्ययन किया और उस अध्ययन के आधार पर सर्व प्रथम हमने विशिष्ट पारिभाषिक, दार्शनिक तथा आध्यात्मिक विषयों की एक सूची वनाई। विषयों की संख्या १००० से भी अधिक हो गई तथा इन विषयों का सम्यक् वर्गीकरण करने के लिए हमने आधुनिक सार्वभौमिक दशमलव वर्गीकरण का अध्ययन किया। तत्पश्चात् वहुत कुछ इसी पद्धति का अनुसरण करते हुए हमने सम्पूर्ण वाङ्मय को १०० वर्गों में विभक्त करके मूल विषयों के वर्गीकरण की एक रूपरेखा ( देखें पृ० १३ ) तैयार की। यह रूपरेखा कोई अन्तिम नहीं है। परिवर्तन, परिवर्द्धन तथा संशोधन की अपेक्षा भी इसमें रह सकती है। मूल विषयों से भी अनेक उपविषयों की सूची भी हमने तैयार की है। उनमें से जीव-परिणाम ( मूल विषयांक ०४ ) की उपविषय सूची लेश्याकोश में दी गई है। जीव परिणाम की वह उपसूची भी परिवर्तन, परिवर्द्धन व संशोधन की अपेक्षा रख सकती है।

'क्रिया' शव्द का आगम में दो भावों में व्यवहार हुआ है—एक कर्मवाद ( जैन वाङ्मय का दशमलव वर्गीकरण संख्या '१२ ) के अन्तर्गत 'कर्मबन्धनिबन्धभूता' के अर्थ में तथा दूसरा क्रियावाद ( जैन वाङ्मय का दशमलव वर्गीकरण संख्या '१३ ) के अन्तर्गत ( मोक्षमार्गवाहका ) अर्थ में व्यवहार हुआ है। हमने कर्मवाद के उपविषयों की सूची तथा क्रियावाद के उपविषयो की सूची अलग-अलग दी है ( देखें पृ० १७-१८ )। इन सूचियों में भी परिवर्तन, परिवर्द्धन तथा संशोधन की अपेक्षा रह सकती है। कर्मवाद में 'क्रिया' शव्द विषयांक १२२२ है तथा क्रियावाद में सदनुष्ठानक्रिया शव्द विषयांक १३०१ है। विद्वद्वर्ग से निवेदन है कि वे इन विषय-सूचियों का गहरा अध्ययन करें तथा इनमें

परिवर्तन, परिवर्द्धन व संशोधन सम्बन्धी अथवा अपने अन्य बहुमूल्य सुझाव भेजकर हमें अनुगृहीत करें। हमने इस पुस्तक में यथाशक्ति दोनों प्रकार की क्रियाओं के सभी पाठों का संकलन करने का प्रयास किया है। फिर भी हम यह दावा नहीं कर सकते कि कोई पाठ छूटा नहीं है। हमारी छद्मस्थता से, हमारे प्रमादवश पाठ छूट गये हों तो कोई आश्चर्य नहीं है।

पाठों के संकलन-संपादन में प्रयुक्त ग्रन्थों की सूची में यद्यपि हमने कतिपय ग्रन्थों का ही नाम दिया है तथापि अध्ययन हमने अधिक ग्रन्थों का किया है तथा निर्युक्ति-चूर्णी-टीका आदि का भी आवश्यकतानुसार अध्ययन किया है। 'लेश्या कोश' की तरह पाठों का मिलान हमने कई मुद्रित प्रतियों से किया है। यद्यपि हमने सन्दर्भ एक ही प्रति का दिया है।

सम्पादन में निम्नलिखित तीन बातों को हमने आधार माना है :—

१—पाठों का संकलन और मिलान,

२—विषय के उपविषयों का वर्गीकरण, तथा

३—हिन्दी अनुवाद

पाठों के मिलान के लिए हमने कई मुद्रित प्रतियों की सहायता ली है। और, यदि कोई महत्त्वपूर्ण पाठान्तर मिला तो उसे शब्द के बाद ही कोष्ठक में दे दिया है।

जहाँ क्रिया सम्बन्धी पाठ स्वतन्त्र रूप में मिल गया है वहाँ हमने उसे उसी रूप में ले लिया है लेकिन जहाँ क्रिया सम्बन्धित पाठ अन्य विषयों के साथ सम्मिश्रित दिये गये हैं वहाँ हमने निम्नलिखित दो पद्धतियों को अपनाया है :—

१—पहली पद्धति में हमने सम्मिश्रित पाठों से क्रिया-सम्बन्धी पाठ अलग निकाल लिया है तथा जिस सन्दर्भ में वह पाठ आया है उस सन्दर्भ को प्रारम्भ में कोष्ठक में देते हुए उसके बाद क्रिया-सम्बन्धी पाठ दे दिया है ( देखें विषयांक ·८१·३ )।

२—दूसरी पद्धति में हमने सम्मिश्रित विषयों के पाठों में से जो पाठ क्रिया से सम्बन्धित नहीं हैं उनको बाद देते हुए क्रिया सम्बन्धी पाठ ग्रहण किया है तथा बाद दिये हुए अंशों को तीन गुणा (×××) चिह्नों द्वारा निर्देशित किया है—( देखें विषयांक ·८६·२ )

मूल पाठों में संक्षेपीकरण होने के कारण अर्थ को प्रकट करने के लिए हमने कई स्थलों पर स्वनिर्मित पूरक पाठ कोष्ठक में दिये हैं। ( देखें विषयांक ·८६·१ )

वर्गीकृत उपविषयों में हमने मूल पाठों को अलग-अलग विभाजित करके भी दिया है तथा कहीं-कहीं समूचे मूल पाठ को एक वर्गीकृत उपविषय में देकर उस पाठ में निर्दिष्ट

अन्य वर्गीकृत उपविषयों में उक्त मूल पाठ को बार-बार उद्धृत न करके जहाँ समूचा मूल पाठ दिया गया है उस स्थल को इंगित कर दिया है। ( देखें विषयांक '४८'४ )

'लेश्याकोश' की तरह 'क्रियाकोश' को भी हमने १० मूल विभागों में विभक्त किया है और उनको फिर १०० विभागों में विभक्त किया है। क्रियाकोश के मूल विभाग इस प्रकार हैं :—

'० शब्द-विवेचन

'१ से '६ विभिन्न क्रियाओं का विवेचन

'७ सदनुष्ठान क्रिया

'८ जीव और क्रिया

'९ क्रिया और विविध विषय

'९९ क्रिया सम्बन्धी फुटकर पाठ

शब्द विवेचन का विभाजन निम्न प्रकार से हुआ है :—

'० शब्द विवेचन ( मूलवर्ग )

'०१ शब्द व्युत्पत्ति—प्राकृत, पाली, संस्कृत भाषाओं में

'०२ क्रिया शब्द के पर्यायवाची शब्द

'०३ क्रिया शब्द के विभिन्न अर्थ

'०४ सविशेषण-ससमास-सप्रत्यय क्रिया शब्दों की सूची और परिभाषा

'०५ परिभाषा के उपयोगी पाठ

'०६ प्राचीन आचार्यों द्वारा की गई क्रिया की परिभाषा

'०७ क्रिया के भेद

'०८ क्रिया पर विवेचन गाथा

'०९ क्रिया का नय और निक्षेपों की अपेक्षा विवेचन

**कर्मबंधनिबंधभूता क्रिया** का विषयांकन हमने १२२२ किया है। इसका आधार यह है कि सम्पूर्ण जैन वाङ्मय को १०० विभागों में विभाजित किया गया है। ( देखें मूल वर्गीकरण सूची पृ० १४-१६)। इसके अनुसार **कर्मवाद** का विषयांकन १२ है। कर्मवाद को भी १०० भागों में विभक्त किया गया है। ( देखें कर्मवाद वर्गीकरण सूची पृ० १७ ) इसके अनुसार क्रिया का विषयांकन २२ होता है अतः **कर्मबन्धनिबन्धभूता क्रिया** का विषयांकन हमने १२२२ किया है। **सदनुष्ठान क्रिया** का विषयांकन हमने १३०१ किया है। इसका आधार इस प्रकार है—जैन वाङ्मय के मूलवर्गीकरण में **क्रियावाद** का विषयांकन १३ है। क्रियावाद के उपवर्गीकरण में सदनुष्ठान क्रिया का विषयांकन ०१ है अतः **सदनुष्ठान क्रिया** का विषयांकन १३०१ किया है।

वास्तवमें हमको कर्मबंधनिबंधभूता क्रिया का कोश अलग बनाना चाहिए था तथा सदनुष्ठान क्रिया का अलग। लेकिन हमने दोनों क्रियाओं का विरोधी पक्ष देखकर दोनों का संकलन एक साथ कर दिया है। यदि भावी अध्ययन से यह अनुभव हुआ कि सदनुष्ठान क्रिया का अलग से कोश प्रकाशन करना आवश्यक है तो उसका अलग से प्रकाशन करेंगे।

क्रिया संबंधी तुलनात्मक अध्ययन के लिए हम कई असुविधाओं के कारण अन्य धर्मों के दार्शनिक ग्रंथों का सम्यग् अध्ययन नहीं कर सके, केवल सप्त टीका सहित श्रीमद् भगवद्गीता का ही अध्ययन किया। उससे प्राप्त क्रिया संबंधी तुलनात्मक पाठों को हमने दे दिया है। ( देखें क्रमांक ·६८ )

तत्पश्चात् हमें अंगुत्तर निकाय का एक संदर्भ क्रियावाद के संबंध का आचार्य भागचंद जैन की एक अंग्रेजी रचना में मिला। वह अंगुत्तर निकाय का उद्धरण हमने छुटे हुए पाठों में पुस्तक के अन्त में दे दिया है।

सामान्यतः अनुवाद हमने शाब्दिक अर्थ रूप ही किया है लेकिन जहाँ विषय की गम्भीरता या जटिलता देखी है वहाँ अर्थ को स्पष्ट करने के लिए विवेचनात्मक अर्थ भी किया है। विवेचनात्मक अर्थ करने के लिए हमने सभी प्रकार की टीकाओं तथा अन्य सिद्धांत ग्रंथों का उपयोग किया है। छद्मस्थता के कारण यदि अनुवादों में या विवेचन करने में कहीं कोई भूल, भ्रान्ति व त्रुटि रह गई हो तो पाठक वर्ग सुधार लें। जहाँ मूल पाठ में विषय अस्पष्ट रहा है वहाँ मूल पाठ के अर्थ को स्पष्ट करने के लिए हमने टीकाकारों के स्पष्टीकरण को भी अपनाया है तथा स्थान-स्थान पर टीका का पाठ भी उद्धृत कर दिया है।

यद्यपि हमने संकलन का काम श्वेताम्बर आगम ग्रंथों तक ही सीमित रखा है तथापि सम्पादन, वर्गीकरण तथा अनुवाद के काम में निर्युक्ति, चूर्णी, वृत्ति, भाष्य आदि टीकाओं का तथा अन्य श्वेताम्बर-दिगम्बर सिद्धांत ग्रंथो का भी उपयोग किया है।

सम्भव है हमारी छद्मस्थता के कारण तथा मुद्रक के कर्मचारियों के प्रमादवश पुस्तक की छपाई में कुछ अशुद्धियाँ रह गई हों। आशा है पाठकगण अशुद्धियो के लिए हमें क्षमा करेंगे तथा आवश्यकतानुसार संशोधन कर लेंगे।

हमारी कोश-परिकल्पना का अभी परीक्षण काल ही चल रहा है अतः इसमें अनेक त्रुटियाँ हों तो कोई आश्चर्य की बात नहीं है। लेकिन अब हमारी परिकल्पना में पुष्टता आ रही है तथा हमारे अनुभव में यथेष्ट समृद्धि हुई है इसमें कोई संदेह नहीं है। पाठक वर्ग से सभी प्रकार के सुझाव अभिनन्दनीय हैं चाहे वे सम्पादन, वर्गीकरण, अनुवाद या अन्य

किसी प्रकार के हों। आशा है इस विषय में विद्वद्वर्ग अपने सुझाव भेज कर हमें पूरा सहयोग देंगे।

पुद्गल कोश की हमारी तैयारी अधिकांश सम्पूर्ण हो चुकी है। दिगम्बर लेश्याकोश का कार्य भी चल रहा है। साथ ही साथ परिभाषा-कोश का भी संकलन हो रहा है।

हम जैन दर्शन समिति के आभारी हैं जिसने कोश प्रकाशन की सारी व्यवस्था की जिम्मेवारी ग्रहण कर ली है तथा संकलन-सम्पादन के काम में भी हमारे लिए सहयोगियों की व्यवस्था कर रही है। हम बंधुवर जवरमलजी भंडारी के अत्यन्त आभारी हैं जिन्होंने सदा इस कार्य के लिए हमें प्रोत्साहित किया है। हम साहित्य वारिधि श्री अगरचन्दजी नाहटा के भी कम आभारी नहीं हैं जो सदा हमारी तथा हमारे कार्य की खोज खबर लेते रहे हैं तथा हमारे लिये ग्रन्थों की व्यवस्था करते रहे हैं। हम उन सभी देशी-विदेशी विद्वानों को धन्यवाद देते हैं जिन्होंने 'लेश्या-कोश' के ऊपर अपनी सम्मतियाँ भेजकर हमारा उत्साह वर्द्धन किया है।

हम सर्वश्री नेमचन्दजी गधैया, रामचन्द्रजी सिंघी, मोहनलालजी वैद, कन्हैयालालजी दूगड़, केवलचन्दजी नाहटा, गणेशमलजी चंडालिया आदि-आदि सभी बंधुओं को धन्यवाद देते हैं जिन्होंने हमारे विषय-कोश-निर्माण-परिकल्पना में हमें किसी न किसी रूप में सहयोग दिया है। सुराना प्रिंटिंग वर्क्स तथा उसके कर्मचारी भी धन्यवाद के पात्र हैं जिन्होंने इस पुस्तक का सुन्दर मुद्रण किया है।

**मोहनलाल बाँठिया**
**श्रीचन्द चोरड़िया**

# जैन वाङ्मय का दशमलव वर्गीकरण

## मूल विभागों की रूपरेखा

| जै० द० व० सं० | यू० डी० सी० संख्या |
|---|---|
| ०—जैन दार्शनिक पृष्ठभूमि | + |
| ०१—लोकालोक | ५२३.१ |
| ०२—द्रव्य—उत्पाद-व्यय-ध्रौव्य | + |
| ०३—जीव | १२८ तुलना ५७७ |
| ०४—जीव-परिणाम | + |
| ०५—अजीव-अरूपी | ११४ |
| ०६—अजीव-रूपी—पुद्गल | ११७ तुलना ५३९ |
| ०७—पुद्गल परिणाम | + |
| ०८—समय—व्यवहार-समय | ११५ तुलना ५२९ |
| ०९—विशिष्ट सिद्धान्त | + |
| १—जैन दर्शन | १ |
| ११—आत्मवाद | १२ |
| १२—कर्मवाद—आस्रव-बंध-पाप-पुण्य | + |
| १३—क्रियावाद—संवर-निर्जरा-मोक्ष | + |
| १४—जैनेतरवाद | १४ |
| १५—मनोविज्ञान | १५ |
| १६—न्याय-प्रमाण | १६ |
| १७—आचार-संहिता | १७ |
| १८—स्याद्वाद-नयवाद-अनेकान्तादि | + |
| १९—विविध दार्शनिक सिद्धान्त | + |
| २ धर्म | २ |
| २१—जैन धर्म की प्रकृति | २१ |
| २२—जैन धर्म के ग्रन्थ | २२ |
| २३—आध्यात्मिक मतवाद | २३ |
| २४—धार्मिक जीवन | २४ |
| २५—साधु-साध्वी-यति-भट्टारक क्षुल्लकादि | २५ |
| २६—चतुर्विध संघ | २६ |
| २७—जैन का साम्प्रदायिक इतिहास | २७ |
| २८—सम्प्रदाय | २८ |
| २९—जैनेतर : तुलनात्मक धर्म | २९ |
| ३—समाज विज्ञान | ३ |
| ३१—सामाजिक संस्थान | + |

| जै० द० व० सं० | यू० डी० सी० संख्या |
| --- | --- |
| ३२—राजनीति | ३२ |
| ३३—अर्थ शास्त्र | ३३ |
| ३४—नियम-विधि-कानून-न्याय | ३४ |
| ३५—शासन | ३५ |
| ३६—सामाजिक उन्नयन | ३६ |
| ३७—शिक्षा | ३७ |
| ३८—व्यापार-व्यवसाय-यातायात | ३८ |
| ३९—रीति-रिवाज—लोक-कथा | ३९ |
| **४—भाषा विज्ञान—भाषा** | **४** |
| ४१—साधारण तथ्य | ४१ |
| ४२—प्राकृत भाषा | ४९१·३ |
| ४३—संस्कृत भाषा | ४९१·२ |
| ४४—अपभ्रंश भाषा | ४९१·३ |
| ४५—दक्षिणी भाषाएँ | ४९४·८ |
| ४६—हिन्दी | ४९१·४३ |
| ४७—गुजराती-राजस्थानी | ४९१·४ |
| ४८—महाराष्ट्री | ४९१·४६ |
| ४९—अन्यदेशी—विदेशी भाषाएँ | ४९१ |
| **५—विज्ञान** | **५** |
| ५१—गणित | ५१ |
| ५२—खगोल | ५२ |
| ५३—भौतिकी-यांत्रिकी | ५३ |
| ५४—रसायन | ५४ |
| ५५—भूगर्भ विज्ञान | ५५ |
| ५६—पुराजीव विज्ञान | ५६ |
| ५७—जीव विज्ञान | ५७ |
| ५८—वनस्पति विज्ञान | ५८ |
| ५९—पशु विज्ञान | ५९ |
| **६—प्रयुक्त विज्ञान** | **६** |
| ६१—चिकित्सा | ६१ |
| ६२—यांत्रिक शिल्प | ६२ |
| ६३—कृषि-विज्ञान | ६३ |
| ६४—गृह-विज्ञान | ६४ |
| ६५— + | + |

| जै० द० व० सं० | यू० डी० सी० संख्या |
|---|---|
| ६६—रसायन शिल्प | ६६ |
| ६७—हस्त शिल्प वा अन्यथा | ६७ |
| ६८—विशिष्ट शिल्प | ६८ |
| ६९—वास्तु शिल्प | ६९ |
| **७—कला-मनोरंजन-क्रीड़ा** | ७ |
| ७१—नगरादि निर्माण कला | ७१ |
| ७२—स्थापत्य कला | ७२ |
| ७३—मूर्तिकला | ७३ |
| ७४—रेखांकन | ७४ |
| ७५—चित्रकारी | ७५ |
| ७६—उत्कीर्णन | ७६ |
| ७७—प्रतिलिपि—लेखन-कला | ७७ |
| ७८—संगीत | ७८ |
| ७९—मनोरंजन के साधन | ७९ |
| **८—साहित्य** | ८ |
| ८१—छंद-अलंकार-रस | ८१ |
| ८२—प्राकृत साहित्य | + |
| ८३—संस्कृत जैन साहित्य | + |
| ८४—अपभ्रंश जैन साहित्य | + |
| ८५—दक्षिणी भाषा में जैन साहित्य | + |
| ८६—हिन्दी भाषा में जैन साहित्य | + |
| ८७—गुजराती-राजस्थानी भाषा में जैन साहित्य | + |
| ८८—महाराष्ट्री भाषा में जैन साहित्य | + |
| ८९—अन्य भाषाओं में जैन साहित्य | + |
| **९—भूगोल-जीवनी-इतिहास** | ९ |
| ९१—भूगोल | ९१ |
| ९२—जीवनी | ९२ |
| ९३—इतिहास | ९३ |
| ९४—मध्य भारत का जैन इतिहास | + |
| ९५—दक्षिण भारत का जैन इतिहास | + |
| ९६—उत्तर तथा पूर्व भारत का जैन इतिहास | + |
| ९७—गुजरात-राजस्थान का जैन इतिहास | + |
| ९८—महाराष्ट्र का जैन इतिहास | + |
| ९९—अन्य क्षेत्र व वैदेशिक जैन इतिहास | + |

## ·१२ कर्मवाद का वर्गीकरण

१२०० विवेचन
१२०१ कर्म
१२०२ घाती-अघातीकर्म
१२०३ पुण्य-पाप
१२०४
१२०५
१२०६
१२०७
१२०८
१२०९

१२१० कर्मप्रकृति
१२११ ज्ञानावरणीय
१२१२ दर्शनावरणीय
१२१३ वेदनीय
१२१४ मोहनीय
१२१५ आयुष्य
१२१६ नाम
१२१७ गोत्र
१२१८ अंतराय
१२१९

१२२० कर्मपरिणाम
१२२१ आस्रव
१२१२ क्रिया
१२२३ बंध
१२२४ उदय
१२२५ वेदन
१२२६
१२२७
१२२८
१२२९

१२३० कर्मकरण
१२३१ उद्वर्तन
१२३२ अपवर्तन
१२३३ सत्ता
१२३४ उदीरण
१२३५ संक्रमण
१२३६ उपशम
१२३७ निधत्ति
१२३८ निकाचन
१२३९ घात

# '१३ क्रियावाद का वर्गीकरण

१३०० विवेचन
१३०१ सदनुष्ठान क्रिया
१३०२ संवर
१३०३ निर्जरा-तप
१३०४ अंतक्रिया
१३०५ मोक्ष
१३०६
१३०७
१३०८
१३०९

१३१० सामायिक
१३११ चतुर्विंशतिस्तव
१३१२ स्वस्तुति मंगल
१३१३ वंदना
१३१४ प्रतिक्रमण
१३१५ प्रत्याख्यान-व्रत-त्याग
१३१६ आलोचना
१३१७ आत्मनिंदा
१३१८ गर्हा
१३१९ प्रतिलेखन

१३२० दर्शनाराधना
१३२१ ज्ञानाराधना-श्रुताराधना
१३२२ चारित्राराधना
१३२३ अहिंसा
१३२४ सत्य
१३२५ अस्तेय
१३२६ ब्रह्मचर्य
१३२७ अपरिग्रह
१३२८ समिति
१३२९ गुप्ति

१३३० संवेग
१३३१ निर्वेद
१३३२ सुखशांत
१३३३ अप्रतिबद्धता
१३३४ विषयनिवृत्ति
१३३५ इन्द्रियनिग्रह
१३३६ योगनिग्रह
१३३७ संयम
१३३८
१३३९

१३४० कषायविजय
१३४१ क्षमा
१३४२ मार्दव
१३४३ आर्जव
१३४४ संतोष-निर्लोभता
१३४५
१३४६
१३४७
१३४८
१३४९

१३५० दान
१३५१ लाघव
१३५२ धर्मश्रद्धा
१३५३ प्रवचन प्रभावना
१३५४ धर्मकथा
१३५५ सम्पन्नता
१३५६ समाधारणता
१३५७ केवलि आराधना
१३५८
१३५९

# भूमिका

विश्व के प्रायः सभी नये-पुराने धर्मों का तत्त्वदर्शन आत्मा का तत्त्वदर्शन है। धार्मिक परम्पराओं की चिन्तनधारा अनन्तकाल से आत्मा को केन्द्र करके ही प्रवाहित होती आई है और प्रवाहित होती रहेगी। यदि आत्मचिन्तन को कुछ क्षणों के लिये अलग कर दिया जाये, तो फिर धर्मों के पास शून्य के सिवा और कुछ शेष रहेगा ही क्या? यह पाप और पुण्य, यह धर्म और अधर्म, यह नरक और स्वर्ग, यह वन्ध और मोक्ष, यह उत्थान और पतन, यह सुख और दुःख क्या है? आत्मा के अनन्त चैतन्य रूप का ही तो एक विस्तार है। परिवार का माधुर्य, समाज का दायित्व, राष्ट्रों की गौरव-गरिमा भी मूल में आत्मतत्त्व पर ही केन्द्रित होती है। इसलिये विश्व के प्रबुद्ध मनीषियों ने आत्मा के सम्बन्ध में विराट साहित्य का सृजन किया है। भारत के तत्त्वज्ञों का यह अत्यन्त प्रिय एवं प्रमुख विषय रहा है। भारत के तत्त्व-चिन्तकों में कितना ही क्यों न मतभेद रहा हो, पर आत्मतत्त्व की स्वीकृति के सम्बन्ध में तो प्रायः सभी का स्वर एक है। वैदिक परम्परा का उद्घोष है—'**आत्मानं विद्धि**'—अपने को जानो, अपने को पहचानो। श्रमण संस्कृति का तो यह चिरन्तन सन्देश है कि '**अप्पाणमेव समभिजाणाहि**'—और कुछ जानने से पहले अपने को जानो, अपने को परखो। जिसने अपने को नहीं जाना, उसने कुछ नहीं जाना। जिसने अपने को जान लिया, उसने सब कुछ जान लिया— '**आत्मनि विज्ञाने सर्वं विज्ञातं भवति।**"

## आत्माओं में यह विरूपता क्यों?

भारतीय धर्मों और दर्शनों ने जब आत्मतत्त्व का परीक्षण किया, विश्लेषण किया, तो उन्होंने देखा कि सब आत्मा एक-सी नहीं है, एक स्वरूप नहीं है। कोई क्रूर है तो कोई दयालु है; कोई अभिमानी है तो कोई विनम्र है; कोई सरल है तो कोई कुटिल है; कोई लोभी-लालची है तो कोई सन्तोषी-उदार है; कोई रागी-द्वेषी है तो कोई वीतरागी है; कोई संयमी है तो कोई असंयमी है। प्रश्न है, यह विभिन्नता क्यों? आत्मा जब आत्मा है तो उसका रूप एक ही होना चाहिए। यह विरूपता क्यों, विभिन्नता क्यों, विविधता क्यों? एक तत्त्व में दो परस्पर विरोधी रूप नहीं हो सकते। यदि है तो उनमें कोई एक ही रूप मौलिक एवं वास्तविक हो सकता है[1]। दोनों तो वास्तविक नहीं हो सकते, मौलिक नहीं

१—सव्वे सुद्धा हु सुद्धणया—द्रव्यसंग्रह।

हो सकते। अतएव धर्मों के तत्त्वदर्शन के समक्ष यह ज्वलन्त प्रश्न है कि यह रूप सही वह रूप सही है? आत्मा के किस रूप को सत्य माना जाये? अन्धकार को सच्चा मा प्रकाश को?

## विरूपता का मूल—'कर्म'

आत्माओं की यह विरूपता स्वयं आत्माओं की अपनी नहीं है, स्वरूपगत नहं जल में उष्णता जिस प्रकार बाहर के तैजस पदार्थों के संसर्ग से उत्पन्न होती है, उसी प्र आत्माओं में भी यह काम, क्रोध, भय, लोभ, सुख-दुःख आदि की विरूपता बाहर से है, अन्दर से नहीं। अन्दर में तो हर आत्मा अनन्त चैतन्य का प्रकाश लिए हुए है, अन्धकार को एक क्षण के लिए भी स्थान नहीं है; जैन दर्शन की भाषा में द्रव्य-दृि अर्थात् अपने मूल स्वरूप से सभी आत्मा शुद्ध है, अशुद्ध कोई है ही नहीं। अशुद्धता प दृष्टि से है, द्रव्य-दृष्टि से नहीं। अतः सिद्धान्त निश्चित है कि हर आत्मा स्वभाव से है, एक स्वरूप है। जो अशुद्धता है, विरूपता है, भेद है, विभिन्नता है, वह सब विभा है, विभाव-परिणति से है।

यह विभाव-परिणति आत्माओं में यों ही आकस्मिक नहीं होती है। यह नहं आत्माओं में जो अशुद्धता है, विरूपता है, वह अहेतुक है और उसका कोई कारण है। यदि अशुद्धता को अहेतुक माना जाय, तो फिर वह कभी दूर ही नहीं हो सके जो अहेतुक है, वह कैसे दूर हो सकती है?. और, जब वह दूर नहीं हो सकती, तो धर्म-साधना का क्या अर्थ रह जाता है? धर्म-साधना तो आत्मा में सोए हुए मात्मतत्त्व को जाग्रत करने के लिये है, आत्मा के अनन्त प्रकाश को आच्छादित व वाले आवरणों से मुक्त होने के लिये है। यदि यह सब कुछ नहीं है तो फिर साधना अहेतु के अन्धकार में भटकती रह जाती है, सर्वथा मूल्यहीन हो जाती है। अतएव भारतीय त चिन्तन ने आत्माओं की शुद्धता को सहेतुक माना है, अहेतुक नहीं।

यह हेतु क्या है और उसका क्या स्वरूप है? इस पर काफी चिन्तन हुआ है। भ तीय दर्शन की खोज का यह इतना महान प्रमुख विषय रहा है कि इस पर लक्षों गाथाएँ लिखी गई हैं। भारतीय दर्शनों ने इसे 'कर्म' कहा है। 'कर्म' शब्द एक ि शब्द है, जो प्रायः सभी आत्मवादी दर्शनों को मान्य है। परिभाषा में अन्तर हो सव है, परन्तु आत्मा की विभिन्न सांसारिक परिणतियों के लिये सभी दर्शनों ने कर्म को निमित्त माना है।

यह कर्म अपने आप होता है, आत्मा से स्वयं आकर बँध जाता है? अथवा ई या अन्य किसी शक्ति द्वारा प्रेरित होकर आत्माओं को दूषित कर देता है? अथवा आ का अपना किया हुआ होता है? कर्म अपनी ही भूल है, जो अपने को तंग करती है?

प्रश्नों पर भारतीय चिन्तन में काफी चर्चा हुई है। कुछ विचारकों ने ऐसा माना है कि आत्मा स्वयं कुछ नहीं कर पाता है, वह अपने भाग्य का विधाता स्वयं नहीं है। जो कुछ भी होता है, वह ईश्वर के द्वारा होता है। ईश्वर की इच्छा है, वह जैसा चाहता है, वैसा करता है।[1] यह विचार भारतीय चिन्तन में प्रस्फुटित तो हुआ है, परन्तु ठीक तरह गति नहीं पकड़ सका। यह कैसी बात कि प्राणी के हाथ में कोई सत्ता नहीं। वह निरीह है, दीन है, हीन है, असमर्थ है। वह स्वयं कुछ नहीं करता और अकारण ही ईश्वर अपनी निरंकुश इच्छा को उस पर थोप देता है। अतः यह चिन्तन विचार-क्षेत्र में अधिक समर्थन नहीं पा सका। कर्म का सिद्धान्त ही सर्वोपरि सिद्धान्त माना गया। जैन दर्शन का तो यह प्राणतत्त्व ही है। जैन तत्त्व की यह मुक्त घोषणा है कि आत्माओं की अशुद्धता एवं विरूपता 'कर्म' के कारण है।[2] और कर्म भी किसी अन्य के द्वारा लादा हुआ नहीं होता, अपना ही किया होता है।[3] व्यक्ति ही कर्ता है, व्यक्ति ही भोक्ता है। कृत ही भोगा जाता है, अकृत नहीं। जो कर्ता है वही भोक्ता भी है।[4] यह नहीं कि कर्ता कोई और हो, और भोक्ता कोई और ही। यह आत्माओं की स्वतन्त्रता का वह महान् उद्घोष है, जिसे कोई महान चुनौती नहीं दी जा सकती।

## क्रिया कर्म की जननी

कर्म क्या है और वह आत्मा के साथ कैसे बद्ध होता है ? उक्त प्रश्न समाधान के लिए स्पष्ट विचारणा माँगता है। अन्य दर्शनों में कर्म के सम्बन्ध में विभिन्न धारणाएँ हैं, यहाँ हम उस लम्बे विस्तार में नहीं जाना चाहते। प्रस्तुत प्रसंग जैन दर्शन का है, अतः हम यहाँ संक्षेप में जैन दर्शन से सम्बन्धित कर्मवाद की ही विवेचना प्रस्तुत करते हैं।

जैन दर्शन का मन्तव्य है कि समग्र लोक में कार्मण वर्गणा के पुद्गल व्याप्त हैं। ये पुद्गल स्वयं कर्म नहीं हैं, किन्तु उनमें कर्म होने की योग्यता है। वे कर्मरूप पर्याय विशेष में प्रसंगानुसार परिणत हो जाते हैं। प्राणी के अन्तर में जब भी राग-द्वेषात्मक भाव होते हैं,[5] तभी तत्क्षण वे आत्मक्षेत्रावगाही कार्मण[6] वर्गणा के पुद्गल कर्मरूप में परिणत हो जाते हैं, और कार्मण नाम के सूक्ष्म शरीर के माध्यम से आत्मा के साथ बद्ध हो जाते हैं। आत्मा

---

१—ईश्वरप्रेरितो गच्छेत् स्वर्गं वा श्वभ्रमेव वा—

२—कम्मुणा उवाही जायइ—आया० १।३।१

३—अत्तकडे दुक्खे णो परकडे।—भग० १७।५

४—अप्पा कत्ता विकत्ता य, दुहाण य सुहाण य।—उत्त० २०।

५—रागो य दोसो वि य कम्मबीयं—उत्त० ३२।७

६—······सूक्ष्मैकक्षेत्रावगाढस्थिता······तत्त्वार्थसूत्र ८।२५

के साथ बद्ध रहने की उनकी अपनी-अपनी एक काल-मर्यादा होती है, उसे शास्त्रीय भाषा में स्थितिबन्ध कहते हैं। जब आत्मा कर्मों का फल भोग कर लेती है तब वह कर्म-पुद्गल आत्मा से अलग हो जाते हैं। फल भोग के समय यदि आत्मा के रागद्वेपात्मक भाव होते हैं, तो फिर वह नये कर्म बाँध लेता है और उन्हें फिर यथाप्रसंग भोगना होता है। इस प्रकार बीज वृक्ष-न्याय से कर्म और कर्मफल का भोग, फिर कर्म और फिर कर्मफल का भोग—यह चक्र अनादि काल से चला आ रहा है। सांसारिक स्थिति के निचले स्तरों पर कोई क्षण ऐसा नहीं गुजरता, जबकि रागद्वेप की वृत्ति का कोई भी अंश अन्दर में न हो और उस समय कोई भी कर्म आत्मा के साथ न बँधता हो। हर क्षण में रागद्वेप किसी न किसी रूप में होते ही हैं और उसके अनुसार कर्मबन्ध भी न्यूनाधिक मात्रा में हर क्षण होता ही रहता है।

द्रव्यकर्म पुद्गल रूप है, और वह भावकर्म के निमित्त से कर्म का रूप ग्रहण करता है। यह भावकर्म ही है, जिसे जैन दर्शन ने क्रिया कहा है, और जिसे कर्म की जननी कहा जाता है। आत्मा की शुभ-अशुभ प्रवृत्तियाँ, चेष्टाएँ, हरकतें ही क्रिया हैं। यदि क्रिया न हो तो कर्म भी न हो। क्रिया से ही कर्म अस्तित्व में आता है। हर क्रिया की कोई न कोई प्रतिक्रिया होती है और प्रतिक्रिया ही कर्म है।

अतएव जैन दर्शन ने जितने विस्तार से कर्मों का वर्णन किया है, उतने ही विस्तार से क्रियाओं का भी वर्णन किया है। कर्म के शुभाशुभ विकल्पों को, विभिन्न प्रकारों को समझने के लिये क्रियाओं के स्वरूप का भी विस्तार से परिज्ञान होना आवश्यक है। आगम साहित्य का एक बहुत बड़ा भाग क्रियाओं की चर्चा से परिव्याप्त है। कहीं संक्षेप शैली में चर्चा है तो कहीं विस्तार शैली में। कहीं व्यवहार दृष्टि से निरूपण है तो कहीं निश्चय दृष्टि से। कहीं-कहीं तो इतनी अधिक सूक्ष्म चर्चाएँ हैं कि उनके वास्तविक मर्म को समझने के लिये काफी दूर तक चिन्तन की गहराई में उतरना पड़ता है और यह चिन्तन की गहराई ही साधक के लिये साधना का पथ प्रशस्त करती है।

व्यक्ति की जैसी क्रिया होगी, उसी के अनुसार उसका कर्म भी होगा। और जैसा कर्म होगा, वैसा ही उसका फल होगा। यदि कोई कर्म के फल से बचना चाहता है तो उसे कर्मबन्ध से बचना होगा। और जो कर्म बन्ध से बचना चाहता है, उसे कर्मबन्ध करने वाली क्रियाओं से बचना होगा। मूल में क्रिया है और शेष सब उसी का विस्तार है। धर्म-साधना क्रियाओं का निरोध है, और कुछ नहीं। यह निरोध ही संवर है[1], जो जैन-साधना का महातिमहान मुक्तिपथ है।

---

१—आस्रवनिरोधः संवरः।—तत्त्वार्थसूत्र ९।१

क्रियाओं के निरोध से क्या अभिप्राय है? यह यहाँ समझ लेना आवश्यक है। क्रिया का यह अर्थ नहीं कि साधक निष्क्रिय होकर बैठ जायेगा, वह कोई भी प्रवृत्ति नहीं करेगा। साधना का अर्थ शून्यता नहीं है और न मनुष्य जीवनकाल में इस प्रकार शून्य, निर्जीव एवं निश्चेष्ट हो ही सकता है। जब तक जीवन है प्रवृत्तिचक्र चलता ही रहेगा। एक क्षण के लिये भी व्यक्ति निश्चेष्ट नहीं रह सकता।[१] जब जीवन की यह स्थिति है तब प्रश्न उपस्थित होता है कि फिर साधन-पथ में क्रिया का निरोध कैसा? जब क्रिया का निरोध नहीं तो कर्म-बन्धन से छुटकारा नहीं और जब कर्म-बन्धन से छुटकारा नहीं तो फिर मुक्ति कैसे होगी? कर्मबन्धन से मुक्ति ही तो मुक्ति है।[२] उक्त प्रश्न का समाधान है कि यहाँ क्रिया से बाहर शरीर, इन्द्रिय आदि द्वारा होने वाली स्थूल प्रवृत्ति एवं चेष्टा ही अभिप्रेत नहीं है। यहाँ क्रिया से अभिप्राय है व्यक्ति के अन्दर की मनोवैज्ञानिक स्थिति, भावात्मक वृत्ति।

जिस प्रवृत्ति के मूल में राग, द्वेष तथा मोह की वृत्ति है, वस्तुतः वही प्रवृत्ति क्रिया है, जो कर्म बन्धन की हेतु होती है।[3] जो प्रवृत्ति अनासक्त भाव से की जाती है, संसार को अनित्य समझ कर उदासीन भाव से की जाती है, जिसके मूल में आवश्यकता पूर्ति हेतु केवल कर्तव्य कर्म की ही निर्मल बुद्धि है, अन्य कोई भी रागद्वेषात्मिका मलिन बुद्धि नहीं है, वह प्रवृत्ति होते हुए भी अप्रवृत्ति है, क्रिया होते हुए भी अक्रिया है। इस प्रकार बाहर होनेवाली क्रियाओं में कर्मबन्ध की शक्ति का अभाव होता है। यदि क्रिया की प्रतिक्रिया स्वरूप कुछ कर्मबन्ध होता भी है तो वह क्षणिक होता है। ऐसा क्षणिक कि उसे कर्म या कर्मबन्ध कहना, केवल शास्त्रीय भाषा है और कुछ नहीं। जिस कर्म में न कोई स्थिति हो और न कोई फल प्रदानरूप रस ही हो, वह कर्म ही क्या? साधारण स्थिति में यदि बीज का वपन किया जाए तो अंकुर की उत्पत्ति होती है, किन्तु यदि बीज को भूँज दिया जाए तो उसके वपन से अंकुर की उत्पत्ति नहीं हो सकती है।[४] इसी प्रकार राग, द्वेष तथा मोह से प्रेरित होकर यदि क्रिया अर्थात् प्रवृत्ति करता है तो उससे कर्मबन्ध होता है, और उस कर्मबन्ध के फलभोग के लिये पुनर्जन्म होता है। किन्तु अनासक्त भाव से विवेक

---

१—न हि कश्चित्क्षणमपि जातु तिष्ठत्यकर्मकृत्। —भगवद्गीता ३।५

२—कृत्स्नकर्मक्षयोः मोक्षः। —तत्त्वार्थ सूत्र १०।३

३—पमायं कम्म माहंसु, अप्पमायं तहाऽवरं। —सूय० १।८।३

४—जहा दड्ढाणं बीयाणं न जायंति पुण अंकुरा।
कम्म-बीयेसु दड्ढेसु ण जायंति भवंकुरा॥ दसासु० ५।१५

पूर्वक प्रवृत्ति करने से न कर्मबन्ध होता है,[1] न उसके फलभोग के लिये पुनर्जन्म। जब कर्म ही नहीं तो उसका फल कैसा ? **मूलं नास्ति कुतः शाखा।** जब कोई साधक वीतराग हो जाता है, अर्हन्त स्थिति प्राप्त कर लेता है तो वह शताधिक वर्षों जीवित रह कर गमनागमनादि तथा धर्मदेशना आदि की उचित प्रवृत्ति करता है, निष्काम भाव से पूर्वबद्ध सुख-दुःख आदि के कर्मफलों को भोगता रहता है, किन्तु नवीन कर्मों से बद्ध नहीं होता। इसी दार्शनिक चिन्तन को लक्ष्य में रखकर अर्हन्त तीर्थंकरों के लिये '**जिणाणं जावयाणं, तिण्णाणं तारयाणं, बुद्धाणं बोहयाणं, मुत्ताणं मोयगाणं**' आदि स्व-पर कल्याणकारिता के द्योतक महत्त्वपूर्ण विशेषणों का प्रयोग किया गया है। यह जीवन जीने की प्रक्रिया जल में कमल के रहने की प्रक्रिया है, जो भारतीय जीवन-पद्धति का एक आदर्श सूत्र है।[2]

कमल जल में जन्म लेता है, जल में पोषित होता है, बढ़ता है, खिलता है, महकता है परन्तु अपने पत्तों को जल से आर्द्र रेखांकित नहीं होने देता है। जल में रहकर भी जल से निर्लिप्त रहता है। साधक भी संसार में जन्म लेता है और अन्त तक संसार में ही रहता है, जीवन के लिये आवश्यक क्रियाएँ भी करता है, परन्तु वह उस अद्भुत निष्काम भाव से करता है कि क्रियाओं को करते हुए भी क्रियाओं से लिप्त नहीं होता है। वीतराग साधना का यही मूल रहस्य है।

## क्रियाकोश : एक महत्त्वपूर्ण संकलन

प्राचीन आगम साहित्य में यत्र-तत्र क्रियाओं का उल्लेख बिखरा पड़ा है। कहीं पर कुछ वर्णन है तो कहीं पर कुछ। प्रबुद्ध पाठक भी उन सब उल्लेखों का एकत्र अनुसंधान एवं चिन्तन करने में कठिनाई अनुभव करता है। साधारण जिज्ञासु पाठकों की कठिनाई का तो कहना ही क्या ? कभी-कभी तो साधारण अध्येता इतनी उलझन में फँस जाता है कि सब कुछ छोड़कर किनारे ही जा बैठता है। श्री मोहनलालजी बाँठिया ने उन सब वर्णनों को क्रियाकोश के रूप में एकत्र संकलन कर वस्तुतः भारतीय वाङ्मय की एक उल्लेखनीय सेवा की है। मैं जानता हूँ, यह कार्य कितना अधिक श्रमसाध्य है। चिन्तन के पथ की कितनी विकट घाटियों को पार कर मंजिल पर पहुँचना होता है। प्रतिपाद्य विषय का विभिन्न भागों में वर्गीकरण कितना अधिक उलझन भरा होता है ? परन्तु श्री बाँठियाजी अपनी धुन के एक ही व्यक्ति हैं। उनका चिन्तन स्पष्ट है। वे वस्तुस्थिति को काफी गहराई

---

१—जयं चरे जयं चिट्ठे जयमासे जयं सए।
जयं भुंजन्तो भासन्तो पावं कम्मं न बंधई ॥ दसवे० ४।८

२—न लिप्पई भवमज्झे वि सन्तो,
जलेण वा पोक्खरिणीपलासं ॥ उत्त० ३२।४७

से पकड़ते हैं और उसका उचित विश्लेषण करते हैं। उनकी एक पुस्तक 'जैन पदार्थ विज्ञान में पुद्गल' प्रकाशित हुई है और वह काफी प्रशंसा प्राप्त कर चुकी है। इधर कुछ समय पहले 'लेश्याकोश' के नाम से एक दूसरी कृति भी उनकी बहुत शानदार निकली है। यह प्रस्तुत 'क्रियाकोश' भी उसी कोटि की श्रेष्ठ कृति है। इसमें यत्र-तत्र उनकी बहुमुखी प्रतिभा के दर्शन होते हैं। आगम साहित्य में दूर-दूर तक फैले हुए क्रिया सम्बन्धी वर्णनों को बड़े सुन्दर ढङ्ग से एकत्र कर क्रिया-साहित्य का एक सर्वाङ्गीण चित्र ही उपस्थित कर दिया है। मैं श्री बाँठियाजी के इस संकलन का हृदय से स्वागत करता हूँ और विद्वानों से अनुरोध करता हूँ कि वे उक्त कोश का यथावकाश गम्भीर अध्ययन करें और सर्वसाधारण जिज्ञासुओं के लिये कर्मवाद, क्रियावाद, साथ ही कर्म-मुक्तिवाद आदि का भव्य विश्लेषण कर भारतीय तत्त्वचिन्तन की श्रीवृद्धि करें।

जैन भवन<br>
मोती कटरा, आगरा<br>
२०-१०-१९६९

—उपाध्याय अमर मुनि

# आमुख

सकल जैन वाङ्मय का दशमलव वर्गीकरण करके सम्पादक द्वय ने हजारों पारिभाषिक विषयों का चयन किया है तथा इन विषयों पर पाठों का प्राथमिक संकलन भी किया है। मूल दशमलव वर्गीकरण से ही पता चलता है कि सम्पदाकों ने कितनी विशाल दृष्टि से विषयों का विभाजन किया है। सम्पूर्ण जैन दशमलव वर्गीकरण की सूची V.D.C. की तरह प्रकाशित कर दी जाय—यह परम वांछनीय है। सम्पादकों से अनुरोध है कि वे इस कार्य को प्रगति दें और इस सूची के निर्माण में अन्य विद्वानों का सहयोग विना दुविधा के लें जिससे निर्माण-कार्य शीघ्रातिशीघ्र सम्पूर्ण हो सके।

लेश्याकोश के बाद, जिसकी देश-विदेश में भूरि-भूरि प्रशंसा हुई है, सम्पादकों ने क्रियाकोश का निर्माण किया है। यह ग्रंथ भी सम्पादकों ने उसी लगन तथा तटस्थ शोध वृत्ति से संकलित किया है जिससे उन्होंने लेश्याकोश किया था तथा अपने लेश्याकोश के अनुभवों से इसमें कई विशेषताएँ भी लाये हैं। यथा—ससमास-सप्रत्यय-सविशेषण क्रिया शब्दों की अकारादि क्रम से सूची तथा उनकी समूल पाठ परिभाषाएँ, विभिन्न क्रियाओं तथा उनके भेदों की आगमीय तथा आचार्यगण द्वारा की गई परिभाषाओं का संकलन, इससे सम्पादकगण की परिभाषा कोश-निर्माण की कल्पना की पूर्ति स्वतः होती जायगी।

क्रिया जैन दर्शन का महत्त्वपूर्ण विषय है। हमारा दैनिक जीवन अच्छी-बुरी क्रियाओं से संवलित है। क्रियाकुशल श्रावक-श्राविका प्रशस्त क्रियाओं में स्वयं को नियोजित करते हैं तथा उपयोग और विवेक से यत्न-पूर्वक गृहस्थ सांसारिक कार्यों को करते हुए दुष्ट व अप्रशस्त क्रियाओं से अपने को बचाते हैं। सच्चे श्रावकों का क्रियाकुशल होना आवश्यक है क्योंकि क्रियाओं का कुशल ज्ञान हुए बिना अप्रशस्त क्रियाओं से बचना कठिन है। भगवई सूत्र में तुंगिका नगरी के श्रमणोपासकों के गुणों का वर्णन करते हुए उन्हें क्रियाकुशल का विशेषण भी दिया गया है।

जगत में, जैन दर्शन के अनुसार, छः द्रव्य हैं। धर्म, अधर्म, आकाश, जीव, पुद्गल तथा काल। इनमें प्रथम तीन निष्क्रिय हैं। ( देखो तत्त्व० ५।६ ) जीव और पुद्गल क्रिया वान है ( देखो तत्त्व० ५।६ भाष्य ) तथा जीव और पुद्गल की क्रिया करने में काल सहकारी है। ( देखो तत्त्व० ५।२२ ) निष्क्रिय का अर्थ यहाँ देशान्तर प्राप्ति रूप गति से है या परिणमन से ? धर्म-अधर्म-आकाश परिस्पंदन रूप कोई क्रिया नहीं करते हैं और न

एक प्रदेश से अन्य प्रदेश में स्थानान्तर करते हैं, वे जहाँ हैं वहीं स्थिर रहते हैं, पर अपने-अपने भावगुणों के अनुसार परिणमन अवश्य करते हैं।

जीव के दो भाव होते हैं—एक परिस्पंदनात्मक, दूसरा अपरिस्पंदनात्मक। ( देखो राज० ५।२२। पृ० ४८१ ) जिसमें या जिससे जीव के आत्मप्रदेशों का परिस्पंदन होता है वह परिस्पंदनात्मक भावक्रिया है। अपरिस्पंदनात्मक भाव परिणाम कहलाता है—**द्रव्यस्य पर्यायो धर्मान्तरनिवृत्ति-धर्मान्तरोपजननरूपः अपरिस्पन्दात्मकः परिणामः** ( सर्व० ५।२२। पृ० २६२) ज्ञान-दर्शन-उपयोग आदि में जीव जो परिणमन करता है उससे उसके आत्मप्रदेशों का परिस्पंदन नहीं होता है अतः ज्ञान-दर्शन-उपयोग अपरिस्पंदनात्मक है तथा जीव-परिणाम है। परिणाम और क्रिया दोनों जीव के भाव हैं, दोनों में अन्तर यह है कि परिणाम अपरिस्पंदनात्मक है तथा क्रिया परिस्पंदनात्मक होती है। जब जीव कोई क्रिया करता है तब उसके आत्मप्रदेशों का परिस्पंदन होता है।

पुद्गल के भी दो भाव होते हैं—परिस्पंदनात्मक तथा अपरिस्पंदनात्मक। अपरिस्पंदनात्मक भाव में पुद्गल वर्ण-गन्ध-रस-स्पर्श तथा अगुरुलघु आदि गुणों में परिणमन करता है। ( सर्व० ५।२२। पृ० २६२ ) परिस्पंदनात्मक भाव में एजनादि क्रिया तथा देशान्तर-प्राप्ति रूप क्रिया करता है।

जीव दो प्रकार के होते हैं—सशरीरी तथा अशरीरी। अशरीरी—सिद्ध जीव किसी प्रकार की परिस्पंदनात्मक क्रिया नहीं करते हैं अतः अक्रिय होते हैं ( देखो क्रमांक ·८१·१ ) यहाँ ख्याल रखने की बात है कि प्रथम समय के सिद्ध एजन क्रिया सहित ( सेया ) होते हैं। ( देखो क्रमांक ·६३·७ ) सशरीरी जीव दो प्रकार के होते हैं। चतुर्दश-गुणस्थानवर्ती तथा इतर। चतुर्दशगुणस्थानवर्ती जीव शैलेशी-अडोल-अकम्प होते हैं, उनके सम्पूर्ण योग निरोध हो जाते हैं, उनके आत्मप्रदेश सर्वथा निष्कंप होते हैं, उस समय उनके कोई क्रिया नहीं होती है अतः वे अयोगी—अक्रिय कहलाते हैं। उस अवस्था में उनके परप्रयोग—परसंघात से क्रिया हो सकती है, निजके शरीर से कोई क्रिया नहीं होती है। ( देखो क्रमांक ·६३·५ ) चक्षुपक्ष्मनिपात जैसी सूक्ष्मातिसूक्ष्म क्रिया भी नहीं होती है। उनका शरीर भी बिल्कुल अडोल रहता है। पर जीव द्वारा परसंघात होने से या प्रचण्ड वायु, भूमिकम्प आदि के संघात से उनके शरीर में क्रिया हो सकती है लेकिन सम्भवतः यह संघातक्रिया शरीर के सम्पूर्ण निश्चेष्ट होने से, उनके आत्म-प्रदेशों का परिस्पंदन नहीं करती है। यह अनुसंधान का विषय है। चतुर्दशगुणस्थानवर्ती जीव जब सर्व प्रकार की क्रियाओं का व्यवच्छेद-समुच्छेद करता है तब वह सर्व क्रिया रहित हो जाता है। ( देखो क्रमांक ·६३·४ )। तदनन्तर जीव शरीर से छूटकर एक समय की देशान्तरगामिनी-मोक्षगामिनी गति करता है। ( देखो क्रमांक ·७३·१० ) उस समय उसके एजनक्रिया होती है—ऐसा कहा जाता है।

प्रथम गुणस्थान से लेकर तेरहवें गुणस्थान तक के सभी जीव सक्रिय होते हैं। ( देखो क्रमांक ·८१·१ ) वे प्रतिक्षण कोई न कोई क्रिया करते रहते हैं, किसी भी क्षण में अक्रिय नहीं होते हैं, अतः उनके आत्मप्रदेशों का परिस्पंदन होता रहता है।

सशरीरी जीव शरीर से ही सर्व प्रकार की क्रिया करते हैं, ऐसा माना जा सकता है। विग्रहगति में भी जीव कार्मणकाययोग से क्रिया करता है। जीव क्रिया सभी शरीरों से करता है। ये सभी क्रियाएँ परिस्पंदनात्मक हैं।

नरक-तिर्यंच तथा देवगति के जीव नियम से क्रिया सहित होते हैं, मनुष्य क्रिया-सहित, क्रियारहित—दोनों होते हैं, तेरहवें गुणस्थान तक के मनुष्य क्रियासहित होते हैं तथा चोदहवें गुणस्थान के मनुष्य क्रियारहित होते हैं; सिद्धगति के जीव क्रियारहित होते हैं। प्रथम समय के सिद्ध एजना क्रियासहित होते हैं।

सक्रिय जीव में पाँचों इन्द्रियाँ पाई जाती हैं, अतीन्द्रिय जीव सक्रिय भी होते हैं, अक्रिय भी होते हैं। इन्द्रिय अपर्याप्त जीव तथा तेरहवें गुणस्थान के अतीन्द्रिय जीव क्रिया-सहित होते हैं। चौदहवें गुणस्थान के अतीन्द्रिय जीव तथा असंसारी अतीन्द्रिय सिद्ध जीव क्रियारहित होते हैं।

जब तक जीव के कषाय होती है तब तक जीव क्रियासहित होता है। अतः दशवें गुणस्थान तक के जीव कषाय की अपेक्षा क्रियासहित होते हैं। उनके मायाप्रत्ययिकी क्रिया लगती है। जिस जीव के कषाय नहीं है उसके कषाय की अपेक्षा क्रिया नहीं लगती है, लेकिन ग्यारहवें-बारहवें-तेरहवें गुणस्थानवर्ती कषायरहित जीव को ऐर्यापथिकी क्रिया लगती है तथा चौदहवें गुणस्थानवर्ती कषायरहित जीव क्रिया से रहित होता है।

जहाँ लेश्या है वहाँ किसी न किसी प्रकार की क्रिया अवश्य है। जहाँ लेश्या परिणाम नहीं है वहाँ किसी भी प्रकार की क्रिया सम्भव नहीं है।

सलेशी जीव सक्रिय होते हैं, अक्रिय नहीं होते हैं, अलेशी जीव अक्रिय होते हैं, सक्रिय नहीं होते हैं। सलेशी नारकी सक्रिय होते हैं, अक्रिय नहीं होते हैं। सलेशी नारकी की तरह दण्डक के सभी सलेशी जीव सक्रिय होते हैं, अक्रिय नहीं होते हैं।

—देखो भग० श ४१। उ १। प्र १२, १७, १६। पृ० ६३५

जो जीव सयोगी होता है वह क्रियासहित होता है, जो जीव अयोगी होता है वह क्रियारहित होता है। जहाँ योग है वहाँ क्रिया अवश्य है। मन-वचन-काययोगी की क्रियाओं से कर्मबन्धन होता है। योग के साथ कषाय होती है तो सांपरायिकी क्रिया होती है, योग के साथ कषाय नहीं होती है तो ऐर्यापथिकी क्रिया होती है।

सूक्ष्मबादरकायवाङ्मनोयोगनिरोधादक्रियाः ××× । सयोगित्वात् सक्रिया।

—पण्ण० प २२। सू १५७३। टीका

सूक्ष्मबादर काय-वाङ्-मनोयोग का निरोध होने से जीव अक्रिय हो जाता है अर्थात् अयोगी जीव अक्रिय होता है। सयोगी जीव योग के कारण सक्रिय होता है।

उपयोग जीव का मौलिक गुण है तथा उसका लक्षण है और यह सभी सक्रिय-अक्रिय जीवों में पाया जाता है। जो उपयोग इन्द्रियादि साधन के विना होता है वह अपरिस्पंदनात्मक क्रियारहित होता है। जो उपयोग इन्द्रियादि साधनों के द्वारा होता है वह उन साधनों की क्रियासहित होता है।

अवधिज्ञानोपयोग, मनःपर्यवज्ञानोपयोग, केवलज्ञानोपयोग, विभंग-अज्ञानोपयोग, अवधिदर्शनोपयोग, केवलदर्शनोपयोग—ये आधार के विना होते हैं अतः इन उपयोगों में साधन क्रिया नहीं होती है। अवधिज्ञानोपयोग-मनःपर्यवज्ञानोपयोग, विभंगअज्ञानोपयोग, अवधि दर्शनोपयोग—चार उपयोग वाले जीव सयोगी ही होते हैं अतः योग की अपेक्षा क्रियासहित होते हैं। केवलज्ञान तथा केवलदर्शनोपयोग वाले जीव सयोगी हों तो योग की अपेक्षा क्रिया वाले होते हैं तथा अयोगी हों तो सर्वथा क्रियारहित होते हैं।

मतिज्ञानोपयोग, श्रुतज्ञानोपयोग, मतिअज्ञानोपयोग, श्रुतअज्ञानोपयोग, चक्षुदर्शनोपयोग, अचक्षुदर्शनोपयोग—ये इन्द्रियादि साधनों के द्वारा होते हैं। इन साधनों से होनेवाली क्रिया-सहित होते हैं तथा ये सब उपयोग सयोगी जीव के ही होते हैं अतः वे जीव योग की अपेक्षा क्रिया-सहित होते हैं।

**अलेश्यस्य केवलिनः कृत्स्नयोर्ज्ञेयः—दृश्ययोः केवलं ज्ञानम्, दर्शनं च उपयुञ्जानस्य योऽसौ अपरिस्पन्दोऽप्रतिरोधो जीवपरिणामविशेषस्तद्करणम्।**

—भग० श १। उ २। प्र १३०। टीका

अलेशी सर्वज्ञ का केवलज्ञानोपयोग तथा केवलदर्शनोपयोग सर्वथा अपरिस्पंदनात्मक अकरण वीर्यवाला अर्थात् सब प्रकार की क्रिया से रहित होता है।

मति-श्रुत-अवधि-मनःपर्यवज्ञान वाले जीव क्रियासहित होते हैं, क्रियारहित नहीं होते हैं, केवलज्ञानी जीव क्रियासहित भी होते हैं, क्रियारहित भी होते हैं। अज्ञानी जीव क्रिया सहित ही होते हैं, क्रिया रहित नहीं होते हैं। अज्ञानी जीव के मिथ्यादर्शनप्रत्ययिकी क्रिया भी लगती है, ज्ञानी जीव को मिथ्यादर्शनप्रत्ययिकी क्रिया नहीं लगती है।

मिथ्यादृष्टि तथा समिथ्यादृष्टि जीव कभी क्रियारहित नहीं होते हैं। सम्यग्दृष्टि क्रियासहित भी होते हैं, क्रियारहित भी होते हैं। तेरहवें गुणस्थान तक के सम्यग्दृष्टि जीव क्रिया सहित होते हैं तथा चौदहवें गुणस्थान के सम्यग्दृष्टि जीव क्रियारहित होते हैं। मिथ्यादृष्टि तथा समिथ्यादृष्टि जीवों के अन्य क्रियाओं के साथ मिथ्यादर्शनप्रत्ययिकी क्रिया लगती है ; समदृष्टि जीव के मिथ्यादर्शन प्रत्ययिकीक्रिया नहीं लगती है।

सशरीरी जीव सक्रिय भी होते हैं, अक्रिय भी होते हैं। शैलेशी अवस्था के सशरीरी जीव अक्रिय होते हैं, अशैलेशी अवस्था के सशरीरी जीव सक्रिय होते हैं। मूल वैक्रिय शरीरी जीव, उत्तर वैक्रिय शरीरी जीव तथा आहारक शरीरी जीव सक्रिय होते हैं, अक्रिय नहीं होते हैं। तैजस-कार्मण शरीर बाँधते हुए जीव सक्रिय होते हैं, अक्रिय नहीं होते हैं।

श्वासोच्छ्वास लेता हुआ जीव सक्रिय होता है, अक्रिय नहीं होता है। श्वासोच्छ्वास क्रिया का तेरहवें गुणस्थान के शेष समय में व्यवच्छेद होता है।

आहार करता हुआ जीव सक्रिय होता है। विग्रहगति में वर्तता हुआ अनाहारक जीव सक्रिय होता है, केवली समुद्घात करता हुआ जीव जितने समय में अनाहारक होता है उतने समय में भी सक्रिय होता है। अयोगी केवली तथा सिद्ध-अनाहारक जीव अक्रिय होते हैं।

सवेदी जीव सब सक्रिय होते हैं। अवेदी जीव सक्रिय भी होते हैं, अक्रिय भी होते हैं। कोई एक अवेदी जीव सांपरायिक क्रिया भी करता है, कोई एक ऐर्यापथिकी क्रिया भी करता है। ऐर्यापथिकी क्रिया अवेदी जीव को ही होती है, सवेदी जीव को नहीं होती है।

**तं ( इरियावहियं णं भंते ! कम्मं ) भंते ! किं इत्थी बंधइ, पुरिसो बंधइ, णपुंसगो बंधइ ; इत्थीओ बंधंति, पुरिसा बंधंति, णपुंसगा बंधंति, णो इत्थी णो पुरिसो णो णपुंसगो बंधइ ? गोयमा ! णो इत्थी बंधइ, णो पुरिसो बंधइ, जाव णो णपुंसगो बंधइ, पुव्वपडिवण्णए पडुच्च अवगयवेदा वा बंधंति, पडिवज्जमाणए पडुच्च अवगयवेदो वा बंधइ, अवगयवेदा वा बंधंति।**

—भग० श ८। उ ८। प्र ११। पृ० ५५७

ऐर्यापथिक क्रिया से होनेवाला कर्मबंध अवेदी जीव के होता है, स्त्री-पुरुष नपुंसक-वेदी जीव के नहीं होता है।

कई एक अवेदी जीव अक्रिय भी होते हैं।

कर्मों की उदीरणा में **उत्थान-कर्म-बल-वीर्य-पुरुषाकार-पराक्रम** अवश्य होते हैं। यह वीर्य विशेष योगयुक्त होता है। तेरहवें गुणस्थान के जीव भी नाम और गोत्रकर्म की उदीरणा करते हैं और उत्थान-कर्म-बल-वीर्य-पुरुषाकार-पराक्रम का उपयोग करते हैं। उदीरणा करता हुआ जीव सक्रिय होता है। ( देखो भग० श १। उ ३। प्र १३४ )

जीव क्रिया करता है तब उसकी प्रतिक्रिया में उसके कर्म का बन्धन होता है। इसीलिए क्रिया की परिभाषा में कहा गया है कि क्रिया कर्मबन्धन का निमित्तभूत है, कारण है। ( देखो क्रमांक '०६'२ ) क्रिया करता हुआ ऐसा कोई जीव नहीं है जो कर्म का बन्धन न करता हो ?

नत्थि हु सक्किरियाणं अबंधगं किंचि इह अणुट्ठाणं—

—आव० मलय टीका उक्त भा० गा १४६

यहाँ क्रिया के दो भेद किये गये हैं—यथा—सदनुष्ठान क्रिया तथा असदनुष्ठान क्रिया। सदनुष्ठान क्रिया से निर्जरा के साथ-साथ पुण्यकर्म का वन्धन भी होता है। यह पुण्यकर्म लम्बी स्थिति का भी हो सकता है या दो समय की स्थिति का भी हो सकता है। ऐर्यापथिकी क्रिया में दो समय की स्थितिवाले ऐर्यापथिकी कर्म का ही वन्धन होता है ( देखो क्रमांक '३७'४ )। प्रशस्त योग-क्रिया से कर्मों की निर्जरा होती है। ( देखो उत्त० अ २६। सू ८ ) जीव कर्मों से वँधा हुआ है, उनसे छुटकारा पाने के लिए क्रिया करने की आवश्यकता होती है। इसी कारण कहा गया है कि '**ज्ञानक्रियाभ्याम् मोक्षः।**' मोक्ष—( **कृत्स्नकर्मक्षयो मोक्षः** ) कर्मों का सम्पूर्ण नाश करने के लिए ज्ञान के साथ-साथ क्रिया—सदनुष्ठान—प्रशस्त क्रियाओं का करना आवश्यक है। यद्यपि शेष समय में—अन्तक्रिया करने के समय में – मोक्ष प्राप्त करने के समय में जीव को सर्वथा अक्रिय होना पड़ता है लेकिन उस अवस्था के आगे कर्म काटने के लिए सभी जीवों को प्रशस्त क्रिया करनी होती है विना क्रिया किए—विना कर्म-वल-वीर्य-पुरुषाकार-पराक्रम किये—वन्धे हुए कर्मों से छुटकारा नहीं हो सकता है।

सामान्यतः २५ क्रियाएँ ( पाँच-पाँच क्रियाओं के पाँच पंचक ) प्रसिद्ध हैं। (देखो क्रमांक '६६) लेकिन आगमों में अन्य क्रियाओं का भी यत्र-तत्र वर्णन मिला है। तथा टीकाकार अभयदेवसूरि ने भी एजनादि क्रियाओं का ( देखो क्रमांक '६३'४ ) वर्णन करके लिखा है कि इसी प्रकार अन्य क्रियाओं को भी सोच लेना चाहिए। जीव पुद्गल के सहयोग से जितने प्रकार की क्रिया कर सकता है उतने प्रकार की क्रियाएँ हो सकती हैं। कोश में ५३ क्रियाओं ( देखिये क्रमांक '११ से '६३ ) के पाठों का संकलन किया गया है।

जीव के क्रियामात्र से कर्म का वन्धन होता है—चाहे पुण्यकर्म का बन्धन हो चाहे पापकर्म का—क्रिया से कर्म वन्धन अवश्य होता है।

क्रिया को जो कर्मवन्धन का निमित्तभूत कहा गया है वह केवल पापकर्म के वन्धन की दृष्टि से नहीं कहा गया है। पाप या पुण्य दोनों कर्मों के वन्धन की दृष्टि से कहा गया है। कई क्रियाओं से पापकर्म का वन्धन होता है, यथा आरम्भिकी, कायिकी आदि कई क्रियाओं से पुण्यकर्म का वन्धन होता है, यथा—ऐर्यापथिकी, सम्यक्त्वक्रिया।

समास में क्रियाओं का दो विभाग किया गया है—जीवक्रिया और अजीवक्रिया। जीवक्रिया अर्थात् जीव अपने परिणामों और अध्यवसायों से जो क्रिया करे वह जीवक्रिया। सम्यक्त्वक्रिया और मिथ्यात्वक्रिया—जीवक्रिया के उदाहरण हैं। ( देखिये क्रमांक '११ )

अजीवक्रिया—जिससे जीव पुद्गल समुदाय की कर्मरूप परिणति करे वह जीव की अजीवक्रिया है। अजीव क्रिया के उदाहरण में ऐर्यापथिक और सांपरायिक क्रिया को बताया गया है। ( देखो क्रमांक ·१२ )

शुद्ध देव-गुरु-धर्म की श्रद्धा से समदृष्टि जीव जो विनयादि व्यापार—क्रिया करता है वह सम्यक्त्वक्रिया है तथा सिद्धसेन गणि की टीका के अनुसार मोह के क्षयोपशम से होने वाले मोहशुद्ध कर्मदलिक के अनुभव—वेदन से होनेवाली प्रवृत्ति सम्यक्त्व क्रिया है। (देखिये क्रमांक ·३६) यह क्षयोपशम से होनेवाली सम्यक्त्वक्रिया चौथे से सातवें गुणस्थान तक के जीवों को ही होती है—ऐसा समझना चाहिए।

मिथ्या देव-गुरु-धर्म की श्रद्धा से अथवा अतत्त्व-श्रद्धान से जीव के द्वारा किया गया व्यापार या क्रिया—मिथ्यात्वक्रिया है। यह क्रिया पहले व तीसरे गुणस्थान के जीवों को होती है। एक बात विशेष ध्यान में रखने की है कि सम्यक्त्व और मिथ्यात्व क्रियाएँ—विरोधी क्रियाएँ हैं। एक समय में एक जीव के ये दोनों क्रियाएँ नहीं हो सकती हैं। जिस समय सम्यक्त्वक्रिया होती है उस समय मिथ्यात्व क्रिया नहीं हो सकती, जिस समय मिथ्यात्व क्रिया होती है उस समय सम्यक्त्व क्रिया नहीं हो सकती है। ( देखिये क्रमांक ·६४·११ ) यद्यपि तीसरे गुणस्थान का अभिवचन सम्यग्-मिथ्यादृष्टि गुणस्थान है फिर भी वहाँ एक समय में एक ही क्रिया होनी चाहिए, मिश्र क्रिया नहीं हो सकती है।

सांपरायिक और ऐर्यापथिकी क्रियायें भी विरोधी क्रियाएँ हैं। ये दोनों क्रियाएँ भी एक जीव के एक समय में नहीं होती हैं। जिस समय सांपरायिकी क्रिया होती है उस समय ऐर्यापथिकी क्रिया नहीं हो सकती है, जिस समय ऐर्यापथिकी क्रिया होती है उस समय सांपरायिकी क्रिया नहीं हो सकती है। ( क्रमांक ·६४·२·१ ) सकषायी जीव के सांपरायिकी क्रिया होती है, अकषायी जीव के ऐर्यापथिकी क्रिया होती है। ऐर्यापथिक क्रिया से दो समय की स्थितिवाले कर्म का बन्धन होता है तथा सांपरायिकी क्रिया से अन्तर्मुहूर्त अथवा तद्अधिक स्थिति वाले कर्म का बन्धन होता है।

मिथ्यात्व क्रिया का तीन प्रकार से वर्णन मिलता है—एक आरम्भिकी क्रिया पंचक के अन्तर्गत मिथ्यादर्शनप्रत्ययिकी ( **मिच्छादंसणवत्तिया** ) रूप में मिलता है ( देखो क्रमांक ·१७ ), दूसरा सम्यक्त्व क्रियापंचक के अन्तर्गत मिथ्यात्व ( **मिच्छत्त** ) क्रिया के रूप में मिलता है ( देखो क्रमांक ·४० ), तथा सम्यक्त्व-मिथ्यात्वद्वयक के रूपमें भी मिलता है ( देखो क्रमांक ·६४·१ ) तथा अठारह पापस्थान के अन्तर्गत मिथ्यादर्शन-शल्य (**मिच्छादंसणसल्ल**) के रूप में मिलता है। ( देखो क्रमांक ·६२ )

आरम्भिकी क्रियापंचक ( आरम्भिकी, पारिग्रहिकी, मायाप्रत्ययिकी, अप्रत्याख्यान, मिथ्यादर्शनप्रत्ययिकी )—सबसे महत्वपूर्ण क्रियापंचक है। यह दण्डक के सभी

जीवों में पाया जाता है। सभी मिथ्यादृष्टि जीवों के आरम्भिकी पंचक की पाँचों क्रियाएँ होती हैं तथा समदृष्टि जीवों के आरम्भिकी पंचक की प्रथम की चार कियाएँ होती हैं।

गुणस्थान की अपेक्षा आरम्भिकी क्रिया प्रमत्तसंयत गुणस्थान तक के जीवों के होती है, पारिग्रहिकी क्रिया संयता 'यत गुणस्थान तक के जीवों को होती है, मायाप्रत्ययिकी क्रिया सराग अप्रमत्तसंयत—दशवें गुणस्थान तक के जीवों को होती है, अप्रत्याख्यान क्रिया अविरत गुणस्थान तक के जीवों को होती है, मिथ्यादर्शन-प्रत्ययिकी क्रिया मिथ्यादृष्टि जीवों को होती है। वीतराग संयत अर्थात् ग्याहरवें तथा तदुपरि गुणस्थान के जीवों को आरम्भिकी क्रियापंचक की कोई क्रिया नहीं होती है इस अपेक्षा से वे अक्रिय होते हैं।

आरम्भिकी क्रिया--कोई भी आरम्भ के करने से होती है। यह क्रिया छठे गुणस्थान के प्रमत्तसंयत के भी होती है लेकिन जब प्रमत्तसंयत के शुभयोग होता है तब वह **अनारंभी** होता है, अतः शुभयोग प्रवर्तते हुए अनारम्भी प्रमत्तसंयत के आरम्भ का अभाव होने से आरम्भिकी क्रिया नहीं होती है।

मूल—XXX। **तत्थ णं जे ते पमत्तसंजया ते सुहं जोगं पडुच्च णो आयारंभा, णो परारंभा, णो तदुभयारंभा अणारंभा।**

—भग० श १। उ १। प्र ४८। पृ० ३८६

आरंभिकी क्रियापंचक की नियमा-भजना औधिक जीव की अपेक्षा इस प्रकार है :—

जिस औधिक जीव के आरंभिकी क्रिया होती है उसको पारिग्रहिकी क्रिया कदाचित् होती है, कदाचित् नहीं होती है लेकिन जिसके पारिग्रहिकी क्रिया होती है उसके आरंभिकी क्रिया नियम से होती है। जिस जीव के आरंभिकी क्रिया होती है उसके मायाप्रत्ययिकी क्रिया नियम से होती है तथा जिसके मायाप्रत्ययिकी क्रिया होती है उसके आरंभिकी क्रिया कदाचित् होती है, कदाचित् नहीं होती है। जिस जीव के आरंभिकी क्रिया होती है उसके अप्रत्याख्यान क्रिया कदाचित् होती है, कदाचित् नहीं होती है तथा जिस जीव के अप्रत्याख्यान क्रिया होती है उसके आरंभिकी क्रिया नियम से होती है। जिसके आरंभिकी क्रिया होती है उसके मिथ्यादर्शनप्रत्ययिकी क्रिया कदाचित् होती है, कदाचित् नहीं होती है तथा जिसके मिथ्यादर्शनप्रत्ययिकी क्रिया होती है उसके आरम्भिकी क्रिया नियम से होती है।

जिस जीव के पारिग्रहिकी क्रिया होती है उसके मायाप्रत्ययिकी क्रिया नियम से होती है तथा जिसके मायाप्रत्ययिकी क्रिया होती है उसके पारिग्रहिकी क्रिया कदाचित् होती है, कदाचित् नहीं होती है। जिसके पारिग्रहिकी क्रिया होती है उसके अप्रत्याख्यान क्रिया

कदाचित् होती है, कदाचित् नहीं होती है तथा जिसके अप्रत्याख्यान क्रिया होती है उसके पारिग्रहिकी क्रिया नियम से होती है। जिस जीव के पारिग्रहिकी क्रिया होती है उसके मिथ्यादर्शनप्रत्ययिकी क्रिया कदाचित् होती है, कदाचित् नहीं होती है तथा जिसके मिथ्यादर्शनप्रत्ययिकी क्रिया होती है उसके पारिग्रहिकी क्रिया नियम से होती है।

जिस जीव के मायाप्रत्ययिकी क्रिया होती है उसके अप्रत्याख्यान क्रिया कदाचित् होती है, कदाचित् नहीं होती है तथा जिसके अप्रत्याख्यान क्रिया होती है उसके माया-प्रत्ययिकी क्रिया नियम से होती है। जिस जीव के मायाप्रत्ययिकी क्रिया होती है उसके मिथ्यादर्शनप्रत्ययिकी क्रिया कदाचित् होती है, कदाचित् नहीं होती है तथा जिसके मिथ्या-दर्शनप्रत्ययिकी क्रिया होती है उसके मायाप्रत्ययिकी क्रिया नियम से होती है।

जिस जीव के अप्रत्याख्यान क्रिया होती है उसके मिथ्यादर्शनप्रत्ययिकी क्रिया कदाचित् होती है, कदाचित् नहीं होती है तथा जिसके मिथ्यादर्शनप्रत्ययिकी क्रिया होती है उसके अप्रत्याख्यान क्रिया नियम से होती है। ( देखें क्रमांक ·६५·८ )

समदृष्टि नारकी, भवनपति-वाणव्यंतर-ज्योतिषी-वैमानिक देवों के आरंभिकी क्रिया-पंचक की प्रथम की चार क्रियाएँ नियम से होती हैं तथा मिथ्यादृष्टियों को पाँचों क्रियाएँ होती हैं। एकेन्द्रिय तथा विकलेन्द्रिय जीवों को नियम से पाँचों क्रियाएँ होती हैं। तिर्यंच चेन्द्रिययोनिक जीवों को प्रथम की तीन क्रियाएँ नियम से होती हैं, मिथ्यादृष्टि तिर्यंच-पंचेन्द्रिययोनिक जीवों को पाँचों क्रियाएँ नियम से होती हैं, अविरत समदृष्टि तिर्यंच पंचेन्द्रिययोनिक जीवों को प्रथम की चार क्रियाएँ नियम से होती हैं तथा देशविरत सम-दृष्टि तिर्यञ्च-पंचेन्द्रिययोनिक जीवों को प्रथम की तीन क्रियाएँ नियम से होती हैं। मिथ्यादृष्टि मनुष्य के नियम से पाँच क्रियाएँ होती हैं, अविरत सम्यग्दृष्टि मनुष्य को चार, देशविरत सम्यग्दृष्टि को तीन, प्रमत्तसंयत मनुष्य को आरम्भिकी और मायाप्रत्ययिकी—दो क्रियाएँ होती हैं, सराग अप्रमत्त मनुष्य को केवल मायाप्रत्ययिकी क्रिया होती है। वीत-राग संयत मनुष्य को आरंभिकी क्रियापंचक की कोई क्रिया नहीं होती है।

पाँचों ही चारित्र वाले जीवों के मिथ्यादर्शनप्रत्ययिकी क्रिया नहीं होती है, पारि-ग्रहिकी क्रिया भी नहीं होती है, अप्रत्याख्यानक्रिया भी नहीं होती है। सामायिक चारित्र, छेदोपस्थापनीय, परिहारविशुद्ध चारित्र वाले जीवों को प्रमत्तयोग से आरम्भिकी क्रिया होती है तथा मायाप्रत्ययिकी क्रिया सराग अप्रमत्त अवस्था में भी होती है। सूक्ष्मसंपराय चारित्र वाले जीवों के केवल मायाप्रत्ययिकी क्रिया होती है। यथाख्यातचारित्र वाले जीवों के आरम्भिकी पञ्चक की कोई क्रिया नहीं होती है। यथाख्यातचारित्र वाले कोई एक जीव के योगप्रत्यय से केवल ऐर्यापथिकी क्रिया होती है, कोई एक जीव के योग का अभाव होने से ऐर्यापथिकी क्रिया नहीं होती है।

जंघाचारण या विद्याचारण लब्धि के अतिशय से आकाश में गमन करने वाले जीव को आरम्भिकी क्रिया होती है। पुलाकलब्धि वाला पुलाकसंयति किसी कारण से पुलाक-लब्धि का प्रयोग करता है तो उसको आरम्भिकी क्रिया होती है। तेजोलब्धि फोड़ने वाले जीव को आरम्भिकी क्रिया होती है तथा कायिकी क्रियापंचक में से जघन्य तीन, उत्कृष्ट पाँच क्रियाएँ होती हैं।

वैक्रिय लब्धि फोड़ने वाले जीव को आरम्भिकी क्रिया होती है तथा कायिकी क्रिया पञ्चक में से जघन्य तीन, उत्कृष्ट पाँच क्रियाएँ होती हैं।

आहारकलब्धि फोड़ने वाले जीव को आरम्भिकी क्रिया होती है तथा कायिकी क्रियापञ्चक में से जघन्य तीन, उत्कृष्ट पाँच क्रियाएँ होती हैं। (देखें क्रमांक ·६६·१३)

जंघाचारण, विद्याचारण, पुलाक तथा आहारकलब्धि फोड़ने वाले जीव को मिथ्या-दर्शनप्रत्ययिकी क्रिया नहीं होती है क्योंकि ये जीव नियम से सम्यग्दृष्टि होते हैं।

तेजोलब्धि तथा वैक्रियलब्धि फोड़ने वाले कोई एक जीव को मिथ्यादर्शनप्रत्ययिकी क्रिया होती है, कोई एक जीव को मिथ्यादर्शनप्रत्ययिकी क्रिया नहीं होती है।

आगमों में मनुष्य के दैनिक जीवन के कार्य-क्रमों के उदाहरण देकर आरम्भिकी क्रियापञ्चक का विवेचन किया गया है :—

(१) यदि किसी व्यक्ति की कोई वस्तु चोरी चली जाय और वह व्यक्ति उस चोरी गयी हुई वस्तु की जब तक खोज करता रहे तब तक उस व्यक्ति के यदि सम्यग्दृष्टि है तो प्रथम की चार और यदि मिथ्यादृष्टि है तो पाँचों क्रियाएँ होती हैं। यदि खोई हुई वस्तु वापस मिल जाय तो क्रियाएँ प्रतनु—हलकी हो जाती हैं।

(२) विक्रेता से यदि कोई खरीददार माल खरीद ले और सौदा पक्का करके बयाना दे दे किन्तु माल की डिलेवरी न ले तब तक विक्रेता को चार या पाँच क्रियाएँ होती हैं, खरीददार को भी चार या पाँच क्रियाएँ होती हैं लेकिन वे हलकी होती हैं। इसके पश्चात् जब खरीददार माल उठाकर ले जाता है तब खरीददार की क्रियाएँ भारी हो जाती हैं तथा बेचवाल की क्रियाएँ प्रतनु—हलकी हो जाती हैं। खरीददार जब तक माल की कीमत का भुगतान नहीं करता है तब तक धन की अपेक्षा खरीददार को महती क्रिया और बेचवाल को हलकी क्रिया होती है। बेचे हुए माल की कीमत प्राप्त हो जाने के पश्चात् विक्रेता को महती, ग्राहक को हलकी क्रिया होती है।

कायिकी क्रियापंचक आरम्भिकी क्रिया का विश्लेषण है। जब जीव अन्य जीव की किसी भी प्रकार से हिंसा करता है तब उसको आरम्भिकी क्रिया होती है। जिस जीव के आरम्भिकी क्रिया होती है उस जीव के कायिकी क्रियापंचक की प्रथमतः तीन क्रियाएँ

अवश्य होती हैं। जीव की परितापना होने से चार क्रियाएँ होती हैं तथा प्राण-वियोग होने से पाँचों क्रियाएँ होती हैं। जीव आरम्भिकी क्रिया कैसे और किस प्रकार करता है—यह कायिकी क्रियापञ्चक से समझाया गया है।

कायिकी क्रियापञ्चक में कायिकी, आधिकरणिकी, प्राद्वेषिकी, पारितापनिकी, प्राणातिपातकी क्रिया होती है। जब जीव किसी जीव की हिंसा करने का विचार करता है तब सर्व प्रथम काया से समुत्थान करता है, फिर हिंसा करने के योग्य अधिकरण तैयार या ग्रहण करता है तथा साथ में प्रद्वेष की प्रबलता की वृद्धि करता है। तत्पश्चात् उद्दिष्ट जीव के ऊपर अधिकरण का निक्षेप या प्रहार करता है उससे उस जीव का प्रत्याघात होता है या उसके प्राण-काया जुदा होते हैं। काया के उत्थान या प्रयोग से कायिकी क्रिया होती है, अधिकरण के निर्माण-ग्रहण से आधिकरणिकी क्रिया होती है, प्रद्वेष की प्रबलता से प्राद्वेषिकी क्रिया होती है, जीव को परितापना—कष्ट पहुँचाने से पारितापनिकी क्रिया होती है तथा जीव के प्राण का काया से जुदा हो जाने से प्राणातिपातकी क्रिया होती है।

यदि कोई व्यक्ति किसी जीव को शस्त्र के आघात से गुरुतर घायल करे और वह घायल जीव यदि छः मास के भीतर मर जाय तो मारने वाले व्यक्ति को पाँच क्रियाएँ होती हैं और छः मास के बाद मरे तो उसको प्राणातिपातकी क्रिया नहीं होती है।

शरीर, इन्द्रिय तथा योग का निर्माण करते हुए जीव के कायिकी क्रियापंचक की कदाचित् तीन, कदाचित् चार, कदाचित् पाँच क्रियाएँ होती हैं। स्थावर जीव के श्वास-निःश्वास में पाँचों प्रकार के स्थावर जीवों को ग्रहण करते हुए कायिकी क्रियापंचक की कदाचित् तीन, कदाचित् चार, कदाचित् पाँच क्रियाएँ होती हैं।

ज्ञानावरणीय आदि आठों प्रकार की कर्म-प्रकृतियों का बंधन करते हुए जीव के कायिकी क्रियापंचक की कदाचित् तीन, कदाचित् चार, कदाचित पाँच क्रियाएँ होती हैं।

जब जीव के प्रबल असाता वेदना उत्पन्न होती है तब वह जीव वेदना समुद्घात करता है। वेदना समुद्घात के द्वारा वह जीव अपने शरीरस्थ पुद्गलों को बाहर निकालता है और बहिर्गत पुद्गल अनेक प्राण-भूत-जीव-सत्त्वों के संपर्क में आते हैं और उनके संपर्क से उन जीवों में हलन-चलन होता है, उनके वेदना उत्पन्न होती है, उससे वेदना समुद्घात करने वाले जीव को कायिकी क्रियापंचक की कदाचित् तीन, कदाचित् चार, कदाचित् पाँच क्रियाएँ होती हैं। उक्त हलन-चलन करने वाले जीवों से यदि अन्य जीवों को आघात पहुँचे तो उस वेदना समुद्घात करने वाले जीव के इन जीवों की अपेक्षा भी कदाचित् तीन, कदाचित् चार, कदाचित् पाँच क्रियाएँ होती हैं।

कषाय मारणांतिक, वैक्रिय तथा तैजस समुद्घात करने वाले जीव के वेदना समुद्घात करने वाले जीव की तरह कदाचित् तीन, कदाचित् चार, कदाचित् पाँच क्रियाएँ होती हैं। आहारक समुद्घात करने वाले जीव के भी निर्गत पुद्गलों के द्वारा जीव के हननादि के कारण कदाचित् तीन, कदाचित् चार, कदाचित् पाँच क्रियाएँ होती हैं।

केवली समुद्घात करने वाले जीव के द्वारा निर्ज्जरित पुद्गल सूक्ष्म होते हैं अतः उनके कायिकी क्रियापंचक की कोई क्रिया नहीं होती है, केवल ऐर्यापथिक क्रिया होती है।

कायिकी क्रियापंचक का जिस सूक्ष्मता से वर्णन किया गया है वह निम्न उदाहरणों से स्पष्ट हो जाता है—

(क) यदि कोई व्यक्ति यह जानने के लिए—वर्षा बरसती है या नहीं—अपने हाथ, पैर, बाहु और शरीर को बाहर फैलाता है या समेटता है तो उस व्यक्ति को कायिकी आदि पाँचों क्रियाएँ स्पृष्ट होती हैं।

(ख) यदि किसी वृक्ष का फल अपने गुरुभार से गिरे और नीचे गिरते हुए उस फल के द्वारा जब तक जीवों का हनन यावत् प्राणवियोग होता है तब तक जिन जीवों के शरीर से फल का वृक्ष बना उन जीवों को चार क्रियाएँ स्पृष्ट होती हैं तथा जिन जीवों के शरीर से फल बना उन जीवों को पाँच क्रियाएँ स्पृष्ट होती हैं तथा स्वाभाविक रूप से अपने गुरुभार से गिरते हुए उस फल के जो जीव उपग्राहक—उपकारक होते हैं उन जीवों को भी कायिकी आदि पाँच क्रियाएँ स्पृष्ट होती हैं। कायिकी क्रियापंचक को भी दैनिक जीवन के उदाहरण देकर समझाया गया है—ये उदाहरण मननीय या धारणीय हैं। अन्य उदाहरणों के लिए क्रमाक ६६·१०,·६६·११,·६६·१२ तथा ·६६·१९ अवश्य पठनीय हैं।

अप्रत्याख्यानक्रिया दार्शनिक तथ्यों पर आधारित है। जहाँ किसी भी पापस्थानिक कार्य के प्रत्याख्यान का अभाव होता है वहाँ अप्रत्याख्यान क्रिया होती है। अप्रत्याख्यान क्रिया में यौगिक क्रिया की कल्पना नहीं है, मात्र प्रत्याख्यान का अभाव है अर्थात् कोई पापकर्म नहीं करूँगा—ऐसे संकल्प का अभाव है। अर्थात् किसी जीव को परितापना नहीं दूंगा, किसी जीव का प्राणातिपात नहीं करूँगा आदि-आदि संकल्पों के अभाव होने से ही अप्रत्यख्यान क्रिया होती है। अप्रत्याख्यान क्रिया का दार्शनिक सिद्धांत कहता है कि यदि कोई व्यक्ति जीवहिंसा—प्राणातिपात नहीं कर रहा है लेकिन उसके हिंसा करने में कोई बाधा नहीं है, हिंसा करने का प्रत्याख्यान नहीं है, विरति नहीं है तो उस व्यक्ति को हिंसा की क्रिया लगती है। कोई क्षुद्रातिक्षुद्र जीव जिसके मन-वचन की शक्ति भी नहीं है, जिसकी चेतना स्वप्न जितनी भी नहीं है उस जीव के हिंसा नहीं करते हुए भी हिंसा सम्बन्धी क्रिया लगती है। यह क्रिया प्रत्याख्यान के अभाव होने से होती है। अप्रत्याख्यान क्रिया की

बड़ी विशेषता यह है कि यह क्रिया भेदभाव रहित क्षुद्रकायी कुंथु-कीट या स्थूलकायी हाथी, सेठ या गरीब, राजा या रङ्क, सबको समान भाव से लगती है, यदि पाप कर्मों के नहीं करने का उनके प्रत्याख्यान नहीं हो। क्रमांक '१६'६'२ में अप्रत्याख्यान क्रिया का दर्शनिक दृष्टिकोण से विवेचन किया गया है।

क्रिया से बन्धने वाले कर्म की स्थिति की अपेक्षा क्रिया के दो भेद किये गये हैं, यथा—ऐर्यापथिकी क्रिया, साम्परायिकी क्रिया। ऐर्यापथिकी क्रिया की स्थिति दो समय की होती है। इस क्रिया से प्रथम समय में कर्म बद्ध और स्पृष्ट होते हैं, द्वितीय समय में वे कर्म उदीरित—वेदित होते हैं, तृतीय समय में निर्ज्जरित होते हैं। टीकाकार के अनुसार यह क्रिया उपशांतमोह, क्षीणमोह, सयोगी केवली गुणस्थान के जीवों के होती है। सयोगी जीव क्षण मात्र के लिए भी अग्नि में तपते हुए जलबिन्दु की तरह, निश्चल नहीं रह सकते हैं अतः यह ऐर्यापथिकी क्रिया सयोगी केवली के भी होती है। जाने, आने, उठने, बैठने आदि की स्थूल क्रिया से लेकर यावत् आँख की पलक हिलने मात्र की सूक्ष्मातिसूक्ष्म क्रिया से ऐर्यापथिकी क्रिया होती है। ऐर्यापथिकी क्रिया से केवलमात्र एक कर्मप्रकृति का बन्धन होता है। और वह कर्मप्रकृति—सातावेदनीय कर्मप्रकृति है। ऐर्यापथिकी क्रिया से सातावेदनीय कर्मप्रकृति व्यतिरिक्त अन्य किसी कर्मप्रकृति का बन्धन नहीं होता है। साम्परायिक क्रिया से जब सातावेदनीय कर्मप्रकृति का बन्ध होता है तब उसकी जघन्य स्थिति बारह मुहूर्त की होती है।

जिस अनगार के क्रोध-मान-माया-लोभ व्युच्छिन्न हो गये हैं उसके ऐर्यापथिकी क्रिया होती है, साम्परायिकी क्रिया नहीं होती है तथा जिसके क्रोध-मान-माया-लोभ व्युच्छिन्न नहीं हुए हैं उसके साम्परायिकी क्रिया होती है, ऐर्यापथिकी क्रिया नहीं होती है। सूत्र के अनुसार चलते हुए अनगार के ऐर्यापथिकी क्रिया होती है तथा उत्सूत्र चलते हुए अनगार के सांपरायिकी क्रिया होती है। उपयोगपूर्वक गमनादि करते हुए, वस्त्रपात्र आदि लेते, रखते हुए संवृत अनगार को ऐर्यापथिकी क्रिया होती है, साम्परायिकी क्रिया नहीं होती है। अनुपयोगपूर्वक गमनादि करते हुए, वस्त्र-पात्र लेते हुए अनगार को सांपरायिकी क्रिया होती है, ऐर्यापथिकी क्रिया नहीं होती है।

अगल-बगल युगप्रमाण भूमि को देखकर चलते हुए भावितात्मा अनगार के पैर के नीचे यदि कोई छोटा जानवर या सूक्ष्म जन्तु आकर कष्ट पावे या उसका प्राणवियोग हो जाय तो उस अणगार को ऐर्यापथिकी क्रिया होती है, सांपरायिकी क्रिया नहीं होती है क्योंकि उस अनगार के राग-द्वेष क्षीण हो गये हैं।

सामायिक करते हुए श्रमणोपासक को सांपरायिकी क्रिया होती है, ऐर्यापथिकी क्रिया नहीं होती है क्योंकि उसकी आत्मा अधिकरण होती है, उसकी आत्मा अधिकरण

में वर्तन कर रही है अतः उसको साम्परायिकी क्रिया होती है, ऐर्यापथिकी क्रिया नहीं होती है।

चूंकि ऐर्यापथिकी क्रिया ग्यारहवें, बारहवें, तेरहवें गुणस्थान के जीवों को होती है अतः यह कहा जा सकता है कि सांपरायिकी क्रिया पहले से दशवें गुणस्थान तक के जीवों को होती है—इससे पुण्य-पाप दोनों प्रकार की कर्मप्रकृतियों का बन्ध होता है। दशवें गुणस्थान के जीवों के आयुष्य और मोहनीय कर्म को बाद देकर छः कर्मप्रकृतियों का बन्ध होता है। पहले, दूसरे तथा चौथे से सातवें गुणस्थान तक के जीवों के सांपरायिकी क्रिया करते हुए आठ या आयुष्य बाद सात कर्मप्रकृतियों का बन्धन होता है। तीसरे, आठवें, नववें गुणस्थान के जीव सांपरायिकी क्रिया करते हुए आयुष्य बाद सात कर्मप्रकृतियों का बंध करते हैं। सांपरायिकी क्रिया करने वाले जीव के कषाय अवश्य होती है। टीकाकारों ने कषाय के हेतु से होने वाले कर्मबन्ध को सांपरायिक कहा है।

सूत्रकृतांग में तेरह क्रियास्थानों का वर्णन है। उसमें प्रत्येक क्रियास्थान के शेष में **"एवं खलु तस्स तप्पत्तियं सावज्जंति आहिज्जइ"** वाक्य का प्रयोग है। ऐर्यापथिक क्रिया का तेरहवें क्रियास्थान में वर्णन किया गया है। इसके शेष में भी उक्त वाक्य का प्रयोग है। सावद्य शब्द का सामान्य अर्थ पापसहित किया जाता है, निरवद्य का अर्थ पापरहित किया जाता है। तेरहवें क्रियास्थान में वर्तमान जीव सिद्ध, बुद्ध, मुक्त होता है, यावत् सर्व दुःखों का अन्त करता है। अतीत के, वर्तमान के तथा भविष्यत् के अरिहन्त-भगवंत ने ऐसा प्रतिपादन किया है, करते हैं, करेंगे। सावद्य का अर्थ पापकर्म का बन्धन ही लिया जाय तो पापकर्म से मुक्त होने का प्रश्न उपस्थित हो जाता है, अतः तेरहवें क्रिया-स्थान में जो सावद्य शब्द का प्रयोग हुआ है वह खटकता है। अतः सावद्य का अनेकान्त दृष्टि से या नय की अपेक्षा से अन्य कोई योग्य अर्थ भी होना चाहिए। एवंभूत नय से एक ऐसा ही अर्थ मिलता है। आचार्य मलयगिरि ने आवश्यक की टीका में एवंभूत नय की अपेक्षा से सावद्य का अर्थ केवल मात्र कर्मबन्ध किया है। वहाँ पाप-पुण्य की विवक्षा नहीं की गई है। ऐर्यापथिक क्रिया से कर्म का बंधन होता है— ऐसा सिद्धान्त कहता है; अतः सावद्य का अर्थ एवंभूत नय की अपेक्षा से मात्र कर्मबन्धन की विवक्षा से किया जाय तो तेरहवें क्रियास्थान में **'सावद्य"** शब्द का प्रयोग खलता नहीं है।

जीव अठारह पापस्थानों से क्रिया करता है—यह क्रिया भिन्न-भिन्न अपेक्षा से करता है। प्राणातिपात या पापस्थान की क्रिया वह छः जीवनिकाय की अपेक्षा से करता है; मृषावाद पापस्थान की क्रिया सब द्रव्यो की अपेक्षा करता है। अदत्तादान पापस्थान की क्रिया ग्रहण और धारण करने योग्य द्रव्यों की अपेक्षा ही करता है। मैथुन पापस्थान

की क्रिया जीव रूप अथवा रूपवान् द्रव्यों की अपेक्षा करता है। परिग्रह पापस्थान की क्रिया जीव सर्व द्रव्यों की अपेक्षा स्व-स्वामिभाव से होने वाली मूर्च्छा से करता है। अवशेष पापस्थान—क्रोध यावत् मिथ्यादर्शनशल्य पापस्थान की क्रिया जीव सव द्रव्यों की अपेक्षा करता है। पापस्थान को क्रिया सभी दण्डक के जीव करते हैं। पापस्थान क्रियाओं से सात अथवा आठ कर्मप्रकृतियों का बंधन होता है।

हिंसा की क्रियाओं का निम्न प्रकार से वर्णन है। आरम्भिकी क्रियापंचक में आरम्भिकी क्रिया का वर्णन है। ( देखें क्रमांक ·१४ ) कायिकी क्रियापंचक में हिंसा की सम्पूर्ण क्रिया का वर्णन है अर्थात् जीव किस प्रकार हिंसा करता है इसका यथाक्रम से वर्णन है। तेरहवें क्रियास्थान में पाँच प्रकार की हिंसा की क्रियाओं का वर्णन है, यथा—अर्थ-दण्डप्रत्ययिकी, अनर्थदण्डप्रत्ययिकी, हिंसादंडप्रत्ययिकी, अकस्मात्-दंडप्रत्ययिकी, दृष्टि-विपर्यासप्रत्ययिकी। ( देखें क्रमांक ·४३ से ·४७ तक ) अठारह पापस्थान में पहला पापस्थान प्राणातिपात का है।

यद्यपि उपर्युक्त क्रियाओं में हिंसा का वर्णन विभिन्न दृष्टिकोण से किया गया है फिर भी सर्वत्र हिंसा की भावना स्पष्ट है। हिंसा की क्रिया को समास में दो भागों में विभक्त किया गया है, यथा—पारितापनिकी क्रिया तथा प्राणातिपातिकी क्रिया। पारितापनिकी क्रिया में जीव को पीड़ा होती है, असाता की उत्पत्ति होती हैं तथा प्राणातिपातिकी में प्राण का काय से वियोग होता है या जीव की पर्याय का विनाश होता है।

चौथे प्रतिक्रमण आवश्यक में 'इरियावहियं सुत्तं' में कुछ हिंसा की क्रियाओं का वर्णन है, यथा—अभिहया ( अभिहताः )—आघात पहुँचाना ; वत्तिया ( वर्तिताः )—रज आदि से आच्छादित करना ; लेसिया ( श्लेषिताः )—भूमि आदि पर मर्दन करना ; संघा-इया ( संघातिताः )—जीवो का संग्रह करना ; संघट्टिया ( संघट्टिताः )—स्पर्श करना ; परियाविया ( परितापिताः )—असाता उत्पन्न करना ; किलामिया ( क्लामिताः )—अधमरा-मृतप्राय करना ; उद्दविया ( उपद्राविताः )—आतंकित करना ; ठाणाओ ठाणं संकामिया ( संक्रामिताः )—एक स्थान से दूसरे स्थान पर अयत्न से रखना ; जीवियाओ ववरोविया ( जीवितात् व्यपरोपिताः )—प्राण से रहित करना। ये क्रियाएँ सामान्य दैनिक जीवन में होनेवाली हिंसा की क्रियाएँ हैं।

संरंभ, समारम्भ, आरम्भ—इन तीन शब्दों से हिंसा के क्रम का वर्णन—आगमों में किया जाता है। संरम्भ अर्थात् हिंसा करने का संकल्प करना या हिंसा करने का आयोजन करना ; समारम्भ अर्थात् परिताप उत्पन्न करना ; आरम्भ अर्थात् प्राणातिपात करना—इन तीनों का आरम्भिकी क्रिया में समावेश हो जाता है।

अक्रिया शब्द का तीन अर्थों में प्रयोग किया जाता है। ( एक ) दुष्ट क्रियाओं को अक्रिया कहा जाता है, मिथ्यात्व से उपहत जीव का अमोक्ष-साधक अनुष्ठान अक्रिया कहलाता है। ( दो ) संवृत अणगार की निरवद्य क्रिया पापकर्म का बन्धन नहीं करनेवाली होने से अक्रिया कहलाती है तथा उस संवृत अणगार को अक्रिय कहा जाता है, ( तीन ) चतुर्दश गुणस्थानवर्ती जीव का योग निरोध अक्रिया है ; व्यवदान ( कर्मक्षय ) से अक्रिया होती है तथा अक्रिया से जीव अन्तक्रिया करके मोक्ष को प्राप्त करता है।

श्रमण निर्ग्रन्थ के भी क्रिया होती है ; उनके प्रमाद के कारण तथा योग-निमित्त से क्रिया होती है अर्थात् कर्म का बन्धन होता है [देखें '६४'१ (छ)] प्रतिलेखन, प्रतिक्रमण आदि सांयमिक क्रियाओं में अवहेलना करना, उनको नहीं करना, उनमें जल्दबादी करना, असावधानी करना, उनको समय पर नहीं करना—इत्यादि प्रमादों से श्रमण-निर्ग्रन्थ को कर्म का वन्धन होता है। जाना, आना, उठना, बैठना, वस्त्रपात्रादि लेना, रखना आदि यौगिक क्रियाओं को अयत्नपूर्वक करने से श्रमण-निर्ग्रन्थ को योगनिमित्त से क्रिया होती है। अयत्नपूर्वक गमनादि क्रिया करने से श्रमण-निर्ग्रन्थ को कायिकी क्रियापंचक की ३ या ४ या ५ क्रियाएँ होती हैं। टीकाकार के अनुसार दुष्प्रयुक्त शरीर की चेष्टाओं से श्रमण-निर्ग्रन्थ को प्रमादप्रत्ययिकी क्रिया होती है। जिस श्रमण के प्रमाद भी नहीं है, कषाय भी नहीं है, केवल योग है, उस श्रमण-निर्ग्रन्थ के योग-निमित्त से केवल ऐर्यापथिकी क्रिया होती है।

प्रतिक्रमण सूत्र में भिक्षु के द्वारा 'क्रियाओं' का प्रतिक्रमण करने का विधान है। इसमें क्रिया प्रतिक्रमण के दो पाठ हैं, एक, कायिकी क्रियापंचक के प्रतिक्रमण का पाठ है तथा दूसरा, तेरह क्रियास्थानों के प्रतिक्रमण का पाठ है। [ देखें क्रमांक '६३ ] यहाँ पर यह विचारणीय है कि इन तेरह क्रियास्थानों में ऐर्यापथिकी क्रिया भी शामिल है तथा भिक्षु उसका भी प्रतिक्रमण करता है। श्रमण-निर्ग्रन्थ के साधुवृत्ति को पालन करते हुए कभी-कभी प्रमादवश या अन्यथा साध्वाचार का अतिक्रमण हो जाता है तब उन अतिक्रमण की क्रियाओं से श्रमण के क्रिया होती है। ऐसी कितनी ही क्रियाओं का आचारांग सूत्र में वर्णन है, यथा—कालातिक्रम क्रिया, उपस्थान क्रिया, अभिक्रांत क्रिया, अनभिक्रांत क्रिया, वर्ज्यक्रिया, महावर्ज्यक्रिया, सावद्यक्रिया, महासावद्यक्रिया, अल्पसावद्यक्रिया, परक्रिया, अन्योन्यक्रिया। अल्पसावद्यक्रिया को वाद देकर इन क्रियाओ से संयति के क्रिया-दोष लगता है। अल्पसावद्य क्रिया में टीकाकार ने अल्प शब्द का—अभाववाची अर्थ किया है और कहा है कि इससे साधु को क्रिया नहीं होती है। [ देखें क्रमांक '६४'२ ]

अहिंसा महाव्रत की दूसरी और तीसरी भावना में भी श्रमण-निर्ग्रन्थ को कायिकी आदि क्रियाओं में मन से तथा वचन से प्रवृत्ति न करने का उपदेश दिया गया है। [ देखें '६६'६ ]

जीव सदा एजन-कंपन समूह की क्रिया करता रहता है। यहाँ जीव से सयोगी जीव का ही ग्रहण करना चाहिए। एजन समूह की कुछ क्रियाओं के नाम इस प्रकार हैं ; एजना, व्येजना, चलना, स्पन्दना, घट्टना, छुटपटाना, उदीरणा। टीकाकार अभयदेवसूरि ने कहा है कि इस प्रकार की अन्यान्य क्रियाओं का संग्रह कर लेना चाहिए। इन क्रियाओं को जीव सदा करता है—इसका अर्थ यह नहीं लेना चाहिए कि इन क्रियाओं को जीव सदा एक साथ करता है बल्कि यह अर्थ लेना चाहिए कि इन क्रियाओं को क्रमवार करता है अर्थात् इन क्रियाओं में से किसी न किसी एक क्रिया को करता ही रहता है। इन क्रियाओं को करता हुआ जीव उन क्रियाओं के अनुरूप भावों में परिणमन करता रहता है। परिणमन का अर्थ टीकाकार ने यहाँ इस प्रकार किया है—जीव इन एजनादि क्रियाओं से उत्क्षेपण, अवक्षेपण, आकुंचन, प्रसारण आदि परिणामों—पर्यायों को प्राप्त होता रहता है ; अर्थात् जीव के आत्मप्रदेश उत्क्षेपण, अवक्षेपण, आकुंचन, प्रसारण आदि करता रहता है। अतः एजनादि क्रिया करता हुआ जीव सकलकर्मक्षयरूपा अन्तक्रिया नहीं कर सकता है ; क्योंकि एजनादि क्रिया करता हुआ जीव तथा तदनुरूप भाव में परिणमन करता हुआ जीव आरम्भ, संरम्भ, समारम्भ करता है। आरम्भ, संरम्भ, समारम्भ में वर्तन करता है तथा आरम्भ, संरम्भ, समारम्भ में वर्तन करता हुआ जीव बहु प्राण-भूत-जीव-सत्त्वों को दुःख देता है, शोक उत्पन्न करता है, खेदित—पीड़ित करता है, त्रास उत्पन्न करता है, कष्ट देता है अतः एजनादि क्रिया करता हुआ जीव अंतक्रिया नहीं कर सकता है।

जो जीव सदा एजनादि क्रिया नहीं करता है तथा तदनुरूप भावों में परिणमन नहीं करता है वह जीव अंत समय में अंतक्रिया करता है।

सदनुष्ठान क्रियाओं के कई पर्यायवाची शब्द होते हैं, यथा—सदनुष्ठान, संयमानुष्ठान, सद्क्रिया, सम्यगनुष्ठान, धर्मानुष्ठान, चरण आदि। इन सब क्रियाओं से कर्मों का छेदन होता है, आस्रव रुकता है तथा पुण्यकर्म का बन्धन होता है।

सदनुष्ठान क्रियाओं में छः क्रियाएँ आवश्यक—अवश्य करणीय बतलायी गई हैं और इनका वर्णन आवश्यक सूत्र में किया गया है। सामायिक आवश्यक क्रिया—अर्थात् सर्वसावद्य योग निवृत्ति लक्षण होती है ; चतुर्विंशतिस्तव आवश्यक क्रिया अर्थात् तीर्थङ्कर गुणानुकीर्तन रूप होती है ; वंदना आवश्यक क्रिया अर्थात् मन, वचन, काय की शुद्धि-पूर्वक क्षमाश्रमण देव-गुरु के वंदन रूप होती है ; प्रतिक्रमण आवश्यक क्रिया अर्थात् अतीत दोष निर्वतन रूप होती है ; कायोत्सर्ग क्रिया अर्थात् परिमित काल के लिए शरीर के महत्त्व की निवृत्ति रूप होती है तथा प्रत्याख्यान आवश्यक क्रिया में अनागत काल के दोषों का अपोहन अर्थात् परित्याग होता है।

अन्य सदनुष्ठान क्रियाओं का इस प्रकार वर्णन मिलता है। दर्शन, ज्ञान, चारित्र, तप, विनय, सत्य, समिति, गुप्ति आदि क्रियायें। इन क्रियाओं को भावरुचि से करने वाले जीव को क्रियारुचि सम्यक्त्वी कहा गया है। दर्शन क्रिया अर्थात् दर्शन की विशोधि की चेष्टा, ज्ञानक्रिया अर्थात् स्वाध्याय आदि से सम्यग् ज्ञान की वृद्धि की चेष्टा, चारित्र क्रिया अर्थात् सावद्य योगों से निवृत्त होने की चेष्टा, तपक्रिया अर्थात् निर्जरा के द्वारा वंधे हुए कर्मों को काटने की चेष्टा, विनयक्रिया अर्थात् सुगुरु आदि के विनय-वंदन आदि की चेष्टा, सत्यक्रिया अर्थात् मन, वचन, काय को सत्य में अभिनिविष्ट करने रूप चेष्टा, समितिक्रिया अर्थात् अवश्य करने वाली ईर्या आदि क्रियाओं को संयम से करने की चेष्टा तथा गुप्तिक्रिया अर्थात् मन, वचन, काय योगों का सम्यग्दर्शन पूर्वक निग्रह करने की चेष्टा।

सदनुष्ठान क्रियाओं में अक्रिया उत्कृष्ट क्रिया है। शुक्लध्यान के चौथे पाद समुच्छिन्न-क्रिया अप्रतिपाति ध्यान ही चरम सदनुष्ठानक्रिया है। इसके वाद जीव कोई क्रिया नहीं करता है। इसी से अक्रिया होती है। तत्पश्चात् जीव सिद्धगति को गमन करता है। कहा जा सकता है कि योगनिरोध ही अक्रिया है क्योंकि समुच्छिन्नक्रिया अप्रतिपाति ध्यान से जीव काययोग तथा अन्यान्य सूक्ष्म क्रियाओं का निरोध करता है और योग का निरोध होने से शैलेशीकरण की अवस्था में ऐर्यापथिक तथा एजनादि क्रियाएँ वंद हो जाती हैं और इन क्रियाओं का अभाव अक्रिया है। अक्रिया का योगनिरोध रूप एक ही भेद है।

भगवती, स्थानांग तथा उत्तराध्ययन में थोड़ा भिन्न प्रकार से वर्णन है। वहाँ अक्रिया को व्यवदान ( कर्मक्षय ) का फल कहा गया है और क्रिया से जीव सिद्धगति रूप अंतिम फल को प्राप्त करता है। [ देखें क्रमांक ·७२ ]

जीव की वह अंतिम क्रिया, जिससे भव का व्यवच्छेद हो, सकल कर्म का क्षय हो, कर्मों से सर्वथा मुक्ति हो, सिद्धगति की प्राप्ति हो—वह अंतक्रिया है। यह अंतिम पर्याय में योग निरोधित एजनादि रहित जीव के शुक्लध्यान के चतुर्थ भेद से सकल कर्म के दाह रूप होती है [ देखें क्रमाक ७३·१ ]।

जीव अंतक्रिया विविध प्रकार से विभिन्न अवस्थाओं में प्रारंभ करता है। कहा जा सकता है कि जब जीव संसार को परीत कर लेता है अर्थात् देशोन अर्द्धपुद्गलपरा-वर्तन रूप मोक्ष जाने की सीमा वाँध लेता है तो एक दृष्टि से, तव से ही उसकी अंतक्रिया प्रारंभ हो जाती है। दूसरी दृष्टि से, जब जीव कुछ एक भव में मोक्ष जाने की सीमा कर लेता है तब से अंतक्रिया करना प्रारंभ करता है। तीसरी दृष्टि से, जीव जिस भव में मोक्ष जाता है उस भव में जब वह मुंडित होकर अणगार बनता है तब से वह अन्त-क्रिया प्रारंभ करता है। जिस भव में जीव मोक्ष जाते हैं उसी भव में मुण्डित होकर जो

अंतक्रिया प्रारंभ करते हैं वह अंतक्रिया साधन भेद से चार प्रकार की होती है, यथा (१) जिस जीव के भगवान् महावीर के समान तप भी नहीं होता है, परीषह उपसर्गादि की वेदना भी नहीं होती है लेकिन पुरुषार्थ वाली दीर्घकाल की दीक्षा पर्याय होती है ; तदनन्तर अंतक्रिया होती है, जैसे भरतचक्रवर्त्ती की अंतक्रिया। (२) जिस जीव के भगवान् महावीर के समान तप होता है, परीषह—उपसर्गादि की वेदना भी होती है लेकिन पुरुषार्थ वाली अल्पकाल की दीक्षा पर्याय होती है, तदनन्तर अंतक्रिया होती है, जैसे—श्रीकृष्ण वासुदेव के लघु भाई गजसुकमाल की अंतक्रिया। (३) जिस जीव के भगवान् महावीर के समान तप होता है, परीषह—उपसर्गादि की वेदना भी होती है लेकिन पुरुषार्थ वाली दीर्घकाल की दीक्षा पर्याय होती है, तदनन्तर अंतक्रिया होती है, जैसे सनत्कुमार चक्रवर्ती की अंतक्रिया। (४) जिस जीव के भगवान् महावीर के समान तप भी नहीं होता है, परीषह—उपसर्गादि की वेदना भी नही होती है और पुरुषार्थ वाली अल्पकाल की दीक्षा-पर्याय होती है, तदनन्तर अंतक्रिया होती है, जैसे भगवती मरुदेवी की अंतक्रिया। ( देखें क्रमांक ·७३·२)

कृत समुद्घात अथवा समुद्घात किये विना सयोगी केवली जीव जव चतुर्दश गुणस्थान में प्रवेश करते हैं तब उनके अंतर्मुहूर्त-स्थिति-सीमित-संसाररूपा तथा समुच्छिन्न क्रिया अप्रतिपातिध्यानरूपा अंतक्रिया होती है। निश्चय दृष्टि से, वही क्रिया अंतक्रिया है जो चतुर्दशवें गुणस्थानवर्ती जीव के शेष समय की सकलकर्मक्षयरूपा होती है, तत्पश्चात् वह जीव सिद्धगति को प्राप्त होता है।

सव संसारी जीव अनादि काल से कर्मों से वंधे हुए हैं। इन कर्मों से छुटकारा पाने के लिए भगवान् महावीर का कहना है कि उत्थान-कर्म-वल-वीर्य-पुरुषाकार-पराक्रम करना आवश्यक है। विना उत्थान-कर्म-बल-वीर्य-पुरुषाकार-पराक्रम किये जीव वन्धे हुए कर्मों से मुक्ति नहीं पा सकता है। क्रिया शब्द का प्रयोग उत्थान-कर्म-वल-वीर्य-पुरुषाकार-पराक्रम के पर्यायवाची रूप में भी होता है।

जिस प्रकार कर्म को वांधने में क्रिया-वीर्य की आवश्यकता होती है उसी प्रकार कर्म को काटने में भी क्रिया-वीर्य की आवश्यकता होती है। क्रिया का एक रूप कर्म-पुण्य-पाप को वाँधने का है और दूसरा रूप कर्म को काटने का है। विना क्रिया किये कर्म कट नहीं सकते हैं। इसलिए भगवान् महावीर ने नियतिवाद का निरसन करने के लिए क्रियावाद का प्रतिपादन किया। इस सम्वन्ध में शकडालपुत्र कुम्हार की जीवन-कथा सुप्रसिद्ध है जो नियतिवादी था तथा भगवान् ने उसे समझाकर क्रियावादी वनाया था। भगवान् अपने समय के आचार्यों में क्रियावादी आचार्य रूप में सुप्रसिद्ध थे। भगवान् गौतम बुद्ध ने

अंगुत्तरनिकाय में निग्गंठ नायपुत्त को क्रियावादी कहा है तथा अपने को क्रियावादी-अक्रियावादी दोनों कहा है। यह भी बौद्ध धर्म के मध्यम मार्ग का एक लक्षण है। सूत्रकृतांग में क्रियावादी की एक सुन्दर परिभाषा है।

जो जीव आत्मा को जानता है और लोक को जानता है; जो संसार परिभ्रमण रूप गति और स्थिरता—परिभ्रमण से मोक्ष रूप आगति को जानता है; जो शाश्वत तथा अशाश्वत भावों को जानता है; जो जन्म-मरण-उपपात को जानता है, जो अधोगति के दुःखों को जानकर जगत के सुख-दुःख को जानता है; जो कर्मों के आस्रव-आगमन क्रिया तथा कर्मों के संवर—आगमन के निरोध को जानता है; दुःखादि वेदना रूप कर्म के फलों को जानता है तथा कर्म काटने की क्रिया रूप निर्जरा को जानता है—वही क्रियावाद का सही कथन प्रतिपादन कर सकता है—वही क्रियावादी हो सकता है। ऐसा जीव सम्यग्दृष्टि क्रियावादी होता है।

जो जीव किसी एक एकांत दृष्टि से क्रिया की आवश्यकता स्वीकार करते हैं, अथवा तत्त्व के किसी एक पक्ष को स्वीकार करके क्रिया को स्वीकार करते हैं वे मिथ्या-दृष्टि क्रियावादी हैं। जो जीव किसी भी कारण से कर्म काटने रूप क्रिया तथा पापकर्म के के बन्धन रूप अक्रिया को अस्वीकार करते हैं वे अक्रियावादी हैं। अक्रियावादी क्रिया-अक्रिया दोनों को अस्वीकार करते हैं।

जाटावास, जोधपुर
विजयादशमी, वि० सं० २०२६

—जबरमल भण्डारी

# विषय-सूची

| विषय. | | पृष्ठ |
|---|---|---|

| विषय | | पृष्ठ |
|---|---|---|

| विषय | | पृष्ठ |
|---|---|---|
| ·६१·२ | मायामृषा क्रिया और जीवदंडक | १२० |
| ·६१·३ | मायामृषावाद क्रिया और कर्मप्रकृति का बंध | १२१ |
| ·६२ | मिथ्यादर्शनशल्य (पापस्थान) क्रिया—परिभाषा/अर्थ | १२२ |
| ·६२·२ | मिथ्यादर्शनशल्यक्रिया और जीवदंडक | १२२ |
| ·६२·३ | मिथ्यादर्शशल्य क्रिया और कर्मप्रकृति का बंध | १२३ |
| ·६३ | एजनादि क्रिया—परिभाषा/अर्थ, भेद तथा भेदों की परिभाषा | १२३ |
| ·६३·४ | सयोगी जीव और एजनादि क्रिया | १२५ |
| ·६३·५ | शैलेशी जीव एजनादि क्रिया नहीं करता है | १२७ |
| ·६३·६ | चलना क्रिया—परिभाषा/अर्थ, भेद तथा भेदों की परिभाषा | १२७ |
| ·६३·७ | एजनक्रिया और जीव | १२६ |
| ·६४ | क्रियाद्वयक | १३० |
| ·६४·१ | सम्यक्त्व-मिथ्यात्व क्रियाद्वयक | १३० |
| ·६४·१·१ | सम्यक्त्व और मिथ्यात्व—दोनों क्रियाएँ एक जीव के एक समय में नहीं होतीं | १३० |
| ·६४·२ | ऐर्यापथिकी-सांपरायिकी क्रियाद्वयक | १३१ |
| ·६४·२·१ | ऐर्यापथिकी और साम्परायिकी—दोनों क्रियाएँ एक जीव के एक समय में नहीं होतीं | १३१ |
| ·६४·२·२ | ऐर्यापथिकी—सांपरायिकी क्रियाद्वयक और अनगार | १३२ |
| ·६४·२·३ | ऐर्यापथिकी—सांपरायिकी क्रियाद्वयक और श्रमणोपासक | १३५ |
| ·६५ | आरम्भिकी क्रियापंचक | १३५ |
| ·६५·१ | नाम | १३६ |
| ·६५·२ | आरम्भिकी क्रियापंचक और जीवदण्डक | १३६ |
| ·६५·३ | आरम्भिकी क्रियापंचक और मिथ्यादृष्टि जीव | १३७ |
| ·६५·४ | ” समदृष्टि जीव | १३७ |
| ·६५·५ | ” और गुणस्थान | १३७ |
| ·६५·६ | ” और प्राणातिपातादि विरमण | १३६ |
| ·६५·७ | ” और जीवों में क्रिया-समानता | १४० |
| ·६५·८ | ” की नियमा-भजना औधिक जीव की अपेक्षा | १४७ |
| ·६५·६ | आरम्भिकी क्रियापंचक की नियमा-भजना जीवदण्डक की अपेक्षा | १४८ |
| ·६५·१० | आरम्भिकी क्रियापंचक की नियमा-भजना समय, देश और प्रदेश की अपेक्षा | १४६ |

| विषय | | पृष्ठ |
|---|---|---|
| ·६५·११ | आरम्भिकी क्रियापंचक और माल का क्रेता-विक्रेता | १५० |
| ·६५·१२ | आरम्भिकी क्रियापंचक और अल्पवहुत्व | १५२ |
| ·६६ | कायिकी क्रियापंचक | १५३ |
| ·६६·१ | कायिकी क्रियापंचक की क्रियाओं के नाम | १५३ |
| ·६६·२ | दंडक के जीव और कायिकी क्रियापंचक | १५३ |
| ·६६·३ | जीव की अन्य जीव या जीवों के प्रति कायिकी पंचक क्रियाएँ | १५४ |
| ·६६·४ | दण्डक के जीव का औघिक जीव के दण्डक के जीव के प्रति कायिकी पंचक की क्रिया | १५५ |
| ·६६·५ | परकीय औदारिक शरीर की अपेक्षा कितनी क्रिया | १५७ |
| ·६६·६ | परकीय वैक्रिय शरीर की अपेक्षा जीव के कितनी क्रिया | १५८ |
| ·६६·७ | परकीय आहारक, तैजस, कार्मण शरीर की अपेक्षा जीव के कितनी क्रिया | १५६ |
| ·६६·८ | कायिकी क्रियापंचक और शरीर, इन्द्रिय व योग का निर्माण करता हुआ जीव | १६० |
| ·६६·६ | कायिकी क्रियापंचक और श्वास-निश्वास लेते हुए स्थावर जीव | १६१ |
| ·६६·१० | कायिकी क्रियापंचक और वृक्षादि को कंपाता—नीचे गिराता हुआ वायुकायिक जीव | १६२ |
| ·६६·११ | कायिकीक्रियापंचक और ताल वृक्ष को कंपाता तथा नीचे गिराता हुआ पुरुष तथा तालफल | १६२ |
| ·६६·१२ | कायिकी क्रियापंचक और वृक्ष के मूल यावत् बीज को कंपाता तथा नीचे गिराता हुआ पुरुष | १६४ |
| ·६६·१३ | कायिकी क्रियापंचक और समुद्घात | १६६-१६६ |
| ·६६·१४ | जीव और कायिकी क्रियापंचक की पारस्परिक नियमा-भजना | १६६ |
| ·६६·१५ | कायिकी आदि क्रियाओं की पारस्परिक नियमा-भजना-समय-देश-प्रदेश की अपेक्षा | १७३ |
| ·६६·१६ | क्रियाओंकी स्पृष्टता की नियमा-भजना जीव और समय की अपेक्षा | १७३ |
| ·६६·१७ | कर्म वाँधता हुआ जीव और कायिकी क्रियापंचक | १७५ |
| ·६६·१८ | आयोजिका विशेषण सहित कायिकी क्रियापंचक | १७६ |
| ·६६·१६ | कायिकी क्रियापंचक के उदाहरण | १७६ |
| ·६७ | त्रय क्रियापंचक | १८५ |

| विषय | | पृष्ठ |
|---|---|---|

| विषय | पृष्ठ |
|---|---|

| विषय | | पृष्ठ |
|---|---|---|
| ·८५ | जीव और ऐर्यापथिकी क्रिया | २४४ |
| ·८६ | महायुग्म जीव और सक्रियता-अक्रियता | २४५ |
| ·८७ | राशियुग्म जीव और सक्रियता-अक्रियता | २४८ |
| ·८८ | सक्रिय जीव | २५० |
| ·८८·१ | सक्रिय जीव के भेद | २५२ |
| ·८८·१·१ | दो भेद—सम्यक्त्व क्रिया वाला तथा मिथ्यात्व क्रिया वाला | २५२ |
| ·८८·१·२ | दो भेद—ऐर्यापथिकी क्रिया वाला तथा सांपरायिकी क्रिया वाला | २५२ |
| ·८९ | अक्रिय जीव | २५३ |
| ·९ | **क्रिया और विविध विषय** | **२५३-३२७** |
| ·९१ | क्रिया और करण—करण की परिभाषा / अर्थ | २५३ |
| ·९१·२ | काल की अपेक्षा करण-क्रिया के भेद | २५४ |
| ·९१·३ | मन, वचन तथा काय की अपेक्षा करण के ३ भेद | २५५ |
| ·९१·४ | आरम्भ, संरंभ तथा समारंभ की अपेक्षा करण के ३ भेद | २५५ |
| ·९२ | क्रिया और दर्शन | २५६ |
| ·९२·१ | —„— विवेचन | २५६ |
| ·९२·२ | दर्शनों के क्रिया या अन्य आधार पर मूल विभाग | २५७ |
| ·९२·३ | समवसरण और जीवदण्डक | २५८ |
| ·९२·४ | **क्रियावाद / क्रियावादी—परिभाषा / अर्थ** | **२५९-२७७** |
| | १ अस्ति के आधार पर क्रियावाद | २५९ |
| | २ क्रिया-कर्म बन्धन के हेतु के आधार पर क्रियावाद | २६० |
| | ३ क्रिया-मोक्ष की हेतु के आधार पर क्रियावाद | २६१ |
| ·९२·४·२ | क्रियावादी के भेद | २६१ |
| ·९२·४·३ | समदृष्टि क्रियावादी—परिभाषा/अर्थ | २६२ |
| ·९२·४·३·२ | समदृष्टि क्रियावादी जीव और भव्यता तथा शुक्लपाक्षिकता | २६३ |
| ·९२·४·३·३ | क्रियावादी (समदृष्टि) जीव और जीवदंडक | २६४ |
| ·९२·४·३·४ | क्रियावादी (समदृष्टि) जीव और आयुष्य का बंधन | २६६ |
| ·९२·४·३·५ | क्रियावादी (समदृष्टि) जीव और भवसिद्धकता | २७० |
| ·९२·४·३·६ | अनंतरोपपन्नक क्रियावादी (समदृष्टि) और जीवदंडक | २७१ |
| ·९२·४·३·७ | ” ” आयुष्य का बंधन | २७२ |
| ·९२·४·३·८ | ” ” भवसिद्धकता | २७२ |

# ·० शब्द विवेचन

## ·०१ शब्द व्युत्पत्ति

### ·०१·१ प्राकृत में 'किरिया' शब्द की व्युत्पत्ति

रूप—किरिया, किरिआ, किया

पद—संज्ञा

लिंग—स्त्रीलिंग

धातु—√ कर ( √ कृ )—करना, बनाना।

किरिया—'र्हश्रीह्रीकृत्स्नक्रियादिष्ट्यास्वित्' ( हेम० ८।२।१०४)

'र्ह' अन्तवाले तथा श्री, ह्री, क्रिया, कृत्स्न, दिष्ट्या आदि संस्कृत शब्दों के प्राकृत रूप में संयुक्त व्यंजन के अन्त्य व्यंजन से पूर्व 'इ' का आगम होता है—'एषु संयुक्तस्यान्त्यव्यञ्जनात्पूर्व इकारः' ( स्वोपज्ञवृत्ति )। यथा—अर्ह > अरिहा ; श्री > सिरी ; ह्री > हिरी ; क्रिया > किरिया। अतः संस्कृत शब्द क्रिया का प्राकृत रूप किरिया बना—ऐसा समझना चाहिए।

किरिआ—प्राकृत में 'य' का 'अ' भी हो जाता है।

किया—आर्ष प्राकृत में क्रिया शब्द का 'किया' रूप भी मिलता है। 'आर्षेतु हयं नाणं किया-हीणं' ( स्वोपज्ञवृत्ति )

—हेम०

---

### ·०१·२ पाली में 'किरिया' शब्द की व्युत्पत्ति

रूप—किरिया, किरिय, क्रिया

पद—संज्ञा

लिंग—स्त्रीलिंग

धातु—√कर ( √कृ )

प्राकृत 'किरिया' शब्द की व्युत्पत्ति की तरह इसकी भी व्युत्पत्ति समझनी चाहिए।

---

## ·०१·३ संस्कृत में 'क्रिया' शब्द की व्युत्पत्ति

रूप—क्रिया

पद—संज्ञा

लिंग—स्त्रीलिंग

धातु—√कृ > करोति—

कृ धातु में श+टाप् प्रत्ययों के योग से क्रिया शब्द बनता है।

—शब्द सागर।

**भावे करणादौ वा यथायथं "कृञः श च"।**

—वाच० ३।३।१००

---

## ·०२ क्रिया शब्द के पर्यायवाची शब्द

**·०२·१ कर्मबन्धनिबन्धभूतार्थ क्रिया के पर्यायवाची शब्द :—**

### ·०२·१·१ कम्मसमारम्भा

**अकरिस्सं चऽहं, कारवेसुं चऽहं, करओ यावि समणुण्णे भविस्सामि।**
**एयावंति सव्वावंति लोगंसि, कम्मसमारंभा परिजाणियव्वा भवंति॥**

—आय० श्रु १। अ १। उ १। सू ६,७। पृ० १

### ·०२·१·२ अकिरिया

**अकिरिया तिविहा पन्नत्ता, तंजहा—पओगकिरिया, समुदाणकिरिया, अण्णाणकिरिया।**

—ठाण० स्था ३। उ ३। सू १८७। पृ० २१५

टीकाकार का नोट—**'अकिरिय' त्ति नञिह दुःशब्दार्थो यथा अशीला दुःशीलेत्यर्थः' ततश्चाक्रिया—दुष्ट क्रिया।**

### ·०२·१·३ दंडसमादाण

**पढमे दंडसमादाणे अट्ठा-दंड-वत्तिए त्ति आहिज्जइ।**

—सूय० श्रु २। अ २। सू २। पृ० १४५

**टीका—तथाभूतं स्वपरोपघातरूपं दंडं त्रसस्थावरेषु (प्राणिषु) स्वयमेव निसृजति निक्षिपति दंडमिव दंडमुपरि पातयति प्राण्युपमर्दकारिणीं क्रियां करोतीत्यर्थः। तथा-**

ऽन्येनापि कारयत्यपरं दंडं निसृजंतं समनुजानीते। एवं कृतकारितानुमतिभिरेव तस्याऽनात्मज्ञस्य तत्प्रत्ययिकं सावद्यक्रियोपात्तं कर्माधीयते संबध्यते इति। एतत्प्रथमं दंडसमादनमर्थदंडप्रत्ययिकमित्याख्यातमिति।

---

·०२·२ सदनुष्ठान क्रिया के पर्यायवाची शब्द :—

·१ चरण

'आहंसु विज्जाचरणं पमोक्खं'।

—सूय० श्रु १। अ १२। गा ११। च ४। पृ० १२८

टीका—'आहंसु विज्जाचरणं पमोक्खं' ति, न ज्ञाननिरपेक्षायाः क्रियायाः सिद्धिः, अन्धस्येव, नापि क्रियाविकलस्य ज्ञानस्य पङ्गोरिव, इत्येवमवगम्य 'आहु': उक्तवंतः, तीर्थकरगणधरादयः, कमाहुः ? मोक्षं, कथं विद्या च-ज्ञानं, चरणंच – क्रिया, ते द्वे अपि विद्येते कारणत्वेन यस्येति विगृह्यार्शआदित्वान्मत्वर्थीयोऽच्, असौ विद्याचरणो—मोक्षः—ज्ञानक्रियासाध्य इत्यर्थः, तमेवं साध्यं – मोक्षं प्रतिपादयन्ति।

---

·०२·३ परिस्पंदनार्थ क्रिया के पर्यायवाची शब्द :—

एयइ < एजति—संज्ञा एजना = कम्पन करना

वेयइ < व्येजते—संज्ञा वेजना = डोलना

चलइ < चलति—संज्ञा चलना = चलना

फंदइ < स्पन्दते - संज्ञा स्पन्दन = स्पन्दन करना

घट्टइ < घट्टयति—चतुर्दिक् गति, संघर्ष ; स्पर्श=चतुर्दिक् गति करना, संघर्ष करना, अपर पदार्थ को स्पर्श करना।

खुब्भइ < क्षुभ्यति – संज्ञा क्षोभ = क्षुब्ध होना।

उदीरइ < उदीरति—संज्ञा प्रेरण = प्रेरित करना।

जीवे णं भंते ! सया समियं एयइ, वेयइ, चलइ, फंदइ, घट्टइ, खुब्भइ, उदीरइ, तं तं भावं परिणमइ ? हंता, मंडियपुत्ता ! ×××।

—भग० श ३। उ ३। प्र १०। पृ० ४५६

---

## ·०३ विभिन्न भाषाओं में क्रिया शब्द के विभिन्न अर्थ

### ·०३·१ प्राकृत भाषा में 'किरिया' शब्द के अर्थ :—

(क) संज्ञा—सामान्यार्थ—क्रिया, कृति, व्यापार, प्रयत्न ( पाइअ० )
करण, कर्म ( अभिधा० )

(ख) संज्ञा—विशेषार्थ—शिक्षा ( अभिधा० )

(ग) संज्ञा—पारिभाषिकार्थ—

धर्म—शास्त्रोक्त अनुष्ठान, धर्मानुष्ठान, ( पाइअ० ), पूजा ( अभिधा० )

दर्शन—सावद्य व्यापार (पाइअ०), आरम्भ (अभिधा०) निष्कृति (अभिधा०)

विज्ञान—परिस्पन्दन, गति, (भग० श ३। उ३। प्र १०। पृ० ४५६ )

### ·०३·२ पाली भाषा में 'किरिया' शब्द के अर्थ :—

(क) संज्ञा—सामान्यार्थ—कार्य, करना, कृत कार्य, करण।

(ख) संज्ञा—विशेषार्थ—प्रतिज्ञा, वचनबद्धता, उद्देश्य। न्याय ( Justice )। ( धर्म ) व्रत, समर्पण।

(ग) संज्ञा—पारिभाषिकार्थ।

दर्शन—कार्य जो निष्फल हो, अकारण, स्वान्त कार्य, पश्चात्फल ( नत्थिकिरियं= नास्ति पश्चात्फलं )।

(घ) विशेषण—अर्थ—भेद रहित करना, असीमित, व्यर्थ।

—पाली आंग्ल कोश—रीस डेविड्स

### ·०३·३ संस्कृत भाषा में क्रिया शब्द के अर्थ :—

(क) संज्ञा—सामान्यार्थ—कार्य करना, कर्म, चेष्टा, श्रम।

(ख) संज्ञा—विशेषार्थ—उपाय, शिक्षा, कला, ज्ञान, अभ्यास, कृति।

(ग) संज्ञा—पारिभाषिकार्थ—( आयुर्वेद ) चिकित्सा, उपचार।

( धर्म ) प्रायश्चित, श्राद्ध, पूजन, अनुष्ठान, नित्य नैमित्तिककर्म, मृतक-आत्येष्टिक कर्म।

( विज्ञान )—गति।

( दर्शन )—वैशेषिक सप्तगतियाँ।

( न्यायालय )—विचार।

( न्यायशास्त्र )—सिद्ध करना।

—आप्ते०

## ·४ सविशेषण—ससमास—सप्रत्यय 'किरिया' शब्दों की सूची

१ अकिरिए
२ अकिरिया
·३ अकिरियआया
·४ अकिरिया
·५ अकिरिया
·६ अकिरिया
·७ अकिरियाकुसल
·८ अकिरियावाई
·९ अकिरियावाय
·१० अण्णमण्णकिरिया
·११ अणभिक्कंतकिरिया
·१२ अंतकिरिया
·१३ अहिगरणकिरियापवत्तगा
·१४ अप्पकिरिया
·१५ अप्पसावज्जकिरिया
·१६ अभिक्कंतकिरिया
·१७ उच्चारपासवणकिरिया
·१८ उत्तरकिरियं
·१९ उपायकिरिया
२० उवट्ठाणकिरिया
·२१ कयकिरिए
२२ कयकिरिए
·२३ कयपडिकिरिया
२४ कालाइक्कंतकिरिया
·२५ करणिज्जकिरिया
·२६ किरियाकुसल
·२७ किरियाठाण-
·२८ किरियाणं ( अणच्चासायणाविणए )
२९ किरियानय

·३० किरियाभावरुई
·३१ किरियारुई
३२ किरियावरणे जीवे
·३३ किरियावाई
·३४ किरियावाय
३५ किरियावाइदरिसणं
·३६ किरियाविसाल
·३७ दव्वकिरिया
·३८ पच्चक्खाणकिरिया
·३९ परकिरिय
·४० भावकिरिया
·४१ महाकिरिया
४२ महावज्जकिरिया
·४३ महासावज्जकिरिया
·४४ वज्जकिरिया
·४५ सकिरिए
·४६ सकिरियट्ठाणं
·४७ सकिरिया
·४८ समुच्छिन्नकिरियं अनियट्टि ( अप्पडिवाई )
·४९ सावज्जकिरिया
·५० सुहुमकिरियं अप्पडिवाई ( अनियट्टि )
·५१ सुहुमा इरियावहिया किरिया
·५२ सूरकिरियाविसिट्ठो

---

## सविशेषण—ससमास—सप्रत्यय 'किरिया' शब्दों की परिभाषा

[ निम्नोक्त शब्द आगमों में कई स्थलों पर आये हैं। हमने संदर्भ सामान्यतः एक ही स्थल का दिया है। ]

·०४·१ अकिरिए—अक्रिय —सूय० श्रु २। अ ४। सू ५। पृ० १६६

मूल—से भिक्खू अकिरिए अलूसए ××× अकिरिए संवुडे एगंतपंडिए भवइ।

टीका – सावद्यक्रियायाअभावादक्रियोऽक्रियत्वाच्च प्राणिनामल्पकोऽर्यापादको-यावदेकांतेनैवासौ पंडितो भवति ।

सावद्य क्रिया का अभाव होने से भिक्षु को अक्रिय कहा गया है ।

·०४·२ अकिरिय - अक्रिय —पण्ण० प २२। सू १५७३ । पृ० ४७६

टीका—तत्र ये असंसारसमापन्नकास्तेसिद्धाः, सिद्धाश्च देहमनोवृत्त्यभावतोऽक्रियाः । ××× ।

तत्र ये शैलेशीप्रतिपन्नकास्ते सूक्ष्मवादरकायवाङ्मनोयोगनिरोधादक्रियाः ।

जो जीव क्रिया रहित होते हैं ; क्रिया नहीं करते हैं वे अक्रिय हैं। असंसारसमापन्नक सिद्ध जीव देह, मन आदि की वृत्ति के अभाव में अक्रिय होते हैं । शैलेशत्व को प्राप्त संसार समापन्नकजीव सूक्ष्म वादर काय-वचन-मन योग का निरोध होने से अक्रिय होते हैं ।

·०४·३ अकिरियआया—अक्रिय आत्मा

—सूय० श्रु १ । अ १० । गा १६ । पृ० १२५

मूल—जे केई लोगंमि उ अकिरियआया ।

टीका—ये केचन अस्मिन् लोके अक्रियआत्मायेपामभ्युपगमे तेऽक्रियात्मनः सांख्यास्तेषां हि सर्वव्यापित्वादात्मा निष्क्रयः पठ्यते ।

लोक में कई ऐसे पुरुष हैं जो आत्मा को अक्रिय मानते हैं। यथा—सांख्यमत-वादी ।

·०४·४ अकिरिया—अक्रिया —ठाण० स्था ३ । उ ३ । सू १८७ । पृ० २१५

मूल—तिविहे मिच्छत्ते पन्नत्ते, तंजहा—अकिरिया अविणए अण्णाणे । अकि-रिया तिविहा पन्नत्ता, तंजहा—पओगकिरिया, समुदाणकिरिया, अन्नाणकिरिया ।

जो क्रिया दुष्ट उद्देश्य में प्रयुक्त हो वह अक्रिया । जो क्रिया भली नहीं है वह अक्रिया । मिथ्यात्व के तीन भेदों में अक्रिया एक भेद हैं ।

·०४·५ अकिरिया—अक्रिया —पण्ण० प २२ । सू १५७३ । पृ० ४७६ ।

मूल—जीवाणं भंते ! किं सकिरिया अकिरिया ?

टीका—सिद्धाश्च देहमनोवृत्त्यभावतोऽक्रियाः ।

शैलेशी प्रतिपन्नकास्ते सूक्ष्मबादरकायवाङ्मनोयोगनिरोधादक्रियाः ।

क्रिया का अभाव—अक्रियाँ । मन-वचन-काय योगों के निरोध से होने वाला क्रिया का अभाव—अक्रिया । अशरीरी सिद्धों के शारीरिक क्रिया नहीं होने से क्रिया का अभाव—अक्रिया ।

·०४·६ **अकिरिया—अक्रिया** —ठाण० स्था ८। उ३। सू ६०७। पृ० २८८।

मोक्ष आदि की प्राप्ति के हेतु धर्मानुष्ठानिक क्रिया की अनावश्यकता—एक प्रकार की नास्तिकता।

·०४·७ **अकिरियाकुसल—अक्रियाकुशल** —सूय० श्रु २। अ ४। सू १। पृ० १६६।

**मूल—आया अकिरियाकुसले यावि भवइ।**

टीका—**सदनुष्ठानं क्रिया तस्यां कुशलः क्रियाकुशलस्तत्प्रतिषेधादक्रियाकुशलोप्यात्मा भवति।**

असदनुष्ठान क्रियाओं में कुशल—प्रवीण—अक्रियाकुशल।

·०४·८ **अकिरियावाई—अक्रियावादी**— सूय० श्रु १। अ १२। गा ४। पृ० १२८।

**मूल—णो किरियमाहंसु अकिरियवाई।**

अक्रियावादी कहते है कि क्रिया नहीं है अतः तज्जनित कर्मबंधन नहीं है।

**क्रियां जीवादिपदार्थोस्तीत्यादिकां वदितुं शीलं येषां ते क्रियावादिनः। एतद्विपर्यस्ता अक्रियावादिनः।**

—सूय० श्रु १। अ १२। गा १। टीका

जो जीवादि पदार्थों के अस्तित्व को नहीं मानते हैं वे अक्रियावादी।

अक्रियावादी अनेक तरह के होते हैं और वे नाना प्रकार के दृष्टिकोण से उक्त मत की प्ररूपणा करते हैं।। 'ठाणांग' में अक्रियावादियों के मुख्यतया आठ भेद बताये गये हैं, यथा—

**मूल अट्ठ अकिरियावाई पन्नत्ता, तंजहा—एगावाई, अणेगावाई, मितवाई, निम्मितवाई, सायवाई, समुच्छेदवाई, णियावाई, न सन्ति परलोगवाई।**

—ठाण० स्था ८। उ ३। सू ६०७। पृ० २८८

(१) एकवादी, (२) अनेकवादी, (३) मितवादी, (४) निर्मितवादी, (५) सातवादी, (६) समुच्छेदवादी (क्षणिकवादी), (७) नित्यवादी और (८) नास्ति मोक्ष-परलोकवादी।

·०४·९ **अकिरिया (वाय)—अक्रियावाद**

—सूय० श्रु १। अ १२। सू १। पृ० १२७

**मूल—चत्तारि समोसरणाणिमाणि, पावादुया जाइं पुढो वयंति।**
**किरियं अकिरियं विणयं ति तइयं अन्नाणमाहंसु चउत्थमेव॥**

क्रिया के अस्तित्व तथा / अथवा आवश्यकता को नहीं मानने वाला मत—अक्रियावाद। विभिन्न दृष्टिकोण से क्रिया के अस्तित्व को नहीं मानने के कारण अक्रियावाद के अनेक रूप होते हैं।

जीव-अजीवादि पदार्थों के अस्तित्व को नहीं मानने वाला मत अक्रियावाद।

### ·०४·१० अण्णमण्णकिरिया—अन्योन्यक्रिया

—आया० श्रु २। अ १३-१४। सू ७७। पृ० ८७,८८

पारस्परिक अर्थात् एक दूसरे के प्रति शरीर—अंगोपांगादि सम्बन्धी क्रिया-चेष्टा-काय-व्यापार अन्योन्यक्रिया। (अन्योन्यं परस्परतः साधुना कृतप्रतिक्रियया न विधेया इत्येवं नेतव्योन्योन्यक्रिया। —शीलांगाचार्य टीका)।

आयारांग के द्वितीय श्रुतस्कंध के षष्ठसप्तैकक अर्थात् तेरहवें अध्ययन के प्रारम्भ में परक्रियाओं का एक वर्णन है। अन्त में "एवं णेयव्वा अण्णमण्णकिरिया वि" ऐसा पाठ दिया है, अतः जिस प्रकार परक्रियाओं का वर्णन किया गया है उसी प्रकार अन्योन्य क्रियाओं का भी वर्णन जानना चाहिए। साधु को जिस प्रकार परक्रियाओं की अभिलाषा नहीं करनी चाहिए तथा दूसरों से नहीं करवानी चाहिए उसी प्रकार उन क्रियाओं की परस्पर में प्रतिदान की अभिलाषा नहीं करनी चाहिए और न प्रतिदान रूप में करवानी चाहिए।

तथा चौदहवें अध्ययन में भी 'अण्णमण्णकिरिया' (अन्योन्यक्रिया) का संक्षेप में वर्णन करके "सेसं तं चेव" (शेष उसी प्रकार) पाठ दिया है।

—देखो भिक्षु और क्रिया

### ·०४·११ अणभिक्कंतकिरिया—अनभिक्रांतक्रिया

—आया० श्रु २। अ २। उ २। सू ३७। पृ० ५४

यदि कोई भवन या वासस्थान—वसति ब्राह्मण-श्रमण-भिक्षु-भिखारी आदि के रहने के उद्देश्य से बनाया गया हो और वह भवन या वासस्थान ब्राह्मण-भिखारी आदि के द्वारा भोगा हुआ नहीं हो—ऐसे स्थान में यदि साधु आकर रहे तो उसे अनभिक्रांत क्रिया होती है।

—देखो भिक्षु और क्रिया

### ·०४·१२ अंतकिरिया—अन्तक्रिया

—ठाण० स्था ४। उ १। सू २३५। पृ० २२२

जीव की वह शेष क्रिया—प्रचेष्टा अर्थात् वह सदानुष्ठानात्मिक—चारित्रात्मिक क्रिया जिसके द्वारा जीव कर्मों का संपूर्ण अन्त—अवसान करके उसी भव में सिद्ध होता है, बुद्ध होता है, मुक्त होता है, निर्वाण प्राप्त करता है, यावत् सर्व दुःखों का अन्त करता है।

यह अन्तक्रिया चार प्रकार से होती है, यथा—(१) दीर्घकालीन लेकिन अल्पवेदना वाली, (२) अल्पकालीन लेकिन महावेदना वाली, (३) दीर्घकालीन लेकिन घोर तप तथा महावेदना वाली और (४) अल्पकालीन तथा अल्पवेदना वाली।

एक अपेक्षा से चतुर्दश गुणस्थानवर्ती जीव की सूक्ष्म-बादर मन-वचन-काय योग के निरोध की क्रिया को अंतक्रिया कहा जा सकता है क्योंकि उक्त योगनिरोध से जीव अक्रिय

होकर उसी भव में सिद्ध-बुद्ध-मुक्त हो निर्वाण को प्राप्त होता है तथा सर्व दुःखों का अन्त करता है।

अभयदेवसूरि ने अंतक्रिया को योगनिरोधाभिधानशुक्लध्यानेन 'सकलकर्मध्वंसरूपा' कहा है। (भग० श ३। उ ३। प्र ११। टीका)

मूल—जइ अकिरिया तेणेव भवग्गहणेणं सिज्झंति—जाव—(बुज्झंति, मुच्चंति, परिणिव्वंति, सव्वदुक्खाणं) अंतं करेंति ? हंता ! (गोयमा !) सिज्झंति जाव अंतं करेंति। —भग० श ४१। उ १। प्र १८। पृ० ६३५

जो जीव अक्रिय हो जाता है वह उसी भव में सिद्ध, बुद्ध, मुक्त होकर परिनिर्वाण को प्राप्त करता है और सर्वदुःखों का अंत करता है।

मलयगिरि टीका—'अन्तक्रिया'मिति अन्तः—अवसानं, तच्च प्रस्तावादिह कर्मणा-मवसातव्यं. अन्यत्रागमेऽन्तक्रियाशब्दस्य रूढत्वात्, तस्य क्रिया—करणमन्तक्रिया—कर्मान्तकरणं मोक्ष इति भावार्थः, "कृत्स्नकर्मक्षयान्मोक्षः" इति वचनात्।

अंत अर्थात् अवसान, किसका अवसान ? कर्मों का। कर्मों के अवसान से मोक्ष होता है अतः कर्मों का क्षयान्त—अवसान अंतक्रिया है।

·०४·१३ अहिगरणकिरियापवत्तगा —पण्हा अ २। पृ० १२०७

मूल—पुणो वि अहिगरणकिरियापवत्तगा बहुविहं अणत्थं अवमद्दं परस्स य करेंति।

अधिकरण क्रिया का प्रवर्त्तक अर्थात् मिथ्याभाषण रूप अधिकरणों या शस्त्रों से क्रिया में प्रवृत्ति करने वाला व्यक्ति अपना और दूसरों का विनाश करता है।

हिंसा के अधिकरणों में मिथ्याभाषण भी एक अधिकरण है। यहाँ असत्य का विवेचन होने से अधिकरण में मिथ्याभाषण को ग्रहण किया गया है।

·०४·१४ अप्पकिरिया—अल्पक्रिया —भग० श० ५। उ ६। प्र ६। पृ० ४८१

थोड़ी—प्रतनु—स्तोक—अल्पक्रिया। अभयदेवसूरि टीका—अल्पशब्दः स्तोकार्थः।

·०४·१५ अप्पसावज्जकिरिया—अल्पसावद्यक्रिया

—आया० श्रु २। अ २। उ २। सू ४२। पृ०५५

सावद्य क्रिया का अभाव।

साध्वाचार के वसति-विधान के अनुसार भवन-गृह-आवास-उपाश्रय आदि भोगने से अल्प सावद्यक्रिया होती है अर्थात् उसमें सावद्यक्रिया का अभाव होता है, (नवरं अल्प-शब्दः अभाववाचीति—टीका)।

किसी गृहस्थ ने अपने स्वार्थ से—अपने रहने के लिए किसी भवन-गृह-धर्मशाला-उपाश्रय आदि का निर्माण किया हो उसमें रहने से, उसको भोगने से साधु को अल्प सावद्य-क्रिया अर्थात् सावद्यक्रिया नहीं होती है।

इस तरह के वासस्थान के भोगने वाले साधु को केवल एक पक्ष—शुद्ध साधु-मार्ग का सेवन करने वाला कहा गया है। टीकाकार के अनुसार ऐसे साधु में सम्पूर्ण भिक्षुभाव होता है। —देखो भिक्षु और क्रिया

·०४·१६ अभिक्कंतकिरिया—अभिक्रांतक्रिया

—आया० श्रु २। अ २। उ २। सू ३६।पृ० ५४

यदि कोई भवन या वासस्थान ब्राह्मण-श्रमण-भिक्षु-भिखारी आदि के रहने के उद्देश्य से बनाया गया हो और वहाँ ब्राह्मण भिखारी आदि रहते हों, उस स्थान को यदि साधु भोगे तो साधु को अभिक्रान्त क्रिया होती है।

टीकाकार के अनुसार ( वसतिर्भवत्यल्पदोषाचेवां ) अभिक्रान्त क्रिया में अल्प दोष होता है। —देखो भिक्षु और क्रिया

·०४·१७ उच्चारपासवणकिरिया—उच्चारप्रस्रवणक्रिया

—आया० श्रु २। अ १०। सू १। पृ० ८१

मल-मूत्रादि की प्रक्रिया अर्थात् मलमूत्रादि का वेग उठना।

'आयारांग' के द्वितीय श्रुतस्कंध, दशवें अध्ययन में साध्वाचार की उच्चारप्रस्रवण क्रिया का विवेचन है। उच्चारप्रस्रवण अर्थात् मल-मूत्रादि की क्रिया भिक्षु—साधु को कैसे, किस प्रकार करनी चाहिए—इस संबंधी विवेचन किया गया है। जब साधु को उच्चारप्रस्रवण अर्थात् मल-मूत्रादि की आबाधा उत्पन्न होती है तो—अपना पात्र न हो तो अन्य साधार्मिक साधु का पात्र लेकर आबाधा को एकान्त में—निर्जीव स्थान में परठना या मलमूत्रादि करना चाहिए।

·०४·१८ उत्तरकिरियं—उत्तरक्रिया —भग० श ५। उ २। प्र ११। पृ० ४७२

मूल—कयाणं भंते! ईसिंपुरेवाया?

गोयमा! जया णं वाउयाए उत्तरकिरियं रियइ, तया णं ईसिंपुरेवाया जाव—वायंति।

टीका—"उत्तरकिरियं" ति वायुकायस्य हि मूलशरीरमौदारिकम्, उत्तरं तु वैक्रियम्, अतः उत्तरा उत्तरशरीराश्रया क्रिया गतिलक्षणा यत्र गमने तदुत्तरक्रियम् तद्यथा भवतीत्येवं रीयते गच्छति।

उत्तर शरीर से होने वाली गमनादि क्रिया—उत्तरक्रिया। यथा—वायुकाय का मूल शरीर औदारिक है और उत्तर शरीर वैक्रिय है। वायुकाय का उत्तर शरीर—वैक्रिय शरीर द्वारा की गई गमनादि क्रिया को उत्तरक्रिया कहते हैं।

'०४'१९ उपायकिरिया—उपायक्रिया —सूय० श्रु २। अ २। सू १। नि। गा

टीका—उपायक्रिया तु घटादिकं द्रव्यं येनोपायेन क्रियते। तद्यथा मृत्खननमर्दन-चक्रारोपणदंडचक्रसलिलकुंभकारव्यापारैर्यावद्भिरुपायैः क्रियते सा सर्वोपायक्रिया।

घटादिक द्रव्यों को किसी उपाय से बनाना—उपायक्रिया। यथा—मिट्टी को खोदना, मर्दन करना, चक्र में आरोपण करना, दण्ड-चक्रसे स्वरूप बनाना, जल का उपयोग करना—ये सब कुंभकार के व्यापार ( नियति से नहीं ) उपाय से होते हैं अतः वे सब उपाय-क्रिया हैं।

'०४'२० उवट्ठाणकिरिया - उपस्थानक्रिया

—आया० श्रु २। अ २। उ २। सू ३५। पृ० ५४

किसी एक स्थान में कल्पकाल व्यतीत करने के बाद उसी स्थान में दो मास या दो चातुर्मास का व्यवधान किये बिना वापस आकर रहने से साधु को उपस्थानक्रिया होती है।

—देखो भिक्षु और क्रिया

'०४'२१ कयकिरिए—कृतक्रिया —आया० श्रु १। अ ५। उ ४। सू ८७। पृ० १८

मूल- से णो काहिए, णो पासणिए, णो संपसारए, णो ममाए, णो कयकिरिए ×××।

टीका—णो कयकिरिए—कृतातुष्टितातदुपकारिणी मंडनादिका क्रिया येन स कृतक्रिय इत्येवंभूतो न भूयान्न स्त्रीणां वैयावृत्त्यं कुर्यात्काययोगनिरोध इति भावः।

किसी को सेवा—वैयावृत्त्य आदि के द्वारा तुष्ट करना—विशेष करके काययोग से। 'आयारांग' में नारी सम्बन्धी प्रसंग रहने से वैयावृत्त्य आदि से उनको संतुष्ट करना ऐसा अर्थ किया गया है। शीलांगाचार्य ने "णो कयकिरिए" का भाव "काययोग-निरोध" कहा है।

'०४'२२ कयकिरिए—कृतक्रिया —सूय० श्रु १। अ २। उ २। गा २८। पृ० १०७

मूल—णच्चा धम्मं अणुत्तरं, कयकिरिए ण यावि मामए।

अपनी सद्क्रिया में दत्तचित्त होना—कृतक्रिया। 'सूयगडांग' में "कयकिरिए" की शीलांगाचार्य ने निम्न प्रकार से टीका की है।

"कृता स्वभ्यस्ता क्रिया संयमानुष्ठानरूपा येन स कृतक्रियः।"

जो संयमानुष्ठानरूप क्रिया में प्रवृत्त हो वह कृतक्रिय।

·०४·२३ कयपडिकिरिया — कृतप्रतिक्रिया—ओव० सू २० । लोयोवयारविणये । पृ० ११

मूल लोगोवयारविणए सत्तविहे पन्नते तंजहा—अब्भासवत्तियं, परच्छंदाणुवत्तियं, कज्जहेउं, कयपडिकिरिया, अत्तगवेसणया, देसकालण्णुया सव्वट्ठेसु अपडिलोमया ।

कृतप्रतिक्रिया लोकोपचार विनय का एक भेद है। उपकारी के प्रति कृतज्ञता से उसकी सेवा-वैयावृत्त्य करना कृतप्रतिक्रिया है ।

·०४·२४ कालइक्कंतकिरिया - कालातिक्रांतक्रिया

—आया० श्रु २। अ २। उ २। सू ३४। पृ० ५४

किसी एक स्थान में कल्पकाल ( एक स्थान में ऋतु अनुसार उत्कृष्ट जितने समय रहने का विधान है—वह कल्पकाल ) के उपरान्त बिना कारण रहने से साधु को कालातिक्रान्तक्रिया होती है । —देखो भिक्षु और क्रिया

नोंध—'आयारांग' के द्वितीय श्रुतस्कंध, द्वितीय अध्ययन, द्वितीय उद्देशक में साध्वाचार के शय्या-वसति-वासस्थान का विवेचन है तथा वसति-विधान के अतिक्रमण आदि से होने वाली नव क्रियाओं का वर्णन है। यथा—कालइक्कंतकिरिया, उवट्ठाणकिरिया, अभिक्कंतकिरिया, अणभिक्कंतकिरिया, वज्जकिरिया, महावज्जकिरिया, सावज्जकिरिया, महासावज्जकिरिया तथा अप्पसावज्जकिरिया ।

यहाँ पर शीलांगाचार्य ने क्रिया शब्द का भाव "दोष" शब्द से व्यक्त किया है यथा "कालातिक्कंतकिरिया वि भवइ" का अर्थ 'कालातिक्रमदोपः संभवति' किया है ।

·०४·२५ करणिज्जकिरिया — करणीयक्रिया —सूय० श्रु २। अ २। सू १। नि×गा

टीका—करणीयक्रिया तु यद्येन प्रकारेण करणीयं तत्तेनैव क्रियते नान्यथा। तथाहि। घटोमृत्पिडादिकयैव क्रियते न पाषाणसिकतादिकयेति ।

जितने प्रकार से वस्तु करणीय है अर्थात् की जा सकती है उतनी ही प्रकार की करणीय क्रिया है, अन्यथा नहीं है। यथा घट मिट्टी के पिंड से किया या बनाया जा सकता है, पत्थर आदि से नहीं ।

·०४·२६ किरियाकुसल — क्रियाकुशल —भग० श २। उ ५। प्र ३४। पृ० ४२८

मूल—××× तत्थ णं तुंगियाए नयरीए बहवे समणोवासया परिवसंति, ××× अभिगयजीवा-ऽजीवा, उवलद्धपुण्णपावा, आसव-संवर-निज्जर-किरियाऽहिकरण-बंध-मोक्खकुसला। ××× ।

क्रियाकुशल—तुंगिका नगरी के श्रावकों के कई एक विशेषणों में से यह एक विशे-

षण है अर्थात् क्रिया क्या है, कौन हेय है, कौन उपादेय है, कौन करणीय है, कौन अकरणीय है इत्यादि विषयों के वे निपुण जानकार थे। अतः उनको क्रियाकुशल कहा गया है।

क्रियाकुशल उस व्यक्ति को कहते हैं जो क्रिया के सम्बन्ध में प्रवीण ज्ञाता हो।

(देखो राय०। सू १५१। पृ० ७६)

·०४·२७ किरियाठाण—क्रियास्थान —सूय० श्रु २। अ २। सू १। पृ० १४५

जिन स्थानों में जीव के क्रिया होती है अर्थात् कर्मबंध होता है वे क्रियास्थान हैं। क्रियास्थान १३ हैं। सामान्यतः इनके दो विभाग हैं—उपशान्त-धर्म और अनुपाशान्त-अधर्म।

अधर्म—अनुपशान्त विभाग में अर्थदंडादि १२ क्रियास्थान आते हैं। धर्म-उपशांत विभाग में केवल एक ऐर्यापथिक क्रियास्थान आता है।

बारह क्रियास्थान में गमन करता हुआ जीव मोक्ष को प्राप्त नहीं होता है तथा ऐर्यापथिक क्रियास्थान में गमन करता हुआ जीव मोक्ष को प्राप्त करता है।

—देखो क्रियास्थान

·०४·२८ किरियाणं ( अणच्चासायणाविणए ) —उव० सू २०। पृ० ११

'क्रियावान्'—क्रिया-तपस्या-विशिष्ट तपस्या करने वाले संयमी की अशातना नहीं करना—अनत्याशातनाविनय के पैंतालीस भेदों में से एक भेद है।

·०४·२६ किरियानय—क्रियानय —अभिधा० भाग ३। पृ० ५५४

क्रियानय कहता है कि मोक्ष की साधना में क्रिया ही प्रधान है। क्रियानय दर्शन में क्रिया को प्रधान माना जाता है तथा ज्ञान को गौण माना जाता है।

·०४·३० किरियाभावरुई—क्रियाभावरुचि —उत्त० अ २८। गा २५। पृ० १०२६

दर्शन-ज्ञान-चारित्र-तप-विनय-सत्य-समिति और गुप्ति आदि सदनुष्ठानिक क्रियाओं में द्रव्यरुचि के विपरीत भावरुचि होती है वह क्रियाभावरुचि है।

द्रव्यरुचि में केवल द्रव्यरूप अर्थात् बाह्य रूप से इन क्रियाओं का अनुष्ठान होता है। भावरुचि में मन-वचन-काया—तीनों से इन क्रियाओं का अनुष्ठान होता है तथा इन क्रियाओं में श्रद्धा भी होती है।

·०४·३१ किरियारुई—क्रियारुचि —

मूल—दंसणनाणचरित्ते, तवविणएसच्चसमिइगुत्तीसु।
जो किरियाभावरुई, सो खलु किरियारुई नाम ॥

—उत्त० अ २८। गा २५। पृ० १०२६

क्रियारुचि सम्यक्त्व के दश भेदों में से एक भेद है। दर्शन, ज्ञान, चारित्र, तप, विनय, सत्य, समिति तथा गुप्ति आदि सदनुष्ठानिक क्रियाओं में भावरुचि अर्थात् वास्तविक रुचि क्रियारुचि सम्यक्त्व है।

मूल—दसविहे सरागसम्मदंसणे पन्नते, तंजहा—
निसग्गुवएसरुई आणारुई, सुत्तबीयरुईमेव।
अभिगमवित्थाररुई किरियासंखेवधम्मरुई॥

—ठाण० स्था १०। सू ७५१। पृ० ३१०

मूल—सरागदंसणारिया दसविहा पन्नत्ता, तंजहा—
निसग्गुवएसरुई आणारुई सुत्तबीयरुईमेव।
अभिगमवित्थाररुई किरियासंखेवधम्मरुई॥

—पण्ण० प १। सू ११०। पृ० २८६

टीका—क्रिया सम्यकसंयमानुष्ठानम्, तत्र रुचिर्यस्य स क्रियारुचिः दर्शनार्थभेदे।

क्रियारुचि सरागदर्शनार्य के दश भेदों में से एक भेद है। सम्यग् संयमानुष्ठान में जिसकी रुचि हो वह क्रियारुचि। जिस सरागदर्शनार्य की क्रिया—सम्यग्संयमानुष्ठानों में रुचि हो वह क्रियारुचि सरागदर्शनार्य है।

·०४·३२ किरियावरणेजीवे—क्रियावरणजीव —ठाण० स्था ७। सू ५४२। पृ० २७६

मूल—सत्तविहे विभंगणाणे पन्नत्ते, तंजहा—एगदिसिलोगाभिगमे, पंचदिसिलोगाभिगमे, किरियावरणे जीवे, मुदग्गे जीवे, अमुदग्गे जीवे, रूवी जीवे, सव्वमिणं जीवा।

यह विभंगज्ञान का एक भेद है। किसी तथारूप श्रमण अथवा माहण के विभंग-ज्ञान उत्पन्न होता है तथा उस विभंगज्ञान से वह श्रमण-माहण प्राणातिपातादि क्रियाओं को करते हुए जीवों को देखता है लेकिन तज्जन्य कर्मावरण को नहीं देखता है और अपने को अतिशय ज्ञान-दर्शन वाला समझता हुआ कहता है कि जीव क्रियावरण होते हैं, कर्मावरण नहीं।

तथा कई विभंगज्ञानी श्रमण-माहण ऐसा कहते हैं कि जीव क्रियावरण नहीं होते हैं, कर्मावरण होते हैं।

इस तरह का विभंगज्ञान 'क्रियावरणजीव' विभंगज्ञान है।

·०४·३३ किरियावाई—क्रियावादी —ठाण० स्था ४। उ ४। सू ३४५। पृ० २४८

जीव-अजीव आदि नव पदार्थों के अस्तित्व में विश्वास रखने वाला—क्रियावादी। यह क्रियावादी ही वास्तविक क्रियावादी है।

अन्य अपेक्षाओं से क्रियावादियों की १८० व्याख्याएँ की गई हैं। क्रिया शब्द से सम्बन्धित कुछ प्रमुख व्याख्याएँ यहाँ दी जाती हैं—

१—क्रियाओं से ही मोक्ष की प्राप्ति होती है उसमें ज्ञान की कोई आवश्यकता नहीं है—ऐसे क्रियाप्रधान मत को मानने वाले क्रियावादी।

२—कोई भी क्रिया कर्त्ता के विना संभव नहीं है अतः क्रिया के कर्त्ता के रूप में आत्मा के अस्तित्व को माननेवाला क्रियावादी।

·०४·३४ किरियावाय—क्रियावाद —सूय० श्रु १। अ १२। गा २०,२१। पृ० १२८

मूल—अत्ताण जो जाणइ जो य लोगं।
गइं च जो जाणइ णागइं च॥
जो सासयं जाण असासयं च।
जाइं च मरणं च जणोववायं॥
अहो विसत्ताण विउट्टणं च।
जो आसवं जाणइ संवरं च॥
दुक्खं च जो जाणइ निज्जरं च।
सो भासिउ-मरिहइ किरियवायं॥

जो आत्मा को जानता है, लोक-अलोक को जानता है, गति, आगति तथा अनागति को जानता है, शाश्वत-अशाश्वत भाव को जानता है, जन्म-मरण और उपपात को जानता है, आश्रव-संवर को जानता है तथा निर्जरा-बन्ध को जानता है वह क्रियावाद को जानता है।

जीव-अजीवादि नव पदार्थों के अस्तित्व को माननेवाला मत या दर्शन क्रियावाद।

·०४·३५ किरियावाई दरिसणं—क्रियावादी दर्शन
—सूय० श्रु १। अ १। उ २। गा २४। पृ० १०३

मूल—अहावरं पुरक्खायं किरियावाइदरिसणं।
कम्मचिन्तापणट्ठाणं संसारस्स पवड्ढणं॥

टीका—क्रियैव चैत्यकर्मादिका प्रधानं मोक्षाङ्गमित्येवं वदितुं शीलं येषां ते क्रियावादिनस्तेषां दर्शनमागमः क्रियावादिदर्शनम्।

यहाँ क्रियावादी मिथ्या मतों का विवेचन किया गया है। मोक्ष की प्राप्ति में क्रिया ही प्रधान है—ऐसा मत मानने वाले क्रियावादी तथा उनका दर्शन क्रियावादी दर्शन है।

उपर्युक्त गाथा के पश्चात् की गाथाओं में इन क्रियावादियों की कुछ विचारधाराओं का वर्णन मिलता है।

·०४·३६ किरियाविसाल—क्रियाविशाल —सम० सम १४ । सू १४ । पृ० ३२७

क्रियाविशाल—चतुर्दश पूर्वों में से एक पूर्व है जिसमें क्रिया के विषय में विशाल अर्थात् विस्तृत वर्णन है। क्रियाविशाल पूर्व में तीस अध्याय हैं तथा पद का परिमाण नव क्रोड़ पदों का है।

·०४·३७ दव्वकिरिया – द्रव्यक्रिया —सूय० श्रु २ । अ २ । सू १। नि । गा १५६

दव्वे किरिए अएयण, पओगुवायकरणिज्जसमुदाणे।
इरियावहसंमत्ते, सम्मत्ते चेवं मिच्छत्ते ॥

—अविधा भाग ३ पृ० ५३२

टीका—तत्र द्रव्यविषये या क्रिया एजनता। एजृ कंपने। जीवस्याजीवस्य वा कंपनरूपा चलनस्वभावा सा द्रव्यक्रिया। सापि प्रयोगाद्विस्रसया वा भवेत्। तत्राप्युपयोगपूर्विका वाऽनुपयोगपूर्विका वाऽक्षिनिमेषमात्रादिका वा सा सर्वा द्रव्यक्रियेति।

जीव तथा अजीव की स्पंदन रूप—गति रूप क्रिया द्रव्यक्रिया है।

·०४·३८ पच्चक्खाणकिरिया—प्रत्याख्यानक्रिया

—सूय० श्रु २ । अ ४ । सू १ । पृ० १६६

टीका—प्रत्याख्यानाभावेऽनियतत्वाद्यत्किंचनकारितया तत्प्रत्ययिका तन्निमित्ताभावादुत्पद्यते प्रत्याख्यानक्रिया। सावद्यानुष्ठानक्रिया तत्प्रत्ययिकश्च कर्मबंधस्तन्निमित्तश्च संसार इत्यतः प्रत्याख्यानक्रिया मुमुक्षुणा विधेयेति।

प्रत्याख्यान के अभाव में अनिश्चितता से जो कुछ किया जाता है उस निमित्त से होनेवाले भावों से प्रत्याख्यान क्रिया उत्पन्न होती है। सावद्यानुष्ठान के निमित्त से जो कर्मों का बंध होता है उससे संसार की वृद्धि होती है अतः मुमुक्षुओं ने प्रत्याख्यान क्रिया का वर्णन किया है।

हमारी समझ में, सावद्यानुष्ठानिक क्रियाओं का जो प्रत्याख्यान किया जाय उससे होनेवाली क्रिया का निरोध अर्थात् कर्मों का संवरण—प्रत्याख्यान क्रिया है।

·०४·३९ परकिरियं—परक्रिया —आया० श्रु २ । अ १३ । सू १ । पृ० ८५

स्वकीय शरीरादि सम्बन्धी अपने से भिन्न अन्य व्यक्ति द्वारा की गई क्रिया-चेष्टा-काय-व्यापार परक्रिया (पर—आत्मनो व्यतिरिक्तान्यस्तस्य क्रिया चेष्टा कायव्यापार-रूपांतां ( क्रियां )—परक्रियां—शीलांगाचार्य टीका।)

साध्वाचार में परक्रियाओं का निषेध है। परक्रिया अर्थात् साधु व्यतिरिक्त अन्य कोई व्यक्ति स्वमन से साधु के शरीरादि संवन्धी कोई क्रिया करे, यथा—व्रण, गूमड़े, फोड़े

आदि का शस्त्र से छेदन-भेदन करे तो उन संश्लेषिका—कर्मबन्धन उत्पन्न करने वाली भिन्न-भिन्न परक्रियाओं की साधु मन से अभिलाषा न करे तथा वचन-काया से न करावे।

·०४·४० भावकिरिया—भावक्रिया —सूय० श्रु २ । अ २ । सू १ । टीका

**भावक्रिया त्वियं तद्यथा प्रयोगक्रिया उपायक्रिया करणीयक्रिया समुदानक्रिया ईर्यापथक्रिया सम्यक्त्वक्रिया मिथ्यात्वक्रिया चेति।**

भावक्रिया के अनेक भेद हैं, यथा—प्रयोगक्रिया, उपायक्रिया, करणीयक्रिया, समुदानक्रिया, ऐर्यापथिकक्रिया, सम्यक्त्वक्रिया इत्यादि।

जिस क्रिया से कर्मबंध होता हो वह भावक्रिया है।

·०४·४१ महाकिरिया—महाक्रिया —भग० श ५ । उ ६ । प्र ६ । पृ० ४८१

जिस क्रिया से जीव के महाकर्म का बंधन होता है वह महाक्रिया है।

'भगवई' में उपर्युक्त स्थल में अग्निकाय के सम्बन्ध में महाक्रिया तथा अल्पक्रिया—दोनों शब्दों का प्रयोग हुआ है। सद्य-प्रज्वलित अग्नि को महाक्रिया वाला कहा गया है क्योंकि वह अनेक जीवों का दाह करती है। क्रमशः बुझती हुई, भस्मरूप होती हुई अग्नि को अल्प क्रियावाला—स्तोक क्रियावाला कहा गया है क्योंकि वह अल्प—थोड़े जीवों को ही परिताप देती है।

·०४·४२ महावज्जकिरिया—महावर्ज्यक्रिया

—आया० श्रु २ । अ २ । उ २ । सू ३६ । पृ० ५५

यदि साध्वाचार से अनभिज्ञ कोई गृहस्थ भिन्न-भिन्न श्रमण-ब्राह्मण-भिक्षु-भिखारी आदि के रहने के उद्देश्य से भवन-वासस्थान आदि का अलग-अलग निर्माण करावे तथा इस तथ्य को जानते हुए उस उद्दिष्ट भवन-वासस्थान आदि में कोई साधु-श्रमण वास करें तो उस साधु—श्रमण के महावर्ज्य क्रिया होती है। —देखो भिक्षु और क्रिया

·०४·४३ महासावज्जकिरिया—महासावद्यक्रिया

—आया० श्रु २ । अ २ । उ २ । सू ४१ । पृ० ५५

किसी श्रमण-साधु के रहने के उद्देश्य से यदि कोई भवन-गृह-धर्मशाला-उपाश्रय आदि बनाया गया हो; जिसके बनाने में अनेक जीवों का महासंभारम्भ-महासमरम्भ-महारम्भ हुआ हो उसमें रहने से, उसको भोगने से साधु-श्रमण को महासावद्य क्रिया होती है। —देखो भिक्षु और क्रिया

·०४·४४ वज्जकिरिया—वर्ज्यक्रिया —आया० श्रु २ । अ २ । उ २ । सू ३८ । पृ० ५५

यदि कोई गृहस्थ यह जानता हुआ कि साधु—श्रमण उनके उद्देश्य से निर्मित भवन-वासस्थान आदि में निवास नहीं करते हैं इसलिये अपने स्वार्थ से बनाये गये भवन आदि

को साधु-श्रमण के रहने के निमित्त छोड़ दे—खाली कर दे तथा अपने लिए अन्यत्र अन्य भवनादि का निर्माण करे तो इस तथ्य को जानते हुए उस छोड़े हुए या खाली किये हुए भवन आदि में साध-श्रमण के रहने से—भोगने से उनको वर्ज्यक्रिया होती है।

—देखो भिक्षु और क्रिया

**·०४·४५ सकिरिए—सक्रिय** —सूय० श्रु २ । अ ४ । सू ४ । पृ० १६८

**मूल—××× एवं खलु भगवया अक्खाए असंजए अविरए अप्पडिहयपच्चक्खायपावकम्मे *सकिरिए* असंवुडे एगंतदंडे एगंतबाले एगंतसुत्ते से बाले अवियारमणवयणकायवक्केसुविणमवि न पासइ पावे य से कम्मे कज्जइ।**

सावद्यक्रिया—सावद्यानुष्ठान करता हुआ जीव—सक्रिय।

टीका— **क्रियादिदोषदुष्ट इति।**

**·०४·४६ सकिरियट्ठाणं—सक्रियास्थानं** —ठाण० स्था ५ । उ १ । सू ३६८ । पृ० २५७

**पंचहिं ठाणेहिं समणे निग्गंथे साहम्मियं संभोइयं विसंभोइयं करेमाणे णाइक्कमइ, तंजहा—सकिरियट्ठाणं पडिसेवित्ता भवइ। ×××।**

पाँच स्थान अर्थात् कारणों से श्रमण-निर्ग्रन्थ, अपने सांभोगिक स्वधर्मी को विसांभोगिक बनाते हुए अर्थात् अपने गण से बाहर करते हुए, जिनाज्ञा का अतिक्रमण नहीं करते हैं। यथा—(एक) सक्रियस्थान अर्थात् अशुभ कर्म के बंध से युक्त स्थान को विशेष रूप से सेवन करने वाले साधु को।

**·०४·४७ सकिरिया—सक्रिय** —पण्ण० प २२ । सू १५७३ । पृ० ४७६

जो जीव क्रिया सहित हैं, क्रिया करते हैं वे सक्रिय हैं। शैलेशत्व को अप्राप्त संसारसमापन्नक जीव सक्रिय होते हैं। अतः तेरहवें गुणस्थान तक के जीवों को सक्रिय कहा जाता है।

**·०४·४८ समुच्छिन्नकिरिया अनियट्टी—( अप्पडिवाई )**

'उत्तरज्झयण' में **समुच्छिन्नकिरियं अनियट्टी** तथा 'ठाणांग' में **समुच्छिन्नकिरिए अप्पडिवाई** रूप मिलता है। यह शुक्लध्यान का चौथा भेद है। निर्वाणगामी जीव श्वासोच्छ्वासादि रूप सूक्ष्म क्रियाओं का निरोध करता हुआ सम्पूर्ण काययोग का निरोध करके शैलेशत्व को प्राप्त होता है। तब उस समय में उसके शुक्लध्यान का चौथा भेद **समुच्छिन्नकिरिया अनियट्टी ( अप्पडिवाई )** शुक्लध्यान होता है और इस ध्यान के द्वारा वह जीव श्वासोच्छ्वास का निरोध करता हुआ पाँच ह्रस्वस्वराक्षरों का उच्चारण किया जा

सके उतने समय में वेदनीय, आयु, नाम और गोत्र इन चार कर्मों का युगपत् क्षय करता है। इस ध्यान में समस्त यौगिक क्रियाओं का समुच्छेद करके जीव अक्रिय हो जाता है।

—उत्त० अ २६ । सू ७३ । पृ० १०३६

—ठाण० स्था ४ । उ १ । सू २४७ । पृ० २२४

## ·०४ ४६ सावज्जकिरिया—सावद्यक्रिया

—आया० श्रु २ । अ २ । उ २ । सू ४० । पृ० ५५

यदि कोई भवन-गृह-धर्मशाला-उपाश्रय आदि विभिन्न प्रकार के साधु-श्रमण-भिक्षु-भिखारी इत्यादि के रहने के उद्देश्य से वनाया गया हो तो उसमें रहने से, उसको भोगने से साधु को सावद्य क्रिया होती है। —देखो भिक्षु और क्रिया

## ·४·५० सुहुमकिरिया अप्पडिवाई ( अनियट्टि )

'उत्तरज्झयण' में 'सुहुमकिरियं अप्पडिवाई' तथा ठाणांग में सुहुमकिरिए अनियट्टि' रूप मिलता है। यह शुक्लध्यान का तीसरा भेद है। निर्वाण गमन के समय केवली के मन तथा वचन-योगों का सम्पूर्ण तथा काय-योग का अर्ध निरोध होता है। इस समय उनके सूक्ष्मक्रिया अप्रतिपाती ( अनियट्टि ) शुक्लध्यान होता है। ऐसी अवस्था में जीव इस ध्यान के द्वारा श्वासोच्छ्‌वासादि के सिवाय अन्य सूक्ष्म यौगिक क्रियाओं का निरोध कर देता है। —उत्त० अ २६ । सू० ७३ । पृ० १०३६

—ठाण० स्था ४ । उ १ । सू २४७ । पृ० २२४

## ·०४·५१ सुहुमा इरियावहिया किरिया—सूक्ष्म ऐर्यापथिक क्रिया

—भग० श ३ । उ ३ । पृ० ४५८

जिसका कर्मवन्ध काल सूक्ष्म हो, दो समय मात्र हो तथा चलने-फिरने-वैठने यावत् आँख की पुतली के फड़कने मात्र से होती हो अर्थात् जो केवल योगप्रत्यय से होती हो वह मात्र सातावेदनीय कर्म का वंध करने वाली क्रिया—सूक्ष्म ऐर्यापथिक क्रिया होती है।

—देखो क्रमांक ·३७ ऐर्यापथिकी क्रिया

## ·०४·५२ सूरकिरियाविसिट्ठो —ठाण० स्था ४ । उ १ । सू २६४ । टीका में उद्धृत

सूर्य या सूर्य के प्रकाश के भ्रमण की वह क्रिया-विशिष्ट जिससे अद्धाकाल अर्थात् समयावलिका आदि का परिमाण सहज भाव से जाना जाता है।

## ·०५ परिभाषा के उपयोगी पाठ

क्रिया की परिभाषा के उपयोगी मूल पाठ उपलब्ध नहीं हुए हैं।

## ·०६ प्राचीन आचार्यों द्वारा की गई क्रिया की परिभाषा :—

·०६·१ निर्युक्तिकार :—

(क) कर्मबन्धनिबन्धभूतार्थक्रिया :—नहीं मिला।

(ख) सदानुष्ठानिकक्रिया :—नहीं मिला।

(ग) परिस्पन्दात्मिका क्रिया :—'दव्व किरिए अएयण'

एजन—परिस्पंदन क्रिया को द्रव्यक्रिया कहते हैं।

·०६·२ शीलांगाचार्य :—

(क) कर्मबन्धनिबन्धभूतार्थ क्रिया :—

(१) क्रियंत इति क्रियास्ताश्च कर्मबंधकारणत्वेनावश्यकांतर्वर्तिनि प्रतिक्रमणाध्ययने ( पडिक्कमामि तेरसहिं किरियाठाणेहिं ति ) अस्मिन्सूत्रेऽभिहिताः।

—सूय० श्रु २ । अ २ । सू १ । टीका

(ख) सदानुष्ठानिक क्रिया :—

(१) क्रियां वा सदनुष्ठानात्मिकामक्रियां वा असदनुष्ठानरूपाम्।

—सूय० श्रु २ । अ १ । सू १७ । टीका

(ग) परिस्पन्दात्मिका क्रिया :—

(१) क्रिया परिस्पंदलक्षणा तद्विपर्यस्तात्वक्रिया।

—सूय० श्रु २ । अ ५ । गा १६ । टीका

(२) क्रिया परिस्पंदात्मिका चेष्टारूपा क्रियते क्रिया वा निर्व्यापारतया स्थितिरूपा क्रियते। —सूय० श्रु २ । अ १ । सू २१ । टीका

·०६·३ अभयदेवसूरि :—

(क) कर्मबन्धनिबन्धभूतार्थ क्रिया :—

(१) करणं क्रिया—कर्मबन्धनिबन्धना चेष्टा इति अर्थः।

—भग० श ३ । उ ३ । प्र १ । टीका

(२) शरीरेन्द्रिययोगेषु क्रिया। —भग० श १७ । उ १ । प्र ११ । टीका

(३) क्रियानिष्पाद्यं कर्मोक्तम्। —भग० श १ । उ ३ । प्र ११४ । टीका

(४) क्रिया करणं तज्जन्यत्वात् कर्मापि क्रिया अथवा क्रियत इति क्रिया—कर्मैव। भग० श ३ । उ ३ । प्र ७ । टीका

(५) अविवक्षितविशेषतया करणमात्रविवक्षणात् करणं क्रिया—कायिक्यादिकेति —ठाण० स्था १ । सू ४ । टीका

(६) करणं क्रिया क्रियत इति वा क्रिया —ठाण० स्था २ । सू ६० । टीका

·०६·४ मलयगिरि :—

(क) कर्मबन्धनिबन्धभूतार्थक्रिया :—

(१) करणं क्रिया, कर्मबन्धनिबन्धचेष्टा इत्यर्थः ।

पण्ण० प २२ । सू १५६७ । टीका

## ·०७ क्रिया के भेद

### ·०७·१ एक भेद

(क) एगा किरिया । —सम० सम १ । सू १ । पृ० ३१६

—ठाण० स्था १ । सू ४ । पृ० १८३

क्रिया एक है अतः कायिकी आदि (काया-वचन-मन सम्बन्धी) क्रिया अथवा केवल आस्तिक्य (आस्तिकता) क्रिया कहलाती है; यह एक है। विशेष विवक्षा न करने से करणमात्र की विवक्षा होने से क्रिया एक है। जो किया जाय वह क्रिया ।

(ख) एगा अकिरिआ । —सम० सम १ । सू० १ । पृ० ३१६

अक्रिया अर्थात् योग का निरोध—अतः अक्रिया भी एक है।

## ·०७·२ दो भेद

### ०७·२·१ जीवक्रिया—अजीवक्रिया

दो किरियाओ पन्नत्ताओ, तंजहा—जीवकिरिया चेव अजीवकिरिया चेव ।

ठाण० स्था २ । उ १ । सू ६० । पृ० १८५

क्रिया के दो भेद—जीवक्रिया तथा अजीवक्रिया ।

### ·०७·२·२ कायिकी क्रिया—आधिकरणिकी क्रिया ।

दो किरियाओ पन्नत्ताओ, तंजहा—काइया चेव अहिगरणिया चेव ।

ठाण० स्था २ । उ १ । सू ६० । पृ० १८६

क्रिया के दो भेद—कायिकी क्रिया तथा आधिकरणिकी क्रिया ।

### ·०७·२·३ प्राद्वेषिकी क्रिया—पारितापनिकी क्रिया

दो किरियाओ पन्नत्ताओ, तंजहा—पाओसिया चेव पारियावणिया चेव ।

—ठाण० स्था २ । उ १ । सू ६० । पृ० १८६

क्रिया के दो भेद—प्राद्वेषिकी क्रिया तथा पारितापनिकी क्रिया ।

### ·०७·२·४ प्राणातिपातिकी क्रिया—अप्रत्याख्यान क्रिया

दो किरियाओ पन्नत्ताओ, तंजहा—पाणाइवायकिरिया चेव अपच्चक्खाण-किरिया चेव । —ठाण० स्था २ । उ १ । सू ६० । पृ० १८६

क्रिया के दो भेद—प्राणातिपातिकी क्रिया तथा अप्रत्याख्यान क्रिया ।

·०७·२·५ आरंभिकी क्रिया—पारिग्रहिकी क्रिया

दो किरियाओ पन्नत्ताओ, तंजहा—आरंभिया चेव परिग्गहिया चेव ।

—ठाण० स्था २ । उ १ । सू ६० । पृ० १८६

क्रिया के दो भेद—आरम्भिकी क्रिया तथा पारिग्रहिकी क्रिया ।

·०७·२·६ मायाप्रत्ययिकी क्रिया—मिथ्यादर्शनप्रत्ययिकी क्रिया

दो किरियाओ पन्नत्ताओ, तंजहा—मायावत्तिया चेव मिच्छादंसणवत्तिया चेव ।

—ठाण० स्था २ । उ १ । सू ६० । पृ० १८६

क्रिया के दो भेद—मायाप्रत्ययिकी क्रिया तथा मिथ्यादर्शनप्रत्ययिकी क्रिया ।

·०७·२·७ दृष्टिका क्रिया—स्पृष्टिका अथवा पृष्टिका क्रिया

दो किरियाओ पन्नत्ताओ, तंजहा—दिट्ठिया चेव पुट्ठिया चेव ।

—ठाण० स्था २ । उ १ । सू ६० । पृ० १८६

क्रिया के दो भेद—दृष्टिका क्रिया तथा स्पृष्टिका अथवा पृष्टिका क्रिया ।

·०७·२·८ प्रातीत्यिकी क्रिया—सामन्तोपनिपातकी क्रिया ।

दो किरियाओ पन्नत्ताओ, तंजहा—पाडुच्चिया चेव सामन्तोवणिवाइया चेव ।

—ठाण० स्था २ । उ १ । सू ६० । पृ० १८६

दो क्रिया के दो भेद—प्रातीत्यिकी क्रिया तथा सामन्तोपनिपातकी क्रिया ।

·०७·२·९ स्वाहस्तिकी क्रिया—नैसृष्टिकी क्रिया ।

दो किरियाओ पन्नताओ, तंजहा—साहत्थिया चेव णेसत्थिया चेव ।

ठाण० स्था २ । उ १ । सू ६० । पृ० १८६

क्रिया के दो भेद—स्वाहस्तिकी क्रिया तथा नैसृष्टिकी क्रिया ।

·०७·२·१० आज्ञापनिका क्रिया—वैदारणिकी क्रिया

दो किरियाओ पन्नत्ताओ, तंजहा—आणवणिया चेव वेयारणिया चेव ।

—ठाण० स्था २ । उ १ । सू ६० । पृ० १८६

क्रिया के दो भेद—आज्ञापनिका क्रिया तथा वैदारणिकी क्रिया ।

·०७·२·११ अनाभोगिकी क्रिया—अनवकांक्षिकी क्रिया

दो किरियाओ पन्नत्ताओ, तंजहा—अणाभोगवत्तिया चेव अणवकंखवत्तिया चेव ।

—ठाण० स्था २ । उ १ । सू ६० । पृ० १८६

क्रिया के दो भेद—अनाभोगिकी क्रिया और अनवकांक्षिकी क्रिया।

·०७·२·१२ रागक्रिया—द्वैषिकी क्रिया

**दो किरियाओ पन्नत्ताओ, तंजहा—पेज्जवत्तिया चेव दोसवत्तिया चेव।**

—ठाण० स्था २। उ १। सू ६०। पृ० १८६

क्रिया के दो भेद—राग क्रिया और द्वैषिकी क्रिया।

·०७·२·१३ द्रव्यक्रिया—भावक्रिया।

**दव्वे किरिए अएयण, पओगुवायकरणिज्जसमुदाणे।**
**इरियावहसंमत्तो, सम्मत्ते चेव मिच्छत्ते॥**

—सूय० श्रु २। अ २। सू १। नि गा १५६। अभिधा०

क्रिया के दो भेद—द्रव्यक्रिया तथा भावक्रिया।

एजनादि यावत् चक्षुपद्मनिपात क्रियाओं को द्रव्यक्रिया कहते हैं। प्रयोग, उपाय, करणीय, समुदान, ऐर्यापथिकी, सम्यक्त्व, सममिथ्यात्व तथा मिथ्यात्व आदि क्रियाओं को भावक्रिया कहते हैं। टीका के आधार पर।

## ·०७·३ तीन भेद

**अकिरिया तिविहा पन्नत्ता, तंजहा—पओगकिरिया, समुदाणकिरिया, अन्नाणकिरिया।** —ठाण० स्था ३। उ ३। सू १८७। पृ० २१५

अक्रिया के तीन भेद—प्रयोगक्रिया, समुदानक्रिया और अज्ञानक्रिया।

## ·०७·४ क्रिया के पाँच भेद

·०७·४·१ आरंभिया पंचक

(क) **पंचकिरियाओ पन्नत्ताओ, तंजहा—आरंभिया, परिग्गहिया, मायावत्तिया, अपच्चक्खाणकिरिया, मिच्छादंसणवत्तिया।**

—ठाण० स्था ५। उ २। सू ४१६। पृ० २६२

(ख) **कइ णं भंते। किरियाओ पन्नत्ताओ? गोयमा! पंच किरियाओ पन्नत्ताओ, तंजहा—आरंभिया, परिग्गहिया, मायावत्तिया, अपच्चक्खाणकिरिया, मिच्छादंसणवत्तिया।** —पण्ण० प २२। सू १६२१। पृ० ४८२

(ग) **आरम्भपरिग्रहमायामिथ्यादर्शनाप्रत्याख्यानक्रिया इति।**

—तत्त्वभा० अ० ६। सू ६। पृ० ३०१

(घ) **आरम्भपरिग्रहमायामिथ्यादर्शनाप्रत्याख्यानक्रियाः पंच।**

—राज० अ ६। सू ५। पृ० ५१०। ला० १०

क्रिया के पाँच भेद—आरंभिकी क्रिया, पारिग्रहिकी क्रिया, मायाप्रत्ययिकी क्रिया, अप्रत्याख्यान क्रिया तथा मिथ्यादर्शनप्रत्ययिकी क्रिया ।

·०७·४·२ काइया पंचक

(क) पंच किरिया पन्नत्ता, तंजहा—काइया, अहिगरणिया, पाओसिया, पारियावणिया, पाणाइवायकिरिया । —सम० सम ५ । सू ५ । पृ० ३१६

(ख) पंच किरियाओ पन्नत्ताओ, तंजहा—काइया, अहिगरणिया, पाओसिया, पारियावणिया, पाणाइवायकिरिया ।

—ठाण० स्था ५ । उ २ । सू ४१६ । पृ० २६२

(ग) कइ णं भंते ! किरियाओ पन्नत्ताओ ? गोयमा ! पंच किरियाओ पन्नत्ताओ, तंजहा—काइया, अहिगरणिया, पाओसिया, पारियावणिया, पाणाइवायकिरिया । —भग० श ८ । उ ४ । प्र १ । पृ० ५४८

—पण्ण० प २२ । सू १५६७ । पृ० ४७८

—पण्ण० प २२ । सू १६०५ । पृ० ४८१

(घ) कइ णं भंते ! किरियाओ पन्नत्ताओ ? मंडियपुत्ता ! पंच किरियाओ पन्नत्ताओ, तंजहा—काइया, अहिगरणिया, पाओसिया, पारियावणिया, पाणाइवायकिरिया । —भग० श ३ । उ ३ । प्र १ । पृ० ४५६

(ङ) कइ णं भंते ! आयोजियाओ किरियाओ पन्नत्ताओ ? गोयमा ! पंच आयोजियाओ किरियाओ पन्नत्ताओ, तंजहा—काइया जाव पाणाइवायकिरिया ।

—पण्ण० प २२ । सू। १६१७ । पृ० ४८२

(च) कायाधिकरणप्रदोपपरितापनप्राणातिपाताः ।

—तत्त्वाभा० अ ६ । सू ६ । पृ० ३०१

(छ) प्रदोपकायाधिकरणपरितापप्राणातिपातक्रियाः पंच ।

—राज० अ ६ । सू ५ । पृ० ५०६ । ला २२

क्रिया के पाँच भेद—कायिकी क्रिया, आधिकरणिकी क्रिया, प्रादोषिकी क्रिया, पारितापनिकी क्रिया तथा प्राणातिपातिकी क्रिया ।

·०७·४·३ दिट्ठिया पंचक

(क) पंच किरियाओ पन्नत्ताओ, तंजहा—दिट्ठिया, पुट्ठिया, पाडुच्चिया, सामंतोवणिवाइया, साहत्थिया । —ठाण० स्था ५ । उ २ । सू ४१६ । पृ० २६२

(ख) दर्शनस्पर्शनप्रत्ययसमन्तानुपाताऽनाभोगाः ।

—तत्त्वाभा० अ ६ । सू ६ । पृ० ३०१

(ग) दर्शनस्पर्शनप्रत्ययसमन्तानुपाताऽनाभोगक्रियाः पञ्च ।

—राज० अ ६ । सू ५ । पृ० ५०६ । ला ३४

क्रिया के पाँच भेद—दृष्टिका क्रिया, स्पृष्टिका अथवा पृष्टिका क्रिया, प्रातीत्यिकी क्रिया, सामन्तोपनिपातनिकी क्रिया तथा स्वाहस्तिकी क्रिया ।

·०७·४·४ णेसित्थया पंचक

(क) पंच किरियाओ पन्नत्ताओ, तंजहा—णेसत्थिया, आणवणिया, वेयारणिया, अणाभोगवत्तिया, अणवकंखवत्तिया ।

—ठाण० स्था ५ । उ २ । सू ४१६ । पृ० २६२

(ख) स्वहस्तनिसर्गविदारणानयनानवकांक्षाः ।

—तत्त्वाभा० अ ६ । सू ६ । पृ० ३०१

(ग) स्वहस्तनिसर्गविदारणाज्ञाव्यापादनानाकांक्षाः क्रियाः पञ्च ।

—राज० अ ६ । सू ५ । पृ० ५१० । ला ५

क्रिया के पाँच भेद—नैसृष्टिकी क्रिया, आज्ञापनिका क्रिया, वैदारणिकी अथवा वैचारणिकी क्रिया, अनाभोगिकी क्रिया तथा अनवकांक्षिकी क्रिया ।

·०७·४·५ पेज्जवत्तिया पंचक

पंच किरियाओ पन्नत्ताओ, तंजहा—पेज्जवत्तिया, दोसवत्तिया, पओगकिरिया, समुदाणकिरिया, ईरियावहिया । —ठाण० स्था ५ । उ २ । सू ४१६ । पृ० २६२

क्रिया के पाँच भेद—रागप्रत्यया क्रिया, द्वैषिकी क्रिया, प्रायोगिकी क्रिया, सामुदानिकी क्रिया तथा ऐर्यापथिकी क्रिया ।

·०७·४·६ सम्यक्त्वपंचक

(क) सम्यक्त्वमिथ्यात्वप्रयोगसमादानेर्यापथाः ।

—तत्त्वाभा० अ ६ । सू ६ । पृ० ३०१

(ख) सम्यक्त्वमिथ्यात्वप्रयोगसमादानेर्यापथक्रियाः पञ्च ।

—राज० अ ६ । सू ५ । पृ० ५०६ । ला १६

क्रिया के पाँच भेद—सम्यक्त्व क्रिया, मिथ्यात्व क्रिया, प्रायोगिकी क्रिया, सामुदानिकी क्रिया तथा ऐर्यापथिकी क्रिया ।

नोट :—पेज्जवत्तिया पंचक (·०७·४·५) तथा सम्यक्त्व पंचक (·०७·४·६) इन दोनो में प्रथम दो क्रियाओं के नामों में अन्तर है—अवशेष तीन क्रियाओं के नाम एक सरीखे हैं ।

## ०७·५ तेरह भेद ( क्रियास्थान )

(क) तेसिं वि य णं इमाइं तेरस किरियाठाणाइं भवंतीतिमक्खायं ; तंजहा—अट्ठादंडे, अणट्ठादंडे, हिंसादंडे, अकम्हादंडे, दिट्ठिविपरियासियादंडे, मोसवत्तिए, अदिन्नादाणवत्तिए, अज्झत्थवत्तिए, माणवत्तिए, मित्तदोसवत्तिए, मायावत्तिए, लोभवत्तिए, इरियावहिए। —सूय० श्रु २ । अ २ । सू १ । पृ० १४५

(ख तेरस किरियाठाणा पन्नत्ता, तंजहा—अट्ठादंडे, अणट्ठादंडे, हिंसादंडे, अकम्हादंडे. दिट्ठिविपरिआसियादंडे, मुसावायवत्तिए, अदिन्नादाणवत्तिए, अज्झत्थिए, मानवत्तिए, मित्तदोसवत्तिए, मायावत्तिए, लोभवत्तिए, इरियावहिए नामं तेरसमे। —सम० सम १३ । सू १३ । पृ० ३२६

(ग) से बेमि जे य अईया जे य पडुप्पन्ना जे य आगमिस्सा, अरिहंता भगवन्ता, सव्वे ते एयाइं चेव तेरस किरियट्ठाणाइं भासिंसु वा भासेंति वा भासिस्संति वा पन्नविंसु वा पन्नवेंति वा पन्नविस्संति वा एवं चेव तेरसमं किरियट्ठाणं सेविंसु वा सेवंति वा सेविस्संति वा। —सूय० श्रु २ । अ २ । सू १४ । पृ० १४६

क्रियास्थान तेरह हैं—अर्थदण्ड, अनर्थदण्ड, हिंसादण्ड, अकस्मात्‌दण्ड, दृष्टिदोपदण्ड, मृपाप्रत्ययिक, अदत्तादानप्रत्ययिक, अध्यात्म ( मन ) प्रत्ययिक, मानप्रत्ययिक, मित्रद्वेप-प्रत्ययिक, मायाप्रत्ययिक, लोभप्रत्ययिक तथा ऐर्यापथिक।

अतीत के, वर्तमान के तथा भविष्यत्‌ के सभी अरिहंत भगवंतों ने इन तेरह क्रिया-स्थानों का कथन तथा प्रतिपादन किया है, करते हैं और करेंगे। तेरहवें क्रियास्थान का सेवन अतीत के अरिहन्तों ने किया है, वर्तमान के अरिहन्त करते हैं, तथा भविष्यत्‌ के अरिहंत करेंगे।

उपर्युक्त क्रियाओं के उपभेदों का वर्णन हमने इन क्रियाओं के व्यक्तिगत विवेचन में किया है (देखें ·१।६)।

## ०७·६ अठारह भेद ( पापस्थान )

अत्थि णं भंते। जीवाणं पाणाइवाएणं किरिया कज्जइ! हंता गोयमा! अत्थि। ××× । अत्थि णं भंते! जीवाणं मुसावायेणं किरिया कज्जइ! हंता अत्थि। ××× । अत्थि णं भंते! जीवाणं अदिन्नादाणेणं किरिया कज्जइ! हंता! अत्थि। ××× । अत्थि णं भंते। जीवाणं मेहुणेणं किरिया कज्जइ। हंता! अत्थि। ××× । अत्थि णं भंते। जीवाणं परिग्गहेणं किरिया कज्जइ! हंता! अत्थि। ××× । एवं कोहेणं, माणेणं, मायाए, लोभेणं, पेज्जेणं, दोसेणं, कलहेणं, अब्भक्खाणेणं, पेसुन्नेणं, परपरिवाएणं, अरइरईए, मायामोसेणं, मिच्छादंसणसल्लेणं।

—पण्ण० प २२ । सू १५७४, १५७६-८० । पृ० ४७६

प्राणातिपात, मृषावाद, अदत्तादान, मैथुन, परिग्रह, क्रोध, मान, माया, लोभ, राग, द्वेष, कलह, अभ्याख्यान, पैशुन्य, परपरिवाद, अरति-रति, मायामृषावाद और मिथ्यादर्शनशल्य इन अठारह पापस्थानों से जीव क्रिया करते हैं।

## ·०७·७ क्रिया के पचीस भेद

अव्रतकषायेन्द्रियक्रियाः पञ्चचतुःपञ्चपंचविंशतिसंख्याः पूर्वस्य भेदाः।

—तत्त्व० अ ६। सू ६। पृ ३०१

भा०—पञ्चविंशतिः क्रिया। तत्रेमे क्रियाप्रत्यया यथासंख्यं प्रत्येतव्याः। तद्यथा—सम्यक्त्व-मिथ्यात्व-प्रयोग-समादानेर्यापथाः, कायाऽधिकरण-प्रदोष-परितापन-प्राणातिपाताः, दर्शन-स्पर्शन-प्रत्यय-समन्तानुपाताऽनाभोगाः, स्वहस्त-निसर्ग-विदारणानयनाऽनवकांक्षा, आरम्भ-परिग्रह-माया-मिथ्यादर्शनऽप्रत्याख्यानक्रिया इति।

क्रिया पचीस होती हैं। यथा—१—सम्यक्त्व, २—मिथ्यात्व, ३—प्रयोग, ४—समादान, ५—ईर्यापथ, ६—काय, ७—अधिकरण, ८—प्रदोष, ९—परितापन, १०—प्राणातिपात, ११—दर्शन, १२—स्पर्शन, १३—प्रत्यय, १४—समन्तानुपात, १५—अनाभोग, १६—स्वहस्त, १७—निसर्ग, १८—विदारण, १९—आनयन, २०—अनवकांक्षा, २१—आरम्भ, २२—परिग्रह, २३—माया, २४—मिथ्यादर्शन तथा २५—अप्रत्याख्यान क्रिया।

क्रिया के जितने साधन हैं उतने ही क्रिया के भेद हो सकते हैं।

## ·०८ क्रिया पर विवेचनगाथा—संस्कृत पद्य

·०८·१ ज्ञानी क्रियापरः (उद्यतः) शान्तो,भावितात्मा जितेन्द्रियः।
स्वयंतीर्णो भवांभोधेः, परं तारयितुं क्षमः ॥१॥
क्रियाविरहितं हंत ! ज्ञानमात्रमनर्थकम्।
गतिं विना पथज्ञोऽपि नाप्नोति पुरमीप्सितम् ॥२॥
स्वानुकूलां क्रियां काले, ज्ञानपूर्णोऽप्यपेक्षते।
प्रदीपः स्वप्रकाशोऽपि, तैलपूर्त्यादिकं यथा ॥३॥
वाह्यभावं पुरस्कृत्य, ये क्रियां व्यवहारतः।
वदने कवलक्षेपं, विना ते तृप्तिकांक्षिणः ॥४॥
गुणवद्‌बहुमानादेर्नित्यस्मृत्या च सत्क्रिया।
जातं न पातयेद्भावमजातं जनयेदपि ॥५॥

क्षायोपशमिके भावे या क्रिया क्रियते तया।
पतितस्यापि तद्भाव - प्रवृद्धिर्जायते पुनः ॥६॥
गुणवृद्ध्यै ततः कुर्यात् क्रियामस्खलनाय वा।
एकं तु संयमस्थानं जिनानामवतिष्ठते ॥७॥
वचोऽनुष्ठानतोऽसंगा क्रिया संगतिमंगति।
सेयं ज्ञानं क्रियाभेद - भूमिरानन्द - पिच्छला ॥८॥

—ज्ञान० अष्टक ६

ज्ञानी, क्रिया-चारित्र में तत्पर—उद्यत ; उपशान्त, भावितात्मा तथा जितेन्द्रिय जीव संसाररूपी समुद्र से स्वयं तिरने में समर्थ है तथा दूसरों को भी तारने में समर्थ है।

क्रियारहित अकेला ज्ञान बिल्कुल निरर्थक है, जैसे चलने की क्रिया के बिना मार्ग का जानकार व्यक्ति भी अभीष्ट नगरी में पहुँच नहीं सकता।

जिस प्रकार दीपक निज में स्वप्रकाशक है फिर भी तेल भरने आदि क्रिया की अपेक्षा रखता है ; उसी प्रकार पूर्णज्ञानी भी निज के स्वभाव के अनुरूप क्रिया की अपेक्षा रखता है अर्थात् वे भी समुचित धर्मोपदेश, विहार, योगनिरोध आदि क्रियाएँ अवसर के अनुसार करते हैं।

व्यवहार क्रियाओं अर्थात् सामायिक, प्रतिक्रमण आदि क्रियाओं में निरत आत्मा का बाह्यभाव के कारण अर्थात् देवादि सुख लाभ हेतु के कारण निरादर नहीं करना चाहिए क्योंकि मुख में ग्रास दिये बिना क्षुधा की उपशांति की अभिलाषा नहीं मिट सकती है।

गुणी का बहुमान—सत्कारादि करना ; पश्चात्ताप, आलोचना आदि करना तथा गृहीत व्रत, नियम आदि का नित्य स्मरण करना—ये सब निरवद्य क्रियाएँ करणीय हैं—इससे पूर्व निष्पन्न—पूर्व उत्पन्न शुद्धभाव का पतन नहीं होता है और अनुत्पन्न उत्तम भाव समुत्पन्न होते हैं।

क्षायोपशमिक भाव में सम्यग् ज्ञान, चारित्र, वीर्य के उल्लास रूप परिणाम से देव-गुरु-वंदन तथा आवश्यकादि जो क्रिया की जाती है उनके द्वारा पतित अर्थात् शुभपरिणाम शिखर से नीचे गिरने वाले व्यक्ति के भी पुनः उन निरवद्य भावों की उत्पत्ति और प्रवृद्धि होती है।

मात्र केवलज्ञानी ही एक संयमस्थान में—संयम अध्यवसाय में अवतिष्ठ रहते हैं। जिनों के ही सदा, निरन्तर, अव्यवच्छिन्न परिणाम धारा होती है। अन्य सभी मुमुक्षुओं के गुणों की वृद्धि तथा हानि होती रहती है। अतः गुणों की वृद्धि के लिए तथा पतन से बचने के लिए क्रियाओं का करते रहना आवश्यक है।

भगवान् की वाणी के अनुसार क्रिया करता हुआ जीव निरपरावलम्बी सहज संवेदन रूप क्रिया की योग्यता प्राप्त करता है। यह सहज संवेदन रूप प्रवृत्ति ज्ञान और क्रिया की अभेद भूमि है और परमानंद से स्निग्ध है।

## ·०६ क्रिया का नय और निक्षेपों की अपेक्षा विवेचन

### ·०६·१ नय की अपेक्षा :—

तत्र क्रिया संकल्पः नैगमेन संग्रहेण सर्वे संसारजीवाः सक्रिया उक्ताः। व्यवहारेण शरीरपर्याप्त्यनन्तरं क्रिया। ऋजुसूत्रनयेन कार्यसाधनार्थं योगप्रवृत्तिमुख्यवीर्यपरिणामरूपा क्रिया। शब्दनयेन वीर्यपरिस्पन्दात्मिका। समभिरूढेन गुणसाधनानुरूपसकलकर्त्तव्यव्यापाररूपा। एवंभूतनयेन तत्त्वैकत्ववीर्यतीक्ष्णतासाहाय्यगुणपरिणमनरूपा।

—अभिधा० भाग ३। पृ० ५५१

नैगम तथा संग्रहनय की अपेक्षा सर्व संसारी जीव सक्रिय हैं। व्यवहारनय की अपेक्षा शरीरपर्याप्ति के पश्चात् क्रिया होती है। ऋजुसूत्रनय की अपेक्षा कार्य के साधन के लिये योगप्रवृत्ति की मुखयता से वीर्य का जो परिणमन होता है वह क्रिया है। शब्दनय से वीर्य आत्मा का परिस्पंदन क्रिया है। समभिरूढ़नय से गुण की साधना के अनुरूप सर्व कर्त्तव्य का करना—क्रिया है। एवंभूतनय से वीर्य आत्मा के तीव्र परिस्पंदन की सहायता से जो गुण परिणमन हो वह क्रिया है।

### ·०६·२ निक्षेप की अपेक्षा

[ निर्युक्तकार ने निक्षेपों की अपेक्षा क्रिया का विवेचन करते हुए नाम तथा स्थापना का विवेचन नहीं किया है तथा द्रव्य-भाव की अपेक्षा किया है। ]

दव्वे किरिए एजणया य, पओगुवायकरणिज्जसमुदाणे।
इरियावहसंमत्ते, सम्मामिच्छा य चेव मिच्छत्ते॥

—सूय० श्रु २। अ २। सू १। नि गा १५६

उपर्युक्त मूल पाठ में 'अभिधा' में दिये गये पाठ से भिन्नता है।

द्रव्य की अपेक्षा जीव तथा अजीव की परिस्पंदन रूप—चलन रूप क्रिया—द्रव्यक्रिया है। द्रव्यक्रिया दो प्रकार की होती है—प्रायोगिक, वैस्रसिका। वह चाहे उपयोगपूर्वक हो या अनुपयोगपूर्वक हो अथवा आँख की पलक झपकने मात्र जितनी हो वे सब द्रव्यक्रिया हैं।

जिस क्रिया से कर्मबन्ध होता हो—वह भावक्रिया है।

भावक्रिया के अनेक भेद हैं। यथा—प्रयोगक्रिया, उपायक्रिया, करणीयक्रिया, समुदानक्रिया, ऐर्यापथिकक्रिया, सम्यक्त्वक्रिया, मिथ्यात्वक्रिया इत्यादि।

## ·१·६ विभिन्न क्रियाओं का विवेचन

[ सामान्यतः कर्मबन्ध के निबन्धभूत कार्यों को क्रिया कहते हैं। अतः कर्मबन्ध के निबन्धभूत जितने भी कार्य हो सकते हैं उतने ही प्रकार की क्रियाएँ भी होनी चाहिये। आगमों में क्रियाओं के समग्र भेदों का एकत्र वर्णन नहीं मिलता है। 'समवायांग' में 'किरिया' तथा 'अकिरिया' के एक-एक भेद का वर्णन है। 'ठाणांग' में एक भेद, दो भेद, तीन भेद तथा पाँच भेद करके वर्णन मिलता है। 'ठाणांग' तथा 'तत्त्वार्थसूत्र' में पाँच भेद करके पाँच पंचक मिलते हैं। 'पण्णवणा' तथा 'भगवई' में दो पंचकों ( काइया तथा आरंभिया ) का विवेचन मिलता है। 'समवायांग' में सिर्फ एक काइया पंचक का नामकरण मिलता है। 'सूयगडांग' तथा 'समवायांग' में 'किरियाठाण' के नाम से तेरह क्रियास्थानों का वर्णन मिलता है। 'भगवई', 'पण्णवणा' तथा अन्यत्र अठारह 'पापस्थान' का क्रियारूप में वर्णन मिलता है। अन्यत्र भी कुछ क्रियाओं का अलग से विवेचन मिलता है। इन क्रियाओं का हमने अलग-अलग विवेचन किया है तथा जहाँ द्वयक और पंचक के रूप में विवेचन है, वहाँ द्वयक और पंचक के रूप में भी विवेचन किया है। 'पापठाण' क्रियाओं का विवेचन सम्मिलित रूप में तथा अलग भी किया है।

क्रियाओं का अनुक्रम हमने अकारादि क्रम से न करके इस प्रकार किया है—प्रथम, जीव-अजीव दो क्रियाओं को लिया है। तत्पश्चात् क्रमशः पाँच पंचक की पचीस क्रियाओ को लिया है। पचीस क्रियाओं के शेष में 'इरियावहिया' क्रिया के रहने से उसके युगल 'संपराइया' क्रिया को लिया है। तत्पश्चात् 'सम्मत्त-मिच्छत्त' युगल को लिया है। मिच्छत्त क्रिया के भेद होने के कारण तत्पश्चात् 'अकिरिया' तथा 'अण्णाण' क्रिया को लिया है।

उसके बाद तेरह क्रियास्थानों में जो क्रियाएँ पचीस क्रियाओं में नहीं आयी हैं उनको लिया है। 'हिंसा दंडवत्तिए' को हमने 'पाणाइवाय' क्रिया में नहीं लिया है।

क्रियास्थान की क्रियाओं के बाद 'पापठाण' की अवशिष्ट क्रियाओं को लिया है। सर्व शेष में 'एयण' ( कंपन-परिस्पंदन ) क्रिया को लिया है।

क्रियाओ की परिभाषाएँ हमें आगमों में बहुत ही कम मिली। अतः हमने स्थान-स्थान पर टीकाकारों की परिभाषाएँ संकलित की हैं।

क्रिया का अर्थ जहाँ कर्म को काटने के साधनरूप में लिया गया है वहाँ हमने अलग विवेचन किया है। क्रियावाद, अक्रियावाद, अक्रिया तथा अन्तक्रिया का अन्यत्र ( देखो ·६२·४, ·६२·५, ·७२ तथा ·७३ ) विवेचन किया है। ]

## विभिन्न क्रियाओं की सूची

·११ जीव ( जीव )

·१२ अजीव ( अजीव )

·१३ आरंभिया ( आरंभिकी )

·१४ परिग्गहिया ( पारिग्रहिकी )

·१५ मायावत्तिया ( मायाप्रत्ययिकी )

·१६ अपच्चक्खाण ( अप्रत्याख्यान )

·१७ मिच्छादंसणवत्तिया ( मिथ्यादर्शनप्रत्ययिकी )

·१८ काइया ( कायिकी )

१६ अहिगरणिया ( आधिकरणिकी )

·२० पाओसिया ( प्राद्वेषिकी )

·२१ पारियावणिया ( पारितापनिकी )

·२२ पाणाइवाय ( प्राणातिपातिकी )

·२३ दिट्ठिया ( दृष्टिका )

·२४ पुट्ठिया ( पृष्टिका / स्पृष्टिका )

·२५ पाडुच्चिया ( प्रातीत्यिकी )

·२६ सामन्तोवणिवाइया ( सामन्तोपनिपातिकी )

·२७ साहत्थिया ( स्वाहस्तिकी )

·२८ णेसत्थिया ( नैसृष्टिकी )

२६ आणवणिया ( आज्ञापनिका / आनायनिका )

·३० वेयारणिया (वैदारणिकी / वैचारणिकी )

·३१ अणाभोगवत्तिया ( अनाभोगप्रत्ययिकी )

·३२ अणवकंखवत्तिया ( अनवकांक्षाप्रत्ययिकी )

·३३ पेज्जवत्तिया ( रागप्रत्ययिकी )

·३४ दोसवत्तिया ( द्वेषप्रत्ययिकी )

·३५ पओग ( प्रायोगिकी )

·३६ समुदाण ( सामुदानिकी )

·३७ इरियावहिया ( ऐर्यापथिकी )

·३८ संपराइया ( साम्परायिकी )

·३६ सम्मत्त ( सम्यक्त्व )

·४० मिच्छत्त ( मिथ्यात्व )

·४१ अकिरिया ( अक्रिया-दुष्प्रयुक्त )

·४२ अण्णाण ( अज्ञान )

·४३ अट्ठादंडवत्तिए ( अर्थदंडप्रत्ययिकी )

·४४ अणट्ठादण्डवत्तिए ( अनर्थदण्डप्रत्ययिकी )

·४५ हिंसादण्डवत्तिए ( हिंसादंडप्रत्ययिकी )

·४६ अकम्हादंडवत्तिए ( अकस्मात्-दंडप्रत्ययिकी )

·४७ दिट्ठिविपरियासिया दंडवत्तिए ( दृष्टि-विपर्यास-प्रत्ययिकी )

·४८ मोसावत्तिए ( मृषाप्रत्ययिकी )

·४९ अदिण्णादाणवत्तिए ( अदत्तादानप्रत्ययिकी )

·५० अज्झत्थवत्तिए ( अध्यात्म ( मन ) प्रत्ययिकी )

·५१ माणवत्तिए ( मानप्रत्ययिकी )

·५२ मित्तदोसवत्तिए ( मित्रद्वेषप्रत्ययिकी )

·५३ लोभवत्तिए ( लोभप्रत्ययिकी )

·५४ मेहुण ( मैथुन )

·५५ कोह ( क्रोध )

·५६ कलह ( कलह )

·५७ अब्भक्खान ( अभ्याख्यान )

·५८ पैसुन्न ( पैशुन्य )

·५९ परपरिवाय ( परपरिवाद )

·६० अरइरई ( अरति-रति )

·६१ मायामोस ( मायामृषा )

·६२ मिच्छादंसणसल्ल ( मिथ्यादर्शनशल्य )

·६३ एयण ( एजना )

·६४ क्रियाद्वयक

·६४·१ सम्मत्त-मिच्छत्त ( सम्यक्त्व-मिथ्यात्व ) क्रियाद्वयक

·६४·२ इरियावहिया-संपराइया ( ऐर्यापथिकी-सांपरायिकी ) क्रियाद्वयक

·६५ आरम्भिया ( आरम्भिकी ) क्रियापंचक

·६६ काइया ( कायिकी ) क्रियापंचक

·६७ त्रय-क्रियापंचक

·६७·१ दिट्ठिया ( दृष्टिका ) क्रियापञ्चक

·६७·२ आणवणिया (आज्ञापनिका, आनयनिका) क्रियापंचक

·६७·३ पेज्जवत्तिया (रागप्रत्ययिकी) क्रियापंचक

·६८ पावठाण (पापस्थान) क्रिया

---

## ·११ जीवक्रिया

·११·१ परिभाषा/अर्थ—

जीवस्य क्रिया—व्यापारो जीवक्रिया।

—ठाण० स्था २। उ १। सू ६०। टीका

जीव का व्यापार जीवक्रिया है।

·११·२ भेद—

जीवकिरिया दुविहा पन्नत्ता, तंजहा—सम्मत्तकिरिया चेव मिच्छत्तकिरिया चेव।

—ठाण० स्था २। उ १। सू ६०। पृ० १८७

जीवक्रिया के दो भेद होते हैं, यथा—सम्यक्त्वक्रिया तथा मिथ्यात्वक्रिया।

·११·३ भेदों की परिभाषा/अर्थ—

·१ सम्यक्त्वक्रिया—देखो क्रमांक ·३२

·२ मिथ्यात्वक्रिया—देखो क्रमांक ·४०

नोट—सम्यक्त्व और मिथ्यात्व क्रियाओं के व्यापक रूप में विवेचन के लिये—देखो क्रमांक ·६४·१

---

## ·१२ अजीवक्रिया

·१२·१ परिभाषा/अर्थ—

अजीवस्य—पुद्गलसमुदायस्य यत्कर्मतया परिणमनं सा अजीवक्रियेति।

—ठाण० स्था २। उ १। सू ६०। टीका

अजीव पुद्गलसमुदाय का जो कर्मरूप में परिणमन होता है वह अजीवक्रिया है।

यहाँ विवक्षा क्रिया के कर्त्ता की अपेक्षा न होकर क्रिया से होने वाले कर्मबन्ध की अपेक्षा है।

·१२·२ भेद—

अजीवकिरिया दुविहा पन्नत्ता, तंजहा—इरियावहिया चेव संपराइया चेव।

—ठाण० स्था २। उ १। सू ६०। पृ० १८६

अजीवक्रिया के दो भेद होते हैं, यथा—ऐर्यापथिकी तथा साम्परायिकी।

·१२·३ भेदों की परिभाषा / अर्थ—

·१ ऐर्यापथिकी—देखो क्रमांक ·३७।

·२ साम्परायिकी—देखो क्रमांक ·३८

नोट—ऐर्यापथिकी और साम्परायिकी क्रियाओं के द्वयक रूप में विवेचन के लिये—देखो क्रमांक ·६४·२

---

## ·१३ आरम्भिकी क्रिया

·१३·१ परिभाषा / अर्थ—

(क) आरम्भणमारम्भः तत्र भवा आरम्भिकी।

—ठाण० स्था २। उ १। सू ६०। टीका

(ख) 'आरंभइ' त्ति आरभते पृथिव्यादीनि उपद्रवयति।

—भग० श ३। उ ३। प्र १२। टीका

(ग) आरम्भः—पृथिव्याद्युपमर्द्दः, उक्तं च—

संरंभो संकप्पो परितावकरो भवे समारम्भो।
आरम्भो उद्दवओ सुद्धनयाणं तु सव्वेसिं॥

आरम्भः प्रयोजनं—कारणं यस्याः सा आरम्भिकी।

—पण्ण० प २२। सू १६२२। टीका

(घ) भूम्यादिकायोपघातलक्षणा शुष्कतृणादिच्छेदे लेखनादिका वाऽप्यारम्भक्रिया स्वपरभेदतः। —सिद्ध० अ ६। सू ६। पृ० १३

(ङ) छेदनभेदनविशसनादिक्रियापरत्वमन्येन वाऽऽरम्भे क्रियमाणे प्रहर्षः प्रारम्भक्रिया। —सर्व० अ ६। सू ५। पृ० ३२२। ला १२

(च) छेदनभेदनविस्रंसनादिक्रियापरत्वम्, अन्येन चारम्भे क्रियमाणे प्रहर्ष आरम्भक्रिया। —राज० अ ६। सू ५। पृ० ५१०। ला० १०-११

(छ) छेदनादिक्रियासक्तचित्तत्वं स्वस्य यद्भवेत्।
परेण तत्कृतौ हर्षः सेहारम्भक्रिया मता॥

—श्लोवा० अ ६। सू ५। पृ० ४४५। गा २३

आरम्भ अर्थात् पृथिवी आदि जीवों का उपमर्दन अथवा उनके प्रति उपद्रव करना। जिसमें आरम्भ—प्रयोजन या कारण हो वह क्रिया आरम्भिकी क्रिया कहलाती है।

·१३·२ भेद—

आरंभिया किरिया दुविहा पन्नता, तंजहा—जीव आरंभिया चेव अजीव आरंभिया चेव। —ठाण० स्था २। उ १। सू ६०। पृ० १८६

आरम्भिकी क्रिया के दो भेद होते हैं, यथा—जीव आरम्भिकी तथा अजीव आरम्भिकी।

·१३·३ भेदों की परिभाषा / अर्थ—

·१ जीव आरम्भिकी

यज्जीवानारभमाणस्य—उपमृद्नतः कर्मबन्धनं सा जीवारम्भिकी।

—ठाण० स्था २ । उ १ । सू ६० । टीका

जो जीव आरम्भ में रत हो—उपमर्दन करता हो उससे उस जीव के यदि कर्मबंध हो तो वह जीव-आरम्भिकी क्रिया होती है।

·२ अजीव आरम्भिकी

यच्चाजीवान् जीवकडेवराणि पिष्टादिमयजीवाकृतींश्च वस्त्रादीन् वा आरभमाणस्य सा अजीवारम्भिकीति। —ठाण० स्था २ । उ १ । सू ६० । टीका

अजीव वस्तु द्वारा जीव जो आरम्भ करे वह अजीव आरम्भिकी क्रिया कहलाती है।

नोट :—आरम्भिकी क्रिया का विवेचन आरम्भिकी क्रियापंचक ( क्रमांक ·६५ ) में भी देखो।

---

## ·१४ पारिग्रहिकी क्रिया

·१४·१ परिभाषा / अर्थ—

(क) परिग्गहिया—परिग्रहे भवा पारिग्रहिकी।

—ठाण० स्था २ । उ १ । सू ६० । टीका

(ख) 'परिग्गहिय'—परिग्रहो—धर्मोपकरणवर्ज्यवस्तुस्वीकारः धर्मोपकरणमूर्च्छा च ; स प्रयोजनं यस्याः सा पारिग्रहिकी।

—भग० श १ । उ २ । प्र ७९-८० । टीका

(ग) (१) स्वस्वामिभावेन मूर्च्छा, सा च प्राणिनामतिलोभात्सकलवस्तुविपयाऽपि तत्र भवा

(२) 'परिग्गहिय'—परिग्रहो—धर्मोपकरणवर्ज्यवस्तुस्वीकारः धर्मोपकरणमूर्च्छा च परिग्रह एव पारिग्राहिकी परिग्रहेण निर्वृत्ता वा पारिग्रहिकी।

—पण्ण० प २२ । सू १६२३ । टीका

(घ) बहूपायार्जनरक्षणमूर्च्छालक्षणा परिग्रहक्रिया।

—सिद्ध० अ ६ । सू ६ । पृ० १३

(ङ) परिग्रहविनाशार्था पारिग्राहिकी।

– सर्व० अ ६ । सू ५ । ३२३ । ला १

—राज० अ ६ । सू ५ । पृ० ५१० । ला ११

(च) परिग्रहाविनाशार्था स्यात् पारिग्रहिकी क्रिया ।

—श्लोवा० अ ६ । सू ५ । गा २४ । पृ० ४४५

परिग्रह अर्थात् धर्मोपकरण को छोड़ कर अन्य वस्तुओं को अपनाना तथा धर्मोपकरण में भी आसक्ति जिसका प्रयोजन हो वह पारिग्रहिकी क्रिया कहलाती है ।

·१४·२ भेद—

एवं परिग्गहियावि ( परिग्गहिया किरिया दुविहा पन्नत्ता, तंजहा—जीवपरिग्गहिया चेव अजीवपरिग्गहिया चेव ) ।

—ठाण० स्था २ । उ १ । सू ६० । पृ० १८६

पारिग्रहिकी क्रिया के दो भेद होते हैं, यथा—जीवपारिग्रहिकी तथा अजीवपारिग्रहिकी ।

·१४·३ भेदों की परिभाषा / अर्थ—

·१ जीव पारिग्रहिकी

जीवपरिग्रहप्रभवत्वात् तस्या इति भावः ।

—ठाण० स्था २ । उ १ । सू ६० । टीका

जीव परिग्रह के निमित्त से होनेवाली क्रिया जीव पारिग्रहिकी कहलाती है ।

·२ अजीव पारिग्रहिकी

अजीवपरिग्रहप्रभवत्वात् तस्या इति भावः ।

—ठाण० स्था २ । उ १ । सू ६० । टीका

अजीव परिग्रह के निमित्त से होने वाली क्रिया अजीवपारिग्रहिकी कहलाती है ।

नोट :—पारिग्रहिकी क्रिया का विवेचन आरम्भिकी पंचक ( क्रमांक ·६५ ) में भी देखो ।

·१४·४ पारिग्रहिकी क्रिया और जीवदण्डक :—

(क) अत्थि णं भंते ! जीवाणं पाणाइवाएणं किरिया कज्जइ ? हंता अत्थि ××× । एगिंदिया जहा जीवा तहा भाणियव्वा जहा पाणाइवाए तहा ××× परिग्गहे ।

(देखो ·२२·४)

भग० श १ । उ ६ । प्र २०६ से २१५ । पृ० ४०३

(ख) अत्थि णं भंते ! जीवाणं परिग्गहेणं किरिया कज्जइ ? हंता ! अत्थि । कम्हि णं भंते ! जीवाणं परिग्गहेणं किरिया कज्जइ ? गोयमा ! सव्वदव्वेसु एवं नेरइयाणं जाव वेमाणियाणं । —पण्ण० प २२ । सू ३ । पृ० ४७६

जीव परिग्रह की क्रिया सब द्रव्यो के विषय में करते हैं । परिग्रह की क्रिया यदि व्याघात नहीं हो तो छओं दिशाओं को और व्याघात होने से कदाचित् तीन दिशाओं को,

कदाचित् चार दिशाओं को और कदाचित् पाँच दिशाओं को स्पर्श करती है। परिग्रह की क्रिया कृत है, अकृत नहीं है; परिग्रह की क्रिया आत्मकृत है, परकृत या तदुभयकृत नहीं है। यह क्रिया अनुक्रमपूर्वक की जाती है विना अनुक्रमपूर्वक नहीं की जाती है।

नारकी जीव भी परिग्रह की क्रिया सब द्रव्यों के विषय में करते हैं तथा यह क्रिया यावत् नियमपूर्वक छओं दिशाओं को स्पर्श करती है एवं औघिक जीव की तरह अनुक्रम-पूर्वक की जाती है।

एकेन्द्रिय को छोड़कर यावत् वैमानिक देव तक सब दण्डकों में नारकी के समान कहना चाहिये।

एकेन्द्रियों का कथन औधिक जीवों की तरह कहना चाहिये।

·१४·५ पारिग्रहिकी क्रिया और कर्मप्रकृति का बन्धन :—

जीवे णं भंते। पाणाइवाएणं कइ कम्मपगडीओ बंधइ ?.........................

( पूरे पाठ के लिये देखो क्रमांक ·२२·५ ) ( एवं ) जाव मिच्छादंसणसल्ले।

—पण्ण० प २२। सू १५८४। पृ० ४७६-४८०

पारिग्रहिकी क्रिया करता हुआ जीव उसी प्रकार कर्म प्रकृति का वन्ध करता है जैसा प्राणातिपात क्रिया करता हुआ जीव कर्मप्रकृति का वन्ध करता है।

( देखो क्रमांक ·२२·५ )

---

## ·१५ मायाप्रत्ययिकी क्रिया ( स्थान )

·१५·१ परिभाषा / अर्थ—

(क) माया—शाठ्यं प्रत्ययो—निमित्तं यस्याः कर्मबन्धक्रियाया व्यापारस्य वा सा ( मायाप्रत्ययिकी ) —ठाण० स्था २। उ १। सू ६०। टीका

(ख) 'मायावत्तिय' त्ति मायाऽनार्जवम्, उपलक्षणत्वात् क्रोधादिरपि च; सा प्रत्ययः कारणं यस्याः सा मायाप्रत्यया। —भग० श १। उ २। प्र ८०। टीका

(ग) माया—अनार्जवमुपलक्षणत्वात् क्रोधादेरपि परिग्रहः मायाप्रत्ययः—कारणं यस्याः सा मायाप्रत्यया। — पण्ण० प २२। सू १६२४। टीका

(घ) मायाक्रिया तु मोक्षसाधनेषु ज्ञानादिषु मायाप्रधानस्य प्रवृत्तिः।

—सिद्ध० अ ६। सू ६। पृ० १३

(ङ) ज्ञानदर्शनादिषु निकृतिर्वञ्चनं मायाक्रिया।

—सर्व० अ ६। सू ५। पृ० ३२३। ला १-२

—राज० अ ६। सू ५। पृ० ५१०। ला १२

(च) दुर्वक्तृकवचो ज्ञानादौ सा मायादिक्रिया परा।

—श्लोवा० अ ६। सू ५। गा २४। पृ० ४४५

**(छ) मायापरवञ्चनबुद्धिस्तया दण्डो मायाप्रत्ययिकः।**

—सूय० श्रु २। अ २। सू १०। टीका

माया अर्थात् अनार्जव—शठता—कपट के निमित्त जो क्रिया होती है वह मायाप्रत्ययिकी क्रिया है। उपलक्षण से क्रोध, मान तथा लोभ के निमित्त से होनेवाली क्रिया भी इसमें सम्मिलित कर लेनी चाहिए।

·१५.२ भेद

**मायावत्तिया किरिया दुविहा पन्नत्ता, तंजहा—आयभाववंकणया चेव परभाववंकणया चेव।** —ठाण० स्था २। उ १। सू ६०। पृ० १८६

मायाप्रत्ययिकी क्रिया के दो भेद होते हैं, यथा—आत्मभाववंकनता तथा परभाववंकनता।

·१५·३ भेदों की परिभाषा / अर्थ—

·१ आत्मभाववंकनता

**'आयभाववंकणया चेव' त्ति आत्मभावस्याप्रशस्तवंकनता—वक्रीकरणं प्रशस्तत्वोपदर्शनता आत्मभाववंकनता, वंकनानां च बहुत्वविवक्षायां भावप्रत्ययो न विरुद्धः, सा च क्रियाव्यापारत्वात्।** —ठाण० स्था २। उ १। सू ६०। टीका

जहाँ आत्मभाव अप्रशस्त हो लेकिन ऊपर से प्रशस्त भाव दिखलाया जाय (विषकुम्भम् पयोमुखम्) वहाँ आत्मभाववंकनता क्रिया होती है; अर्थात् झूठा प्रशस्त भाव दिखलाना आत्मभाववंकनता क्रिया है। वंकनता की बहुप्रकार की विवक्षा के कारण भाव-प्रत्यय विरुद्ध नहीं पड़ता है, क्योंकि वह वंकनता व्यापार रूप होने के कारण क्रिया है।

·२ परभाववंकनता

**'परभाववंकणया चेव' त्ति परभावस्य वंकनता—वंचनता या कूटलेखकरणा-दिभिः, सा परभाववंकनतेति, यतो वृद्धव्याख्येयं—"तं तं भावमायरइ जेण परो वंच्चिज्जइ कूडलेहकरणाईहिं" ति।** —ठाण० स्था २। उ १। सू ६०। टीका

परभाववंकनता क्रिया अर्थात् झूठे दस्तावेज आदि द्वारा दूसरों को ठगने के अभि-प्राय से की गई क्रिया।

एक वृद्धाचार्य कहते हैं—जो कूट लेखादि (झूठे दस्तावेजों) द्वारा दूसरों को ठगता है वह उन-उन (पूर्व लिखित) भावों में आचरण करता है।

नोट :—मायाप्रत्ययिकी क्रिया का विवेचन आरम्भिकी पंचक (क्रमांक ·६५) में भी देखो।

·१५·४ मायाप्रत्ययिकी क्रिया तथा जीवदंडक :—

(क) अत्थि णं भंते ! जीवा णं परिग्गहेणं किरिया कज्जइ ? हंता, अत्थि । कम्हि णं भंते ! जीवा णं परिग्गहेणं किरिया कज्जइ ? गोयमा ! सव्वदव्वेसु, एवं नेरइयाणं जाव वेमाणियाणं एवं ××× मायाए ××× । सव्वेसु जीवनेरइयभेदेसु (णं) भाणियव्वा निरंतरं जाव वेमाणियाणं ति । पण्ण० प २२ । सू १५७६-८० । पृ ४७६

किसी जीव या अजीव वस्तु के प्रति छल-कपट-भाव लाना माया है । ये भाव-कषाय मोहनीय कर्म के उदय या उदीरणा से उत्पन्न होते हैं । मायाक्रिया अजीव तथा जीव सभी द्रव्यों के प्रति जीव करते हैं । नारकी से लेकर वैमानिक देव तक के जीव सभी द्रव्यों के प्रति माया से क्रिया करते हैं ।

(ख) अत्थि णं भंते ! जीवाणं पाणाइवाएणं किरिया कज्जइ ? हंता, अत्थि ××× । एगिंदिया जहा जीवा तहा भाणियव्वा, जहा पाणाइवाए तहा ××× कोहे जाव मिच्छादंसणसल्ले । ( देखो ·२२·४ )

—भग० श १ । उ ६ । प्र २१५ । पृ० ४०३

जीव माया से क्रिया करते हैं । मायाक्रिया यदि व्याघात नहीं हो तो छओं दिशाओं को और व्याघात होने से कदाचित् तीन दिशाओं को, कदाचित् चार दिशाओं को, कदाचित् पाँच दिशाओं को स्पर्श करती है । माया-क्रिया आत्मकृत है, परकृत या उभयकृत नहीं है । यह क्रिया अनुक्रमपूर्वक भी की जाती है, बिना अनुक्रमपूर्वक नहीं की जाती है ।

नारकी जीव भी माया-क्रिया सब द्रव्यों के विषय में करते हैं तथा यह क्रिया यावत् नियमपूर्वक छओं दिशाओं को स्पर्श करती है तथा औघिक जीव की तरह यावत् अनुक्रम-पूर्वक की जाती है ।

एकेन्द्रिय को छोड़कर यावत् वैमानिक देव तक सब दंडको में नारकी के समान कहना चाहिए ।

एकेन्द्रियों का कथन औघिक जीवों की तरह कहना चाहिए ।

·१५·५ माया-प्रत्ययिक क्रियारत व्यक्ति :

जे इमे भवंति गूढायारा तमोकसिया उलुगपत्त-लहुया-पव्वय-गुरुया ते आरिया वि संता अणारियाओ भासाओ वि पउजंति ; अन्नहासन्तं अप्पाणं अन्नहा मन्नंति ; अन्नं पुट्ठा अन्नं वागरंति ; अन्नं आइक्खियव्वं अन्नं आइक्खंति ।

से जहानामए—केई पुरिसे अन्तोसल्ले तं सल्लं णो सयं निहरइ, नो अन्नेणं निहरावेइ, नो पडिविद्धंसेइ एवमेव निण्हवेइ, अविउट्टमाणे अंतो-अंतो रियइ ।

एवमेव माई मायं कट्टु नो आलोएइ, नो पडिक्कमेइ, नो निन्दइ, नो गहरइ, नो विउट्टइ, नो विसोहेइ, नो अकरणाए अब्भुट्ठेइ, नो अहारिहं तवोकम्मं पायच्छित्तं पडिवज्जइ ; माई अस्सिं लोए पच्चायाइ, माई परंसि लोए पुणो पुणो पच्चायाइ निंदइ गरहइ पसंसइ निच्चरइ न नियट्टइ, निसिरियं दंडं छाएइ, माई असमाहड-सुहलेस्से यावि भवइ। एवं खलु तस्स तप्पत्तियं सावज्जं ति आहिज्जइ। एक्कारसमे किरिय-ट्ठाणे मायावत्तिए त्ति आहिए। —सूय० श्रु २। अ २। सू १२। पृ० १४८

कई व्यक्ति गूढ़ाचारी होते हैं जो पहले विश्वास जमा कर पीछे धोखा देते हैं। कई व्यक्ति तमकाषिका-मायाचारी—वगुलाभगत होते हैं जो अपने आचरण को छिपाकर लोगों को धोखे में रखते हैं। वे उल्लू के पंख के समान तुच्छ होने पर भी अपने को पर्वत के समान महान् वताते हैं। आर्य होते हुए भी वे अनार्य भाषा का प्रयोग करते हैं। वे जैसे हैं उससे अपने को अन्यथा भिन्न मानते हैं, यथा—नीम के पत्ते को आम का पत्ता मानना। उनसे पूछा कुछ और ही जाता है और वे जवाब कुछ और ही देते हैं। जहाँ जो कहना चाहिए वहाँ उससे विपरीत कहते हैं।

जिस प्रकार किसी व्यक्ति के शल्य-शूल की आन्तरिक चोट लग गई हो और वह उस शल्य को न स्वयं निकालता है, न दूसरों से निकलवाता है, न औषधिदि के उपचार से उसका विनाश कराता है और जानता हुआ भी उस शूल की व्यथा को छिपाता है ; पूछने पर वतलाता भी नहीं है—भीतर ही भीतर शूलजनित पीड़ा—व्यथा से दुःखी होता है।

वैसे ही मायावी व्यक्ति छल-कपट करके या अकृत्य कार्य करके उसकी आलोचना, प्रतिक्रमण, निन्दा, गर्हा नहीं करता है, उन दोषों को मिटाता नहीं है, उनका विशोधन नहीं करता है, भविष्यत् में ऐसा नहीं करने का निश्चय भी नहीं करता है, उन दोषों के यथायोग्य तपादि प्रायश्चित्त भी स्वीकार नहीं करता है। ऐसे मायावी व्यक्ति का इस लोक में भी कोई व्यक्ति विश्वास नहीं करता है ; परलोक में भी वार-वार नीच गति या योनि में उत्पन्न होता है। मायावी व्यक्ति पर की निन्दा करता है, गर्हा करता है, अपनी सच्ची-झूठी प्रशंसा करता है। वह अकार्य—बुरे काम करता है, उनको छोड़ता नहीं है बल्कि छिपाता है। यदि ऐसे मायावी व्यक्ति के शुभलेश्या हो भी तो वह असमाहित—अशुद्ध होती है। ऐसे मायावी व्यक्ति को इस प्रकार मायाप्रत्ययिक सावद्यक्रिया लगती है। यह ग्यारहवाँ मायाप्रत्ययिक क्रियास्थान है।

·१५·६ मायाप्रत्ययिकी क्रिया और कर्मप्रकृति का बंध :—

जीवे णं भंते ! पाणाइवाएणं कइ कम्मपगडीओ बंधइ ?········( पूरे पाठ के लिये देखो ·२२·५ ) ( एवं ) जाव मिच्छादंसणसल्ले।

पण्ण० प २२। सू १५७९-८०। पृ० ४७९-८०

मायाप्रत्ययिकी क्रिया करता हुआ जीव उसी प्रकार कर्मप्रकृति का बंध करता है, जैसे प्राणातिपात क्रिया करता हुआ जीव कर्मप्रकृति का बंध करता है। (देखो क्रमांक ·२२·५)।

---

## ·१६ अप्रत्याख्यान क्रिया

### ·१६·१ परिभाषा / अर्थ—

(क) अप्रत्याख्यानम्—अविरतिस्तन्निमित्तः कर्मबन्धोऽप्रत्याख्यानक्रिया सा चाविरतानां भवतीति। —ठाण० स्था २। उ १। सू ६०। टीका

(ख) 'अपच्चक्खाणकिरिय' त्ति प्रत्याख्यानक्रियाया अभावः, अप्रत्याख्यान-जन्यो वा कर्मबन्धः। —भग० श १। उ ६। प्र ३०१। टीका

(ग) 'अपच्चक्खाण किरिया' इति अप्रत्याख्यानं—मनागपि विरतिपरिणामा-भावस्तदेव क्रिया अप्रत्याख्यानक्रिया। —पण्ण० प २२। सू १६२५। टीका

(घ) संयमविघातिनः कषायाद्यरीन् प्रत्याख्येयान् न प्रत्याचेष्ट इत्यप्रत्याख्यान-क्रिया। —सिद्ध० अ ६। सू ६। पृ० १३

(ङ) संयमघातिकर्मोदयवशादनिवृत्तिरप्रत्याख्यानक्रिया।

—सर्व० अ ६। सू ५। पृ० ३२३। ला ३

—राज० अ ६। सू ५। पृ० ५१०। ला १३-१४

(च) वृत्तमोहोदयात्पुंसामनिवृत्तिः कुकर्मणः।
अप्रत्याख्या क्रियेत्येताः पंच पंच क्रियाः स्मृताः॥

—श्लोवा० अ ६। सू ५। गा २६। पृ० ४४६

अप्रत्याख्यान अर्थात् प्रत्याख्यान का अभाव, विरति का अभाव। जहाँ किंचित् भी विरति परिणाम का अभाव हो वहाँ अप्रत्याख्यानक्रिया होती है। यह क्रिया अवि-रतियों के होती है।

### ·१६·२ भेद—

अपच्चक्खाणकिरिया दुविहा पन्नत्ता, तंजहा—जीवअपच्चक्खाणकिरिया चेव, अजीवअपच्चक्खाणकिरिया चेव।

—ठाण० स्था २। उ १। सू ६०। पृ० १८६

अप्रत्याख्यानक्रिया के दो भेद होते हैं, यथा—जीव-अप्रत्याख्यानक्रिया तथा अजीव-अप्रत्याख्यानक्रिया।

·१६·३ भेदों की परिभाषा / अर्थ—

·१ जीव-अपच्चक्खाणकिरिया

जीवविषये प्रत्याख्यानाभावेन यो बन्धादिव्यापारः सा जीवाप्रत्याख्यान-क्रिया।
—ठाण० स्था २। उ १। सू ६०। टीका

जीव के सम्बन्ध में प्रत्याख्यान के अभाव से होने वाली क्रिया जीव-अप्रत्याख्यान-क्रिया होती है।

·२ अजीव-अपच्चक्खाणकिरिया

यदजीवेषु—मद्यादिष्वप्रत्याख्यानात् कर्मबन्धनं सा अजीवाप्रत्याख्यान-क्रियेति।
—ठाण० स्था २। उ १। सू ६०। टीका

अजीव अर्थात् मद्य आदि अजीव वस्तुओं के सम्बन्ध में प्रत्याख्यान के अभाव से होने वाली क्रिया अजीव-अप्रत्याख्यानक्रिया कहलाती है।

·१६·४ जीव तथा अप्रत्याख्यानक्रिया की समानता :—

(क) से णूणं भन्ते। हत्थिस्स य कुंथुस्स य समा चेव अपच्चक्खाणकिरिया कज्जइ ?

हंता, गोयमा ! हत्थिस्स य कुंथुस्स य जाव कज्जइ।

से केणट्ठेणं भंते ! एवं वुच्चइ जाव कज्जइ ?

गोयमा ! अविरइं पडुच्च, से तेणट्ठेणं जाव कज्जइ।

—भग० श ७। उ ८। प्र ६। पृ० ५२२

(ख) से णूणं भंते ! सेट्ठियस्स य, तणुयस्स य, किवणस्स य, खत्तियस्स य समं चेव अपच्चक्खाणकिरिया कज्जइ ?

हंता, गोयमा ! सेट्ठियस्स य, जाव ( खत्तियस्स य समं चेव ) अपच्चक्खाण-किरिया कज्जइ।

से केणट्ठेणं भंते !

अविरइं पडुच्च, से तेणट्ठेणं गोयमा ! एवं वुच्चइ सेट्ठियस्स य, तणुयस्स य, जाव-कज्जइ।
—भग० श १। उ ९। प्र ३०१-२। पृ० ४१३

अविरति की अपेक्षा—सेठ, गरीब, कृपण, क्षत्रिय (राजा), हाथी तथा कुंथु-कीट सब को समान अप्रत्याख्यान क्रिया लगती है।

·१६·५ निक्षेपों की अपेक्षा से अप्रत्याख्यान क्रिया का विवेचन :—

णामंठवणादविए अइच्छ पडिसेहए य भावे य।
एसो पच्चक्खाणस्स छव्विहो होइ निक्खेवो॥

मूलगुणेसु य पगयं पच्चक्खाणे इहं अहिगारो।
होज्ज हु तप्पच्चइया अप्पच्चक्खाणकिरिया उ॥

—सूय० नि गा १७६-८०

टीका—नामस्थापनाद्रव्यादित्साप्रतिषेधभावरूपः। प्रत्याख्यानस्यायं षोढा निक्षेपः। तत्रापि नामस्थापने सुगमे। द्रव्यप्रत्याख्यानं द्रव्यस्य द्रव्येण द्रव्याद्द्रव्ये द्रव्यभूतस्य वा प्रत्याख्यानम्। तत्र सचित्ताचित्तभेदमिश्रस्य प्रत्याख्यानं द्रव्यनिमित्तं वा प्रत्याख्यानं यथा धम्मिल्लस्य। एवमपराण्यपि कारकाणि स्वधिया योजनीयानि। तत्र दातुमिच्छा दित्सा न दित्सा अदित्सा तया प्रत्याख्यानमदित्साप्रत्याख्यानम्। सत्यपि देये सति च संप्रदानकारके केवलं दातुर्दातुमिच्छा नास्तीत्यतोऽदित्सा-प्रत्याख्यानं तथा प्रतिषेधप्रत्याख्यानमिदम्। तद्यथा—विवक्षितद्रव्याभावाद्विशिष्ट-संप्रदानकारकाभावाद्वा सत्यामपि दित्सायां यः प्रतिषेधस्तत्प्रत्याख्यानम्। भाव-प्रत्याख्यानं तु द्विधाऽतःकरणशुद्धस्य साधोः श्रावकस्य वा मूलगुणप्रत्याख्यानमुत्तर-गुणप्रत्याख्यानं चेति। च शब्दाद्विविधमपि नोआगमतोभावप्रत्याख्यानं द्रष्टव्यं नान्यदिति। साम्प्रतं क्रियापदं निक्षेप्तव्यम्। तच्च क्रियास्थानाध्ययने निक्षिप्तमिति। न पुनर्निक्षिप्यते। इह पुनर्भावप्रत्याख्यानेनाधिकार इति दर्शयितुमाह।

मूलगुणाः प्राणातिपातविरमणास्तेषु प्रकृतमधिकारः प्राणातिपातादेः प्रत्या-ख्यानं कर्तव्यमिति यावत्। इह प्रत्याख्यानक्रियाध्ययने नार्थाधिकारो यदि मूलगुण-प्रत्याख्यानं न क्रियते तत्रोपायं दर्शयितुमाह। प्रत्याख्यानाभावेऽनियतत्वाद्यत्किंचन-कारितया तत्प्रत्ययिका तन्निमित्ताभावादुत्पद्यते प्रत्याख्यानक्रिया सावद्यानुष्ठान-क्रिया तत्प्रत्ययिकश्च कर्मबन्धस्तन्निमित्तश्च संसार इत्यतः प्रत्याख्यानक्रिया मुमुक्षुणा विधेयेति।

नोट—अर्थ के लिए देखो पुस्तक के शेष में।

·१६·६ अप्रत्याख्यान क्रिया का दार्शनिक विवेचन :—

[जैन दर्शन का सिद्धान्त है कि यदि कोई व्यक्ति जीवहिंसा—प्राणातिपात नहीं कर रहा हो लेकिन उसके हिंसा करने में कोई बाधा नहीं हो, हिंसा करने के प्रत्याख्यान नहीं हो, विरति नहीं हो तो उस व्यक्ति को हिंसा की क्रिया लगती है। प्रतिफलित, कोई क्षुद्र जीव जिसके मन-वचन की शक्ति नहीं है, जिसकी चेतना स्वप्न जितनी भी नहीं है उस जीव के हिंसा नहीं करते हुए भी हिंसा सम्बन्धी अप्रत्याख्यान क्रिया लगती है। यह क्रिया भेदभाव रहित क्षुद्रकायी कुन्थु-कीट या स्थूलकायी हाथी, सेठ या गरीव, राजा या रंक सवको समान भाव से लगती है।

जिस प्रकार हिंसा—प्राणातिपात के सम्बन्ध में प्रतिपादन किया गया है उसी प्रकार मृषावाद यावत् मिथ्यादर्शनशल्य शेष पापकर्मों को नहीं करते हुए भी जीव के प्रत्याख्यान के अभाव में उन पापों की अपेक्षा अप्रत्याख्यान क्रिया लगती है।

यहाँ इस अप्रत्याख्यान अर्थात् प्रत्याख्यान के अभाव से लगने वाली क्रिया का दार्शनिक तर्कों के आधार पर विवेचन है। ]

नोट :—अप्रत्याख्यान क्रिया का विवेचन आरम्भिकी क्रियापंचक (क्रमांक ·६५) में भी देखो।

**·१६·६·१ आत्मा और अप्रत्याख्यान :—**

आया अपच्चक्खाणीयावि भवइ। —सूय० श्रु २। अ ४। सू १। पृ० १६६

आत्मा अप्रत्याख्यानी भी होती है।

प्रत्याख्यान—त्याग देना, छोड़ देना।

पाप कर्मों का प्रत्याख्यान करना—पाप कर्म नहीं करने का संकल्प—प्रतिज्ञा-भावना—विचार करना।

मैं पाप कर्म नहीं करूँगा—ऐसी भावना होना—पापकर्म का प्रत्याख्यान करना है। जिस आत्मा के 'पाप कर्म नहीं करूंगा'—ऐसा संकल्प—प्रतिज्ञा-भावना—विचार नहीं है वह आत्मा अप्रत्याख्यानी है।

आत्मा प्रत्याख्यानी भी होती है, अप्रत्याख्यानी भी होती है।

**·१६·६·२·अप्रत्याख्यानी जीव और पापकर्मबन्धन :—**

(क) स्थापना :—अप्रत्याख्यानी जीव पापकर्म का बंध करता है :—

**सुयं मे आउसं। तेणं भगवया एवमक्खायं—इह खलु पच्चक्खाण-किरिया—णामज्झयणे तस्स णं अयमट्ठे पन्नत्ते—"आया अपच्चक्खाणी यावि भवइ, आया अकिरिया-कुसले यावि भवइ, आया मिच्छासंठिए यावि भवइ, आया एगंतदंडे यावि भवइ, आया एगंतबाले यावि भवइ, आया एगंतसुत्ते यावि भवइ, आया अवियार-मण-वयण-कायवक्के यावि भवइ, आया अप्पडिहय-अपच्चक्खायपाव-कम्मे यावि भवइ, एस खलु भगवया अक्खाए असंजए, अविरए, अप्पडिहय-पच्चक्खायपावकम्मे, सकिरिए, असंवुडे, एगंतदंडे, एगंतबाले, एगंतसुत्ते से बाले अवियार-मण-वयण-कायवक्के सुविणमवि ण पस्सइ, पावे य से कम्मे कज्जइ।**

—सूय० श्रु २। अ ४। सू १। पृ० १६६

आचार्य ने स्थापना की कि आत्मा अप्रत्याख्यानी, अकर्तव्यकुशल, मिथ्याविश्वास वाली, दूसरों को एकान्त कष्ट पहुँचाने वाली, एकान्त अज्ञानी, सोई हुई या मूढ़, मन-वचन-

काया और वाक्य से अविचारी या विचार-रहित और पापकर्म में किसी भी प्रकार की बाधा—रुकावट से रहित भी होती है।

भगवान् ने कहा है कि ऐसे जीव असंयमी, अव्रती, पापकर्म करने में किसी भी बाधा—रुकावट से रहित, सक्रिय, असंवृत्त, एकान्त सावद्य प्रवृत्तिवाले, एकान्त बाल और एकान्त सुप्त हैं, मन-वचन और काया से विचार-रहित तथा स्वप्न जितनी चेतना से रहित हैं फिर भी वे जीव पापकर्म का बंध करते हैं।

(ख) प्रतिस्थापना :—अविचारपूर्वक कर्म करने वालों को पापकर्म का बंध नहीं होता है।

तत्थ चोयए पन्नवगं एवं वयासी—असंतएणं मणेणं पावएणं असंतियाए वईए पावियाए, असंतएणं काएणं पावएणं अहणन्तस्स, अमणक्खस्स, अवियार-मण-वयण-कायवक्कस्स सुविणमवि अपस्सओ पावकम्मे णो कज्जइ।

कस्सणं तं हेउं ?

चोयए एवं बवीइ—अन्नयरेणं मणेणं पावएणं मणवत्तिए पावे कम्मे कज्जइ, अन्नयरीए वइए पावियाए वइवत्तिए पावे कम्मे कज्जइ, अन्नयरेणं कायेणं पावएणं कायवत्तिए पावे कम्मे कज्जइ, हणंतस्स, समणक्खस्स, सवियार-मण-वयण-कायवक्कस्स सुविणमवि पासओ एवं गुण जाइयस्स पावे कम्मे कज्जइ।

पुनरवि चोयए एवं बवीइ—तत्थणं जे ते एवमाहंसु—असंतएणं मणेणं पावएणं, असंतियाए वइए पावियाए, असंतएणं कायेणं पावएणं, अहणंतस्स, अमणक्खस्स, अवियार-मण-वयण-कायवक्कस सुविणमवि अपस्सओ पावे कम्मे कज्जइ। तत्थणं जे ते एवमाहंसु मिच्छा ते एवमाहंसु। —सूय० श्रु २। अ ४। सू २। पृ० १६६

आचार्य के उपर्युक्त कथन से प्रेरित होकर प्रवादी बोला—जिसके मन, वचन और काया पाप करने में लगे हुए न हों, जो हिंसा न करता हो, जिसके मन न हो या जिसके मन, वचन और काया की वक्रता या प्रवृत्ति अविचारपूर्वक होती हो या जो स्वप्नदर्शक जितनी भी चेतनावाला न हो वह पापकर्म का बंध नहीं करता है ?

आचार्य ने पूछा—इसका क्या कारण है ?

प्रवादी बोला—जिसके मन, वचन और काया पापमय हो उसे ही मन, वचन और काया-जनित पापकर्मों का वन्ध होता है। जो हिंसक है, मन वाला है और विचारपूर्वक मन, वचन और काया से प्रवृत्ति करता है अन्ततः स्वप्नदर्शक जितनी चेतना जिसमें है ऐसे गुणवाले व्यक्ति ही पापकर्म का संचय करते हैं।

प्रवादी ने आगे कहा—जिसके मन-वचन-काया पाप करने में लगे हुए नहीं हैं, जो हिंसा नहीं करता है, जिसके मन नहीं है, जो विचारपूर्वक मन-वचन-काया की प्रवृत्ति नहीं

करता है, जिसमें स्वप्नदर्शक जितनी चेतना भी नहीं है, वे जीव भी पापकर्म का बंध करते हैं—ऐसा जो आप कहते हैं वह गलत है।

(ग) स्थापना का समर्थन :—

तत्थ पन्नवए चोयगं एवं वयासी—'तं सम्मं जं मए पुव्वं वुत्तं। असंतएणं मणेणं पावएणं, असंतियाए वइए पावियाए, असंतएणं कायेणं पावएणं, अहणंतस्स अमणक्खस्स अवियार-मण-वयण-कायवक्कस्स, सुविणमवि अपस्सओ पावे कम्मे कज्जइ, तं सम्मं।'

कस्स णं तं हेउं ?

आयरिय आह—'तत्थ खलु भगवया छज्जीवणिकायहेऊ पन्नता, तंजहा—पुढविकाइया जाव तसकाइया ; इच्चेएहिं छहिं जीव-णिकाएहिं आया अपडिहय-पच्चक्खाय—पावकम्मे निच्चं पसढ-विउवाय-चित्तदंडे, तंजहा—पाणइवाए जाव परिग्गहे कोहे जाव मिच्छादंसणसल्ले। —सूय० श्रु २। अ ४। सू २। पृ० १६६-६७

प्रत्युत्तर देते हुए आचार्य ने कहा—जैसा मैंने पूर्व में कहा है कि हिंसा में मन-वचन-काय की प्रवृत्ति के बिना भी अप्रतिहत—अप्रत्याख्यात आत्मा के पापकर्म का बन्ध होता है—यह कथन समुचित है।

भगवान ने पृथ्वीकाय, अप्काय, अग्निकाय, वायुकाय, वनस्पतिकाय, त्रसकाय—इन छः जीवनिकायों का प्रतिपादन किया है तथा इनको पापकर्मबन्ध का हेतु कहा है।

जो जीव इन छः जीवनिकायों के प्रति पाप करने में, उनका हनन करने में बाधा-रहित है, अविरत है तथा सदा जिसका चित्त हिंसा करने में, दण्ड देने में खुला है उसके पापकर्म का बन्ध होता है।

इसी प्रकार प्रत्याख्यान के अभाव में मृषावाद यावत् मिथ्या-दर्शनशल्य का भी बंध होता है।

टीकाकार कहते हैं—एकेन्द्रिय और विकलेन्द्रिय के अव्यक्त-विज्ञान, अस्वप्नादि अवस्था होते हुए भी पापकर्म का बन्ध होता है क्योंकि उनकी आत्मा पापकर्म से अप्रतिहत-अविरत है।

(घ) स्थापना के समर्थन में वधक का दृष्टान्त :—

आयरिय आह—'तत्थ खलु भगवया वहए दिट्ठंते पन्नत्ते। से जहानामए—वहए सिया गाहावइस्स वा गाहावइपुत्तस्स वा रण्णो वा रायपुरिसस्स वा खणं निद्दाय पविसिस्सामि, खणं लद्धूणं वहिस्सामि (सं) पहारमाणे, से किं नु हु नाम से वहए तस्स गाहावइस्स वा गाहावइपुत्तस्स वा रण्णो वा रायपुरिसस्स वा खणं निद्दाय

पविसिस्सामि, खणं लद्धूणं वहिस्सामि, पहारेमाणे दिया वा राओ वा सुत्ते वा जागरमाणे वा अमित्तभूए मिच्छासंठिए निच्चं पसढ विउवाय-चितदंडे भवइ ?'

एवं वियागरेमाणे समियाए वियागरे चोयए—हंता, भवइ।

आयरिय आह—'जहा से वहए तस्स गाहावइस्स वा तस्स गाहावइपुत्तस्स वा रण्णो वा रायपुरिसस्स वा खणं निद्दाय पविसिस्सामि, खणं लद्धूणं वहिस्सामि त्ति पहारेमाणे दिया वा राओ वा सुत्ते वा जागरमाणे वा अमित्तभूए मिच्छासंठिए निच्चं पसढ-विउवाय-चित्तदंडे, एवमेव बाले वि सव्वेसिं पाणाणं जाव सव्वेसिं सत्ताणं दिया वा राओ वा सुत्ते वा जागरमाणे वा अमित्तभूए मिच्छासंठिए निच्चं पसढ-विउवाय-चित्तदण्डे, तंजहा—पाणाइवाए जाव मिच्छादंसणसल्ले। एवं खलु भगवया अक्खाए—असंजए, अविरए, अप्पडिहय—पच्चक्खाय-पावकम्मे, सकिरिए, असंवुडे, एगंतदंडे, एगंतबाले, एगंतसुत्ते यावि भवइ, से बाले अवियार-मण-वयण-कायवक्के सुविणमवि ण पस्सइ पावे य से कम्मे कज्जइ। जहा से वहए तस्स वा गाहावइस्स जाव तस्स वा रायपुरिसस्स पत्तेयं पत्तेयं चित्त-समादाए दिया वा राओ वा सुत्ते वा जागरमाणे वा अमित्तभूए मिच्छासंठिए निच्चं पसढ-विउवाय-चित्तदंडे भवइ।

एवमेव बाले सव्वेसिं पाणाणं जाव सव्वेसिं सत्ताणं पत्तेयं पत्तेयं चित्तसमादाए दिया वा राओ वा सुत्ते वा जागरमाणे वा अमित्तभूए मिच्छासंठिए निच्चं पसढ-विउवाय-चित्तदंडे भवइ।' —सूय० श्रु २। अ ४। सू २। पृ० १६७

आचार्य ने आगे कहा—"इस विषय को समझने के लिये अरिहन्त भगवान् ने वधक का दृष्टान्त प्रतिपादन किया है। जैसे कोई वधक किसी कारण से गृहपति, गृहपति के पुत्र, राजा या राजपुरुषों पर कुपित होकर यह विचार करता है—"अवसर पाकर उनके घर में प्रवेश करूँगा और कोई मौका पाकर या अवसर देख कर उनको मार डालूँगा।"

"ऐसा विचार करने वाला वह वधक रात में या दिन में, सोते हुए या जागते हुए गृहपति आदि का अमित्र, बुरे विचार वाला, नित्यमूढ़ और हिंसक चित्तवृत्ति वाला होता है। क्या वह ( जीव का विनाश नहीं करते हुए भी ) वधक है ?" ऐसा पूछनेपर प्रवादी ने कहा—"आपने समुचित कहा है, वह वधक है।"

वधक के दृष्टान्त से बाल अज्ञानी जीव की तुलना करते हुए आचार्य ने प्रवादी से कहा—"जिस प्रकार वह वधक रात में या दिन में, सोते हुए या जागते हुए—गृहपति आदि का अमित्र, मिथ्याभाव में स्थित, हिंसा अवसरापेक्षी है, उसी प्रकार बाल अज्ञानी जीव भी रात में या दिन में, सोते हुए या जागते हुए सर्व प्राण-भूत-जीव-सत्त्वों के प्रति अमैत्री व बुरे भाव वाले, नित्यमूढ़, हिंसा अनुगत चित्तवृत्ति वाले हैं।"

अतः भगवान् ने कहा है कि ऐसे जीव असंयमी, अव्रती, पापकर्म करने में किसी भी वाधा-रुकावट से रहित, सक्रिय, असंवृत्त, एकान्त सावद्य प्रवृत्ति वाले, एकान्तवाल और एकान्त सुप्त है, मन-वचन-काया से विचाररहित तथा स्वप्न जितनी भी चेतना से रहित हैं फिर भी वे जीव ( हिंसा नहीं करते हुए भी प्रत्याख्यान के अभाव में ) पापकर्म का वन्ध करते हैं।

जैसा प्राणातिपात सम्वन्धी दृष्टान्त दिया वैसे मृषावाद यावत् मिथ्यादर्शनशल्य के दृष्टान्त भी समझ लेने चाहिये।

जिस प्रकार वधक दिन में या रात में, सोये हुए या जागते हुए गृहपति, गृहपति के पुत्र, राजा या राजपुरुषों में से प्रत्येक के प्रति प्राणघात का विचार करता है तथा प्राणघात का विचार रखने वाला वह वधक उन गृहपति आदि प्रत्येक का अमित्र, दुष्ट विचार वाला, नित्यमूढ और हिंसक चित्तवृत्ति वाला है; उसी प्रकार वाल अज्ञानी एकेन्द्रियादिक जीव दिन में या रात में, सोते हुए या जागते हुए सर्व प्राण भूत-जीव-सत्त्वों में से हर एक के प्रति अमैत्री भाव वाले, दुष्ट विचार वाले, निरन्तर शठ और हिंसक चित्तवृत्ति वाले होते हैं। अतः उनको भी पापकर्म का वन्ध होता है।

(च) प्रतिस्थापक की आपत्ति :—

**णो इणट्ठे समट्ठे ( चोयए ) इह खलु वहवे पाणा० ( भूया-जीवा-सत्ता ) जे इमेणं सरीर-समुस्सएणं णो दिट्ठा वा सुया वा नाभिमया वा वन्नाया वा जेसिं णो पत्तेयं पत्तेय चित्तसमायाए दिया वा राओ वा सुत्ते वा जागरमाणे वा अमित्तभूए मिच्छासंठिए निच्चं पसढ-विउवाय-चित्तदण्डे, तंजहा—पाणाइवाए जाव मिच्छादंसणसल्ले।** सूय० श्रु २। अ ४। सू ३। पृ० १६७

प्रवादी ने कहा कि आपका कथन यथार्थ नहीं है क्योंकि यह संभव नहीं है कि प्रत्येक प्राणी प्रत्येक का अमित्र—शत्रु हो। इस विशाल लोक में अनन्त प्राणी हैं उनमें से वहुत से प्राणी ऐसे हैं जिनका परस्पर में शरीर से संसर्ग नहीं हुआ है, आँखों से एक दूसरे को देखा नहीं है, कानों से सुना नहीं है, परिचय नहीं हुआ है तथा एक दूसरे के सम्वन्ध में विशेष जानकारी भी नहीं है। अतः एक दूसरे के प्रति विनाश का चिन्तन संभव नहीं है तथा रात्रि-दिवस, सोते, जागते वे परस्पर में अमित्र, बुरे विचार वाले, निरन्तर शठ, हिंसक चित्तवृत्ति वाले नहीं हो सकते हैं और इस कारण उनको पापकर्म—प्राणातिपात यावत्—मिथ्यादर्शनशल्य का वन्ध नहीं हो सकता है।

(छ) आपत्ति के निराकरण के लिये संज्ञी व असंज्ञी दृष्टान्त :—

**आयरिय आह—'तत्थ खलु भगवया दुवे दिट्ठंता पन्नत्ता। तंजहा—सन्निदिट्ठंते य असन्निदिट्ठंते य।'** —सूय० श्रु २। अ ४। सू ४। पृ० १६७

आचार्य ने कहा—इस सम्बन्ध में ( तुम्हारी इस आपत्ति का निराकरण करने के लिये ) भगवान् ने संज्ञी दृष्टान्त और असंज्ञी दृष्टान्त—ये दो दृष्टान्त कहे हैं।

टीकाकार :—यद्यपि सर्व देश-काल-स्वभाव में सब जीवों के प्रति हिंसा के परिणाम, वधक-चित्तवृत्ति नहीं उत्पन्न होती है तथापि अविरति के सद्भाव से मुक्तवैर नहीं होने से पापकर्म का बंध होता है। इसके समर्थन में भगवान् ने दो दृष्टान्त बतलाये हैं।

·१ संज्ञी दृष्टान्त :—

से किं तं सन्निदिट्ठंते ?

जे इमे सन्निपंचिंदिया पज्जत्तगा एएसिं णं छज्जीवनिकाए पडुच्च, तंजहा—पुढवीकायं जाव तसकायं। ऐ एगइओ पुढवीकाएणं किच्चं करेइ वि, कारवेइ वि, तस्स णं एवं भवइ—एवं खलु अहं पुढवीकाएणं किच्चं करेमि वि, कारवेमि वि। णो चेव णं से एवं भवइ—इमेण वा इमेण वा। से एएणं पुढवीकाएणं किच्चं करेइ वि, कारवेइ वि। से णं तओ पुढवीकायाओ असंजय-अविरय-अप्पडिहय-पच्चक्खाय-पावकम्मे यावि भवइ। एवं जाव तसकाए त्ति भाणियव्वं। से एगइओ छज्जीवनिकाएहिं किच्चं करेइ वि, कारवेइ वि। तस्स णं एवं भवइ—एवं खलु छज्जीवनिकाएहिं किच्चं करेमि वि, कारवेमि वि। णो चेव णं से एवं भवइ—इमेहिं वा इमेहिं वा। से य तेहिं छहिं जीवनिकाएहिं जाव कारवेइ वि। से य तेहिं छहिं जीवनिकाएहिं असंजय-अविरय-अप्पडिहय-पच्चक्खाय-पावकम्मे, तंजहा—पाणाइवाए जाव मिच्छादंसणसल्ले। एस खलु भगवया अक्खाए असंजए, अविरए, अप्पडिहय-पच्चक्खाय-पावकम्मे सुविणमवि अपस्सओ। पावे य से कम्मे कज्जइ। से तं सन्निदिट्ठन्ते।

—सूय० श्रु २। अ ४। सू ४। पृ० १६७-६८

प्रवादी ने पूछा—वह संज्ञी दृष्टान्त क्या है ?

आचार्य ने कहा—प्रत्यक्षसंज्ञी ( जो सब प्रकार से पर्याप्त हो तथा जिसमें ऊहापोह अर्थात् विचार-विमर्श करने की पर्याप्त शक्ति हो ) ऐसे प्रत्यक्ष संज्ञी पचेंद्रियों में से कोई जीव छः जीवनिकाय के जीवों में से एक पृथ्वीकाय के द्वारा कोई कार्य करता है, कराता है, तब वह यही बात कहता है कि मैं पृथ्वीकाय के द्वारा कार्य करता हूँ और कराता हूँ। तब उसके विषय में ऐसा नहीं कह सकते हैं कि वह अमुक-अमुक पृथ्वीकाय के द्वारा कार्य करता है और कराता है लेकिन यही कहना होगा कि वह पृथ्वीकाय के द्वारा कार्य करता है, कराता है, अतः वह सभी पृथ्वीकायिक जीवों के विषय में असंयत, अविरत और पापकर्म के प्रत्याख्यान से रहित होता है।

इसी प्रकार अप्काय, अग्निकाय, वायुकाय, वनस्पतिकाय तथा त्रसकाय के सम्बन्ध में भी एक-एक करके विवेचन कर लेना चाहिये।

यदि वह प्रत्यक्षसंज्ञी जीव छहों जीवनिकायों द्वारा कोई कार्य करता है, कराता है तब वह यही बात कहता है कि मैं छहों जीवनिकायों के द्वारा कार्य करता हूँ और कराता हूँ। तब उसके विषय में ऐसा नहीं कह सकते हैं कि वह अमुक-अमुक छहों जीवनिकायों के द्वारा कार्य करता है और कराता है लेकिन यही कहना होगा कि वह छहों जीवनिकायों के द्वारा कार्य करता है और कराता है। अतः वह सभी षड्जीवनिकायिक जीवों के विषय में असंयत, अविरत और पापकर्म के प्रत्याख्यान से रहित होता है।

उपर्युक्त विवेचन प्राणातिपात यावत् मिथ्यादर्शनशल्य अठारह पापों पर ही घटा लेना चाहिये।

अतः भगवान् ने कहा कि असंयत, अविरत, पापकर्म के प्रत्याख्यान से रहित जीव जो स्वप्न में भी पापकर्म नहीं देखता है उसको भी पापकर्म का (अप्रत्याख्यान की अपेक्षा) बंध होता है।

·२ असंज्ञी दृष्टान्त :—

से किं तं असन्निदिट्ठन्ते ?

जे इमे असन्निणो पाणा, तंजहा—पुढवीकाइया जाव वनस्सइकाइया छट्ठा वेगइया तसा पाणा, जेसिं नो तक्का इ वा सन्ना इ वा पन्ना इ वा मणा इ वा वई इ वा सयं वा करणाए, अन्नेहिं वा कारवेत्तए, करंतं वा समणुजाणित्तए, ते वि णं बाले सव्वेसिं पाणाणं जाव सव्वेसिं सत्ताणं दिया वा राओ वा सुत्ते वा जागरमाणे वा अमित्त-भूया मिच्छासंठिया निच्चं पसढ-विउवाय चित्तदंडा, तंजहा—पाणाइवाए जाव मिच्छादंसणसल्ले। इच्चेव जाव णो चेव मणो णो चेव वई पाणाणं जाव सत्ताणं दुक्खणयाए, सोयणयाए, जूरणयाए, तिप्पणयाए, पिट्टणयाए, परितप्पणयाए, ते दुक्खण-सोयण जाव परितप्पण-वह-बंधणपरिकिलेसाओ अप्पडिविरिया भवंति।

इति खलु से असन्निणो वि सत्ता अहोनिसिं पाणाइवाए उवक्खाइज्जंति जाव अहोनिसिं परिग्गहे उवक्खाइज्जंति जाव मिच्छादंसणसल्ले उवक्खाइज्जंति। [ एवं भूयवाई ]।

सव्व जोणिया वि खलु सत्ता सन्निणो हुच्चा असन्निणो होंति, असन्निणो हुच्चा सन्निणो होंति। होच्चा सन्नी अदुवा असन्नी, तत्थ से अविविचित्ता, अविधूणित्ता, असंमुच्छित्ता, अणणुतावित्ता असन्निकायाओ वा सन्निकाए संकमंति, सन्निकायाओ वा असन्निकायं संकमंति। सन्निकायाओ वा सन्निकायं संकमंति, असन्निकायाओ वा असन्निकायं संकमंति। जे एए सन्नि वा असन्नि वा सव्वे ते मिच्छायारा निच्चं पसढ-विउवाय-चित्तदंडा, तंजहा— पाणाइवाए जाव मिच्छा-'सणसल्ले।

—सूय० श्रु २। अ ४। सू ४। पृ० १६८

प्रवादी ने पूछा—असंज्ञी दृष्टान्त क्या है ?

आचार्य ने कहा—यद्यपि संसार में जो असंज्ञी प्राणी यथा—पृथ्वीकाय-अप्काय-अग्निकाय-वायुकाय-वनस्पतिकाय—विकलेन्द्रिय तथा संमुच्छिम पंचेन्द्रिय हैं, उनके तर्क-शक्ति नहीं है, संज्ञा अर्थात् पर्यालोचना शक्ति नहीं है, प्रज्ञा अर्थात् बुद्धि नहीं है, मन नहीं है, वचन नहीं है, वे स्वयं कोई कार्य नहीं करते हैं, दूसरों से करवाते भी नहीं हैं तथा करते हुए के अनुमोदन के भाव भी उनमें नहीं है तथापि वे बाल, अज्ञानी जीव सर्व प्राण-भूत-जीव-सत्त्वों के प्रति अमित्रभूत हैं, बुरे विचारवाले हैं, निरन्तर शठ हैं, तथा हिंसक चित्तवृत्ति वाले हैं। यद्यपि वे प्राणतिपात यावत् मिथ्यादर्शनशल्य अठारह पापों को नहीं करते हैं तो भी अविरति की अपेक्षा उनके पापकर्म का बंध होता है। यद्यपि वे असंज्ञी जीव मन और वचन के व्यापार से रहित हैं तथा वे सर्व प्राण-भूत-जीव-सत्त्वों को दुःख-शोक-जूरण नहीं उपजा सकते हैं—मन-वचन-काया से पीड़ा नहीं दे सकते हैं, यष्टि-मुष्टि से प्रहार नहीं कर सकते हैं, परिताप नहीं दे सकते हैं तथापि प्रत्याख्यान के अभाव में वे सर्व प्राण-भूत-जीव-सत्त्वों को दुःख-शोक-जूरण-पीड़ा-पीटन-परिताप-वध-बन्धन इत्यादि परिक्लेश उपजाने से अविरत होते हैं।

अतः वे पृथ्वीकायिक आदि जीव असंज्ञी होते हुए भी रात-दिन प्राणतिपात यावत् परिग्रह यावत् मिथ्यादर्शनशल्य अठारह पापकर्मों का बन्ध ग्रामघातक की तरह करते हैं।

प्रवादी ने पूछा—एवंभूत वेदान्तवादियों का प्रतिपादन है कि पुरुष मर कर पुरुष रूप में जन्म लेता है, पशु मर कर पशु रूप में जन्म लेता है, जो योनि है उसमें मर कर उसी योनि में जन्म लेता है, तो क्या असंज्ञी मर कर असंज्ञी होता है ?

आचार्य ने कहा—सर्वयोनिक जीव संज्ञी होकर असंज्ञी भी होते हैं, असंज्ञी होकर संज्ञी भी होते हैं।

वे संज्ञी या असंज्ञी होकर पापकर्मों को पृथक् किये विना, खपाये विना, छेदे विना, तपाये विना, कर्मवशीभूत असंज्ञी की काया से संज्ञी की काया में, संज्ञी की काया से असंज्ञी की काया में, संज्ञी की काया से संज्ञी की काया में, असंज्ञी की काया से असंज्ञी की काया में संक्रमण करते हैं।

इसलिये सब संज्ञी या असंज्ञी जीव मिथ्या-आचरण वाले, निरन्तर शठ, हिंसक चित्तवृत्तियों वाले यावत् प्राणातिपात यावत् मिथ्यादर्शनशल्य दोषों से सहित हैं।

उपर्युक्त दो दृष्टान्तों का निष्कर्ष :—

**एवं खलु भगवया अक्खाए असंजए, अविरए, अप्पडिहय-पच्चक्खाय-पावकम्मे, सकिरिए, असंवुडे, एगंतदंडे, एगंतबाले, एगंतसुत्ते, से बाले अवियार-मण-वयण-कायवक्के सुविणमवि न पासइ, पावे य से कम्मे कज्जइ।**

—सूय० श्रु २। अ ४। सू ४। पृ० १६८

अतः भगवान ने उनको असंयत, अविरत, पापकर्मों के प्रत्याख्यान से रहित, सक्रिय, असंवृत्त, एकान्तहिंसक, एकान्त-अज्ञानी, एकान्तसुप्त कहा है तथा वे बाल अज्ञानी अविचारित मन-वचन-काया के परिणाम वाले तथा स्वप्न में भी पापकर्म नहीं देखने वाले होते हुए भी पाप कर्म का बंध (प्रत्याख्यान के अभाव में) करते हैं।

(ज) क्या करने से जीव के पापकर्म का बंध नहीं होता :—

चोयए—'से किं कुव्वं, किं कारवं, कहं संजयविरयप्पडिहय-पच्चक्खाय-पावकम्मे भवइ ?'

आयरिय आह—'तत्थ खलु भगवया छज्जीवनिकायहेऊ पन्नत्ता, तंजहा—पुढवीकाइया जाव तसकाइया। से जहानामए मम अस्सायं दंडेण वा अट्ठीण वा मुट्ठीण वा लेलूण वा कवालेण वा आतोडिज्जमाणस्स वा जाव उवद्दविज्जमाणस्स वा जाव लोमुक्खणणमायमवि हिंसाकारं दुक्खं भयं पडिसंवेदेमि, इच्चेवं जाण सव्वे पाणा जाव सव्वे सत्ता दंडेण वा जाव कवालेण वा आतोडिज्जमाणे वा हम्ममाणे वा तज्जिज्जमाणे वा तालिज्जमाणे वा जाव उवद्दविज्जमाणे वा जाव लोमुक्खणणमायमवि हिंसाकारं दुक्खं भयं पडिसंवेदेंति। एवं णच्चा सव्वे पाणा जाव सव्वे सत्ता ण हंतव्वा जाव ण उद्दवेयव्वा। एस धम्मे धुवे णिइए सासए समिच्च लोगं खेयन्नेहिं पवेइए। एवं से भिक्खू विरए पाणाइवायाओ जाव मिच्छादंसणसल्लाओ। XXX।'

एस खलु भगवया अक्खाय संजय-विरय-पडिहय पच्चक्खाय-पावकम्मे, अकिरिए, संवुडे, एगंतपंडिए भवइ त्ति बेमि।

—सूय० श्रु २। अ ४। सू ५। पृ० १६८-६९

प्रवादी ने पूछा—क्या करने से, क्या कराने तथा कैसे जीव संयत, विरत होता है तथा पापकर्मों से प्रत्याख्यानी बनता है अर्थात् कर्म के बंध से बचता है ?

आचार्य ने कहा—भगवान् ने पृथ्वीकाय यावत् त्रसकाय रूप छः जीवनिकाय को पापकर्मबंध का हेतु कहा है।

यदि कोई मुझको दंड से, अस्थि से, मुष्टि से, पत्थर से, कंकड़ से असाता—दुःख उत्पन्न करे—ताड़ना यावत् उद्वेग उत्पन्न करे यावत् जीव-काया से जुदा करे यावत् रोम उखाड़ने मात्र जितना कष्ट दे उससे जितना दुःख और भय मुझे अनुभूत होता है उसी प्रकार यह जानना चाहिए कि सर्व प्राण-भूत-जीव-सत्त्वों को मेरी तरह दंड यावत् कंकड से, ताड़ना करने से यावत् उद्वेग पैदा करने से यावत् जीव-काया से जुदा करने से यावत् रोम उखाड़ने मात्र की हिंसा से उनको दुःख-भय अनुभूत होता है।

ऐसा जान करके सर्वप्राण-भूत-जीव-सत्त्वों का हनन नहीं करना चाहिए यावत् उप-

द्रव नही उपजाना चाहिए। यह अहिंसाधर्म ध्रुव, नित्य, शाश्वत है जो खेदज्ञों, सर्वज्ञों, तीर्थंकर भगवानों ने सर्वलोक के स्वभाव को जानकर प्रतिपादन किया है।

[ ऐसे धर्म को जानकर भिक्षु प्राणातिपात यावत् मिथ्यादर्शनशल्य से विरत हो, निवृत्त हो तथा वह भिक्षु दन्त-प्रक्षालन से दाँत परिष्कार नहीं करे ; अंजन, वमन, विरेचन आदि क्रियाएँ न करे ; वस्त्रादि को धूप न दे। वह भिक्षु अक्रिय, अहिंसक, षड्जीवनिकाय का रक्षक, क्रोध-मान-माया-लोभ रहित, उपशान्त, समाधिवन्त परिनिवृत्त होता है। ]

ऐसे भिक्षु को भगवान् ने संयत, विरत, पापकर्म का प्रत्याख्यान करने वाला, अक्रिय, संवृत्त, एकांतपंडित कहा है।

(झ) अप्रत्याख्यान क्रिया और दृष्टान्त :—

(क) मलयगिरि—

अस्य चेयं पूर्वाचार्योपदर्शिता भावना—'इह संसार-अडवीए परिब्भमंतेहिं सव्वजीवेहिं तेसु तेसु ठाणेसु सरीरोवहाइणो विप्पमुक्का तेहि य सत्थभूएहिं जया कस्सइ स्वतः परितापनादयो भवंति तया तस्सामिणो भवंतरगयस्सवि तत्रानिवृत्तत्वात् किरियासंभव इति, व्युत्सृष्टेषु तु न भवति निवृत्तत्वात्, एत्थ उदाहरणं—वसंतपुरे णयरे अजियसेणस्स रण्णो पडिचारगा दुवे कुलपुत्तगा, तत्थेगो समणसड्ढो इयरो मिच्छदिट्ठि, अण्णया रयणीए रण्णो निस्सरणं संभमतुरंताण तेसिं घोडगारूढाणं खग्गा पब्भट्ठा, सड्ढेण जणकोलाहलो मग्गिओ न लहइ, इयरेण हसियं—किम्मणं ण होहि ? सड्ढेण अहिगरणंति कट्टु वोसिरियं, इयरे च खग्गग्गाहिणो बंदिग्गहसाहसिएहिं लद्धा, गहिओ अण्णेहिं रायवल्लहो पलायमाणो वावाइओ, तओ आरक्खिएहिं गहिऊग रायसमीवं नीया, कहिओ वुत्तंतो, कुविओ राया, पुच्छियं चणेण—कस्स तुब्भे ? तेहिं कहियं—अणाहा, कल्लं चिय, कप्पडिया, एए तुम्ह खग्गा कहिं लद्धत्ति, पुच्छिएहिं कहियं पडिया इति, तओ सामरिसेण रण्णा भणियं—गवेसह तुरियं मम अणवद्धवेरिणं ईसरपुत्ताणं महापमत्ताणं केसिं इमे खग्गेत्ति ?, तओ तेहिं निउणं गवेसिऊग विण्णत्तं रण्गो—सामि ! गुणचंदबालचंदाणमिति, ततो रण्णा पिहं पिहं सद्दावेऊण भणिया—लेह नियखग्गे, एक्केणगहियं, पुच्छिओ रण्गा कहं ते पणट्ठंति ? तेग कहियं जहावित्तं, कीस न गविट्ठं ? भणइ—सामि ! तुम्ह पसाएण एद्दहमेत्तमवि गवेसामि ? सड्ढो नेच्छइ, रण्णा ! पुच्छिओ—कीस न गेण्हसि ? तेण भणियं—सामि ! अम्हाणमेस ठिई चेव नत्थि जमेवं गेण्हिज्जइ अहिगरणत्तणओ, परं संभमेण मग्गंतेण वि न लद्धंति वोसिरियं अतो न कप्पइ मे गिण्हिउं, तओ रण्णा पमायकारी अणुसासिओ, इयरो विमुक्को, एस दिट्ठंतो इमो य से अत्थोवणओ—

जहा सो पमायगत्तेग अवोसिरियदोसेग अवराहं पत्तो एवं जीवोवि जम्मंतरत्थं देहोवहाइ अवोसिरंतो अणुमयभावत्तो पावेइ दोसं ? श्रूयते च जातिस्मरणादिना विज्ञाय पूर्वदेहमतिमोहात् (केचित् सुरनदीं प्रत्यस्थिशकलानि नयन्तीति ।

—पण्ण० प २२ । सू १५८८ । टीका

पूर्वाचार्यों द्वारा वताई हुई भावना इस प्रकार है—इस संसाररूपी अटवी में परि-भ्रमण करते हुए सभी जीवों ने स्थान-स्थान पर शरीर-आयुधादि अधिकरण छोड़े हैं और उन शस्त्रों द्वारा जिस किसी को स्वतः भी पीड़ा आदि होती है तो भवान्तर में गये हुए उन शरीर-आयुधादि के स्वामी को यदि वह उससे निवृत्त नहीं हुआ है तो क्रिया का होना संभव है। परन्तु यदि उनका त्याग करे तो क्रिया का होना संभव नहीं है क्योंकि वह उससे निवृत्त हो चुका है। उदाहरण की एक कथा है :—

वसन्तपुर नगर में अजितसेन राजा की सेवा करने वालों में दो कुलपुत्र थे। उनमें से एक श्रमणोपासक था और दूसरा मिथ्यादृष्टि था। किसी रात को राजा को वाहर जाना हुआ। जल्दी में घोड़े पर चढ़ते हुए श्रावक कुलपुत्र की तलवार नीचे पड़ गयी। श्रावक कुलपुत्र ने उसकी खोज की परन्तु मनुष्यों की भीड़ और कोलाहल में तलवार नहीं मिली। दूसरा कुलपुत्र हँसा कि क्या दूसरी तलवार नहीं मिल सकती।

शस्त्र को अधिकरण समझ कर श्रावक कुलपुत्र ने वोसरा दिया—परित्याग कर दिया। उस तलवार को कुछ लोगों ने उठा लिया। उन तलवार उठाने वालों ने राजा के एक प्रिय आदमी को पकड़ा था और जव वह भागने लगा तो उसको मार दिया। उसके वाद आरक्षक लोग उनको पकड़ कर राजा के पास ले गये और सारा वृत्तान्त कहा। राजा क्रोधित हो गया। उसने पूछा कि तुम कौन हो ? उन्होंने कहा—"हम अनाथ हैं, एक समय हम कार्पटिक भिक्षुक थे।" "यह तलवार तुमको कहाँ मिली ?" उन्होने उत्तर में कहा—"पड़ी हुई थी।"

इसके वाद राजा ने क्रोधपूर्वक कहा कि जिनके साथ मेरा वैर नहीं है—ऐसे महाप्रमादी कुलपुत्रों की खोज करो और पता लगाओ कि यह तलवार किसकी है। इस पर राजपुरुषों ने अच्छी तरह खोज की और राजा को जनाया कि यह गुणचन्द्र और वालचन्द्र की तलवार है।

इसके वाद राजा ने दोनों को अलग-अलग वुलाया और कहा—"यह तुम्हारी तल-वार लो"। एक कुलपुत्र ने तलवार ले ली। राजा ने पूछा "तुम्हारी तलवार कैसे खोई"। उसने जैसा हुआ था वैसा कहा। पूछा गया कि तुमने खोज क्यों नहीं की ? उसने जवाव दिया—"आपकी हमारे पर अत्यन्त कृपा है अतः इस तलवार मात्र की खोज क्यों करूं ?"।

लेकिन श्रावक कुलपुत्र ने तलवार ग्रहण करने की अनिच्छा दिखाई। राजा ने पूछा कि तुम क्यों नहीं ग्रहण करते हो? उसने कहा—"हमारी ऐसी स्थिति—मर्यादा है कि मैं इसे इस प्रकार ग्रहण नहीं कर सकता हूँ क्योंकि यह अधिकरण है।" अत्यन्त शीघ्रता होने से—खोज करने पर भी जब तलवार हाथ न लगी और अधिकरण होने के कारण मैंने उसका परित्याग कर दिया अतः इसको अब लेना मुझे कल्पता नहीं है।

इस पर राजा ने प्रमाद करने वाले—तलवार की खोज नहीं करने वाले कुलपुत्र को शिक्षा दी और दूसरे को मुक्त कर दिया।

इस कथा का उपनय इस प्रकार है—वह प्रमादी कुलपुत्र परित्याग नहीं करने के दोष से अपराध को प्राप्त हुआ। इसी प्रकार जीव भी जन्म-जन्मान्तर में प्राप्त हुए शरीर और शस्त्रादि का यदि परित्याग नहीं करता है तो अनुमोदन के भाव से दोष को प्राप्त होता है। ऐसा सुना जाता है कि कितने जीव जातिस्मरणादि ज्ञान के द्वारा पूर्वभव के शरीर को पहिचान कर अति मोह से अपनी अस्थियों को गंगानदी में ले जाकर डाल देते हैं।

---

## ·१७ मिथ्यादर्शनप्रत्ययिकी क्रिया

·१७·१ परिभाषा/अर्थ—

(क) "मिच्छादंसणवत्तिया" त्ति मिथ्यादर्शनं—मिथ्यात्वं प्रत्ययो यस्याः सा तथेति।

ठाण० स्था २। उ १। सू ६०। टीका

(ख) 'मिच्छादंसणवत्तिया' इति। मिथ्यादर्शनं प्रत्ययो—हेतुर्यस्याः सा मिथ्यादर्शनप्रत्यया।

—भग० श १। उ २। प्र ८०। टीका

—पण्ण० प २२। सू १६२१। टीका

(ग) विरुद्धफललिप्सया मिथ्यादर्शनमार्गेण सन्ततप्रयाणमन्यं साधयामीत्यनुमोदमानस्य मिथ्यादर्शनक्रिया।

—सिद्ध० अ ६। सू ६। पृ० १३।

(घ) अन्यं मिथ्यादर्शनक्रियाकरणकारणाविष्टं प्रशंसादिभिर्द्रढयति यथा साधु करोषीति सा मिथ्यादर्शनक्रिया।

—सर्व० अ ६। सू ५। पृ० ३२३। ला २-३

—राज० अ ६। सू ५। पृ० ५१०। ला १२-१३

(ङ) मिथ्यादिकारणाविष्टदृष्टीकरणमत्र यत्।
प्रशंसादिभिरुक्तान्या सा मिथ्यादर्शनक्रिया॥

—श्लोवा० अ ६। सू ५। गा २५। पृ० ४४६

मिथ्यात्वनिमित्त से जो क्रिया होती है वह मिथ्यादर्शनप्रत्ययिकी क्रिया कहलाती है।

·१७·२ भेद—

मिच्छादंसणवत्तिया किरिया दुविहा पन्नत्ता, तंजहा—ऊणाइरित्तमिच्छादंसणवत्तिया चेव तव्वइरित्तमिच्छादंसणवत्तिया चेव।

—ठाण० स्था २। उ १। सू ६०। पृ० १८६

मिथ्यादर्शनप्रत्ययिकी क्रिया के दो भेद होते हैं, यथा—ऊनातिरिक्त मिथ्यादर्शनप्रत्ययिकी तथा तद्व्यतिरिक्त मिथ्यादर्शनप्रत्ययिकी।

·१७·३ भेदों की परिभाषा / अर्थ—

·१ ऊनातिरिक्तमिथ्यादर्शनप्रत्ययिकी

ऊणाइरित्तमिच्छादंसणवत्तिया चेव' त्ति ऊनं—स्वप्रमाणाद्धीनमतिरिक्तं—ततोऽधिकमात्मादिवस्तु तद्विषयं मिथ्यादर्शनमूनातिरिक्तमिथ्यादर्शनं तदेव प्रत्ययो यस्याः सा ऊनातिरिक्तमिथ्यादर्शनप्रत्ययेति, तथाहि—कोऽपि मिथ्यादृष्टिरात्मानं शरीरव्यापकमपि अंगुष्ठपर्वमात्रं (यवमात्रं) श्यामाकतन्दुलमात्रं वेति हीनतया वेति तथाऽन्यः पञ्चधनुःशतिकं सर्वव्यापकं वेत्यधिकतयाऽभिमन्यते।

—ठाण० स्था २। उ १। सू ६०। टीका

आत्मादि वस्तुओं के प्रमाण से अधिक या कम मानने या कहने रूप जो मिथ्यादर्शन है उस मिथ्यादर्शन निमित्त से जो क्रिया होती है वह मिथ्यादर्शनप्रत्ययिकी क्रिया कहलाती है।

यथा प्रमाण बात तो यह है कि आत्मा शरीरव्यापक है, फिर भी यदि कोई उसे अंगुष्ठपर्वमात्र, यवमात्र या श्यामाक जाति के चावल के कणमात्र छोटी कहे अथवा कोई पाँच सौ धनुष प्रमाण बड़ी कहे अथवा सर्वव्यापक कहे तो उसे जो क्रिया लगती है वह ऊनातिरिक्त मिथ्यादर्शनप्रत्ययिकी क्रिया होती है।

·२ तद्व्यतिरिक्त-मिथ्यादर्शनप्रत्ययिकी

'तव्वइरित्तमिच्छादंसणवत्तिया चेव' त्ति तस्माद्—ऊनातिरिक्तमिथ्यादर्शनाद् व्यतिरिक्तं मिथ्यादर्शनं—नास्त्येवात्मेत्यादिमतरूपं प्रत्ययो यस्याः सा तथेति।

—ठाण० स्था २। उ १। सू ६०। टीका

उपर्युक्त ऊनातिरिक्त मिथ्यादर्शन से भिन्न मिथ्यादर्शन निमित्त से—यथा 'आत्मा नहीं है' इत्यादि मान्यता रूप मिथ्यादर्शन निमित्त से जो क्रिया होती है वह तद्व्यतिरिक्त-मिथ्यादर्शनप्रत्ययिकी क्रिया कहलाती है।

नोट :—मिथ्यादर्शनप्रत्ययिकी का विवेचन आरम्भिकी क्रियापंचक (क्रमांक ·६५) में भी देखो। (क्रमांक ·४० तथा ·६२) भी देखो।



---

## ·१८ कायिकी क्रिया

·१८·१ परिभाषा / अर्थ—

(क) 'काइयाचेव' त्ति कायेन निर्वृत्ता कायिकी—कायव्यापारः ।

—ठाण० स्था २ । उ १ । सू ६० । टीका

(ख) 'काइय' त्ति चीयते इति कायः शरीरम्, तत्र भवा तेन वा निर्वृत्ता—कायिकी ।

—भग० श ३ । उ ३ । प्र १ । टीका

(ग) 'काइया' इत्यादि चीयते इति कायः—शरीरं काये भवा कायेन निर्वृत्ता वा कायिकी ।

—पण्ण० प २२ । सू १५६८ । टीका

(घ) प्रदुष्टस्य सतोऽभ्युद्यमः कायिकी क्रिया ।

—सर्व० अ ६ । सू ५ । पृ० ३२२ । ला २

(ङ) इत्यनिमित्तः क्रोधः, निमित्तवान् प्रदोषः । प्रदुष्टस्य सतोऽभ्युद्यमः कायिकी क्रिया ।

—राज० अ ६ । सू ५ । पृ० ५०६ । ला ३१

(च) तत्कार्यत्वात्सहेतुत्वात् क्रोधादन्या ह्यनीदृशात् ।
प्रदुष्टस्योद्यमो हन्तुं गदिता कायिकी क्रिया ॥

—श्लोवा० अ ६ । सू ५ । गा ८-६ । पृ० ४४५

काय सम्बन्धी या काय द्वारा की गई क्रिया । प्रदुष्ट काय-शरीर के निमित्त से हुई अथवा शरीर के द्वारा हुई क्रिया कायिकी क्रिया कहलाती है ।

·१८·२ भेद—

(क) काइया किरिया दुविहा पन्नत्ता, तंजहा—अणुवरयकायकिरिया चेव दुप्पउत्तकायकिरिया चेव ।

—ठाण० स्था २ । उ १ । सू ६० । पृ० १८६

(ख) काइया णं भंते ! किरिया कइविहा पन्नता ?

मंडिअपुत्ता ! दुविहा पन्नता, तंजहा—अणुवरयकायकिरिया य, दुप्पउत्त-कायकिरिया य ।

—भग० श ३ । उ ३ । प्र २ । पृ० ४५६

(ग) काइया णं भंते ! किरिया कइविहा पन्नत्ता ?

गोयमा ! दुविहा पन्नत्ता, तंजहा—अनुवरयकाइया य दुप्पउत्तकाइया य ।

—पण्ण० प २२ । सू १५६८ । पृ० ४७८

(घ) कायक्रिया द्विविधा, प्रदुष्टस्य मिथ्यादृष्टेरुद्यमो यः पराभिभवात्मको वाङ्मनोनिरपेक्षः सा तु परतः कायक्रिया, प्रमत्तसंयतस्यानेककर्तव्यतासु बहुप्रकारा दुष्प्रयोगकायक्रिया ।

—सिद्ध० अ ६ । सू ६ । पृ० १२

कायिकी क्रिया के दो भेद होते हैं, यथा—अनुपरतकायिकी तथा दुष्प्रयुक्तकायिकी ।

·१८·३ भेदों की परिभाषा / अर्थ—

·१ अणुवरयकायकिरिया

(क) 'अणुवरयकायकिरिया चेव' त्ति अनुपरतस्य—अविरतस्य सावद्यात् मिथ्यादृष्टेः सम्यग्दृष्टेर्वा कायक्रिया—उत्क्षेपादिलक्षणा कर्मबन्धनिबन्धनमनुपरत-कायक्रिया। —ठाण० स्था २। उ १। सू ६०। टीका

(ख) 'अनुवरयकायकिरिया य' त्ति अनुपरतोऽविरतः, तस्य कायक्रिया—अनु-परतकायक्रिया, इयम्—अविरतस्य भवति।

—भग० श ३। उ ३। प्र २। टीका

(ग) उपरतो—देशतः सर्वतो वा सावद्ययोगाद्विरतः नोपरतोऽनुपरतः कुत-श्चिदप्यनिवृत्त इत्यर्थः तस्य कायिकी अनुपरतकायिकी क्रियेति वर्तते, इयं प्रतिप्राणिनि वर्त्तते, इयमविरतस्य वेदितव्या, न देशविरतस्य सर्वविरतस्य वा।

—पण्ण० प २२। सू १५६८। टीका

देश से या सर्व से जो सावद्य योग—पापकारी प्रवृत्ति से निवृत्त नहीं हुआ है उसकी कायिकी क्रिया अनुपरतकायिकी क्रिया कहलाती है। यह क्रिया अविरति के समझनी चाहिये, लेकिन यह देशविरति या सर्वविरति के नहीं होती है।

·१८·३·२ दुप्पउत्तकायकिरिया

(क) 'दुप्पउत्तकायकिरिया चेव' त्ति दुष्प्रयुक्तस्य—दुष्टप्रयोगवतो दुष्प्रणिहि-तस्येन्द्रियाण्याश्रित्येष्टानिष्टविषयप्राप्तौ मनाक् संवेगनिर्वेदगमनेन तथा अनिन्द्रियामा-श्रित्याशुभमनःसंकल्पद्वारेणापवर्गमार्गं प्रति दुर्व्यवस्थितस्य प्रमत्तसंयतस्येत्यर्थः काय-क्रिया दुष्प्रयुक्तकायक्रियेति। —ठाण० स्था २। उ १। सू ६०। टीका

(ख) 'दुप्पउत्तकायकिरिया य' त्ति दुष्टं प्रयुक्तो दुष्प्रयुक्तः, स चासौ कायश्च दुष्प्रयुक्तकायः—तस्य क्रिया दुष्प्रयुक्तकायक्रिया अथवा दुष्टं प्रयुक्तं प्रयोगो यस्य स दुष्प्रयुक्तः, तस्य कायक्रिया दुष्प्रयुक्तकायक्रिया, इयं प्रमत्तसंयतस्यापि भवति, विरति-मतः प्रमादे सति कायदुष्टप्रयोगस्य सद्भावात्।—भग० श ३। उ ३। प्र २। टीका

(ग) दुष्टं प्रयुक्तं—प्रयोगः कायादीनां यस्य स दुष्प्रयुक्तस्तस्य कायिकी दुष्प्रयुक्त-कायिकी, इयं प्रमत्तसंयतस्यापि भवति, प्रमत्ते सति कायदुष्प्रयोगसम्भवात्।

—पण्ण० प २२। सू १५६८। टीका

जिनका कायादि व्यापार दुष्प्रयुक्त है ; अथवा जिनकी इन्द्रियों के आश्रय से इष्ट-अनिष्ट विषय की प्राप्ति में किंचित् भी संवेग-निर्वेद की भावना हो उनकी कायिकी क्रिया दुष्प्रयुक्तकायक्रिया होती है। यह प्रमत्तसंयतों के भी होती है, क्योंकि प्रमत्त अवस्था में काया का दुष्प्रयोग—अशुभ व्यापार सम्भव है तथा ठाणांग टीकाकार के अनुसार अनि-

न्द्रिय अर्थात् मन के आश्रय से अशुभ संकल्प द्वारा मोक्षमार्ग के प्रति उपेक्षाभाव रखने वाले प्रमत्तसंयत की कायिकक्रिया भी दुष्प्रयुक्तकायिक क्रिया कहलाती है।

नोट :—कायिकी क्रिया का विवेचन कायिकी क्रियापंचक ( क्रमांक ·६६ ) में भी देखो।

---

## ·१९ आधिकरणिकी

### ·१९·१ परिभाषा / अर्थ—

(क) 'अहिगरणिया चेव' त्ति अधिक्रियते आत्मा नरकादिषु येन तदधिकरणम्—अनुष्ठानं बाह्यं वा वस्तु, इह च बाह्यं विवक्षितं खड्गादि, तत्र भवा आधिकरणिकीति।  —ठाण० स्था २। उ १। सू ६०। टीका

(ख) अधिक्रियते—स्थाप्यते नरकादिष्वात्माऽनेनेति अधिकरणं—अनुष्ठानविशेषो बाह्यं वा वस्तु चक्रखड्गादि तत्र भवा तेन वा निर्वृत्ता आधिकरणिकी।

—पण्ण० प २२। सू १५६९। टीका

(ग) अधिक्रियते येनात्मा दुर्गतिप्रस्थानं प्रति तदधिकरणं— परोपघाति कूटगलपाशादिद्रव्यजातं तद्विषयाऽधिकरणक्रिया।  —सिद्ध० अ ६। सू ६। पृ० १२

(घ) हिंसोपकरणादानादाधिकरणिकी क्रिया।

- सर्व० अ ६। सू ५। ३२२। ला २

—राज० अ ६। सू ५। पृ० ५०९। ला ३१·३२

(ङ) हिंसोपकरणादानं तथाधिकरणक्रिया।

—श्लोवा० अ ६। सू ५। गा ९। पृ० ४४५

जिसके द्वारा नरकादि गति में आत्म-स्थापन हो वह अधिकरण—क्रियाविशेष, अथवा खड्ग, चक्र आदि वस्तु, उनके निमित्त से हुई या उनके द्वारा हुई क्रिया अथवा अधिकरणों ( हिंसा की साधन वस्तुओं ) से होने वाली क्रिया आधिकरणिकी क्रिया कहलाती है।

### ·१९·२ भेद—

(क) अहिगरणिया किरिया दुविहा पन्नत्ता, तंजहा—संजोयणाहिगरणिया चेव निव्वत्तणाहिगरणिया चेव।  —ठाण० स्था २। उ १। सू ६०। पृ० १८६

(ख) अहिगरणिया णं भंते! किरिया कइविहा पन्नत्ता ?

मंडियपुत्ता! दुविहा पन्नत्ता, तंजहा— संजोयणाहिगरणकिरिया य, निव्वत्तणाहिगरणकिरिया य।  —भग० श ३। उ ३। प्र ३। पृ० ४५६

(ग) अहिगरणिया णं भंते ! किरिया कइविहा पन्नत्ता ?

गोयमा ! दुविहा पन्नत्ता, तंजहा—संजोयणाहिगरणिया य निव्वत्तणाहिगरणिया य।
—पण्ण० प २२। सू १५६६। पृ० ४७८

(घ) सा ( अहिगरणिया किरिया ) द्विधा—निर्वतने संयोजने च।
—सिद्ध० अ ६। सू ६। पृ० १२

आधिकरणिकी क्रिया के दो भेद होते हैं, यथा संयोजनाधिकरणिकी तथा निर्वर्तनाधिकरणिकी।

·१६·३ भेदों की परिभाषा / अर्थ—

·१ संयोजनाधिकरणिकी—

(क) 'संजोयणाहिगरणिया चेव' त्ति यत्पूर्वं निर्वर्तितयोः खड्गतन्मुष्ठ्यादिकयोरर्थयोः संयोजनं क्रियते सा संयोजनाऽधिकरणिकी।
—ठाण० स्था २। उ १। सू ६०। टीका

(ख) 'संजोयणाहिगरणकिरिया य' त्ति संयोजनम्—हल-गर विप-कूट-यन्त्राद्यङ्गानां पूर्वनिर्वर्तितानां मीलनम्—तदेव अधिकरणक्रिया संयोजनाधिकरणक्रिया।
—भग० श ३। उ ३। प्र ३। टीका

(ग) तत्र संयोजनं—पूर्वनिर्वर्त्तितानां हलगरविपकूटयन्त्राद्यङ्गानां मीलनं तदेव संसारहेतुत्वादाधिकरणिकी संयोजनाधिकरणिकी, इयं हलाद्यङ्गानि पूर्वनिर्वर्त्तितानि संयोजयितुर्भवति।
—पण्ण० प २२। सू० १५६६। टीका

संयोजन अर्थात् पूर्व में बनाए हुए हलगर, कूट, यंत्रादि रखना अधिकरण है। संसार का हेतु होने के कारण—उसके निमित्त से, होनेवाली क्रिया संयोजनाधिकरणिकी क्रिया कहलाती है। यह क्रिया पूर्व में बनाए हुए हलादि के अवयव—जोड़ी तैयार करने वाले के होती है।

·१६·३·२ निर्वर्तनाधिकरणिकी—

(क) 'णिव्वत्तणाहिगरणिया चेव' त्ति यच्चादितस्तयोर्निर्वर्तनं सा निर्वर्तनाधिकरणिकीति।
—ठाण० स्था २। उ १। सू ६०। टीका

(ख) 'निव्वत्तणाहिगरणकिरिया य' त्ति निर्वर्तनम्—असि-शक्ति-तोमरादीनां निष्पादनम्, तदेव अधिकरणक्रिया निर्वर्तनाधिकरणक्रिया।
—भग० श ३। उ ३। प्र ३। टीका

(ग) निर्वर्त्तनं असिशक्तिकुन्ततोमरादीनां मूलतो निष्पादनं तदेवाधिकरणिकी निर्वर्त्तनाधिकरणिकी, पंचविधस्य वा शरीरस्य निष्पादनं निर्वर्त्तनाधिकरणिकी, देहस्यापि दुष्प्रयुक्तस्य संसारवृद्धिहेतुत्वात्।
—पण्ण० प २२। सू १५६६। टीका

तलवार, शक्ति, भाला, तोमर आदि शस्त्रों को मूल से बनाना अथवा पाँच प्रकार के औदारिकादि शरीर को उत्पन्न करना भी निर्वर्तनाधिकरणिकी क्रिया कहलाता है, क्योंकि अशुभ प्रवृत्ति वाला शरीर भी संसार वृद्धि का कारण है।

अभयदेव सूरि ( ठणांग-भगवई टीकाकार ) के अनुसार खड्गादि शस्त्रों के निर्माण का आदि करना निर्वर्तनाधिकरणिकी क्रिया कहलाती है।

सामान्यतः कहा जा सकता है कि बने हुए अधिकरणों से—साधनभूत वस्तुओं से संयोजनाधिकरणिकी क्रिया होती है तथा निर्माण हो रहे अधिकरणों से निर्वर्तनाधिकरणिकी क्रिया होती है।

---

## ·२० प्राद्वेषिकी क्रिया

### ·२०·१ परिभाषा / अर्थ

(क) प्रद्वेषो—मत्सरस्तेन निर्वृत्ता प्राद्वेषिकी।

—ठाण० स्था २ । उ १ । सू ६० । टीका

(ख) प्रद्वेषो—मत्सरः तत्र भवा, तेन वा निर्वृत्ता, स एव वा प्राद्वेषिकी।

—भग० श ३ । उ ३ । प्र १ । टीका

(ग) असुभं मणं पहारेइ (संपधारेइ), से त्तं पाओसिया किरिया।

—पण्ण० पा २२ । सू १५७० । पृ० ४७८

टीका—'पाउसिया' इति प्रद्वेषो—मत्सरः कर्मबन्धहेतुरकुशलो जीवपरिणाम-विशेष इत्यर्थः तत्र भवा तेन वा निर्वृत्ता स एव वा प्राद्वेषिकी।

(घ) क्रोधावेशात्प्राद्वेषिकी क्रिया।

—सर्व० अ ६ । सू ५ । पृ० ३३२ । ला १-२

—राज० अ ६ । सू ५ । पृ० ५०६ । ला २२

(ङ) क्रोधावेशात्प्रद्वेषो यः सात्प्रद्वेषिकी क्रिया।

—श्लोवा० अ ६ । सू ५ । गा ८ । पृ० ४४५

प्रद्वेष—मत्सर, कर्मबन्ध का कारण जीव का अशुभ परिणाम विशेष—उसके निमित्त हुई अथवा उसके द्वारा की गई अथवा मत्सररूप क्रिया प्राद्वेषिकी क्रिया कहलाती है।

### ·२०·२ भेद —

(क) पाओसिया किरिया दुविहा पन्नत्ता, तंजहा—जीवपाउसिया चेव अजीवपाउसिया चेव। —ठाण० स्था २ । उ १ । सू ६० । पृ० १८६

(ख) पाओसिया णं भंते! किरिया कइविहा पन्नत्ता? मंडियपुत्ता! दुविहा पन्नत्ता, तंजहा—जीवपाओसिया य अजीवपाओसिया य।

—भग० श ३ । उ ३ । प्र ४ । पृ० ४५६

(ग) पाओसिया णं भंते! किरिया कइविहा पन्नत्ता? गोयमा! तिविहा पन्नत्ता, तंजहा - जे णं अप्पणो वा परस्स वा तदुभयस्स वा असुभं मणं पहारेइ (संपधारेइ), से त्तं पाओसिया किरिया। —पण्ण० प २२। सू १५७०। पृ० ४७८

(घ) प्राद्वेषिकी द्विविधा—जीवाजीवद्वैविध्यात्।

—सिद्ध० अ ६। सू ६। पृ० १२

प्राद्वेषिकी क्रिया के दो भेद होते हैं, यथा—जीवप्राद्वेषिकी तथा अजीवप्राद्वेषिकी।

·२०·३ भेदों की परिभाषा / अर्थ—

·१ जीवप्राद्वेषिकी

(क) जीवे प्रद्वेषाज्जीवप्राद्वेषिकी। —ठाण० स्था २। उ १। सू ६०। टीका

(ख) 'जीवपाओसिया य' त्ति जीवस्य आत्मनः, परस्य, तदुभयरूपस्य उपरि प्रद्वेषाद् या क्रिया, प्रद्वेषकरणमेव वा। —भग० श ३। उ ३। प्र ४। टीका

(ग) जीवप्राद्वेषिकी तावत् पुत्रकलत्रादिस्वपरजनविषया।

—सिद्ध० अ ६। सू ६। पृ० १२

जीव के अपने पर, दूसरे पर अथवा दोनों पर प्रद्वेष से; या जीव के जीव के प्रति प्रद्वेष करने मात्र से होने वाली क्रिया जीव प्राद्वेषिकी क्रिया कहलाती है।

·२ अजीवप्राद्वेषिकी

(क) अजीवे—पाषाणादौ स्खलितस्य प्रद्वेषादजीवप्राद्वेषिकीति।

—ठाणा० स्था २। उ १। सू ६०। टीका

(ख) 'अजीवपाओसिया य' त्ति अजीवस्योपरि प्रद्वेषाद्या क्रिया, प्रद्वेषकरणमेव वा, इति। —भग० श ३। उ ३। प्र ४। टीका

(ग) अजीवप्राद्वेषिकी तु क्रोधोत्पत्तिनिमित्तभूतकण्टकशर्करादिविषया।

—सिद्ध० अ ६। सू ६। पृ० १२

निर्जीव पदार्थ पर जो प्रद्वेष भाव उत्पन्न हो वह अजीव प्राद्वेषिकी क्रिया, यथा पत्थर से ठोकर खाकर असावधानी के कारण गिरने से पत्थर पर जो प्रद्वेषभाव उत्पन्न होता है।

---

## ·२१ पारितापनिकी क्रिया

·२१·१ परिभाषा/ अर्थ

(क) परितापनं—ताडनादिदुःखविशेषलक्षणं तेन निर्वृत्ता पारितापनिकी।

—ठाण० स्था २। उ १। सू ६०। टीका

(ख) परितापनं परितापः—पीडाकरणम्, तत्र भवा, तेन वा निर्वृत्ता, तदेव वा पारितापनिकी।
—भग० श ३। उ ३। प्र ५। टीका

(ग) अस्सायं वेयणं उदीरेइ से त्तं पारियावणिया किरिया।
—पण्ण० प २२। सू १५७१। पृ० ४७८

टीका—'पारियावणिया' इति परितापनं परितापः पीड़ाकरणमित्यर्थः तस्मिन् भवा तेन वा निर्वृत्ता परितापनमेव वा पारितापनिकी।

(घ) दुःखोत्पत्तितन्त्रत्वात् पारितापनिकी क्रिया।
—सर्व० अ ६। सू ५। पृ० ३२२। ला ३
—राज० अ ६। सू ५। पृ० ५०६। ला ३२

(ङ) दुःखोत्पादनतन्त्रत्वं स्यात्क्रिया पारितापिकी।
—श्लोवा० अ ६। सू ५। गा १०। पृ० ४४५

जीव को परिताप, पीड़ा अथवा कष्ट उत्पन्न करने वाली क्रिया पारितापनिकी क्रिया कहलाती है।

·२१·२ भेद

(क) पारियावणिया किरिया दुविहा पन्नत्ता, तंजहा—सहत्थपारियावणिया चेव, परहत्थपारियावणिया चेव। —ठाण० स्था २। उ १। सू ६०। पृ० १८६

(ख) पारियावणिया णं भंते! किरिया कइविहा पन्नत्ता? मंडियपुत्ता! दुविहा पन्नत्ता, तंजहा—सहत्थपारियावणिया य, परहत्थपारियावणिया य।
—भग० श ३। उ ३। प्र ५। पृ० ४५६

(ग) पारियावणिया णं भंते। किरिया कइविहा पन्नत्ता? गोयमा! तिविहा पन्नत्ता, तंजहा—जेणं अप्पणो वा परस्स वा तदुभयस्स वा अस्सायं वेदणं उदीरेइ, से त्तं पारियावणिया किरिया। —पण्ण० प २२। सू १५७१। पृ० ४७८

(घ) परितापिका तु द्विविधा परितापप्रधाना स्वपरपरितापप्रधाना स्वपरपरितापजननी। —सिद्ध० अ ६। सू ६। पृ० १२

पारितापनिकी क्रिया के दो भेद होते हैं, यथा स्वहस्तपारितापनिकी तथा परहस्त-पारितापनिकी; अथवा अन्य अपेक्षा से इसके स्व, पर व दोनों को पीड़ा पहुँचाने के कारण तीन भेद होते हैं।

·२१·३ भेदों की परिभाषा / अर्थ

·१ स्वहस्तपारितापनिकी

(क) स्वहस्तेन स्वदेहस्य परदेहस्य वा परितापनं कुर्वतः स्वहस्तपारितापनिकी।
—ठाण० स्था २। उ १। सू ६०। टीका

(ख) 'सहत्थपारियावणिया य' त्ति स्वहस्तेन स्वस्य, परस्य, तदुभयस्य वा परितापनाद् असातोदीरणाद् या क्रिया, परितापनाकरणमेव वा सा स्वहस्तपारितापनिकी।

—भग० श ३ । उ ३ । प्र ५ । टीका

(ग) येन प्रकारेण कश्चित् कुतश्चित् हेतोरविवेकत आत्मन एवासातां—दुःखरूपां वेदनामुत्पादयति। —पण्ण० प २२ । सू १५७१ । टीका

(घ) तत्र स्वदेहपरितापकारिणी पुत्रकलत्रादिवियोगदुःखभाराद्यतिपीड़ितस्यात्मनस्ताड़नशिरस्फोटनादिलक्षणा। —सिद्ध० अ ६ । सू ६ । पृ० १२

अपने हाथ से अपने को, दूसरों को अथवा दोनों को दुःख-कष्ट अथवा पीड़ा पहुँचाना स्वहस्तपारितापनिकी क्रिया है। सिद्धसेनगणि के अनुसार स्त्री-पुत्रादि स्वजन के वियोग-जनित शोक से संतप्त होकर अपनी छाती पीटने अथवा शिर फोड़ने आदि की क्रिया स्वहस्तपारितापनिकी क्रिया कहलाती है।

२ परहस्तपारितापनिकी—

(क) परहस्तेन तथैव ( स्वदेहस्य परदेहस्य वा परितापनं कुर्वतः ) च तत्कारयतः परहस्तपारितापनिकी। —ठाण० स्था २ । उ १ । सू ६० । टीका

(ख) एवं परहस्तपारितापनिकी अपि ( परहस्तेन स्वस्य, परस्य, तदुभयस्य वा परितापनाद् असातोदीरणाद् या क्रिया, परितापनाकरणमेव वा सा परहस्तपारितापनिकी ) —भग० श ३ । उ ३ । प्र ५ । टीका

(ग) परपरितापकारिणी पुत्रशिष्यकलत्रादिताड़नम्।

—सिद्ध० अ ६ । सू ६ । पृ० १२

जिस क्रिया द्वारा दूसरे के हाथ से अपने को, दूसरे को अथवा दोनों को परिताप—दुःख-कष्ट पहुँचे अथवा जो क्रिया उनके दुःख-कष्ट आदि का कारण बने वह परहस्तपारितापनिकी क्रिया कहलाती है। सिद्धसेनगणि के अनुसार स्त्री-पुत्र-शिष्यादि को मारने की क्रिया परहस्तपारितापनिकी क्रिया कहलाती है।

---

## ·२२ प्राणातिपातिकी क्रिया

### ·२२·१ परिभाषा / अर्थ—

[ प्राणातिपातिकी क्रिया के दो रूप हैं, एक है कायिकी क्रियापंचक के अंगरूप तथा दूसरा है अठारह पापस्थान के अंगरूप। कायिकी क्रियापंचक वाली प्राणातिपातिकी क्रिया जीव—काया के जुदा होने से अर्थात् जीव की मृत्यु होने से ही होती है, जैसे किसी जीव पर खड्गादि का प्रहार किया गया लेकिन उससे उस जीव की प्राणहानि नहीं हुई

केवल चोट—आघात पहुँचा तो उस प्राहारिक कार्य से प्रहार करने वाले जीव को प्राणातिपातिकी क्रिया न लग कर पारितापनिकी क्रिया तक की चार क्रिया लगती है।

पापस्थान के अंग रूप प्राणातिपातिकी क्रिया में पाँच इन्द्रिय, तीन बल, उच्छ्वास-निःश्वास तथा आयुष्य इन दस प्राणों में कोई एक या अनेक या सबका वियोग करना प्राणातिपात है।

तप्पज्जायविणासो, दुक्खप्पाओ य संकिलेसो य।
एस वहो जिणभणिओ, वज्जेयव्वो पयत्तेणं॥

जीव की पर्याय का विनाश, जीव को दुःख देना, उसको संक्लेश—खेद उपजाना—वध—प्राणातिपात है।

"अभिहया-वत्तिया - लेसिया-संघाइया-संघट्टिया - परियाविया - किलामिया-उद्दविया-ठाणाओठाणं-संकामिया-जीवियाओ-ववरोविया।"

जीव को सामान्य से सामान्य कष्ट पहुँचाने से लेकर प्राण-काय को जुदा करने तक सब कार्यों के निमित्त प्राणातिपातिकी पापस्थान क्रिया लगती है। ]

(क) 'पाणाइवायकिरिय' त्ति प्राणातिपातः प्रसिद्धः, तद्विषया क्रिया, प्राणातिपात एव वा क्रिया प्राणातिपातक्रिया। —भग० श ३। उ ३। प्र ६। टीका

(ख) जीवियाओ ववरोवेइ, से त्तं पाणाइवायकिरिया।

—पण्ण० प २२। सू० १५७२। पृ० ४७८-४७९

टीका—'पाणाइवायकिरिया' इति प्राणा—इन्द्रियादयस्तेषामतिपातो विनाशस्तद्विषया प्राणातिपात एव वा क्रिया प्राणातिपातक्रिया।

(ग) आयुरिन्द्रियबलोच्छ्वासनिःश्वासप्राणानां वियोगकरणात् प्राणातिपातिकी क्रिया। —सर्व० अ ६। सू ५। पृ० ३२२। ला ३·४

(घ) आयुरिन्द्रियबलप्राणानां वियोगकरणात् प्राणातिपातिकी ( क्रिया )।

—राज० अ ६। सू ५। पृ० ५०९। ला ३२-३३

जिससे जीव के प्राण—इन्द्रियादि, आयु, बल, श्वास-निःश्वास का अतिपात—नाश हो वह प्राणातिपातिकी क्रिया कहलाती है।

·२२·२ भेद—

(क) पाणाइवायकिरिया दुविहा पन्नत्ता, तंजहा—सहत्थपाणाइवायकिरिया चेव, परहत्थपाणाइवायकिरिया चेव। —ठाण० स्था २। उ १। सू ६०। पृ० १८६

(ख) पाणाइवायकिरिया णं भंते! किरिया कइविहा पन्नत्ता? मंडियपुत्ता! दुविहा पन्नत्ता, तंजहा—सहत्थपाणाइवायकिरिया य, परहत्थपाणाइवायकिरिया य।

—भग० श ३। उ ३। प्र ६। पृ० ४५६

(ग) पाणाइवायकिरिया णं भंते ! कइविहा पन्नत्ता ? गोयमा ! तिविहा पन्नत्ता, तंजहा—जेणं अप्पाणं वा परं वा तदुभयं वा जीवियाओ ववरोवेइ, से त्तं पाणाइवायकिरिया। —पण्ण० प २२ । सू १५७२ । पृ० ४७८

(घ) प्राणातिपातक्रियाऽपि द्विविधा—स्वपरव्यापादनभेदात्। —सिद्ध० अ ६ । सू ६ । पृ० १२

प्राणातिपातिकी क्रिया के दो भेद होते हैं, यथा स्वहस्तप्राणातिपातिकी तथा परहस्तप्राणातिपातिकी। अन्य अपेक्षा से स्व, पर व दोनों के प्राण-हनन के कारण इसके तीन भेद होते हैं।

·२२·३ भेदों की परिभाषा / अर्थ

·१ स्वहस्तप्राणातिपातिकी क्रिया—

(क) स्वहस्तेन स्वप्राणान् निर्वेदादिना परप्राणान् वा क्रोधादिना अतिपातयतः स्वहस्तप्राणातिपातक्रिया। —ठाण० स्था २ । उ १ । सू ६० । टीका

(ख) स्वप्राणातिपातजननी गिरिशिखरप्रपातज्वलनप्रवेशजलप्रवेशास्त्रपाटनादिका। —सिद्ध० अ ६ । सू ६ । पृ० १२

निराश होकर अथवा क्रोधावेश में गिरिशिखर से गिरकर अग्नि अथवा जल में प्रवेश कर अथवा शस्त्रों के आघात से अपने हाथों अपने अथवा दूसरों के हाथों से प्राण-हनन करना स्वहस्तप्राणातिपातिकी क्रिया कहलाती है।

·२ परहस्तप्राणातिपातिकी क्रिया—

(क) परहस्तेनापि तथैव ( स्वप्राणान् निर्वेदादिना परप्राणान् वा क्रोधादिना अतिपातयतः ) परहस्तप्राणातिपातक्रिया। —ठाण० स्था २ । उ १ । सू ६० । टीका

(ख) परप्राणातिपातजननी तु मोहलोभक्रोधाविष्टा प्राणव्यपरोपणलक्षणा क्रियते। —सिद्ध अ ६ । सू ६ । पृ० १२

लोभ, मोह, क्रोध अथवा निर्वेद के वशीभूत होकर दूसरे के हाथ से अपने अथवा दूसरे के प्राण का हनन करना परहस्तप्राणातिपातिकी क्रिया कहलाती है।

·२२·४ प्राणातिपातक्रिया और जीवदंडक

(क) अत्थि णं भंते ! जीवाणं पाणाइवाएणं किरिया कज्जइ ? हंता, अत्थि। सा भंते ! किं पुट्ठा कज्जइ, अपुट्ठा कज्जइ ? जाव निव्वाघाएणं छद्दिसिंवाघायं पडुच्च सिय तिदिसिं सिय चउदिसिं सिय पंचदिसिं। सा भंते ! किं कडा कज्जइ अकडा कज्जइ ? गोयमा ! कडा कज्जइ, नो अकडा कज्जइ। सा भंते ! किं अत्तकडा कज्जइ, परकडा कज्जइ, तदुभयकडा कज्जइ ? गोयमा ! अत्तकडा कज्जइ, णो परकडा

कज्जइ, णो तदुभयकडा कज्जइ। सा भंते! किं आणुपुव्विं कडा कज्जइ, अणाणुपुव्विं कडा कज्जइ? गोयमा! आणुपुव्विं कडा कज्जइ, नो अणाणुपुव्विं कडा कज्जइ, जा य कडा जा य कज्जइ जा य कज्जिस्सइ सव्वा सा आणुपुव्विं कडा, नो अणाणुपुव्वि कड त्ति वत्तव्वं सिया।

अत्थि णं भंते! नेरइयाणं पाणाइवायकिरिया कज्जइ? हंता, अत्थि। सा भंते! किं पुट्ठा कज्जइ, अपुट्ठा कज्जइ? जाव नियमा छद्दिसिं कज्जइ। सा भंते! किं कडा कज्जइ, अकडा कज्जइ? तं चेव जाव नो अणाणुपुव्विं कडत्ति वत्तव्वं सिया, जहा नेरइया तहा एगिंदियवज्जा भाणियव्वा जाव वेमाणिया।

एगिंदिया जहा जीवा तहा भाणियव्वा।

—भग० श १। उ ६। प्र २०६ से २१४। पृ० ४०२-३

(ख) अत्थि णं भंते! जीवाणं पाणाइवाएणं किरिया कज्जइ? हंता गोयमा! अत्थि। कम्हि (कम्हि) णं भंते! जीवाणं पाणाइवाएणं किरिया कज्जइ? गोयमा! छसु जीवनिकाएसु।

अत्थि णं भंते! नेरइयाणं पाणाइवाएणं किरिया कज्जइ? गोयमा! एवं चेव। एवं जाव निरंतरं वेमाणियाणं। —पण्ण० प २२। सू १५७४-५। पृ० ४७६

(क) जीव प्राणातिपात के द्वारा क्रिया करते हैं तथा वह क्रिया स्पृष्ट होती है, अस्पृष्ट नहीं होती है। यदि वह क्रिया निर्व्याघात हो तो छओं दिशाओं से और सव्याघात हो तो कदाचित् तीन दिशा से, कदाचित् चार दिशा से तथा कदाचित् पाँच दिशा से स्पृष्ट होती है। वह क्रिया कृत है, अकृत नहीं है। आत्मकृत है, परकृत तथा तदुभयकृत नहीं है। वह क्रिया अनुक्रमपूर्वक कृत है, अननुक्रमपूर्वक कृत नहीं है, जो क्रिया की जा रही है तथा जो की जायेगी वह सर्व क्रिया अनुक्रमपूर्वक है, अननुक्रमपूर्वक नहीं है।

नरक के जीव प्राणातिपात के द्वारा क्रिया करते हैं तथा वह क्रिया स्पृष्ट होती है तथा वह क्रिया नियम से छओं दिशाओं से स्पृष्ट होती है। अवशिष्ट विवेचन जीवों के विवेचन की तरह जानना।

जैसा नारकी जीवों का कहा वैसा एकेन्द्रिय जीवों को बाद देकर वैमानिक तक दंडक के सभी जीवों के लिये कहना।

जैसा औघिक जीवों का कहा वैसा संपूर्ण एकेन्द्रिय जीवों के सम्बन्ध में कहना।

(ख) जीव प्राणातिपात के द्वारा क्रिया करते हैं तथा जीव प्राणातिपात की क्रिया छः जीवनिकाय के विषय में करते हैं। दंडक के सभी जीवों के सम्बन्ध में ऐसा ही जानना।

·२२·५ प्राणतिपात क्रिया और कर्मप्रकृति का बंध :—

जीवे णं भंते ! पाणाइवाएणं कइ कम्मपगडीओ बंधइ ? गोयमा ! सत्तविहबंधए वा अट्ठविहबंधए वा । एवं णेरइए जाव निरंतरं वेमाणिए ।

जीवा णं भंते ! पाणाइवाएणं कइ कम्मपगडीओ बंधइ ? गोयमा ! सत्तविह-बंधगा वि अट्ठविहबंधगा वि । नेरइया णं भंते ! पाणाइवाएणं कइ कम्मपगडीओ बंधइ ? गोयमा ! सव्वे वि ताव होज्जा सत्तविहबंधगा, अहवा सत्तविहबंधगा य अट्ठविहबंधए य, अहवा सत्तविहबंधगा य अट्ठविहबंधगा य ।

एवं असुरकुमारा वि जाव थणियकुमारा ।

पुढविआउतेउवाउवणस्सइकाइया य एए सव्वे वि जहा ओहिया जीवा, अव-सेसा जहा नेरइया एवं एए जीवेगिंदियवज्जा तिण्णि तिण्णि भंगा सव्वत्थ भाणियव्व त्ति । —पण्ण० प २२ । सू १५८१-४ । पृ० ४७६-८०

जीव प्राणातिपात ( क्रिया ) द्वारा सात कर्मप्रकृति बांधता है या आठ कर्मप्रकृति बांधता है । इसी प्रकार नारकी से लेकर वैमानिक तक ( एकवचन की अपेक्षा ) जानना । जिस समय आयुष कर्म का बंधन नहीं होता तब सात कर्मप्रकृति का बंधन होता है तथा जब आयुष कर्म का भी बंधन होता है तब आठ कर्मप्रकृति का बंधन होता है ।

जीवों की अपेक्षा अनेक जीव प्राणातिपात ( क्रिया ) द्वारा सात कर्मप्रकृति बांधते हैं अनेक जीव आठ कर्मप्रकृति बांधते हैं ।

नारकियों की अपेक्षा—(१)—सर्वनारकी जीव सात कर्मप्रकृति बांधते हैं या (२) कोई एक आठ कर्मप्रकृति बांधता है तथा शेष सब सात कर्मप्रकृति बांधते हैं, (३) या अनेक नारकी सात कर्मप्रकृति बांधते हैं तथा अनेक आठ कर्मप्रकृति बाँधते हैं ।

नारकियों की तरह असुरकुमारों से यावत् स्तनितकुमारों तक जानना ।

एकेन्द्रिय जीवों के सम्बन्ध में औधिक जीवों की तरह जानना ।

अवशेष दंडक के जीवों को बहुवचन की अपेक्षा नारकियों की तरह जानना । जीव और एकेन्द्रिय जीवों को बाद देकर सभी के तीन-तीन भंग विकल्प जानना । दंडक अर्थात् (१) सभी सात कर्मप्रकृति बांधते हैं, (२) या कोई एक आठ कर्मप्रकृति बांधता है तथा शेष सब सात कर्मप्रकृति बांधते हैं, (३) या अनेक सात तथा अनेक आठ कर्मप्रकृति बांधते हैं ।

---

## ·२३ दृष्टिका क्रिया

### ·२३·१ परिभाषा / अर्थ

क) 'दिट्ठिया चेव' त्ति दृष्टेर्जाता दृष्टिजा अथवा दृष्टं—दर्शनं वस्तु वा निमित्ततया यस्यामस्ति सा दृष्टिका—दर्शनार्थं या गतिक्रिया, दर्शनाद् वा यत्कर्मोदेति सा दृष्टिजा दृष्टिका वा। —ठाण० स्था २। उ १। सू ६०। टीका

(ख) रागार्द्रीकृतत्वात् प्रमादिनः रमणीयरूपालोकनाभिप्रायो दर्शनक्रिया।

—सर्व० अ ६। सू ५। पृ० ३२२। ला ४-५

—राज० अ ६। सू ५। पृ० ५०६। ला ३४-३५

(ग) रागार्द्रस्य प्रमत्तस्य सुरूपालोकनाशयः स्याद्दर्शनक्रिया।

—श्लोवा० अ ६। सू ५। गा १२। पृ० ४४५

दृष्टि से उत्पन्न 'दृष्टिजा' अथवा वस्तु को देखने के निमित्त से जो क्रिया होती है वह दृष्टिका—दर्शन के लिये जो गति की जाय, दर्शन से या दर्शन के लिये जो क्रिया होती है वह दृष्टिजा अथवा दृष्टिका।

### ·२३·२ भेद

(क दिट्ठिया किरिया दुविहा पन्नत्ता, तंजहा जीवदिट्ठिया चेव अजीवदिट्ठिया चेव। —ठाण० स्था २। उ १। सू ६०। पृ० १८६

(ख) दर्शनक्रिया द्विधा—जीवाजीवविषयत्वात्।

—सिद्ध० अ ६। सू ६। पृ० १२

दृष्टिका क्रिया के दो भेद होते हैं, यथा जीवदृष्टिका तथा अजीवदृष्टिका।

### ·२३·३ भेदों की परिभाषा / अर्थ

·१ जीवदृष्टिका क्रिया—

(क) 'जीवदिट्ठिया चेव' त्ति या अश्वादिदर्शनार्थं गच्छतः (या सा जीवदृष्टिकेति)। —ठाण० स्था २। उ १। सू ६०। टीका

(ख) तत्र प्रमादिनो नृपनिर्याणप्रवेशस्कन्धावारसन्निवेशनटनर्तकमल्लमेषवृषयुद्धादिष्वालोकनादरो यः सा जीवविषया दृशिक्रिया।

—सिद्ध० अ ६। सू ६। पृ० १२

अश्वादि सजीव प्राणियों को देखने के लिए जाने की क्रिया जीवदृष्टिका क्रिया होती है।

सिद्धसेनगणि के अनुसार राजा के राजमहल से बाहर निकलते अथवा उसमें प्रवेश करते समय उसके निकट नट, नर्तक, मल्ल, मेष, वृष आदि के युद्ध वगैरह को देखने की

तीव्र इच्छा अथवा चेष्टा करना जीव सम्बन्धी दृष्टिका अर्थात् जीवदृष्टिका क्रिया कहलाती है।

·२ अजीवदृष्टिका क्रिया—

(क) 'अजीवदिट्ठिया चेव' त्ति अजीवानां चित्रकर्मादीनां दर्शनार्थं गच्छतो या सा अजीवदृष्टिकेति। —ठाण० स्था २। उ १। सू ६०। टीका

(ख) देवकुलसभाप्रपोदकाशपत्रपुस्तकाद्यालोकनलक्षणा रागार्द्रचेतसोऽजीवविषया दर्शनक्रिया। —सिद्ध० अ ६। सू ६। पृ० १२

अजीव पदार्थों, यथा—चित्रकर्म आदि को देखने के लिये जाने की क्रिया को अजीव-दृष्टिका क्रिया कहते हैं।

---

## ·२४ पृष्टिका / स्पृष्टिका क्रिया

### ·२४·१ परिभाषा / अर्थ

(क) 'पुट्ठिया चेव' त्ति पृष्टिः—पृच्छा ततो जाता पृष्टिजा प्रश्नजनितो व्यापारः, अथवा पृष्टं—प्रश्नः वस्तु वा तदस्ति कारणत्वेन यस्यां सा पृष्टिकेति, अथवा स्पृष्टिः स्पर्शनं ततो जाता स्पृष्टिजा, तथैव स्पृष्टिकाऽपीति।

—ठाण० स्था २। उ १। सू ६०। टीका

(ख) प्रमादवशात् स्पृष्टव्यसंचेतनानुबन्धः स्पर्शनक्रिया।

—सर्व० अ० ६। सू ५। पृ० ३२२। ला ५-६

—राज० अ ६। सू ५। पृ० ५०६। ला ३५

(ग) स्पर्शे स्पृष्टधीः स्पर्शनक्रिया।

—श्लोवा० अ ६। सू ५। गा १२। पृ० ४४५

ठाणांग टीकाकार ने 'पुट्ठिया' के पृष्टि तथा स्पृष्टि की दृष्टि से पृष्टिजा, पृष्टिका, स्पृष्टिजा तथा स्पृष्टिका ये चार अर्थ ग्रहण किये हैं। पुट्ठिया अर्थात् प्रश्न से उत्पन्न होनेवाली क्रिया अथवा प्रश्न के निमित्त से होनेवाली क्रिया पृष्टिजा—पृष्टिका।

पुट्ठिया अर्थात् स्पर्श से उत्पन्न होने वाली क्रिया अथवा स्पर्श के निमित्त से होने वाली क्रिया स्पृष्टिजा—स्पृष्टिका।

### ·२४·२ भेद

(क) एवं पुट्ठियावि (पुट्ठिया किरिया दुविहा पन्नत्ता, तंजहा—जीवपुट्ठिया चेव अजीवपुट्ठिया चेव)। —ठाण० स्था २। उ १। सू ६०। पृ० १८६

(ख) स्पर्शनक्रिया द्विविधा—जीवाजीवभेदात्।

—सिद्ध० अ ६। सू ६। पृ० १२

पृष्टिका / स्पृष्टिका क्रिया के दो भेद होते हैं, यथा जीवपृष्टिका / जीवस्पृष्टिका तथा अजीवपृष्टिका / अजीवस्पृष्टिका।

·२४·३ भेदों की परिभाषा / अर्थ

·१ जीवपृष्टिका/स्पृष्टिका—

(क जीवं ××× रागद्वेषाभ्यां पृच्छतः स्पृशतो वा या सा जीवपृष्टिका / जीवस्पृष्टिका वा। —ठाण० स्था २। उ १। सू ६०। टीका

(ख) तत्र जीवस्पर्शनक्रिया योषित्पुरुपनपुंसकाङ्गस्पर्शनलक्षणा रागद्वेषमोह-भाजः। —सिद्ध० अ ६। सू ६। पृ० १२

राग-द्वेष तथा मोह के वशीभूत होकर जीव अर्थात् स्त्री-पुरुष-नपुंसकों के अंगों का स्पर्श करना अथवा उनसे प्रश्न करना जीवपृष्टिका / जीवस्पृष्टिका क्रिया कहलाती है।

·२ अजीवपृष्टिका / स्पृष्टिका—

(क) अजीवं रागद्वेषाभ्यां पृच्छतः स्पृशतो वा या सा ××× अजीवपृष्टिका अजीवस्पृष्टिका वेति। —ठाण० स्था २। उ १। सू ६०। टीका

(२) अजीवस्पर्शनक्रिया मृगरोमकुतवपट्टशाटकनील्युपधानादि विषया।

—सिद्ध० अ ६। सू ६। पृ० १२

राग-द्वेषवश पशुओं के रोम से बने हुए कम्बल तथा अन्य वस्त्र, यथा पट्ट, शाटक, नीली और तकिया आदि के स्पर्श से होनेवाली क्रिया अजीवस्पृष्टिका क्रिया कहलाती है।

---

## ·२५ प्रातीत्यिकी क्रिया

·२५·१ परिभाषा / अर्थ—

(क) 'पाडुच्चिया चेव' त्ति बाह्यं वस्तु प्रतीत्य—आश्रित्य भवा प्रातीत्यिकी।

—ठाण० स्था २। उ १। सू ६०। टीका

(ख) प्रत्ययक्रिया तु यदपूर्वस्य पापादानकारिणोऽधिकरणस्योत्प्रेक्ष्य स्वस्वबुद्ध्या निष्पादनम्। —सिद्ध० अ ६। सू ६। पृ० १२

(ग) अपूर्वाधिकरणोत्पादनात्प्रात्ययिकी क्रिया।

—सर्व० अ ६। सू ५। पृ० ३२२। ला ६

(घ) ननु इन्द्रियग्रहणादेव सिद्धेर्दर्शनस्पर्शनग्रहणमनर्थकमिति; नैष दोषः; पूर्वत्रेन्द्रियविज्ञानग्रहणम्, इह तत्पूर्वपरिस्पन्दग्रहणम्। अपूर्वाधिकरणोत्पादनात् प्रात्ययिकी क्रिया। —राज० अ ६। सू ५। पृ० ५१०। ला १-२

(ङ) अपूर्वप्राणिघातार्थोपकरणप्रवर्तनम् ।
क्रिया प्रात्ययिकी ज्ञेया हिंसा हेतुस्तथा परा ॥
—श्लोवा० अ ६ । सू ५ । गा १४ । पृ० ४४५

वाह्य वस्तु के आश्रय से होने वाली क्रिया प्रातीत्यिकी क्रिया होती है। नये-नये पापादानकारी अधिकरणों के उत्पन्न करने से उनके द्वारा प्रातीत्यिकी—प्रात्ययिकी क्रिया होती है।

·२५·२ भेद

पाडुच्चिया किरिया दुविहा पन्नत्ता, तंजहा—जीवपाडुच्चिया चेव अजीवपाडुच्चिया चेव ।
—ठाण० स्था २ । उ १ । सू ६० । पृ०१८६

प्रातीत्यिकी क्रिया के दो भेद होते हैं, यथा—जीवप्रातीत्यिकी तथा अजीवप्रातीत्यिकी ।

·२५·३ भेदों की परिभाषा / अर्थ

·१ जीव प्रातीत्यिकी—

'जीवपाडुच्चिया चेव' त्ति जीवं प्रतीत्य यः कर्मबन्धः सा ।
—ठाण० स्था २ । उ १ । सू ६० । टीका

अन्य जीव के आश्रय से होने वाली क्रिया जीवप्रातीत्यिकी ।

·२ अजीवप्रातीत्यिकी—

'अजीवपाडुच्चिया चेव' त्ति अजीवं प्रतीत्य यो रागद्वेषोद्भवस्तज्जो वा बन्धः सा अजीवप्रातीत्यिकी ।
—ठाण० स्था २ । उ १ । सू ६० । टीका

अजीव के आश्रय से उत्पन्न रागद्वेष से होने वाली क्रिया अजीवप्रातीत्यिकी क्रिया होती है।

---

## ·२६ सामन्तोपनिपातिकी क्रिया

·२६·१ परिभाषा / अर्थ

(क) 'सामन्तोवणिवाइया चेव' त्ति समन्तात्—सर्वत उपनिपातो—जनमीलकस्तस्मिन् भवा सामन्तोपनिपातिकी ।
—ठाण स्था २ । उ १ । सू ६० । टीका

(ख) समन्तानुपातक्रिया स्त्री-पुरुषनपुंसकपशुसम्पातदेशे उपनीय वस्तुत्यागः ।
—सिद्ध० अ ६ । सू ६ । पृ० १२

(ग) स्त्रीपुरुषपशुसंपातिदेशे अन्तर्मलोत्सर्गकरणं समन्तानुपातक्रिया ।
—सर्व० अ ६ । सू ५ । पृ० ३२२ । ला ६-७
राज० अ ६ । सू ५ । पृ० ५१० । ला २-३

(घ) स्त्र्यादिसंपातिदेशांतर्मलोत्सर्गः ( देशेंऽतर्मलोत्सर्गः ? ) प्रमादिनः।
शक्तस्य यः क्रियेष्टेह सा समन्तानुपातिकी ॥

—श्लोवा० अ ६ । सू ५ । गा १५ । पृ० ४४८

चारों तरफ से एकत्र जन-समुदाय में होने वाली क्रिया सामन्तोपनिपातिकी क्रिया होती है।

वार्तिककारों ( राजवार्तिक, श्लोकवार्तिक, तत्त्वार्थसिद्ध, सर्वार्थसिद्ध ) के अनुसार स्त्री-पुरुष से भरे—जनाकीर्ण स्थान में मलोत्सर्ग करने से प्रमादियों को लगनेवाली क्रिया सामन्तोपनिपातिकी क्रिया होती है।

·२६·२ भेद

एवं सामन्तोवणिवाइयावि ( सामन्तोवणिवाइया किरिया दुविहा पन्नत्ता, तंजहा जीवसामन्तोवणिवाइया चेव अजीवसामन्तोवणिवाइया चेव )।

—ठाण० स्था २ । उ १ । सू ६० । पृ० १८६

सामन्तोपनिपातिकी क्रिया के दो भेद होते हैं, यथा जीवसामन्तोपनिपातिकी तथा अजीवसामन्तोपनिपातिकी।

·२६·३ भेदों की परिभाषा / अर्थ

·१ जीवसामन्तोपनिपातिकी—

कस्यापि षण्डो रूपवानस्ति तं च जनो यथा-यथा प्रलोकयति प्रशंसयति च तथा तथा तत्स्वामी हृष्यतीति जीवसामन्तोपनिपातिकी।

—ठाण० स्था २ । उ १ । सू ६० । टीका

यदि किसी का कोई पशु सुन्दर हो तथा जनता उसकी जैसे-जैसे प्रशंसा करे उस प्रशंसा को सुन कर उस पशु का स्वामी वैसे-वैसे यदि हर्षित होता है इस निमित्त से उस पशु-स्वामी को जो क्रिया होती है वह जीवसामन्तोपनिपातिकी क्रिया कहलाती है।

·२ अजीवसामन्तोपनिपातिकी—

रथादौ तथैव हृष्यतोऽजीवसामन्तोपनिपातिकीति।

—ठाण० स्था २ । उ १ । सू ६० । टीका

यदि किसी के रथादि सुन्दर हो तथा जनता उनकी जैसे-जैसे प्रशंसा करे उस प्रशंसा को सुनकर उन रथादि वस्तुओं का स्वामी वैसे-वैसे हर्षित होता है। इस निमित्त से उस रथादि के स्वामी को जो क्रिया होती है वह अजीवसामन्तोपनिपातिकी क्रिया कहलाती है।

## ·२७ स्वाहस्तिकी क्रिया

### ·२७·१ परिभाषा / अर्थ

(क) 'साहत्थिया चेव' त्ति स्वहस्तेन निर्वृत्ता स्वाहस्तिकी।

—ठाण० स्था २ । उ १ । सू ६० । टीका

(ख) स्वहस्तक्रिया अभिमानारूपितचेतसाऽन्यपुरुषप्रयत्न-निर्वर्त्या या स्वहस्तेन क्रियते। —सिद्ध० अ ६ । सू ६ । पृ० १३

(क) यां परेण निर्वर्त्यां क्रियां स्वयं करोति सा स्वहस्तक्रिया।

—सर्व० अ ६ । सू ५ । पृ ३२२ । ला ८

—राज० अ ६ । सू ५ । पृ० ५१० । ला ५-६

(घ) परनिर्वर्त्यकार्यस्य स्वयं करणमत्र यत्।
सा स्वहस्तक्रियावद्यप्रधाना धीमतां मता ॥

—श्लोवा अ ६ । सू ५ । गा १७ । पृ० ४४५

क्रोध, अभिमान अथवा रुष्ट होने के कारण दूसरों को काम से हटा स्वयं अपने हाथों से काम करने से जो क्रिया लगती है वह स्वाहस्तिकी क्रिया कहलाती है।

### ·२७·२ भेद

साहत्थिया किरिया दुविहा पन्नत्ता, तंजहा—जीवसाहत्थिया चेव अजीव-साहत्थिया चेव। —ठाण० स्था २ । उ १ । सू ६० । पृ० १८६

स्वाहस्तिकी क्रिया के दो भेद होते हैं, यथा जीवस्वाहस्तिकी तथा अजीव-स्वाहस्तिकी।

### ·२७·३ भेदों की परिभाषा / अर्थ

·१ जीवस्वाहस्तिकी—

यत् स्वहस्तगृहीतेन जीवेन जीवं मारयति सा जीवस्वाहस्तिकी ××× अथवा स्वहस्तेन जीवं ताडयतः एका। —ठाण० स्था २ । उ १ । सू ६० । टीका

जहाँ अपने हाथ में धारण किये हुए जीव द्वारा किसी जीव को मारा जाय अथवा अपने हाथ से किसी जीव को मारा जाय तो उस निमित्त से हुई क्रिया जीवस्वाहस्तिकी क्रिया होती है।

·२ अजीवस्वाहस्तिकी—

यच्च स्वहस्तगृहीतेनैवाजीवेन खड्गादिना जीवं मारयति सा अजीवस्वाहस्तिकी ××× स्वहस्तेन ××× अजीवं ताडयतः अन्येति।

—ठाण० स्था । २ । उ १ । सू ६० । टीका

जहाँ अपने हाथ में धारण किये हुए अजीव अर्थात् खड्गादि शस्त्रों द्वारा किसी जीव को मारा जाय तो उस निमित्त से हुई क्रिया अजीवस्वाहस्तिकी क्रिया होती है।

---

## ·२८ नैसृष्टिकी क्रिया

·२८·१ परिभाषा / अर्थ

(क) 'णेसत्थिया चेव' त्ति निसर्जनं निसृष्टं, क्षेपणमित्यर्थः; तत्र भवा तदेव वा नैसृष्टिकी, निसृजतो यः कर्मबन्ध इत्यर्थः, निसर्ग एव वेति।

—ठाण० स्था २। उ १। सू ६०। टीका

(ख) चिरकालप्रवृत्तपरदेशिनि पापार्थे भावतो यदनुज्ञानं सा निसर्गक्रिया।

—सिद्ध० अ ६। सू ६। पृ० १३

(ग) पापादानादिप्रवृत्तिविशेषाभ्यनुज्ञानं निसर्गक्रिया।

—सर्व० अ ६। सू ५। पृ० ३२२। ला ८-६

—राज० अ ६। सू ५। पृ० ५१०। ला ६

(घ) पापप्रवृत्तावन्येषामभ्यनुज्ञानमात्मना।
स्यान्निसर्गक्रियालस्यादकृतिर्वा सुकर्मणाम्॥

—श्लोवा अ ६। सू ५। गा १८। पृ० ४४५

किसी वस्तु को फेंकने के निमित्त से होनेवाली अथवा फेंकने से उत्पन्न होनेवाली अथवा फेंकने का जो कर्मबन्ध है अथवा जो स्वभाव अर्थात् प्रकृति से उत्पन्न हो वह नैसृष्टिकी क्रिया कहलाती है।

·२८·२ भेद

एवं णेसत्थियावि ( णेसत्थिया किरिया दुविहा पन्नत्ता, तंजहा—जीवणेसत्थिया चेव अजीवणेसत्थिया चेव )। —ठाण० स्था २। उ १। सू ६०। पृ १८६

नैसृष्टिकी क्रिया के दो भेद होते हैं, यथा जीवनैसृष्टिकी तथा अजीवनैसृष्टिकी।

·२८·३ भेदों की परिभाषा / अर्थ

·१ जीवनैसृष्टिकी —

राजादिसमादेशाद्यदुदकस्य यन्त्रादिभिर्निसर्जनं सा जीवनैसृष्टिकीति ××× अथवा गुर्वादौ जीवं—शिष्यं पुत्रं वा निसृजतो ददतः एका।

—ठाण० स्था २। उ १। सू ६०। टीका

राजा आदि की आज्ञा से यंत्रादि की सहायता से जल के उत्क्षेपण अथवा गुरु आदि के समीप शिष्य अथवा पुत्र को ( शिक्षार्थ ) छोड़ने के निमित्त से उत्पन्न होने वाली क्रिया जीवनैसृष्टिकी क्रिया कहलाती है ।

·२ अजीवनैसृष्टिकी—

यत्तु काण्डादीनां धनुरादिभिः निसर्जनं ) सा अजीव नैसृष्टिकीति, ××× अथवा ( गुर्वादौ ) अजीवं पुनरेषणीयभक्तपानादिकं निसृजतो—ऽत्यजतः अन्येति।

ठाण० स्था २ । उ १ । सू ६० । टीका

धनुष आदि द्वारा बाणादि फेंकने के निमित्त से होने वाली अथवा गुरु आदि को शुद्ध भक्त-पानादि का दान देने के निमित्त से होनेवाली क्रिया अजीवनैसृष्टिकी क्रिया कहलाती है ।

---

## ·२६ आज्ञापनिका / आनायनिका क्रिया

·२६·१ परिभाषा / अर्थ

(क) 'आणवणिया चेव' त्ति आज्ञापनस्य—आदेशनस्येयमाज्ञापनमेव वेत्याज्ञापनी सैवाज्ञापनिका तज्जः कर्मबन्धः, आदेशनमेव वेति, आनायनं वा आनायनी। —ठाण० स्था २ । उ १ । सू ६० । टीका

(ख) स्वयं (आ) नयनक्रिया अन्यैर्वाऽऽनायनं स्वच्छन्दतो (आ) नयनक्रिया।

—सिद्ध० अ ६ । सू ६ । पृ० १३

(ग) यथोक्तामाज्ञामावश्यकादिषु चारित्रमोहोदयात् कर्तुमशक्नुवतोऽन्यथा प्ररूपणात् आज्ञाव्यापादिका (की) क्रिया ।

—सर्व० अ ६ । सू ५ । पृ० ३२२ । ला ६-१०
—राज० अ ६ । सू ५ । पृ० ५१० । ला ७-८

(घ) आवश्यकादिषु ख्यातामर्हदाज्ञामुपासितुम् ।
अशक्तस्यान्यथा ख्यानादाज्ञाव्यापादिकी क्रिया ॥

—श्लोवा० अ ६ । सू ५ । गा २० । पृ० ४४५

आज्ञापन अर्थात् आदेश करने से जो क्रिया हो वह अथवा आज्ञा—हुक्म देने से जो कर्मबन्ध हो अथवा कोई वस्तु मँगवाने के निमित्त से जो कर्मबन्ध हो अथवा कोई वस्तु मँगवाने के निमित्त से जो क्रिया हो वह आज्ञापनिका / आनायनिका क्रिया होती है ।

·२६·२ भेद

जहेव णेसत्थियाओ (आणवणिया किरिया दुविहा पन्नत्ता, तंजहा—जीव-आणवणिया चेव अजीवआणवणिया चेव) ।

—ठाण० स्था २ । उ १ । सू ६० । पृ० १८६

आज्ञापनिका / आनायनिका क्रिया के दो भेद होते हैं, यथा—जीवआज्ञापनिका / जीवआनायनिका तथा अजीव आज्ञापनिका / अजीव-आनायनिका।

·२९·३ भेदों की परिभाषा/अर्थ

·१ जीव-आज्ञापनिका / जीव-आनायनिका—

जीवमाज्ञापयत अनाययतो वा परेण जीवाज्ञापनी जीवानायनी वा।

—ठाण० स्था २ । उ १ । सू ६० । टीका

जीव के आज्ञा करने अथवा लाने के निमित्त से होने वाली अर्थात् दूसरे द्वारा जीव को आज्ञा करने अथवा लाने के निमित्त से होने वाली क्रिया जीवआज्ञापनिका / जीव-आनायनिका क्रिया कहलाती है।

·२ अजीव-आज्ञापनिका / अजीव-आनायनिका—

एवमेवाजीवविषया अजीवाऽऽज्ञापनी अजीवानायनी वेति।

—ठाण० स्था २ । उ १ । सू ६० । टीका

इसी प्रकार अजीव से सम्बन्धित अजीव-आज्ञापनिका अथवा अजीव-आनायनिका क्रिया होती है।

---

## ·३० वैदारणिकी / वैचारणिकी क्रिया

·३०·१ परिभाषा/अर्थ

(क) 'वेयारणिया चेव' त्ति विदारणं विचारणं वितारणं वा स्वार्थिकप्रत्ययोपादानाद् वैदारिणीत्यादि वाच्यमिति। - ठाण० स्था २ । उ १ । सू ६० । टीका

(ख) पराचरिताप्रकाशनीयसावद्यप्रकाशीकरणं विदारणक्रिया। भाषाद्वयाभिज्ञः पुरुषो यथैकं विचारयति अर्हत्प्रणीताज्ञोल्लंघनेन स्वमनीषया जीवितादिपदार्थप्ररूपणं (वा)। —सिद्ध० अ ६ । सू ६ । पृ० १३

(ग) पराचरितसावद्यादिप्रकाशनं विदारणक्रिया।

—सर्व अ ६ । सू ५ । पृ० ३२२ । ला ९

(घ) आलस्याद्वा प्रशस्तक्रियाणामकरणं पराचरितसावद्यादिप्रकाशनं विदारणक्रिया। —राज० अ ६ । सू ५ । पृ० ५१० । ला ६-७

(ङ) पराचित सावद्यप्रकाशनमिह स्फुटम्।
विदारणक्रिया त्वन्या स्यादन्यत्र विशुद्धितः॥

श्लोवा० अ ६ । सू ५ । गा १९ । पृ० ४४५

किसी चीज को फाड़ने से या विचारने से अथवा दूसरों के द्वारा की गई सावद्यादि

क्रियाओं को प्रकाशन करने के निमित्त से होने वाली क्रिया वैदारणिकी अथवा वैचारणिकी क्रिया कहलाती है।

·३०·२ भेद

जहेव णेसत्थियाओ ( वेयारणिया किरिया दुविहा पन्नत्ता, तंजहा—जीव-वेयारणिया चेव अजीववेयारणिया चेव )।

—ठाण० स्था २ । उ १ । सू ६० । पृ० १८६

वैदारणिकी अथवा वैचारणिकी क्रिया के दो भेद होते हैं, यथा जीव-वैदारणिकी / जीव-वैचारणिकी तथा अजीव-वैदारणिकी / अजीव-वैचारणिकी।

·३०·३ भेदों की परिभाषा/अर्थ

·१ जीव-वैदारणिकी / जीव-वैचारणिकी—

·२ अजीव-वैदारणिकी / अजीव-वैचारणिकी—

जीवमजीवं वा विदारयति—स्फोटयतीति, अथवा जीवमजीवं वाऽसमान-भाषेषु विक्रीणति सति द्वैभाषिको विचारयति परियच्छावेइत्ति भणितं होति, अथवा जीवं पुरुषं वितारयति—प्रतारयति वञ्चयतीत्यर्थं असद्गुणैरेतादृशः तादृशस्त्वमिति, पुरुषादिविप्रतारणबुद्ध्यैव वाऽजीवं भणत्येतादृशमेतदिति यत्सा जीववेयारणिआऽजीववेयारणिया वा।

—ठाण० स्था २ । उ १ । सू ६० । टीका

किसी जीव-अजीव वस्तु का फाड़ना—विदारण करना—जीव-अजीव-वैदारणिकी क्रिया है। किसी जीव ( घोड़ा, गाय इत्यादि ) या अजीव ( मूर्ति-शंख इत्यादि ) वस्तु को बेचते हुए ठगने के अभिप्राय से उनमें न होने वाले गुणों का वर्णन करना—जीव-अजीव-वैचारणिकी क्रिया है।

---

## ·३१ अनाभोगप्रत्ययिकी क्रिया

·३१·१ परिभाषा/अर्थ

(क) अनाभोगः—अज्ञानं प्रत्ययो निमित्तं यस्याः सा।

—ठाण० स्था २ । उ १ । सू ६० । टीका

(ख) अनाभोगक्रिया अप्रत्यवेक्षिताप्रमार्जिते देशे शरीरोपकरणनिक्षेपः।

—सिद्ध० अ ६ । सू ६ । पृ० १३

(ग) अप्रमृष्टादृष्टभूमौ कायादिनिक्षेपोऽनाभोगक्रिया।

—सर्व० अ ६ । सू ५ । पृ० ३२२ । ला ७

—राज० अ ६ । सू ५ । पृ० ५१० । ला ३

(घ) अदृष्टे यो प्रमृष्टे च स्थाने न्यासो यतेरपि ।
कायादेः सा त्वनाभोगक्रिया सैताश्च पंच ताः ॥

—श्लोवा० अ ६ । सू ५ । गा १६ । पृ० ४४५

अनाभोग अर्थात् अज्ञान जिस क्रिया का निमित्त हो वह अनाभोगप्रत्ययिकी क्रिया कहलाती है अथवा अप्रत्यवेक्षित-अप्रमार्जित स्थान में शरीरोपकरण फेंकना आदि अनाभोग-क्रिया है ।

·३१·२ भेद

अणाभोगवत्तिया किरिया दुविहा पन्नत्ता, तंजहा— अणाउत्तआइयणया चेव अणाउत्तपमज्जणया चेव । —ठाण० स्था २ । उ १ । सू ६० । पृ० १८६

अनाभोगप्रत्ययिकी क्रिया के दो भेद होते हैं, यथा—अनायुक्तआदानी तथा अनायुक्तप्रमार्जनी ।

·३१·३ भेदों की परिभाषा / अर्थ—

·१ अनायुक्त-आदानी क्रिया—

'अणाउत्तआइयणया चेव' त्ति अनायुक्तः—अनाभोगवाननुपयुक्त इत्यर्थः तस्या ऽऽदानता—वस्त्रादिविषये ग्रहणता अनायुक्तादानता ।

—ठाण० स्था २ । उ १ । सू ६० । टीका

जीव द्वारा अनुपयोगी वस्तुओं या वस्त्रादि के उपयोग रहित ग्रहण करने के निमित्त से होनेवाली क्रिया अनायुक्त-आदानी क्रिया कहलाती है ।

·२ अनायुक्तप्रमार्जनी क्रिया—

'अणाउत्तपमज्जणया चेव' त्ति अनायुक्तस्यैव पात्रादिविषया प्रमार्जनता अनायुक्तप्रमार्जनता । —ठाण० स्था २ । उ १ । सू ६० । टीका

जीव द्वारा अनुपयोगी वस्तुओं या पात्रादि के उपयोग रहित प्रमार्जन करने के निमित्त से होने वाली क्रिया अनायुक्तप्रमार्जनी क्रिया कहलाती है ।

---

## ·३२ अनवकांक्षाप्रत्ययिकी क्रिया

·३२·१ परिभाषा / अर्थ

(क) अनवकांक्षा—स्वशरीराद्यनपेक्षत्वं सैव प्रत्ययो यस्याः साऽनवकांक्षा-प्रत्ययेति । —ठाण० स्था २ । उ १ । सू ६० । टीका

(ख) शाठ्यालस्याभ्यां प्रवचनोपदिष्टविधिकर्तव्यतानादरः अनाकांक्षक्रिया ।

—सर्व० अ ६ । सू ५ । पृ० ३२२ । ला ११
—राज० अ ६ । सू ५ । पृ० ५१० । ला ८-६

(ग) शाठ्यालस्यवशादर्हत्प्रोक्ताचारविधौ तु यः।
अनादरः स एव स्यादनाकांक्षक्रिया विदाम् ॥

—श्लोवा० अ ६ । सू ५ । गा २१ । पृ० ४४५

आलस्य तथा प्रमाद के वश होकर अपने शरीर की अपेक्षा नहीं करने अथवा शास्त्रोक्त विधि-व्यवहारों को नहीं करने से जो क्रिया लगती है वह अनवकांक्षाप्रत्ययिकी क्रिया कहलाती है।

·३२·२ भेद

अणवकंखवत्तिया किरिया दुविहा पन्नत्ता, तंजहा—आयसरीरअणवकंखवत्तिया चेव, परसरीरअणवकंखवत्तिया चेव।

—ठाण० स्था २ । उ १ । सू ६० । पृ० १८६

अनवकांक्षाप्रत्ययिकी क्रिया के दो भेद होते हैं, यथा—आत्मशरीर-अनवकांक्षाप्रत्ययिकी क्रिया तथा परशरीर-अनवकांक्षाप्रत्ययिकी क्रिया।

·३२·३ भेदों की परिभाषा / अर्थ—

·१ आत्मशरीर-अनवकांक्षाप्रत्ययिकी क्रिया—

(क) तत्रात्मशरीरानवकांक्षाप्रत्यया स्वशरीरक्षतिकारिकर्माणि कुर्वतः।

—ठाण० स्था २ । उ १ । सू ६० । टीका

(ख) तत्र स्वानवकांक्षा जिनोक्तेषु कर्तव्यविधिषु प्रमादवशवर्तितानादरः।

—सिद्ध० अ ६ । सू ६ । पृ० १३

अपने शरीर के नाश करने वाले कार्यों को करने में अपने शरीर की अनपेक्षा के निमित्त से होने वाली क्रिया आत्मशरीर-अनवकांक्षा क्रिया कहलाती है।

२· परशरीर-अनवकांक्षाप्रत्ययिकी क्रिया

(क) परशरीरक्षतिकराणि तु कुर्वतः। —ठाण० स्था २ । उ १ । सू ६० । टीका

(ख) अनाद्रियमाणः परमपि नावकांक्षतीति परानवकांक्षा क्रियेति।

—सिद्ध० अ ६ । सू ६ । पृ० १३

दूसरो के शरीर को नष्ट करनेवाले कार्यों को करने के निमित्त से जो क्रिया होती है वह परशरीर-अनवकांक्षाप्रत्ययिकी क्रिया कहलाती है।

---

## ·३३ रागप्रत्ययिकी क्रिया

·३३·१ परिभाषा / अर्थ

प्रेम—रागो मायालोभलक्षणः। —ठाण० स्था २ । उ १ । सू ६० । टीका

माया तथा लोभ प्रेम अर्थात् राग के लक्षण हैं। इनके निमित्त से होनेवाली क्रियां रागप्रत्ययिकी क्रिया कहलाती है।

·३३·२ भेद

**पेज्जवत्तिया किरिया दुविहा पन्नत्ता, तंजहा—मायावत्तिया चेव, लोहवत्तिया चेव।** —ठाण० स्था २। उ १। सू ६०। पृ० १८६-८७

रागप्रत्ययिकी क्रिया के दो भेद होते हैं, यथा—मायाप्रत्ययिकी क्रिया तथा लोभ-प्रत्ययिकी क्रिया।

·३३·३ भेदों की परिभाषा / अर्थ

**·१ मायाप्रत्ययिकी क्रिया—**
देखिये क्रमांक············( ·१५ )

**·२ लोभप्रत्ययिकी क्रिया—**
देखिये क्रमांक ············( ·५३ )

·३३·४ रागप्रत्ययिकी क्रिया और जीवदंडक

**(क) ( अत्थि णं भंते ! जीवाणं परिग्गहेणं किरिया कज्जइ ? हंता, अत्थि। कम्हि णं भंते ! जीवाणं परिग्गहेणं किरिया कज्जइ ? गोयमा ! सव्वदव्वेसु, एवं नेर-इयाणं जाव वेमाणियाणं ) एवं ××× पेज्जेणं ×××। सव्वेसु जीवनेरइयभेदेणं ( सु ) भाणियव्वा निरंतरं जाव वेमाणियाणं ति।** —पण्ण० प २२। सू० १५८०। पृ० ४७६

किसी जीव या अजीव वस्तु के प्रति प्रेम—स्नेहभाव लाना राग है। ये भावकषाय मोहनीय कर्म के उदय या उदीरणा से उत्पन्न होते हैं, रागक्रिया अजीव तथा जीव सभी द्रव्यों के प्रति जीव करते हैं। नारकी से लेकर वैमानिक देव तक के जीव सभी द्रव्यों के प्रति राग से क्रिया करते हैं।

**(ख अत्थि णं भंते ! जीवाणं पाणाइवाएणं किरिया कज्जइ ? हंता, अत्थि। ×××। एगिंदिया जहा जीवा तहा भाणियव्वा, जहा पाणाइवाए तहा ××× कोहे जाव मिच्छादंसणसल्ले।** ( देखिये क्रमांक ·२२·४ )

जीव राग से क्रिया करते हैं। राग-क्रिया यदि व्याघात नहीं हो तो छओं दिशाओं को और व्याघात होने से कदाचित् तीन दिशाओं को, कदाचित् चार दिशाओं को, कदा-चित् पाँच दिशाओं को स्पर्श करती है। राग-क्रिया आत्मकृत है, परकृत या उभयकृत नहीं है। यह क्रिया अनुक्रम-पूर्वक की जाती है विना अनुक्रमपूर्वक नहीं की जाती है।

नारकी जीव भी रागक्रिया सव द्रव्यों के विषय में करते हैं तथा यह क्रिया यावत् नियमपूर्वक छओं दिशाओं को स्पर्श करती है तथा औधिक जीव की तरह यावत् अनुक्रम-पूर्वक की जाती है।

एकेन्द्रिय को छोड़कर यावत् वैमानिक देव तक सब दंडकों में नारकी के समान कहना चाहिये।

एकेन्द्रियों का कथन औघिक जीव की तरह कहना चाहिये।

**·३३·५ रागप्रत्ययिकी क्रिया और कर्मप्रकृति का बन्ध :—**

**जीवे णं भंते ! पाणाइवाएणं कइ कम्मपगडीओ बंधइ ?** ..........( पूरे पाठ के लिये देखो ·२२·५ ) ( एवं ) **जाव मिच्छादंसणसल्लेणं।**

—पण्ण० प २२। सू १५८४। पृ० ४७६-८०

रागप्रत्ययिकी क्रिया करता हुआ जीव उसी प्रकार कर्मप्रकृति का वन्ध करता है जैसा प्राणातिपात क्रिया करता हुआ जीव कर्मप्रकृति का वन्ध करता है।

---

## ·३४ द्वेषप्रत्ययिकी क्रिया

**·३४·१ परिभाषा / अर्थ**

**द्वेषः क्रोधमानलक्षण इति।** —ठाण० स्था २। उ १। सू ६०। टीका

क्रोध और मान द्वेष के लक्षण हैं। इनके निमित्त से होने वाली क्रिया द्वेषप्रत्ययिकी क्रिया कहलाती है।

**·३४·२ भेद—**

**दोसवत्तिया किरिया दुविहा पन्नत्ता, तंजहा—कोहे चेव माणे चेव।**

—ठाण० स्था २। उ १। सू ६०। पृ० १८७

द्वेषप्रत्ययिकी क्रिया के दो भेद होते हैं, यथा—क्रोधप्रत्ययिकी तथा मान-प्रत्ययिकी।

**·३४·३ भेदों की परिभाषा / अर्थ**

**·१ क्रोधप्रत्ययिकी—**

क्रोध के निमित्त से होने वाली क्रिया क्रोधप्रत्ययिकी क्रिया कहलाती है।

नोट :—टीकाकारों ने सुगमता के कारण इसकी व्याख्या नहीं की है।

.........( देखिये क्रमांक ·५६ )

**·२ मानप्रत्ययिकी—**

......( देखिये क्रमांक ·५१ )

**·३४·४ द्वेषप्रत्ययिकी क्रिया और जीवदंडक**

**(क) ( अत्थि णं भंते ! जीवाणं परिग्गहेणं किरिया कज्जइ ? हंता, अत्थि। कम्हि णं भंते ? जीवाणं परिग्गहेणं किरिया कज्जइ ? गोयमा ! सव्वदव्वेसु, एवं नेरइ-**

याणं जाव वेमाणियाणं ) एवं ××× दोसेणं ×××। सव्वेसु जीवनेरइयभेदेणं ( सु ) भाणियव्वा निरंतरं जाव वेमाणियाणं ति।

—पण्ण० प २२। सू १५८०। पृ० ४७६

किसी जीव या अजीव वस्तु के प्रति राग-द्वेष-अहं भाव लाना द्वेष है। ये भाव-कषाय मोहनीय कर्म के उदय या उदीरणा से उत्पन्न होते हैं। द्वेषक्रिया अजीव तथा जीव सभी द्रव्यों के प्रति जीव करते हैं। नारकी से लेकर वैमानिक देव तक के जीव सभी द्रव्यों के प्रति द्वेष से क्रिया करते हैं।

(ख) अत्थि णं भंते! जीवाणं पाणाइवाएणं किरिया कज्जइ? हंता, अत्थि। ×××। एगिंदिया जहा जीवा तहा भाणियव्वा, जहा पाणाइवाए तहा ××× कोहे जाव मिच्छादंसणसल्ले। ( देखो क्रमांक २२·४ )

जीव द्वेष से क्रिया करते हैं। द्वेष-क्रिया यदि *व्याघात नहीं हो तो छओं दिशाओं* को और व्याघात होने से कदाचित् तीन दिशाओं को, कदाचित् चार दिशाओं को, कदाचित् पाँच दिशाओं को स्पर्श करती है। द्वेष-क्रिया आत्मकृत है, परकृत या उभयकृत नहीं है। यह क्रिया अनुक्रमपूर्वक की जाती है बिना अनुकमपूर्वक नहीं की जाती है।

नारकी जीव भी द्वेषक्रिया सब द्रव्यों के विषय में करते हैं तथा यह क्रिया यावत् नियमपूर्वक छओं दिशाओं को स्पर्श करती है तथा औघिक जीव की तरह यावत् अनुक्रम-पूर्वक की जाती है।

एकेन्द्रिय को छोड़कर यावत् वैमानिक देव तक सब दंडकों में नारकी के समान कहना चाहिये।

एकेन्द्रियों का कथन औघिक जीव की तरह कहना चाहिये।

·३४·५ द्वेषप्रत्ययिकी क्रिया और कर्मप्रकृति का बन्ध :—

जीवे णं भंते! पाणाइवाएणं कइ कम्मपगडीओ बन्धइ?········ ··········
( पूरे पाठके लिये देखो ·२२·५ ) ( एवं ) जाव मिच्छादंसणसल्लेणं।

—पण्ण० प २२। सू १५८४। पृ० ४७६-८०

द्वेषप्रत्ययिकी क्रिया करता हुआ जीव उसी प्रकार कर्मप्रकृति का बंध करता है जैसा प्राणातिपात क्रिया करता हुआ जीव कर्मप्रकृति का बंध करता है।

---

## ·३५ प्रायोगिकी क्रिया

·३५·१ परिभाषा / अर्थ—

(क) तत्र प्रयोगक्रिया मनोवाक्कायलक्षणा त्रिधा। तत्र स्फुरद्भिर्मनोद्रव्यैरात्मन उपयोगो भवत्येवम्। वाक्काययोरपि वक्तव्यम्। —*सूय० श्रु २। अ २। सू १। टीका*

(ख) वीर्यान्तरायक्षयोपशमाविर्भूतवीर्येणात्मना प्रयुज्यते—व्यापार्यत इति प्रयोगो--मनोवाक्कायलक्षणस्तस्य क्रिया--करणव्यापृतिरिति प्रयोगक्रिया, अथवा प्रयोगैः— मनःप्रभृतिभिः क्रियते वध्यत इति प्रयोगक्रिया।

—ठाण० स्था ३। उ ३। सू १८७। टीका

(ग) आत्माधिष्ठितकायादिव्यापारः प्रयोगः, तत्र योगत्रयकृता (तं) पुद्गलानां ग्रहणं प्रयोगक्रिया धावनवलनादिः कायव्यापारो वा, हिंस्रपुरुषानृतादिवाग्व्यापारो वा, अभिद्रोहाभिमानेर्ष्यादिव्यापारो वा प्रयोगक्रिया।

—सिद्ध० अ ६। सू ६। पृ० १२

(घ) गमनागमनादिप्रवर्तनं कायादिभिः प्रयोगक्रिया।

—सर्व० अ ६। सू ५। पृ० ३२१। ला १२-१३

(ङ) गमनागमनप्रवर्तनं कायादिभिः प्रयोगक्रिया।

—राज० अ ६। सू ५। पृ० ५०६। ला १८

(च) कायादिभिः परेषां यद्गमनादिप्रवर्तनम्।
सदसत्कार्यसिद्ध्यर्थं सा प्रयोगक्रिया मता॥

—श्लोवा० अ ६। सू ५। गा ४। पृ० ४४५

वीर्यान्तराय-क्षयोपशम से आविर्भूत वीर्य के द्वारा होने वाले मन-वचन-काय योग के व्यापार अर्थात् प्रवर्तन से होने वाली क्रिया प्रायोगिकी क्रिया कहलाती है।

·३५·२ भेद—

पओगकिरिया तिविहा पन्नत्ता, तंजहा—मणपओगकिरिया, वइपओगकिरिया कायपओगकिरिया। —ठाण० स्था ३। उ ३। सू १८७। पृ० २१५-१६

प्रयोगक्रिया के तीन भेद होते हैं। यथा--मन-प्रयोगक्रिया, वचन-प्रयोगक्रिया तथा काय-प्रयोगक्रिया।

·३५·३ भेदों की परिभाषा / अर्थ—

·१ मनप्रयोगक्रिया—

मनःप्रभृतिभिः क्रियते—वध्यत इति प्रयोगक्रिया कर्मेत्यर्थः।

—ठाणा० स्था ३। उ ३। सू १८७। टीका

मन द्वारा होने वाली प्रयोगक्रिया मन-प्रयोगक्रिया कहलाती है।

·२ वचनप्रयोगक्रिया—

वाक्—अर्थात् वचन से होने वाली प्रयोगक्रिया वचन-प्रयोगक्रिया कहलाती है।

·३ कायप्रयोगक्रिया—

काय—शरीर द्वारा होने वाली क्रिया काय प्रयोगक्रिया कहलाती है।

---

## ·३६ सामुदानिकी क्रिया

·३६·१ परिभाषा / अर्थ—

(क) 'समुदाणं' त्ति प्रयोगक्रिययैकरूपतया गृहीतानां कर्म्मवर्गणानां समितिः—सम्यक् प्रकृतिबन्धादिभेदेन देशसर्वोपघातिरूपतया च आदानं—स्वीकरणं समुदाननिपातनात्तदेव क्रिया—कर्म्मेति समुदानक्रियेति।

—ठाण० स्था ३ । उ ३ । सू १८७ । टीका

(ख) अपूर्वापूर्वविरतिप्रत्याभिमुख्यमुत्पद्यते यत् तपस्विनः सा समादानक्रिया।

—सिद्ध० अ ६ । सू ६ । पृ० १२

(ग) संयतस्य सतः अविरतिं प्रत्याभिमुखं (ख्यं) समादानक्रिया।

—सर्व० अ ६ । सू ५ । पृ ३२१ । ला १३

—राज० अ ६ । सू ५ । पृ ५०६ । ला १६-२०

(घ) नो कायवाङ्मनोयोगान्नो निवर्तयितुं क्षमाः।
पुद्गलास्तदुपादानं स्वहेतुद्वयतोऽन्यथा॥
संयतस्य सतः पुंसोऽसयमं प्रति यद्भवेत्।
आभिमुख्यं समादानक्रिया सा वृत्तघातिनी॥

—श्लोवा० अ ६ । सू ५ । गा० ५-६ । पृ० ४४५

प्रयोगक्रिया के द्वारा एक रूप में ग्रहण की गई कर्मवर्गणा को समुचित रूप से प्रकृतिबंधादि भेदों द्वारा देशघाति, सर्वघाति रूप में आदान अर्थात् ग्रहण करना समुदानक्रिया कहलाती है।

·३६·२ भेद

समुदाणकिरिया तिविहा पन्नत्ता, तंजहा—अणंतरसमुदाणकिरया, परंपर-समुदाणकिरिया, तदुभयसमुदाणकिरिया।

—ठाण० स्था ३ । उ ३ । सू १८७ । पृ० २१६

समुदानक्रिया के तीन भेद होते हैं, यथा—अनन्तरसमुदानक्रिया, परम्परसमुदानक्रिया तथा तदुभयसमुदानक्रिया।

·३६·३ भेदों की परिभाषा / अर्थ

·१ अनंतरसमुदानक्रिया

·२ परंपरसमुदानक्रिया

·३ तदुभयसमुदानक्रिया

नास्त्यन्तरं—व्यवधानं यस्याः साऽनन्तरा सा चासौ समुदानक्रिया चेति

विग्रहः, प्रथमसमयवर्तिनीत्यर्थः द्वितीयादिसमयवर्तिनी तु परम्परसमुदानक्रियेति, प्रथमाप्रथमसमयापेक्षया तु तदुभयसमुदानक्रियेति ।

—ठाण० स्था ३ । उ ३ । सू १८७ । टीका

अनन्तर अर्थात् प्रथम समय की समुदानक्रिया अनन्तर-समुदानक्रिया ।

परम्पर अर्थात् प्रथम समय को छोड़कर द्वितीयादि समय की समुदानक्रिया परम्पर-समुदानक्रिया ।

प्रथम तथा अप्रथम अर्थात् दोनो समयो की अपेक्षा से होने वाली समुदानक्रिया तदुभय-समुदानक्रिया ।

---

## ·३७ ऐर्यापथिकी क्रिया

### ·३७·१ परिभाषा / अर्थ

ईरणमीर्या तस्यास्तया वा पंथा ईर्यापथस्तत्र भवमीर्यापथिकमेतच्च शब्दव्युत्पत्तिनिमित्तम्। प्रवृत्तिनिमित्तं त्विदं सर्वत्रोपयुक्तस्य निकषायस्य समीक्षितमनोवाक्कायक्रियस्य या क्रिया तया यत्कर्म तदीर्यापथिकं सैव वा क्रिया ईर्यापथिकेत्युच्यते ।

—सूय० श्रु २ । अ २ । सू १४ । टीका

(ख) ईरणं ईर्या तस्यास्तया वा पन्था ईर्यापथः स विद्यते यस्य तदीर्यापथिकम् । एतच्च शब्दव्युत्पत्तिनिमित्तम्। प्रवृत्तिनिमित्तं तु इदम्। सर्वत्रोपयुक्तस्य निकषायस्य समीक्षितमनोवाक्कायक्रियस्य या क्रिया तया यत्कर्म तदीर्यापथिकं सैव वा क्रिया ईर्यापथिका । —सूय० श्रु २ । अ २ । सू १४ । दीपिका

(ग) 'इरियावहिय' त्ति—ईरणमीर्या—गमनं तद्विशिष्टः पन्था ईर्यापथस्तत्र भवा ऐर्यापथिकी, व्युत्पत्तिमात्रमिदम् । प्रवृत्तिनिमित्तं तु यत्केवलयोगप्रत्ययमुपशान्तमोहादित्रयस्य सातवेदनीयकर्म्मतया अजीवस्य पुद्गलराशेर्भवनं सा ऐर्यापथिकी क्रिया ।

इह जीवव्यापारेऽप्यजीवप्रधानत्वविवक्षयाऽजीवक्रियेयमुक्ता, कर्म्मविशेषो वैर्यापथिकी क्रियोच्यते । —ठाण० स्था २ । उ १ । सू ६० । टीका

(घ) 'इरियावहियं' त्ति ईर्या गमनम्, तद्विषयः पन्था मार्गः—ईर्यापथः, तत्र भवा ऐर्यापथिकी—केवलकाययोगप्रत्ययः कर्मबन्ध इत्यर्थः ।

—भग० श १ । उ १० । प्र ३२५ । टीका

(ङ) ईर्यापथकर्मणो याऽति ( हि ? ) निमित्तभूतावध्यमानवेद्यमानस्य सेर्यापथक्रिया। अत्र च काश्चित् साम्परायिककर्मणः आश्रवः, काश्चिच्च न (?) ।

—सिद्ध० अ ६ । सू ६ । पृ० १२

(च) ईर्यापथनिमित्तेर्यापथक्रिया।

—सर्व० अ ६ । सू ५ । पृ० ३२२ । ला १

(छ) ईर्यापथकर्मनिमित्ता ईर्यापथक्रिया।

—राज० अ ६ । सू ५ । पृ० ५०६ । ला २

(ज) ईर्यापथक्रिया तत्र प्रोक्ता तत्कर्महेतुका।

—श्लोवा० अ ६ । सू ५ । गा ७ । पृ० ४४५

'ईरणमीर्या' गमन का विशिष्ट पथ या तरीका वह ईर्यापथ उससे होनेवाली क्रिया—ऐर्यापथिकी क्रिया—यह शाब्दिक—व्यौत्पत्तिक अर्थ होता है।

जहाँ केवल योगनिमित्त से सातावेदनीय कर्म का वन्ध होता है वहाँ ऐर्यापथिकी क्रिया होती है। अजीव-कर्मपुद्गल का बन्ध होता है। अतः इसको अजीवक्रिया का भेद कहा है यद्यपि यह जीव का व्यापार है। कर्मविशेष के वन्ध की प्रधानता की अपेक्षा इसको अजीव-ऐर्यापथिकी क्रिया कहा गया है। ( देखो अजीवक्रिया ·१२ )

दूसरे शब्दों में योगनिमित्त—जाने, खड़े होने, सोने, बैठने तथा वस्त्र-पात्रादि के लेने-रखने यावत् आँखों के पलक के हिलाने मात्र से जो क्रिया होती है वह ऐर्यापथिकी क्रिया। इस क्रिया से सातावेदनीय कर्म का बंध होता है।

·३७·२ इरियावहिया किरिया दुविहा—बज्झमाणा वेइज्जमाणा य।

—ठाण० स्था २ । उ १ । सू ६० । टीका

ऐर्यापथिकी क्रिया दो प्रकार की होती है—बध्यमान तथा वेद्यमान।

·३७·३ भेदों की परिभाषा / अर्थ

·१ बज्झमाणा ऐर्यापथिकी क्रिया, जा (व) पढमसमये बद्धा।

—ठाण० स्था २ । उ १ । सू ६० । टीका

जो ऐर्यापथिकी क्रिया प्रथम समय में बध्यमान हो वह बध्यमान-ऐर्यापथिकी क्रिया है।

·२ वेइज्जमाणा ऐर्यापथिकी क्रिया, बीयसमये वेइया।

—ठाण० स्था २ । उ १ । सू ६० । टीका

जो ऐर्यापथिकी क्रिया द्वितीय समय में वेद्यमान हो वह वेद्यमान-ऐर्यापथिकी क्रिया है।

·३७·४ ऐर्यापथिकी क्रिया किसके, कैसे, कियत्कालीन होती है :—

(क) अहावरे तेरसमे किरियट्ठाणे इरियावहिए त्ति आहिज्जइ। इह खलु अत्तत्ताए संवुडस्स अणगारस्स ईरियासमियस्स भासासमियस्स एसणासमियस्स आयाणभंडमत्तनिक्खेवणासमियस्स उच्चारपासवणखेलसिंघाणजल्लपारिट्ठावणियासमियस्स

मणंसमियस्स वयसमियस्स कायसमियस्स मणगुत्तस्स वयगुत्तस्स कायगुत्तस्स गुत्तिंदियस्स गुत्तबंभयारिस्स आउत्तं गच्छमाणस्स आउत्तं चिट्ठमाणस्स आउत्तं निसीयमाणस्स आउत्तं तुयट्टमाणस्स आउत्तं भुंजमाणस्स आउत्तं भासमाणस्स आउत्तं वत्थं पडिग्गहं कंवलं पायपुंछणं गिण्हमाणस्स वा निक्खिवमाणस्स वा जाव चक्खुपम्हनिवायमवि अत्थि विमाया सुहुमा किरिया ईरियावहिया नाम कज्जइ। सा पढमसमए वद्धा पुट्ठा विईयसमए वेइया तइयसमए निज्जिण्णा सा। वद्धा, पुट्ठा, उदीरिया, वेइया, निज्जिण्णा सेयकाले अकम्मे या वि भवइ। एवं खलु तस्स तप्पत्तियं (सावज्जं) त्ति आहिज्जइ, तेरसमे किरियट्ठाणे ईरियावहिए त्ति आहिज्जइ।

—सूय० श्रु २। अ २। सू १४। पृ० १४६

टीका—आत्मनो भाव आत्मत्वं तदर्थमात्मत्वार्थं संवृतस्य मनोवाक्कायैः। परमार्थत एवंभूतस्यैवात्मभावोऽपरस्य त्वसंवृतस्यात्मतत्त्वमेव नास्ति सद्भूतात्मकार्यकारणात्। तदेवमात्मार्थं संवृतस्यानगारस्येर्यापथिकादिभिः पंचभिः समितिभिर्मनोवाक्कायैः समितस्य तथा तिसृभिर्गुप्तस्य। पुनर्गुप्तिग्रहणमेताभिरेव गुप्तिभिर्गुप्तो भवतीत्यस्यार्थस्याविर्भावनायात्यादरख्यापनार्थं वेति। तथा गुप्तेन्द्रियस्य नवब्रह्मचर्यगुप्त्युपेतब्रह्मचारिणश्च। सततस्तथोपयुक्तं गच्छतस्तिष्ठतो निषीदतो मुनेस्त्वक्वर्तनां कुर्वाणस्य तथोपयुक्तमेव वस्त्रं पतद्ग्रहं कंवलं वा पादपुंछनकं वा गृह्णतो निक्षिपतो वा यावच्चक्षुःपक्ष्मनिपातमप्युपयुक्तं कुर्वतः सतोऽत्यंतमुपयुक्तस्याप्यस्ति विद्यते विविधा मात्रा विमात्रा तदेवं विधा सूक्ष्माक्षिपक्ष्मसंचलनरूपादिकेर्यापथिकानामक्रिया केवलिनापि क्रियते।

तथाहि। सयोगी जीवो न शक्नोति क्षणमप्येकं निश्चलः स्थातुमग्निना ताप्यमानोदकवत्कार्मणशरीरानुगतः सदा परिवर्तयन्नेवास्ते। ×××। तदेवं केवलिनोपि सूक्ष्मगात्रसंचारा भवन्तीह च कारणे कार्योपचारात्तया क्रियया यद्वध्यते कर्म तस्य कर्मणो या अवस्थास्ताः क्रियाः। ता एव दर्शयितुमाह।

या सावकाषिणः क्रिया तया यद्वध्यते कर्म तत्प्रथमसमयएव वद्धं स्पृष्टं चेति कृत्वा तत्क्रियैव वद्धस्पृष्टेत्युक्ता तथा द्वितीयसमये वेदितेत्यनुभूततृतीयसमयेऽतिजीर्णा। एतदुक्तं भवति। कर्मयोगनिमित्तं वध्यते तत्स्थितिश्च कषायायत्ता तदभावाच्च न तस्य सांपरायिकस्येव स्थितिः किन्तु योगसद्भावाद्वध्यमानमेव स्पृष्टतां संश्लेषं याति। द्वितीयसमये त्वनुभूयते तच्च प्रकृतितः सातावेदनीयं स्थितितो द्विसमयस्थितिकमनुभावतः शुभानुभावं अनुत्तरोपपातिकदेवसुखातिशायि देशतो वहुप्रदेशमस्थिरवंधं वहुव्ययं च तदेवं सेर्यापथिका क्रिया प्रथमसमये वद्धस्पृष्टा द्वितीयसमये उदिता वेदिताऽतिजीर्णा

भवति। (सेयं काले त्ति) आगामिनि तृतीयसमये तत्कर्मापेक्षया कर्मतापि च भवति। एवं तावद्वीतरागस्येर्याप्रत्ययिकं कर्माधीयते संबध्यते।

(ख) अत्तत्ता संवुडस्स अणगारस्स ईरियासमियस्स जाव गुत्तबंभयारियस्स आउत्तं गच्छमाणस्स, चिट्ठमाणस्स, निसीयमाणस्स, तुयट्टमाणस्स, आउत्तं वत्थपडिग्गहकंबलपायपुंछणं गेण्हमाणस्स, णिक्खिवमाणस्स, जाव चक्खुपम्हनिवायमवि वेमाया सुहुमा ईरियावहिया किरिया कज्जइ, सा पढमसमयबद्धपुट्ठा, बिइयसमयवेइया तइयसमयनिज्जरिया, सा बद्धा, पुट्ठा, उदीरिया, वेइया, निज्जिण्णा, सेयकाले अकम्मं वा वि भवइ। —भग० श ३। उ ३। प्र १५। पृ० ४५७-५८

टीका—'अत्तत्ता संवुडस्स' आत्मनि आत्मना संवृतस्य प्रतिसंलीनस्य इत्यर्थः। एतदेव 'ईरियासमियस्स' इत्यादिना प्रपंचयति। 'आउत्तं' त्ति आयुक्तम्—उपयोगपूर्वकमित्यर्थः। 'जाव चक्खुपम्हनिवायमवि' त्ति किं बहुना आयुक्तगमनादिना स्थूलक्रियाजालेनोक्तेन? यावच्चक्षुःपक्ष्मनिपातोऽपि — प्राकृतत्वाल्लिङ्गव्यत्ययः—उन्मेषनिमेषमात्रक्रियाऽप्यस्ति, आस्तां गमनादिका तावदिति शेषः। 'वेमाय' त्ति विविधमात्रा अन्तर्मुहूर्तादेर्देशोनपूर्वकोटीपर्यन्तस्य क्रिया, कालस्य विचित्रत्वात्। वृद्धाः पुनरेवमाहुः—"यावता चक्षुषोर्निमेषोन्मेषमात्राऽपि क्रिया क्रियते, तावताऽपि कालेन विमात्रया—स्तोकयाऽपि मात्रया इति। क्वचित् 'विमात्रा' इत्यस्य स्थाने 'सपेहाए'त्ति दृश्यते। तत्र च स्वप्रेक्षया—स्वेच्छया चक्षुःपक्ष्मनिपातः, न तु परकृतः। 'सुहुम' त्ति सूक्ष्मबंधादिकाला, 'ईरियावहिय' त्ति ईर्यापथो गमनमार्गः: तत्र भवा ऐर्यापथिकी—केवलयोगप्रत्यया इति भावः। 'किरिय' त्ति कर्म सातवेदनीयमित्यर्थः। 'कज्जइ' त्ति क्रियते भवति—इत्यर्थः। उपशान्तमोह-क्षीणमोह-सयोगिकेवलि-लक्षणगुणस्थानकत्रयवर्तिवीतरागोऽपि हि सक्रियत्वात् सातवेद्यं कर्म बध्नाति—इति भावः। 'से' त्ति ईर्यापथिकी क्रिया 'पढमसमयबद्धपुट्ठ' त्ति बद्धा कर्मतापादनात्, स्पृष्टा जीवप्रदेशैः स्पर्शनात्, ततः कर्मधारये, तत्पुरुषे च सति—प्रथमसमयबद्धस्पृष्टा। तथा द्वितीये समये वेदिता अनुभूतत्वरूपा—द्वितीयसमयवेदिता। एवं तृतीयसमये निर्जीर्णा—अनुभूतस्वरूपत्वेन जीवप्रदेशेभ्यः परिशाटिता—इति। एतदेव वाक्यान्तरेणाऽऽह—सा बद्धा स्पृष्टा प्रथमे समये, द्वितीये तु उदीरिता—उदयमुपनीता। किमुक्तं भवति? वेदिता, नहि एकस्मिन् समये उदीरणा, उदयश्च संभवति—इत्येवं व्याख्यातम्। तृतीये तु निर्जीर्णा ततश्च 'सेयकाले' त्ति एष्यत्काले, 'अकम्मं वा वि' त्ति अकर्म अपि च भवति। इह च यद्यपि तृतीयेऽपि समये कर्म अकर्म भवति, तथापि तत्क्षण एव अतीतभावकर्मत्वेन द्रव्यकर्मत्वात् तृतीये निर्जीर्णकर्म—इति व्यपदिश्यते, चतुर्थादिसमयेषु तु अकर्म इति।

ईर्या, भाषा, एषणा, आदानभंडनिक्षेपण, उच्चारप्रस्रवण आदि परिष्ठापन समिति से युक्त, मन-वचन-काया से समित, मन-वचन-काया-इन्द्रिय से गुप्त, तथा गुप्त ब्रह्मचारी अर्थात् विशुद्ध ब्रह्मचर्य का पालन करनेवाला, उपयोग सहित चलने वाला, खड़ा होने वाला, बैठने वाला, भोजन करने वाला, बोलने वाला तथा उपयोग सहित वस्त्र, पात्र, कम्बल, पादपोंछन—रजोहरण आदि को ग्रहण करने वाला या रखने वाला यावत् चक्षु की पलक को भी उपयोग से हिलाने वाला जो आत्मार्थी संवृत अणगार—साधु है उसके योग मात्र से—विविध मात्रा वाली सूक्ष्म ऐर्यापथिक क्रिया लगती है।

यह क्रिया टीकाकार के अनुसार उपशान्तमोह—क्षीणमोह—सयोगी केवली के लगती है। सयोगी जीव क्षणमात्र के लिये भी अग्नि में तपते हुए जल की तरह निश्चल नहीं रह सकते हैं अतः यह क्रिया सयोगी केवली के भी लगती है। जाने, आने, चलने आदि स्थूल क्रिया यावत् आँख की पलक हिलने मात्र की सूक्ष्मातिसूक्ष्मयौगिक क्रिया से ऐर्यापथिक क्रिया लगती है।

यह क्रिया प्रथम समय में बद्ध और स्पृष्ट होती है, द्वितीय समय में वेदित और अनुभूत होती है, तृतीय समय में निर्जीर्ण होती है, वह बद्धस्पृष्ट-उदीरित-वेदित-निर्ज्जरित क्रिया उसी तीसरे समय में अकर्म हो जाती है।

इस प्रकार सदा जाग्रत संयमी—मुनियों के भी ऐर्यापथिक क्रियास्थान से लगने वाला ( सावद्य ) का वर्णन किया गया है। यह तेरहवाँ ऐर्यापथिक क्रियास्थान है।

टीकाकार के अनुसार ऐर्यापथिक क्रिया से सातावेदनीय स्थिति से दो समय की स्थिति वाला, अनुभाव से शुभानुभाव वाला तथा अनुत्तरोपपातिक देवों के सुखातिशय के समान तथा प्रदेश से बहुप्रदेश से अस्थिर बन्ध तथा बहुव्यय वाले कर्म का बन्ध होता है। ऐर्यापथिक क्रिया से मात्र योग निमित्त से कर्म का बंध होता है तथा कषाय के अभाव में साम्परायिक स्थिति वाला बंध नहीं होता है किन्तु योग के सद्भाव से बद्धस्पृष्ट होकर संश्लेष को प्राप्त होता है। ऐर्यापथिक क्रिया जीव के ज० अन्तर्मुहूर्त उ० देशोनपूर्वकोटि कालपर्यन्त लगती रहती है।

---

## ·३८ साम्परायिकी क्रिया

### ·३८·१ परिभाषा / अर्थ

(क) सम्परायाः—कषायास्तेषु भवा साम्परायिकी, सा ह्यजीवस्य पुद्गलराशेः कर्मतया परिणतिरूपा जीवव्यापारस्याविवक्षणादजीवक्रियते, सा च सूक्ष्मसम्परायान्तानां गुणस्थानकवतां भवतीति। - ठाण० स्था २। उ १। सू ६०। टीका

(ख) 'संपराइयं च' त्ति सम्परैति भ्रमति प्राणी भवे एभिरिति सम्परायाः कषायाः, तत्प्रत्यया या सा साम्परायिकी—कषायहेतुकः कर्मबन्ध इत्यर्थः।

—भग० श १। उ १०। प्र ३२५। टीका

(ग) सम्परायः संसारः। तत्प्रयोजनं कर्म साम्परायिकम्।

—सर्व० अ ६। सू ४। पृ० ३२१। ला १

(घ) समन्तात्पराभव आत्मनः सम्परायः। कर्मणि समन्तादात्मनः पराभवोऽभिभवः सम्पराय इत्युच्यते। तत्प्रोजनं साम्परायिम्। तत्प्रयोजनं कर्म साम्परायिकमित्युच्यते यथा ऐन्द्रमहिकमिति। —राज० अ ६। सू ४। पृ० ५०८। ला १३-१६

(ङ) सम्परत्यस्मिन्नात्मेति सम्परायः चातुर्गतिकः संसारः। समित्ययं समन्ताद्भावे संकीर्णादिवत् परा भृशार्थे सम्परायते च, स सम्परायः प्रयोजनमस्य कर्मणः साम्परायिकः—संसारपरिभ्रमणहेतुः। —सिद्ध० अ ६। सू ५। पृ० ८

(च) समन्ततः पराभूतिः संपरायः पराभवः।
जीवस्य कर्मभिः प्रोक्तस्तदर्थं साम्परायिकम्॥

—श्लोवा० अ ६। सू ४। गा ४। पृ० ४४४

सम्पराय अर्थात् भव—संसार में भ्रमण। जिस क्रिया से भव—संसार में प्राणी भ्रमण करे वह साम्परायिकी क्रिया।

'सम्परायाः अर्थात् कषायाः' कषायों के निमित्त से जो क्रिया हो वह साम्परायिकी क्रिया।

ऐर्यापथिकी क्रिया की तरह अजीवकर्मबन्ध की विवक्षा से इसे अजीवक्रिया का भेद कहा है।

---

## ·३६ सम्यक्त्व क्रिया

### ·३६·१ परिभाषा / अर्थ

(क) सम्यक्त्वं- तत्त्वं श्रद्धानं तदेव जीवव्यापारत्वात् क्रिया सम्यक्त्वक्रिया।

—ठाण० स्था २। उ १। सू ६०। टीका

(ख) चैत्यगुरुप्रवचनपूजादिलक्षणा सम्यक्त्ववर्धिनी क्रिया सम्यक्त्वक्रिया।

—सर्व० अ० ६। सू ५। पृ० ३२१। ला-१२

—राज० अ ६। सू ५। पृ० ५०६। ला १६-१७

(ग) तत्र चैत्यश्रुताचार्यपूजास्तवादिलक्षणा।
सम्यक्त्ववर्धनी ज्ञेया विद्भिः सम्यक्त्वसत्क्रिया॥

—श्लोवा० अ ६। सू ५। गा २। पृ० ४४५

(घ) तत्र सम्यक्त्वक्रिया—सम्यक्त्वकारणम्। सम्यक्त्वं च मोहशुद्धदलिकानुभवः प्रायेण तत्प्रवृत्ता क्रिया सम्यक्त्वक्रिया।

—सिद्ध० अ ६। सू ६। पृ० ११

सम्यक्त्व अर्थात् तत्त्वश्रद्धान से जीव के व्यापार द्वारा होने वाली क्रिया को सम्यक्त्वक्रिया कहते हैं।

---

## ·४० मिथ्यात्वक्रिया

### ·४०·१ परिभाषा / अर्थ

(क) मिथ्यात्वं अतत्त्वश्रद्धानं तदपि जीवव्यापार एवेति।

—ठाण० स्था २। उ १। सू ६०। टीका

(ख) अतो विपरीता मिथ्यात्वक्रिया तत्त्वार्थाऽश्रद्धानलक्षणा।

—सिद्ध० अ ६। सू ६। पृ० ११-१२

(ग) अन्यदेवतास्तवनादिरूपा मिथ्यात्वहेतुका (की) प्रवृत्तिर्मिथ्यात्वक्रिया।

—सर्व० अ ६। सू ५। पृ० ३२१। ला १२-१३

—राज० अ ६। सू ५। पृ० ५०६। ला १७-१८

(घ) कुचैत्यादिप्रतिष्ठादिर्या मिथ्यात्वप्रवर्धनी।
सा मिथ्यात्वक्रिया बोध्या मिथ्यत्वोदयसंस्तुता॥

श्लोवा० अ ६। सू ५। गा ३। पृ० ४४५

मिथ्यात्व अर्थात् अतत्त्वश्रद्धान से जीव के व्यापार द्वारा अथवा अन्य देवी-देवताओं की प्रतिष्ठा अथवा उनके पूजनादि रूप से होनेवाली क्रिया मिथ्यात्व क्रिया है।

नोट : देखिए ·१७ तथा ·६३।

### ·४०·२ भेद

तिविहे मिच्छत्ते पन्नत्ते, तंजहा—अकिरिया, अविणए, अण्णाणे।

—ठाण० स्था ३। उ ३। सू १८७। पृ० २१५

मिथ्यात्व के तीन भेद हैं यथा—अक्रिया, अविनय, तथा अज्ञान।

### ·४०·३ भेदों की परिभाषा / अर्थ

'अकिरिय' त्ति नञिह दुःशब्दार्थो यथा अशीला दुःशीलेत्यर्थः, ततश्चाक्रिया—दुष्टक्रिया मिथ्यात्वाद्युपहतस्यामोक्षसाधकमनुष्ठानं यथा मिथ्यादृष्टेर्ज्ञानमप्यज्ञानमिति, एवमविनयोऽपि, अज्ञानम्—असम्यग्ज्ञानमिति।

—ठाण० स्था ३। उ ३। सू १८७। टीका

मिथ्यात्व आदि से उपहत की अमोक्षसाधक अनुष्ठानरूप दुष्टक्रिया अक्रिया है। मिथ्यादृष्टि का ज्ञान अज्ञानक्रिया है। इसी प्रकार मिथ्यादृष्टि का विनय अविनयक्रिया है।

---

## ·४१ अक्रिया ( दुष्प्रयुक्तक्रिया )

### ·४१·१ परिभाषा / अर्थ

'अकिरिय' त्ति नञिह दुःशब्दार्थो यथा अशीला दुःशीलेत्यर्थः, ततश्चाक्रिया—दुष्टक्रिया मिथ्यात्वाद्युपहतस्यामोक्षसाधकमनुष्ठानम्।

—ठाण० स्था ३। उ ३। सू १८७। टीका

यहाँ नकारात्मक 'अ' उपसर्ग दुःशब्द का द्योतक है जैसे अशील को दुःशील कहा जाता है अतः अक्रिया अर्थात् मिथ्यात्व आदि से उपहत व्यक्ति का मोक्षसाधक अनुष्ठान—दुष्टक्रिया अर्थात् अक्रिया।

### ·४१·२ भेद

अकिरिया तिविहा पन्नत्ता, तंजहा—पओगकिरिया, समुदानकिरिया, अन्नाणकिरिया। —ठाण० स्था ३। उ ३। सू १८७। पृ० २१५

अक्रिया के तीन भेद होते हैं, यथा प्रयोगक्रिया, समुदानक्रिया तथा अज्ञानक्रिया।

### ·४१·३ भेदों की परिभाषा / अर्थ

#### ·४१·३·१ प्रयोगक्रिया—

तत्र वीर्यान्तरायक्षयोपशमाविर्भूतवीर्येणात्मना प्रयुज्यते—व्यापार्यत इति प्रयोगो—मनोवाक्कायलक्षणस्तस्य क्रिया—करणं व्यापृतिरिति प्रयोगक्रिया, अथवा प्रयोगैः मनःप्रभृतिभिः क्रियते—बध्यत इति प्रयोगक्रिया कर्मेत्यर्थः, सा च दुष्टत्वादक्रिया।

—ठाण० स्था ३। उ ३। सू १८७। टीका

वीर्यान्तराय कर्म के क्षयोपशम से उद्भूत वीर्य से आत्मा जो व्यापार करती है वह प्रयोग है। मन, वचन, काय का प्रयोग प्रयोगक्रिया। दुष्टत्व से प्रवर्त्तित प्रयोग-क्रिया प्रयोग-अक्रिया।

#### ·४१·३·२ समुदानक्रिया—

'समुदाणं' ति प्रयोगक्रिययैकरूपतया गृहीतानां कर्मवर्गणानां समितिः—सम्यक् प्रकृतिबन्धादिभेदेन देशसर्वोपघातिरूपतया च आदानं—स्वीकरणं समुदानं निपातनात्तदेव क्रिया—कर्मेति समुदानक्रियेति।

—ठाण० स्था ३। उ ३। सू १८७। टीका

प्रयोगक्रिया की एकरूपता से ग्रहीत कर्मवर्गणाओं का सम्यक् रूप से—देशसर्वोपघाति रूप से—आदान—स्वीकरण समुदानक्रिया।

·४१·३·३ अज्ञानक्रिया—

अज्ञानात् वा चेष्टा कर्म्म वा सा अज्ञानक्रियेति।

—ठाण० स्था ३। उ ३। सू १८७। टीका

अज्ञान से जो कर्म अथवा चेष्टा हो वह अज्ञानक्रिया।

---

## ·४२ अज्ञानक्रिया ( अक्रिया का भेद )

### ·४२·१ परिभाषा / अर्थ

अज्ञानम्—असम्यग्ज्ञानमिति, अक्रिया हि अशोभना क्रियैवातोऽक्रिया। × × × अज्ञानात् वा चेष्टा कर्म्म वा सा अज्ञानक्रियेति।

—ठा० स्था ३। उ ३। सू १८७। टीका

असम्यग्ज्ञान—अज्ञान। अज्ञान में जो कर्म अथवा चेष्टा हो वह अज्ञानक्रिया है।

### ·४२·२ भेद

अण्णाणकिरिया तिविहा पन्नत्ता, तंजहा – मइअण्णाणकिरिया, सुयअण्णाणकिरिया विभंगअण्णाणकिरिया। —ठाण० स्था ३। उ ३। सू १८७। पृ २१६

अज्ञानक्रिया के तीन भेद होते हैं, यथा—मतिअज्ञानक्रिया, श्रुतअज्ञानक्रिया, तथा विभंगअज्ञानक्रिया।

### ·४२·३ भेदों की परिभाषा / अर्थ

·४२·३·१ मतिअज्ञानक्रिया—

'अन्नाणकिरिय' त्ति अविसेसिया मइच्चिय सम्मद्दिट्ठिस्स सा मइन्नाणं। मइअन्नाणं मिच्छादिट्ठिस्स सुयंपि एमेव ॥१॥ त्ति। मत्यज्ञानात् क्रिया—अनुष्टानं मत्यज्ञानक्रिया एवमितरे अपि। —ठाण० स्था ३। उ ३। सू १८७। टीका

सम्यग्दृष्टि वाली मति अर्थात् मतिज्ञान। मिथ्यादृष्टि वाली मति मतिअज्ञान हुआ। मतिअज्ञान अर्थात् मिथ्यादृष्टि वाली मति द्वारा की गई क्रिया मतिअज्ञान क्रिया है।

·४२·३·२ श्रुतअज्ञानक्रिया—

मइअन्नाणं मिच्छादिट्ठिस्स सुयंपि एमेव।

—ठाण० स्था ३। उ ३। सू १८७। टीका।

मतिअज्ञान अर्थात् मिथ्यादृष्टि वाली मति से होने वाली मतिअज्ञान क्रिया की तरह ही श्रुतअज्ञान से होने वाली क्रिया श्रुतअज्ञान क्रिया होती है।

·४२·३·३ विभंगअज्ञानक्रिया—

विभंगो मिथ्यादृष्टेरवधिः स एवाज्ञानं विभङ्गाज्ञानमिति।

—ठाण० स्था ३। उ ३। सू १८७। टीका

मिथ्यादृष्टि का अवधिज्ञान विभंग है। मिथ्यादृष्टि की अवधि वाला अज्ञान विभंग-अज्ञान है। इस विभंग-अज्ञान से होनेवाली क्रिया विभंग-अज्ञानक्रिया होती है।

---

## ·४३ अर्थदंडप्रत्ययिक क्रिया (स्थान)

### ·४३·१ परिभाषा/अर्थ

मूल—से जहानामए—केइ पुरिसे आयहेउं वा नाइहेउं वा अगारहेउं वा परिवारहेउं वा मित्तहेउं वा नागहेउं वा भूयहेउं वा जक्खहेउं वा तं दंडं तसथावरेहिं पाणेहिं सयमेव निसिरइ अन्नेण वि निसिरावेइ अन्नंपि निसिरंतं समणुयाणइ, एवं खलु तस्स तप्पत्तियं सावज्जं ति आहिज्जइ। पढमे दंडसमादाणे अट्ठादंडवत्तिए त्ति आहिए।

—सूय० श्रु २। अ २। सू २। पृ० १४८

टीका - दण्डः पापोपादानसंकल्पस्तस्य समादानं ग्रहणं—(दण्ड-समादानं)। × × ×। आत्मार्थाय स्वप्रयोजनकृते दण्डोऽर्थदण्डः पापोपादानम्।

—सूय० श्रु २। अ २। सू १। टीका

यदि कोई व्यक्ति अपने लिए, जाति, घर, परिवार, मित्र, नाग, भूत और यक्ष के लिए किन्हीं त्रस-स्थावर प्राणियों के प्राण का घात स्वयं करे, दूसरे से करावे और घात करते हुए व्यक्ति का अनुमोदन करे, तो उसको अर्थदंडप्रत्ययिक सावद्यक्रिया लगती है।

यह १३ क्रियास्थानों में पहला अर्थदंडप्रत्ययिक दंडसमादान है।

प्रथम पाँच क्रियास्थानों को दंड-समादान नाम दिया गया है क्योंकि इनमें प्रायः दूसरे जीवों का उपघात होता है।

---

## ·४४ अनर्थदण्डप्रत्ययिक क्रिया (स्थान)

### ·४४·१ परिभाषा/अर्थ

से जहानामए केइ पुरिसे जे इमे तसा पाणा भवंति, ते नो अच्चाए नो अजिणाए नो मंसाए नो सोणियाए एवं हिययाए पित्ताए वसाए पिच्छाए पुच्छाए वालाए सिंगाए विसाणाए दंताए दाढाए नहाए ण्हारुणिए अट्ठीए अट्ठिमंजाए नो हिंसिंसु मे त्ति, नो हिंसंति मे त्ति, नो हिंसिस्संति मे त्ति ; नो पुत्त-पोसणाए नो पसु-पोसणाए नो अगार-परिवूहणयाए नो समण-माहण-वत्तणाहेउं नो तस्स सरीरगस्स

किंचि विप्परियाइत्ता भवंति ; से हंता छेत्ता भेत्ता लुम्पइत्ता विलुम्पइत्ता उद्दवइत्ता उज्झिउं वाले वेरस्स अभागी भवइ अणट्ठादंडे।

से जहानामए केइ पुरिसे जे इमे थावरा पाणा भवंति। तंजहा—इक्कडा इ वा, कडिणा इ वा, जंतुगा इ वा, परगा इ वा, मोक्खा इ वा, तणा इ वा, कुसा इ वा, कुच्छगा इ वा, पव्वगा इ वा, पलाला इ वा, ते नो पुत्त-पोसणाए, नो पसुपोसणाए, नो अगार-परिवूहणयाए, नो समण-माहण-पोसणयाए, नो तस्स सरीरगस्स किंचि विपरियाइत्ता भवंति ; से हंता छेत्ता भेत्ता लुंपइत्ता विलुंपइत्ता उद्दवइत्ता उज्झिउं वाले वेरस्स आभागी भवइ, अणट्ठादंडे।

से जहानामए केइ पुरिसे कच्छंसि वा दहंसि वा उदगंसि वा दवियंसि वा वलयंसि वा नूमंसि वा गहणंसि वा गहण-विदुग्गंसि वा वणंसि वा वण-विदुग्गंसि वा पव्वयंसि वा पव्वय-विदुग्गंसि वा तणाइं ऊसविय ऊसविय सयमेव अगणिकायं निसिरइ अन्नेण वि अगणिकायं निसिरावेइ, अन्नं पि अगणिकायं निसिरंतं समणुजाणइ अणट्ठादंडे।

एवं खलु तस्स तप्पत्तियं सावज्जं ति आहिज्जइ। दोच्चे दंड-समादाणे अणट्ठा-दंडवत्तिए त्ति आहिए। —सूय० श्रु० २। अ २। सू ३। पृ० १४५-४६

कोई एक व्यक्ति शरीर, चमड़ी, मांस, खून, हृदय, पित्त, वसा (चरवी), पंख, पूँछ, वाल, सींग, दाँत, दाढ़, नख, स्नायु, हड्डी और अस्थि-मज्जा आदि के लिए त्रस जीवों की हिंसा नहीं करता है या इसने मुझे पहले मारा था, मारता है या मारेगा—यह विचार कर या पुत्र-पशु के पालन के लिए, गृहस्थाश्रम की उन्नति के लिए, श्रमण-ब्राह्मण का पालन करने के लिए या अपने शरीर की रक्षा के लिए, हिंसा नहीं करता है परन्तु विवेक के अभाव में व्यर्थ क्रीड़ार्थ—व्यसनार्थ ही त्रस प्राणियों को छेदता है, भेदता है, काटता है, उनकी चमड़ी उधेड़ता है और उन्हें उद्वेग पहुँचाता है वह अज्ञानी उनके वैर का भागी वनता है। यह त्रस की अपेक्षा अनर्थदंड है।

कोई एक व्यक्ति संसार में जो स्थावर प्राणी होते हैं यथा—इक्कड, तृण, वंशग, जंतुग, परग, मोक्ख, तृण, कुश, कुच्छग, पर्वक, पलालादि (पत्र, फल, पुष्पादि) प्राणियों का उपर्युक्त की तरह पुत्रादि के पोषण के लिए यावत् स्वशरीररक्षार्थ नहीं परन्तु विवेक के अभाव में क्रीड़ा आदि निमित्त दंडादि के प्रहार से हनन करता है, छेदता है, भेदता है, अंग—अवयव काटता है, छाल उतारता है, नाना प्रकार की पीड़ा उपजाता है वह अज्ञानी केवल वैर का भागी होता है। यह स्थावर-वनस्पतिकाय की अपेक्षा अनर्थदंड है।

कच्छार, जलाशयादि, झीलादि, जल से परिवेष्टित स्थान, घास से परिपूर्ण स्थान, अटवी, गहन अटवी, उतारभूमि, वन, वन के दुर्गमस्थल, पर्वत, पर्वत के दुर्गमस्थलों पर

तृण के ढेर एकत्रित करके स्वयं उनको अकारण—निरुद्देश्य अग्नि से प्रज्ज्वलित करता है, दूसरे से प्रज्ज्वलित करवाता है तथा प्रज्ज्वलित करने वालों का अनुमोदन करता है—यह अग्निकाय की अपेक्षा अनर्थदंड है।

उपर्युक्त तीनों व्यक्तियों को अनर्थदंडप्रत्ययिक सावद्यक्रिया लगती है।

यह दूसरा अनर्थदंड प्रत्ययिक दंड-समादान है।

टीका—निष्प्रयोजनमेव सावद्यक्रियानुष्ठानमनर्थदण्डः।

—सूय० श्रु २। अ। २ सू १। टीका

---

## ·४५ हिंसादण्डप्रत्ययिक क्रिया (स्थान)

·४५·१ परिभाषा / अर्थ—

से जहानामए केइ पुरिसे ममं वा ममिं वा अन्नं वा अन्निं वा हिंसिंसु वा हिंसइ वा हिंसिस्सइ वा तं दंडं तसथावरेहिं पाणेहिं सयमेव निसिरइ, अन्नेण वि निसिरावेइ, अन्नं पि निसिरंतं समणुजाणइ हिंसादंडे। एवं खलु तस्स तप्पत्तियं सावज्जं ति आहिज्जइ। तच्चे दंड-समादाणे हिंसा-दंड-वत्तिए त्ति आहिए।

—सूय० श्रु २। अ २। सू ४। पृ० १४६

टीका—हिंसनं हिंसा—प्राण्युपमर्दरूपा तया सैव वा दण्डो हिंसादण्डः।

—सूय० श्रु २। अ २। सू १। टीका

यदि कोई व्यक्ति यह सोचकर कि अमुक त्रस या स्थावर प्राणी ने मुझको या मेरे परिवार को या स्वजन को या अन्य किसी को मारा है, मारता है तथा मारेगा उस त्रस या स्थावर जीव के प्राण का स्वयमेव हनन करता है, दूसरे से करवाता है या करने वाले का अनुमोदन करता है उस व्यक्ति को हिंसादंड-प्रत्ययिक सावद्यक्रिया लगती है।

यह तीसरा हिंसादंडप्रत्ययिक दंड-समादान है।

---

## ·४६ अकस्मात् दंडप्रत्ययिक क्रिया (स्थान)

·४६·१ परिभाषा/अर्थ—

से जहानामए केइ पुरिसे कच्छंसि वा जाव वण-विदुग्गंसि वा मियवत्तिए मिय-संकप्पे मिय-पणिहाणे मिय-वहाए गंता एए मियं त्ति काउं अन्नयरस्स मियस्स वहाए उसुं आयामेत्ताणं निसिरेज्जा ; 'समियं वहिस्सामि'—त्ति कट्टु तित्तिरं वा वट्टगं वा चडगं वा लावगं वा कवोयगं वा कविं वा कविंजलं वा विंधित्ता भवइ, इह खलु से अन्नस्स अट्ठाए अन्नं फुसइ अकम्हा-दंडे।

से जहानामए केइ पुरिसे सालीणि वा वीहीणि वा कोद्दवाणि वा कंगूणि वा परगाणि वा रालाणि वा निलिज्जमाणे अन्नयरस्स तणस्स वहाए सत्थं निसिरेज्जा, से सामगं तणगं कुमुदुगं वीही-ऊसियं कलेसुयं तणं छिंदिस्सामि-त्ति कट्टु सालिं वा वीहिं वा कोद्दवं वा कंगुं वा परगं वा रालयं वा छिंदित्ता भवइ, इति खलु से अन्नस्स अट्ठाए अन्नं फुसइ अकम्हा-दंडे। एवं खलु तस्स तप्पत्तियं सावज्जं आहिज्जइ। चउत्थे दंड-समादाणे अकम्हा-दंड-वत्तिए आहिए। —सूय० श्रु २। अ २। सू ५। पृ १४६-४७

टीका—अकस्मादनुपयुक्तस्य दण्डोऽकस्माद्दण्डः, अन्यस्य क्रिययाऽन्यस्य व्यापादनमिति। —सूय० श्रु २। अ २। सू १। टीका

यदि कोई बहेलिया—शिकार से आजीविका चलाने वाला व्यक्ति मृग को मारने के संकल्प से मृग की खोज में, शिकार के लिए कछार यावत् दुर्गम वनस्थलों में जाकर वहाँ किसी मृग-पशु को देखकर उसको मारने के विचार से धनुष से तीर छोड़े लेकिन बीच में ही अचानक वह तीर किसी तीतर, बटेर, चिड़िया, लावक, कबूतर, बन्दर, चातक पक्षी आदि को बींध दे—यह किसी एक को मारने के उद्देश्य से हठात् किसी अन्य को मारने वाला अकस्मात्-दंड है। यह त्रस की अपेक्षा अकस्मात्दंड है।

यदि कोई व्यक्ति—किसान शाली, व्रीहि, कोद्रव, कंगू, परक, राल आदि धान्य के खेत में निरान करते हुए श्यामादिक तृण विशेष को उखाड़ने के लिए दांती-हँसिया चलावे लेकिन बीचमें ही अचानक वह शस्त्र शालि, व्रीहि, कोद्रव, कंगू, परक, राल आदि धान्य को भी काट दे। श्यामादिक तृणविशेष को छेदने के उद्देश्य से हठात् शालि आदि धान्य को छेदने वाला यह स्थावर—वनस्पतिकाय की अपेक्षा अकस्मात्-दंड है।

उपर्युक्त दोनों व्यक्तियों को अकस्मात्-दंडप्रत्ययिक सावद्यक्रिया लगती है।

यह चौथा अकस्मात्-दंडप्रत्ययिक दंड-समादान है।

---

## ·४७ दृष्टिविपर्यासप्रत्ययिक क्रिया ( स्थान )

·४७·१ परिभाषा/अर्थ—

से जहानामए केइ पुरिसे माईहिं वा पिईहिं वा भाईहिं वा भगिणीहिं वा भज्जाहिं वा पुत्तेहिं वा धूयाहिं वा सुण्हाहिं वा सद्धिं संवसमाणे मित्तं अमित्त-मेव मन्नमाणे मित्ते हय-पुव्वे भवइ दिट्ठि-विपरियासियादंडे।

से जहानामए—केइ पुरिसे गाम-घायंसि वा नगर-घायंसि वा खेड-घायंसि कब्बड़-घायंसि मडंब-घायंसि वा दोण-मुह-घायंसि वा पट्टण-घायंसि वा आसम-घायंसि वा संनिवेस-घायंसि वा निग्गम-घायंसि वा रायहाणि-घायंसि वा अतेणं

तेणमिति मन्नमाणे अतेणे हय-पुव्वे भवइ दिट्ठिविपरियासियादंडे। एवं खलु तस्स तप्पत्तियं सावज्जं ति आहिज्जइ। पंचमे दंड-समादाणे दिट्ठि-विपरियासिया-दंडवत्तिए त्ति आहिए।
—सूय० श्रु २। अ २। सू ६। पृ० १४७

टीका—दृष्टेर्विपर्यासो रज्जुमिव सर्पबुद्धिस्तया दंडो दृष्टिविपर्यासोऽबुद्धिदण्डः। तद्यथा लेष्टुकादिबुद्ध्या शराद्यभिघातेन चटकादिव्यापादनम्।
—सूय० श्रु २। अ २। सू १। टीका

यदि कोई व्यक्ति माता, पिता, भाई, बहिन, पत्नी, पुत्र, पुत्री, पुत्रवधू आदि के सहवास में रहता हुआ ज्ञातिका परिपालन करने के लिये अपने मित्र को शत्रु समझ कर, भ्रम से उसे मारता है। यह मित्र को शत्रु के भ्रम से मारने वाला दृष्टिविपर्यासदंड है।

यदि कोई व्यक्ति गाँव, नगर, खेड (नदी से परिवेष्टित), खर्वट (पहाड़ियों के बीच में बसा हुआ गाँव), मंडब (जिसके आस-पास कोसों की दूरी पर कोई गाँव न हो), द्रोणमुख (बंदरगाह), पट्टण (रत्न आदि की खदान वाला गाँव), आश्रम (तापसों का निवासस्थान), सन्निवेश (कटकादि का वास या मंडी), निगम (व्यापार का मुख्य केन्द्रस्थल), राजधानी पर डाकूदल या अन्य के द्वारा धावा होने पर मार-काट के समय जो चोर नहीं है उसे चोर के भ्रम में मार देता है। यह अचोर को चोर के भ्रम में मारने वाला दृष्टि-विपर्यासदंड है।

उपर्युक्त दोनों व्यक्तियों को दृष्टिविपर्यासदंडप्रत्ययिक सावद्यक्रिया लगती है।

यह पाँचवाँ दृष्टिविपर्यासदंड-प्रत्ययिक दंडसमादान है।

---

## ·४८ मृषावाद क्रिया (स्थान)

### ·४८·१ परिभाषा / अर्थ—

(क) सतोऽपलापोऽसतश्च प्ररूपणं मृषावादः, स च लोकालोकगतसमस्तवस्तु-विषयोऽपि घटते।
—पण्ण० प २२। सू १५७६। टीका

(ख) मृषावादप्रत्ययिकः स च सद्भूतनिह्नवासद्भूतारोपणः।
—सूय० श्रु २। अ २। सू १। टीका

(ग) मृषा—मिथ्यावदनं वादो मृषावादः, स च द्रव्यभावभेदात् द्विधा, अभूतोद्भावनादिभिश्चतुर्धा वा।
—ठाण० स्था १। सू ४८। टीका

झूठ बोलना मृषावाद है। सत्य वस्तु का अपलाप करना तथा असत्य का प्रतिपादन करना मृषावाद है। लोकालोक में स्थित समस्त वस्तु के विषय में मृषावाद क्रिया हो सकती है।

·४८·२ मृषावादक्रिया और जीव —

से जहानामए—केइ पुरिसे आयहेउं वा नाइहेउं वा अगारहेउं वा परिवार-हेउं वा सयमेव मुसं वयइ, अन्नेणं पि मुसं वाएइ, मुसं वयंतं पि अन्नं समणुजाणइ, एवं खलु तस्स तप्पत्तियं सावज्जं ति आहिज्जइ। छट्ठे किरिय-ट्ठाणे मोसावत्तिए त्ति आहिए। —सूय० श्रु २। अ २। सू ७। पृ० १४७

कोई व्यक्ति अपने लिए, जाति, गृहस्थी या परिवार के लिए स्वयं झूठ बोले, दूसरे से झूठ बुलवाए या झूठ बोलते हुए व्यक्ति का अनुमोदन करे तो उसको मृषावादप्रत्ययिक सावद्यक्रिया लगती है। यह छट्ठा मृषावादप्रत्ययिक क्रियास्थान है।

·४८·३ मृषावादक्रिया और जीवदंडक :—

(क) अत्थि णं भंते ! जीवाणं पाणाइवाएणं किरिया कज्जइ ? ······ एगिंदिया जहा जीवा तहा भाणियव्वा, जहा पाणाइवाए तहा मुसावाए। ( देखो क्रमांक ·२२·४)
—भग० श १। उ ६। प्र २०६ से २१५। पृ० ४०३

(ख) अत्थि णं भंते ! जीवाणं मुसावाएणं किरिया कज्जइ ? हंता, अत्थि। कम्हि णं भंते ! जीवाणं मुसावाएणं किरिया कज्जइ ? गोयमा ! सव्वदव्वेसु, एवं निरंतरं नेरइयाणं जाव वेमाणियाणं। —पण्ण० प २२। सू १५७६। पृ० ४७६

जीव मृषावाद की क्रिया सब द्रव्यों के विषय में करते हैं। मृषावाद की क्रिया यदि व्याघात नहीं हो तो छओं दिशाओं को और व्याघात होने से कदाचित् तीन दिशाओं को, कदाचित् चार दिशाओं को और कदाचित् पाँच दिशाओं को स्पर्श करती है। मृषा-वाद की क्रिया कृत है, अकृत नहीं है, मृषावाद की क्रिया आत्मकृत है, परकृत या तदुभय-कृत नहीं है। यह क्रिया अनुक्रमपूर्वक की जाती है बिना अनुक्रमपूर्वक नहीं की जाती है।

नारकी जीव भी मृषावाद की क्रिया सब द्रव्यों के विषय में करते हैं तथा वह क्रिया यावत् नियमपूर्वक छओं दिशाओं को स्पर्श करती है तथा औघिक जीव की तरह अनुक्रमपूर्वक की जाती है।

एकेन्द्रिय को छोड़कर यावत् वैमानिक देव तक सब दंडकों में नारकी के समान कहना चाहिए।

एकेन्द्रियों का कथन औघिक जीवों की तरह कहना चाहिए।

·४८·४ मृषावादक्रिया और कर्मप्रकृति का बन्ध :—

जीवे णं भंते ! पाणाइवाएणं कइ कम्मपगडीओ बंधइ ? ······( पूरे पाठ के लिए देखो क्रमांक २२·५ ) ( एवं ) जाव मिच्छादंसणसल्ले।

—पण्ण० प २२। सू १५८१ से १५८४। पृ० ४७६-८०

मृषावादक्रिया करता हुआ जीव उसी प्रकार कर्मप्रकृति का बंध करता है जैसा प्राणातिपात क्रिया करता हुआ जीव कर्मप्रकृति का बंध करता है—[ देखो क्रमांक २२·५ ]

---

## ·४६ अदत्तादान क्रिया ( स्थान )

### ·४६·१ परिभाषा / अर्थ—

(क) अदत्तस्य परकीयस्याऽऽदानं स्वीकरणमदत्तादानं स्तेयम्।

—सूय० श्रु २ । अ २। सू १ । टीका

(ख) यद् वस्तु ग्रहीतुं धारयितुं वा शक्यते तद्विषयमादानं भवति न शेषविषयम् अतोऽदत्तादानसूत्रे 'गहणधारणिज्जेसु दव्वेसु' इत्युक्तम्।

—पण्ण० प २२ । सू १५७७ । टीका

(ग) अदत्तस्य—स्वामिजीवतीर्थंकरगुरुभिरवितीर्णस्याननुज्ञतस्य सचित्ताचित्तमिश्रभेदस्य वस्तुनः आदानं—ग्रहणमदत्तादानं चौर्यमित्यर्थः, तच्च विविधोपाधिवशादनेकविधमिति।

—ठाण० स्था १। सू ४८ । टीका

दूसरे की वस्तु को उसके स्वामी आदि की आज्ञा के विना ग्रहण करना, स्वीकार करना, धारण करना अदत्तादान—चोरी करना अदत्तादान है। अदत्तादान जो द्रव्य या वस्तु ग्रहण की जा सकती है या धारण की जा सकती है उसीके विषय में हो सकता है अन्य विषयों में नहीं। अदत्तादान के निमित्त से होने वाली क्रिया—अदत्तादानक्रिया।

### ·४६·२ अदत्तादानक्रिया और जीव :—

से जहानामए—केइ पुरिसे आयहेउं वा जाव परिवारहेउं वा सयमेव अदिण्णं आदियइ, अन्नेण वि अदिण्णं आदियावेइ, अदिण्णं आदियंतं अन्नं समणुजाणइ, एवं खलु तस्स तप्पत्तियं सावज्जं ति आहिज्जइ। सत्तमे किरिय-ठ्ठाणे अदिण्णादाणवत्तिए त्ति आहिए।

—सूय० श्रु० २ । अ २ । सू ८ । पृ० १४७

यदि कोई व्यक्ति अपने लिए, जाति, गृहस्थी या परिवार के लिए स्वयं अदत्तादान ग्रहण करे अर्थात् चोरी करे, दूसरे से करवाए और चोरी करते हुए का अनुमोदन करे तो उस व्यक्ति को अदत्तादानप्रत्ययिक सावद्यक्रिया लगती है। यह सातवाँ अदत्तादानप्रत्ययिक क्रियास्थान है।

### ·४६·३ अदत्तादानक्रिया और जीवदण्डक :—

(क) अत्थि णं भंते ! जीवाणं पाणाइवाएणं किरिया कज्जइ ? ××× । एगिंदिया जहा जीवा तहा भाणियव्वा। जहा पाणाइवाए ××× तहा अदिन्नादाणे (देखो क्रमांक ·२२·४ )

भग० श १ । उ ६ । प्र० २०६ से २१५ । पृ० ४०३

(ख) अत्थि णं भंते ! जीवाणं अदिन्नादाणेणं किरिया कज्जइ ? हंता, अत्थि। कम्हि णं भंते ! जीवाणं अदिन्नादाणेणं किरिया कज्जइ ? गोयमा ! गहण-धारणिज्जेसु दव्वेसु, एवं नेरइयाणं निरंतरं जाव वेमाणियाणं।

—पण्ण० प २२ । सू १५७७ । पृ० ४७६

जीव अदत्तादानक्रिया ग्रहण और धारण करने योग्य द्रव्यों के विषय में करते हैं। अदत्तादानक्रिया यदि व्याघात नहीं हो तो छओं दिशाओं को और व्याघात होने से कदाचित् तीन दिशाओं को, कदाचित् चार दिशाओं को और कदाचित् पाँच दिशाओं को स्पर्श करती है। अदत्तादान क्रिया कृत है, अकृत नहीं है ; अदत्तादानक्रिया आत्मकृत है, परकृत या तदुभयकृत नहीं है। यह क्रिया अनुक्रमपूर्वक की जाती है विना अनुक्रमपूर्वक नहीं की जाती है। जो क्रिया की जा रही है तथा की जायेगी—यह सब अनुक्रमपूर्वक की जाती है किन्तु विना अनुक्रमपूर्वक नहीं की जाती है।

नारकी जीव भी अदत्तादानक्रिया ग्रहण और धारण करने योग्य द्रव्यों के विषय में करते हैं तथा यह क्रिया यावत् नियमपूर्वक छओं दिशाओं को स्पर्श करती है तथा औघिक जीव की तरह अनुक्रमपूर्वक की जाती है।

एकेन्द्रिय को छोड़कर यावत् वैमानिक देव तक सब दंडकों में नारकी के समान कहना चाहिए।

एकेन्द्रियों का कथन औघिक जीवों की तरह कहना चाहिए।

·४९·४ अदत्तादानक्रिया और कर्मप्रकृति का बंध :—

जीवे णं भंते ! पाणइवाएणं कइ कम्मपगडीओ बंधइ ? .................. ( पूरे पाठ के लिए देखो क्रमांक २२·५ ) ( एवं ) जाव मिच्छादंसणसल्ले।

—पण्ण० प २२ । सू १५८१ से १५८४ । पृ० ४७९-८०

अदत्तादानक्रिया करता हुआ जीव उसी प्रकार कर्म-प्रकृति का बन्ध करता है जैसा प्राणातिपातक्रिया करता हुआ जीव कर्मप्रकृति का बंध करता है। ( देखो क्रमांक ·२२·५ )

---

## ·५० अध्यात्म-प्रत्ययिक क्रिया ( स्थान )

·५०·१ परिभाषा / अर्थ :—

से जहानामए—केइ पुरिसे नत्थि णं केइ किंचि विसंवादेइ सयमेव हीणे दीणे दुट्ठे दुम्मणे ओहय-मणसंकप्पे चिंता-सोग-सागर-संपविट्ठे करयल-पल्हत्थ-मुहे अट्टज्झाणोवगए-भूमि-गय-दिट्ठिए झियाइ, तस्स णं अज्झत्थया आसंसइया चत्तारि ठाणा एवमाहिज्जंति, तंजहा—कोहे, माणे, माया, लोहे, अज्झत्थमेव कोह-माण-माया-

लोहे। एवं खलु तस्स तप्पत्तियं सावज्जं ति आहिज्जइ। अट्ठमे किरियट्ठाणे अज्झत्थवत्तिए त्ति आहिए। —सूय० श्रु २। अ २। सू १६। पृ० ३१३

टीका—आत्मन्यध्यात्मं, तत्र भवं आध्यात्मिको दण्डस्तद्यथा—निर्निमित्तमेव दुर्मना उपहतमनःसंकल्पो हृदयेन हियमाणश्चिन्तासागरावगाढः सन्तिष्ठते।

—सूय० श्रु २। अ २। सू १। टीका

यदि कोई व्यक्ति विसंवाद का कोई कारण न होने पर भी हीन-दीन-दुष्ट और बुरे विचार करता रहता है; अनवस्थित—अस्थिर संकल्प वाला होता है; चिन्ता-शोक-सागर में डूबता रहता है; हथेली में मुँह रखकर, आर्तध्यान में लीन होकर भूमि की ओर एकाग्रचित्त से देखता रहता है। उसकी आत्मा में क्रोध-मान-माया-लोभ के भाव स्वचित्त से उत्पन्न होते रहते हैं तथा इस प्रकार स्वतः उत्पन्न क्रोध-मान-माया-लोभ की भावना से बिना निमित्त उसका अध्यात्म दुष्ट होता रहता है ऐसे अपने आपमें शोक मग्न व्यक्ति के अध्यात्मप्रत्ययिक सावद्यक्रिया लगती है। यह आठवाँ अध्यात्मप्रत्ययिक क्रियास्थान है। बुरे विचार उस व्यक्ति की आत्मा में स्वतः बिना किसी बाह्य निमित्त के उत्पन्न होते रहते हैं तथा उसकी आत्मा में ही रमण करते हैं इसलिए इनको अध्यात्म कहा है तथा इनके कारण से होनेवाली क्रिया अर्थात् कर्मबंध को अध्यात्मप्रत्ययिक सावद्यक्रिया कहा है।

---

## ·५१ मानप्रत्ययिकी क्रिया ( स्थान )

### ·५१·१ परिभाषा / अर्थ—

जाति, कुल, बल, रूप, तप, श्रुत, लाभ, ऐश्वर्य, प्रज्ञा आदि के मद-अहंकार-अभिमान-गर्व-घमंड के निमित्त से होने वाली क्रिया मानप्रत्ययिकी क्रिया है। सर्व द्रव्यों के विषय में मानप्रत्ययिकी क्रिया हो सकती है।

जाति, कुलादि मद के कारण अन्य के प्रति अवहेलना, निन्दा, घृणा, भर्त्सना, पराभव और तिरस्कार—अपमान के भाव होना या अन्य की अवहेलना आदि करना मानप्रत्ययिकी क्रिया के लक्षण हैं।

### ·५१·२ मानप्रत्ययि अदः की क्रिया और जीवदंडक :—

(क) अत्थि थान है। णं भंते ! जीवाणं परिग्गहेणं किरिया कज्जइ ? हंता, अत्थि ! कम्हि णं भंते ! जीअदानक्रियाणं परिग्गहेणं किरिया कज्जइ ? गोयमा ! सव्वदव्वेसु। एवं नेरइणं जाव वेमा अत्थि णं णियाणं। एवं ××× माणेणं ×××। सव्वेसु जीवनेरइयभेदेसु (दैणं) भाणियव्वं तहा भाणिज्जं ( भाणियव्वा ) निरंतरं जाव वेमाणियाणं ति।

—पण्ण० प २२। सू १५७६। पृ० ४७६

किसी जीव या अजीव वस्तु के प्रति अहंकार, अभिमान या मद के भाव लाना मान है। ये भाव कषाय मोहनीय कर्म के उदय या उदीरणा से उत्पन्न होते हैं। मान की क्रिया अजीव तथा जीव सभी द्रव्यों के प्रति जीव करते हैं। नारकी से लेकर वैमानिक देव तक के जीव सभी द्रव्यों के प्रति मान की क्रिया करते हैं।

**(ख) अत्थि णं भंते ! जीवाणं पाणाइवाएणं किरिया कज्जइ ? हंता, अत्थि ××× । एगिंदिया जहा जीवा तहा भाणियव्वा, जहा पाणाइवाए तहा ××× कोहे जाव मिच्छादंसणसल्ले।** ( देखो क्रमांक '२२'४ )

—भग० श १। उ ६। प्र २१५। पृ० ४०३

जीव मान से क्रिया करते हैं। मानक्रिया यदि व्याघात नहीं हो तो छओं दिशाओं को और व्याघात होने से कदाचित् तीन दिशाओं को, कदाचित् चार दिशाओं को, कदाचित् पाँच दिशाओं को स्पर्श करती है। मानक्रिया आत्मकृत है, परकृत या उभयकृत नहीं है। यह क्रिया अनुक्रमपूर्वक की जाती है बिना अनुक्रमपूर्वक नहीं की जाती है।

नारकी जीव भी मानक्रिया सब द्रव्यों के विषय में करते हैं। यह क्रिया यावत् नियमपूर्वक छओं दिशाओं को स्पर्श करती है तथा औघिक जीव की तरह यावत् अनुक्रमपूर्वक की जाती है।

एकेन्द्रिय को छोड़कर यावत् वैमानिक देव तक सब दंडकों में नारकी के समान कहना चाहिए।

एकेन्द्रियों का कथन औघिक जीवों की तरह कहना चाहिए।

'५१'३ मानप्रत्ययिक क्रिया और जीव—

**(क) से जहानामए—केइ पुरिसे जाइ-मएण वा, कुल-मएण वा, वल-मएण वा, रूव-मएण वा, तव-मएण वा, सुय-मएण वा, लाभ-मएण वा, इस्सरिय-मएण वा, पन्नामएण वा, अन्नयरेण वा, मय-ट्ठाणेणं मत्ते समाणे परं हीलेइ, निंदेइ, खिंसइ, गरहइ, परिभवइ, अवमन्नेइ, इत्तरिए अयं, अहमंसि पुण विसिट्ठ-जाइ-कुल-वलाइ-गुणोववेए—एवं अप्पाणं समुक्कस्से, देह-च्चुए कम्म-विइए अवसे पयाइ। तंजहा—गब्भाओ गब्भं, जम्माओ जम्मं, माराओ मारं, नरगाओ नरगं, चंडे, थद्धे चवले माणी यावि भवइ। एवं खलु तस्स तप्पत्तियं सावज्जं ति आहिज्जइ। नवमे किरियट्ठाणे माणवत्तिए त्ति आहिए।** —सूय० श्रु २। अ २। सू १०। पृ० १४७-४८

यदि कोई व्यक्ति जातिमद, कुल, वल, रूप, तप, श्रुत, लाभ, ऐश्वर्य, प्रज्ञामद आदि के मद में उन्मत्त होकर दूसरे मनुष्यों की अवहेलना, निन्दा, घृणा, भर्त्सना, पराभव और तिरस्कार करता है तथा मन में सोचता है कि ये व्यक्ति इतर—नीच पामर हैं तथा मैं विशिष्ट जाति, कुल, वलादि गुणों से युक्त हूँ। इस प्रकार अहंकार में चूर वह व्यक्ति देह को छोड़कर

कर्म के वशीभूत संसार में परवश परिभ्रमण करता है यथा गर्भ के पश्चात् गर्भ को, जन्म के पश्चात् जन्म को, मृत्यु के पश्चात् मृत्यु को, नरक के पश्चात् नरक को प्राप्त होता रहता है। ऐसे रौद्र अहंकारी, विनयहीन, चपल, अभिमानी व्यक्ति को मानप्रत्ययिक सावद्यक्रिया लगती है। यह नववाँ मानप्रत्ययिक क्रियास्थान है।

टीका—जात्याद्यष्टमदस्थानोपहतमनाः परावमदर्शी तस्य मानप्रत्ययिको दण्डो भवति। —सूय० श्रु २। अ २। सू १ टीका

·५१·४ मानप्रत्ययिक क्रिया और कर्मप्रकृति का बंध :—

जीवे णं भंते ! पाणाइवाएणं कइ कम्मपगडीओ बंधइ ?········· ( पूरे पाठ के लिए देखो क्रमांक ·२२·५ ) (एवं) जाव मिच्छादंसणसल्ले।

—पण्ण० प २२। सू १५८४। पृ० ४७६-८०

मानप्रत्ययिक क्रिया करता हुआ जीव उसी प्रकार कर्मप्रकृति का बंध करता है जैसा प्राणातिपात क्रिया करता हुआ जीव कर्मप्रकृति का बंध करता है ( देखो क्रमांक ·२२·५ )

---

## ·५२ मित्रद्वेषप्रत्ययिक क्रिया ( स्थान )

·५२·१ परिभाषा/अर्थ :—

से जहानामए—केइ पुरिसे माईहिं वा पिईहिं वा भाईहिं वा भइणीहिं वा भज्जाहिं वा धूयाहिं वा पुत्तेहिं वा सुण्हाहिं वा सद्धिं संवसमाणे तेसिं अन्नयरंसि अहा-लहुगंसि अवराहंसि सयमेव गरुयं दंडं निवत्तेइ, तंजहा—सीओदगवियडंसि वा कायं उच्छोलित्ता भवइ, उसिणोदगवियडेण वा कायं ओसिंचित्ता भवइ, अगणि-कायेणं कायं उवडहित्ता भवइ, जोत्तेण वा वेत्तेण वा नेत्तेण वा तयाइ वा ( कण्णेण वा छियाए वा ) लयाए वा ( अन्नयरेण वा दव-रएण वा ) पासाइं उद्दालित्ता भवइ, दंडेण वा अट्ठीण वा मुट्ठीण वा लेलूण वा कवालेण वा कायं आउट्टित्ता भवइ। तहप्पगारे पुरिसजाए संवसमाणे दुम्मणा भवइ, पवसमाणे सुमणा भवइ। तहप्पगारे पुरिसजाए दंड-पासी दंड-गुरुए, दंड-पुरक्कडे अहिए, इमंसि लोगंसि अहिए, परंसि लोगंसि संजलणे कोहणे पिट्ठिमंसी-यावि भवइ। एवं खलु तस्स तप्पत्तियं सावज्जं ति आहिज्जइ। दसमे किरियट्ठाणे मित्त-दोस-वत्तिए त्ति आहिए।

—सूय० श्रु २। अ २। सू ११। पृ० १४८

यदि कोई व्यक्ति माता, पिता, भाई, भगिनी, स्त्री, पुत्री, पुत्र, पुत्रवधू आदि अन्य परिजनों के साथ रहते हुए उनमें से किसी के थोड़े से अपराध के बदले क्रोधित होकर भारी

या कठोर दंड देता है, जैसे कि शीतकाल में ठण्डे पानी में डुवोना, गर्मी के दिनों में गरम जल छिड़कना, आग से शरीर को दागना, वेंत, छड़ी, रस्सी, चाबुक, कोड़े आदि से मार-मार कर पीठ की खाल उधेड़ देना और डंडे से, हाड़ से, मुष्टि से, पत्थर से, ठीकरे से शरीर पर प्रहार करना। क्षुद्र अपराध के लिए कठोर दंड देने वाले इस प्रकार के व्यक्ति के साथ रहने से मन में बड़ी अशान्ति होती है तथा उसको छोड़कर अलग रहने से शान्ति मिलती है। छोटे अपराध के लिए बड़ा दंड देने वाला ऐसा व्यक्ति छोटी सी बात पर अत्यन्त क्रोधित होता है, क्रूर दंड देता है तथा सदा दंड देने के लिए तत्पर रहता है। वह व्यक्ति इस लोक में भी अपना अहित करता है, परलोक में भी अहित करता है क्योंकि वह जीव क्षण-क्षण में ईर्ष्या से जलता है, क्रोधित होता है, पीठ पीछे निन्दा करता है। ऐसे व्यक्ति को मित्रद्वेषप्रत्ययिक सावद्यक्रिया लगती है। यह दशवाँ मित्रद्वेषप्रत्ययिक क्रिया-स्थान है।

टीका—मित्राणामुपतापेन दोषो मित्रदोषस्तत्प्रत्ययिको दण्डो भवति।

—सूय० श्रु २। अ २। सू १। टीका

---

## ·५३ लोभप्रत्ययिक क्रिया ( स्थान )

### ·५३·१ परिभाषा / अर्थ—

(क) लोभप्रत्ययिको लोभनिमित्तो दण्ड इति।

—सूय० श्रु २। अ २। सू १। टीका

किसी जीव-अजीव द्रव्य की कामना—लिप्सा-लालसा-आसक्ति-मूर्च्छा से होनेवाली क्रिया लोभप्रत्ययिकक्रिया है।

### ·५३·२ लोभप्रत्ययिक क्रिया और जीवदण्डक :—

(क) अत्थि णं भंते! जीवा णं परिग्गहेणं किरिया कज्जइ? हंता, अत्थि। कम्हि णं भंते! जीवा णं परिग्गहेणं किरिया कज्जइ? गोयमा! सव्वदव्वेसु, एवं नेरइयाणं जाव वेमाणियाणं एवं xxx लोभेणं xxx। सव्वेसु जीवनेरइयभेदेसु ( भेदेणं ) भाणियव्वं ( भाणियव्वा ) निरंतरं जाव वेमाणियाणं ति।

—पण्ण० प २२। सू० १५७६-८०। पृ० ४७६

किसी जीव या अजीव वस्तु के प्रति कामना-लालसा-लिप्सा-मूर्च्छा भाव लाना लोभ है। ये भाव कषाय मोहनीय कर्म के उदय या उदीरणा से उत्पन्न होते हैं। लोभ से क्रिया अजीव तथा जीव सभी द्रव्यों के प्रति जीव करते हैं। नारकी से लेकर वैमानिक देव तक के जीव सभी द्रव्यों के प्रति लोभ से क्रिया करते हैं।

(ख) अत्थि णं भंते ! जीवा णं पाणाइवाए णं किरिया कज्जइ ? हंता, अत्थि। ××× । एगिंदिया जहा जीवा तहा भाणियव्वा, जहा पाणाइवाए तहा ××× कोहे जाव मिच्छादंसणसल्ले । ( देखो क्रमांक '२२ ४ )

—भग० श १ । उ ६ । प्र २१५ । पृ० ४०३

जीव लोभ से क्रिया करते हैं । लोभक्रिया यदि व्याघात नहीं हो तो छओं दिशाओं को और व्याघात होने से कदाचित् तीन दिशाओं को, कदाचित् चार दिशाओं को,कदाचित् पाँच दिशाओं को स्पर्श करती है । लोभक्रिया आत्मकृत है, परकृत या उभयकृत नहीं है । यह क्रिया अनुक्रमपूर्वक की जाती है, बिना अनुक्रमपूर्वक नहीं की जाती है ।

नारकी जीव भी लोभक्रिया सब द्रव्यों के विषय में करते हैं तथा यह क्रिया यावत् नियमपूर्वक छओं दिशाओं को स्पर्श करती है तथा औधिक जीव की तरह यावत् अनुक्रम-पूर्वक की जाती है ।

एकेन्द्रिय को छोड़कर यावत् वैमानिक देव तक सब दण्डकों में नारकी के समान कहना चाहिए ।

एकेन्द्रियों का कथन औधिक जीव की तरह कहना चाहिए ।

'५३'३ लोभप्रत्ययिक क्रिया का सदृष्टान्त विवेचन :—

जे इमे भवंति, तंजहा—आरण्णिया आवसहिया गामंतिया कण्हुई— रहस्सिया नो बहु-संजया नो बहु-पडि-विरया सव्व-पाण-भूय-जीव-सत्तेहिं ते अप्पणो सच्चा-मोसाइं एवं विउज्जंति । अहं न हंतव्वो, अन्ने हंतव्वा, अहं न अज्जावेयव्वो, अन्ने अज्जावेयव्वा, अहं न परिघेयव्वो, अन्ने परिघेयव्वा, अहं न परितावेयव्वो, अन्ने परितावेयव्वा, अहं न उद्दवेयव्वो, अन्ने उद्दवेयव्वा । एवमेव ते इत्थि-कामेहिं मुच्छिया गिद्धा गढिया गरहिया अज्झोववन्ना जाव वासाइं चउ-पंचमाइं, छ-द्दसमाइं अप्पयरो वा भुज्जयरो वा भुंजित्तु भोग-भोगाइं काल-मासे कालं किच्चा अन्नयरेसु किब्बिसि-एसु ठाणेसु उववत्तारो भवंति । तओ विप्पमुच्चमाणे भुज्जो भुज्जो एलमूयत्ताए तमूयत्ताए जाइ-मूयत्ताए पच्चायंति । एवं खलु तस्स तप्पत्तियं सावज्जं ति आहिज्जइ । दुवालसमे किरियट्ठाणे लोभवत्तिए त्ति आहिए ।

—सूय० श्रु २ । अ २ । सू १३ । पृ० १४८-४६

कई व्यक्ति अरण्यवासी हैं, कई पर्णकुटीवासी हैं, कई ग्राम के समीप रहने वाले हैं, कई रहस्यवादी—गुप्त साधना करने वाले हैं । ऐसे श्रमण-ब्राह्मण पूरे संयत नहीं होते हैं, सर्वव्रतपालक भी नहीं होते हैं तथा सर्वप्राण-भूत-जीव-सत्त्व की हिंसा से निवृत्त नहीं होते हैं वे अधूरे संयति सत्यासत्य मिश्रभाषा बोलते हैं—यथा—वर्णोत्तम को नहीं मारना चाहिए, उन पर आज्ञा नहीं चलानी चाहिए, उनका परिघात नहीं करना चाहिए, उनको परिताप

नहीं देना चाहिए, उन पर उपद्रव नहीं करना चाहिए, लेकिन शूद्र-क्षुद्र आदि को मारना चाहिए, उनपर आज्ञा चलानी चाहिए, उनका परिघात करना चाहिए, उनको परिताप देना चाहिए, उन पर उपद्रव करना चाहिए। इस प्रकार परपीड़ा के उपदेश से उनके प्राणातिपात से विरति नहीं होती है।

स्त्री और अन्य कामभोग में मूर्च्छित, गृद्ध, आसक्त, अत्यन्त आसक्त तथा एकाग्रचित्त--रंगे हुए व्यक्ति, चार, पाँच, छः या दस वर्ष या अल्पकाल या बहुकाल तक गृहवास को छोड़ देते हैं तथा तपस्या करते हैं लेकिन लोभ के वशीभूत भोगों को नहीं छोड़ सकते हैं और वे भोगों को भोगते हुए यथासमय काल आने से मरकर असुर या किल्विषी देवों में उत्पन्न होते हैं और उस देवस्थान से निकलकर यदि वे मनुष्यभव पाते भी हैं तो वे बारबार गूँगे, बहरे, जन्मान्ध, जन्मसे गूँगे होते हैं। ऐसे व्यक्ति को लोभप्रत्ययिक सावद्यक्रिया लगती है। यह बारहवाँ लोभप्रत्ययिक क्रियास्थान है।

यद्यपि उपर्युक्त वर्णित भिक्षु, ऋषि, तापसादि अल्पकालीन या बहुकालीन गृहत्यागी होते हैं तथा कठिन तपस्या करते हैं लेकिन लोभ के प्राबल्य से सर्व परिग्रह का परित्याग नहीं कर सकते हैं अतः काम-भोगों से निवृत्त नहीं हो सकते हैं। ऐसे भोगी, अधूरे संयतियों के लोभ के कारण से लोभप्रत्ययिक सावद्यक्रिया लगती है।

सामान्य व्यक्ति परिग्रह का त्याग नहीं कर सकते हैं अतः लोभ से भी उनको छुटकारा नहीं मिलता है। इसलिए यहाँ सामान्य व्यक्तियों का विवेचन नहीं करके आगमकार ने अन्यतीर्थी — गृहत्यागी तपस्वी व्यक्तियो का विवेचन किया है। वे गृहत्यागी होकर, प्रव्रजित होकर, कठिन तपस्या करते हुए भी कतिपय परिग्रहों का त्याग नहीं कर सकते हैं अतः भोगों से और लोभ से मुक्ति नहीं पा सकते हैं।

**'५३'४ लोभप्रत्ययिक क्रिया और कर्मप्रकृति का बंध :—**

जीवे णं भंते! पाणइवाएणं कइ कम्मपगडीओ बंधइ? ......... (पूरे पाठ के लिये देखो क्रमांक '२२'५) (एवं) जाव मिच्छादंसणसल्ले।

—पण्ण० प २२। सू १५८१ से १५८४। पृ० ४७६-८०

लोभप्रत्ययिक क्रिया करता हुआ जीव उसी प्रकार कर्मप्रकृति का बंध करता है जैसा प्राणातिपात क्रिया करता हुआ जीव कर्मप्रकृति का बंध करता है।

---

## ·५४ मैथुन ( अब्रह्मचर्य ) पापस्थान क्रिया

·५४·१ परिभाषा / अर्थ :—

(क) मैथुनाध्यवसायोऽपि चित्रलेपकाष्ठादिकर्मगतेषु रूपेषु रूपसहगतेषु वा—स्त्र्यादिषु ततो मैथुनसूत्रे उक्तम्—'रूवेसु वा रूवसहगएसु वा' इति।

—पण्ण० प २२। सू १५७८। टीका

(ख) तथा मिथुनस्य—स्त्री-पुंसलक्षणस्य कर्म मैथुनम्—अब्रह्म।

—ठाण० स्था १। सू ४८। टीका

चित्रित अथवा दारु-कार्यादिगत रूप में अध्यवसाय से अथवा रूपवान् द्रव्य ( स्त्र्यादि ) के विषय में जीव मैथुनक्रिया करता है। नारकी से लेकर वैमानिक देवों तक के जीव इसी प्रकार मैथुनक्रिया करते हैं।

·५४·२ भेद

(क) पडिक्कमामि ××× अट्ठारसविहे अबंभे।

—आव० आ ४। सू ६। पृ० ११६८-६६

(ख) तथा मिथुनस्य—स्त्रीपुंसलक्षणस्य कर्म मैथुनम्—अब्रह्म, तत् मनोवाक्कायानां कृतकारितानुमतिभिरौदारिकवैक्रियशरीरविषयाभिरष्टादशधा विविधोपाधितो बहुविधतरं वेति।

—ठाण० स्था १। सू ४८। टीका

स्त्री-पुरुष के सम्पर्क से मैथुनक्रिया होती है। यह मन-वचन-काय की अपेक्षा से तीन प्रकार की तथा इन तीनों की कृत-कारित-अनुमोदित ( करता हूँ, कराता हूँ, किये हुए का अनुमोदन करना ) की अपेक्षा से नौ भेद हुए। फिर इन नौ भेदों के औदारिक तथा वैक्रिय शरीरके भेद की अपेक्षा मैथुनक्रिया के कुल अठारह भेद हुए। अथवा अन्य नामों से (उपाधि से) इसके अनेक भेद हैं या हो सकते हैं।

·५४·३ मैथुन ( अब्रह्मचर्य ) क्रिया तथा जीवदंडक :—

(क) अत्थि णं भंते ! जीवा णं पाणाइवाएणं किरिया कज्जइ ? ×××। एगिंदिया जहा जीवा तहा भाणियव्वा, जहा पाणाइवाए तहा ××× मेहुणे। ( देखो ·२२·४ )

—भग० श १। उ ६। प्र २१५। पृ० ४०३

(ख) अत्थि णं भंते ! जीवा णं मेहुणेणं किरिया कज्जइ ? हंता, अत्थि। कम्हि णं भंते ! जीवा णं मेहुणेणं किरिया कज्जइ ? गोयमा ! रूवेसु वा रूवसहगएसु वा दव्वेसु, एवं नेरइयाणं निरंतरं जाव वेमाणियाणं।

—पण्ण० प २२। सू १५७८। पृ० ४७६

जीव मैथुन की क्रिया रूप अथवा रूपवान् द्रव्य ( स्त्र्यादि ) के विषय में करते हैं।

मैथुनक्रिया यदि व्याघात नहीं हो तो छओं दिशाओं को और व्याघात होने से कदाचित् तीन दिशाओं को, कदाचित् चार दिशाओं को और कदाचित् पाँच दिशाओं को स्पर्श करती है। मैथुन की क्रिया कृत है, अकृत नहीं है, मैथुन की क्रिया आत्मकृत है, परकृत या तदुभयकृत नहीं है। यह क्रिया अनुक्रमपूर्वक की जाती है विना अनुक्रमपूर्वक नहीं की जाती है।

नारकी जीव भी मैथुन की क्रिया सब द्रव्यों के विषय में करते हैं तथा वह क्रिया यावत् नियमपूर्वक छओं दिशाओं को स्पर्श करती है तथा औधिक जीव की तरह यावत् अनुक्रमपूर्वक की जाती है। एकेन्द्रिय को छोड़कर यावत् वैमानिक देव तक नारकी की तरह कहना चाहिए। एकेन्द्रियों का कथन औधिक जीव की तरह कहना चाहिए।

·५४·४ अब्रह्मचर्य क्रिया और कर्मप्रकृति का बंध :—

जीवे णं भंते ! पाणाइवाएणं कइ कम्मपगडीओ बंधइ ? ······(पूरे पाठ के लिये देखो क्रमांक ·२२·५ ) ( एवं ) जाव मिच्छादंसणसल्ले।

—पण्ण० प २२। सू १५८४। पृ० ४७६-८०

मैथुन ( अब्रह्मचर्य ) क्रिया करता हुआ जीव उसी प्रकार कर्मप्रकृति का बंध करता है जैसा प्राणातिपात क्रिया करता हुआ जीव कर्मप्रकृति का बंध करता है।

( देखो क्रमांक ·२२·५ )

---

## ·५५ क्रोधप्रत्ययिक पापस्थान क्रिया

### ·५५·१ परिभाषा / अर्थ :—

किसी वस्तु—द्रव्य के प्रति किसी कारण प्रद्वेष—अप्रीति हो जाने से उस वस्तु—द्रव्य के प्रति क्रोध-कोप-रोष-गुस्सा-रीस-उग्रता-अक्षमा भाव होने के निमित्त से होनेवाली क्रिया क्रोधक्रिया है। यह क्रिया सब द्रव्यों के प्रति हो सकती है।

'स्वपरात्मनोऽप्रीतिलक्षणः क्रोधः' अर्थात् स्व-पर या सर्व द्रव्यों के प्रति अप्रीति भाव होना क्रोध का लक्षण है।

### ·५५·२ क्रोधप्रत्ययिक क्रिया और जीवदण्डक—

(क) अत्थि णं भंते ! जीवा णं परिग्गहेणं किरिया कज्जइ ? हंता, अत्थि। कम्हि णं भंते ! जीवा णं परिग्गहेणं किरिया कज्जइ ? गोयमा ! सव्वदव्वेसु, एवं

नेरइयाणं जाव वेमाणियाणं। एवं कोहेणं ×××। सव्वेसु जीवनेरइयभेदेसु ( भेदेणं ) भाणियव्वं ( भाणियव्वा ) निरंतरं जाव वेमाणियाणं ति ×××।

—पण्ण० प २२। सू १५७६-८०। पृ० ४७६

किसी जीव या अजीव वस्तु के प्रति उग्र या रोष भाव लाना क्रोध है। ये भाव कषाय मोहनीय कर्म के उदय या उदीरणा से उत्पन्न होते हैं। क्रोधक्रिया अजीव तथा जीव सभी द्रव्यों के प्रति जीव करता है। नारकी से लेकर वैमानिक देव तक के जीव सभी द्रव्यों के प्रति क्रोध से क्रिया करते हैं।

(ख) अत्थि णं भंते! जीवाणं पाणाइवाएणं किरिया कज्जइ? हंता, अत्थि। सा भंते! किं पुट्ठा कज्जइ, अपुट्ठा कज्जइ? जाव निव्वाघाएणं छद्दिसिं, वाघायं पडुच्च सिय तिदिसिं, सिय चउदिसिं, सिय पंचदिसिं। सा भंते! किं कडा कज्जइ, अकडा कज्जइ? गोयमा! कडा कज्जइ, नो अकडा कज्जइ। सा भंते! किं अत्तकडा कज्जइ, परकडा कज्जइ, तदुभयकडा कज्जइ? गोयमा! अत्तकडा कज्जइ, नो परकडा कज्जइ, नो तदुभयकडा कज्जइ। सा भंते! किं आणुपुव्विं कडा कज्जइ, अणाणुपुव्विं कडा कज्जइ? गोयमा! आणुपुव्विं कडा कज्जइ, णो अणाणुपुव्विं कडा कज्जइ, जा य कडा जा य कज्जइ जाय कज्जिसइ सव्वा सा आणुपुव्विकडा नो अणाणुपुव्वि कडत्ति वत्तव्वं सिया।

अत्थि णं भंते! नेरइयाणं पाणाइवायकिरिया कज्जइ? हंता, अत्थि। सा भंते! किं पुट्ठा कज्जइ, अपुट्ठा कज्जइ? जाव नियमा छद्दिसिं कज्जइ, सा भंते! किं कडा कज्जइ अकडा कज्जइ? तं चेव जाव नो अणाणुपुव्विं कडत्ति वत्तव्वं सिया।

जहा नेरइया तहा एगिंदियवज्जा भाणियव्वा, जाव वेमाणिया, एगिंदिया जहा जीवा तहा भाणियव्वा, जहा पाणाइवाए तहा ×× कोहे जाव मिच्छादंसण-सल्ले।

—भग० श १। उ ६। प्र २०६ से २१५। पृ० ४०२-३

जीव क्रोध से क्रिया करते हैं। क्रोध-क्रिया यदि व्याघात नहीं हो तो छओं दिशाओं को और व्याघात होने से कदाचित् तीन दिशाओं को, कदाचित् चार दिशाओं को, कदाचित् पाँच दिशाओं को स्पर्श करती है। क्रोध-क्रिया आत्मकृत है, परकृत या तदुभयकृत नहीं है। यह क्रिया अनुक्रमपूर्वक की जाती है विना अनुक्रमपूर्वक नहीं की जाती है।

नारकी जीव भी क्रोध-क्रिया सब द्रव्यों के विषय में करते हैं तथा यह क्रिया यावत् नियमपूर्वक छओं दिशाओ को स्पर्श करती है तथा औघिक जीव की तरह यावत् अनुक्रम-पूर्वक की जाती है।

एकेन्द्रिय को छोड़कर यावत् वैमानिक देव तक सब दंडकों में नारकी के समान कहना चाहिए।

एकेन्द्रियों का कथन औघिक जीवों की तरह कहना चाहिए।

·५५·३ क्रोधप्रत्ययिक क्रिया और कर्मप्रकृति का बन्ध :—

जीवे णं भंते ! पाणाइवाएणं कइ कम्मपगडीओ बन्धइ ?······( पूरे पाठ के लिए देखो क्रमांक ·२२·५ ) एवं (जाव) मिच्छादंसणसल्ले।

—पण्ण० प २२। सू १५८४। पृ० ४७६-८०

क्रोधप्रत्ययिक क्रिया करता हुआ जीव उसी प्रकार कर्मप्रकृति का बंध करता है जैसा प्राणातिपात क्रिया करता हुआ जीव कर्मप्रकृति का बन्ध करता है।

[ देखो क्रमांक ·२२·५ ]

---

## ·५६ कलह पापस्थान क्रिया :—

·५६·१ परिभाषा / अर्थ—

(क) तत्र कलहो—राटी। —ठाणा० स्था १। सू ४८। टीका

(ख) कलहो—राटिः। —पण्ण० प २२। सू १५८०। टीका

कलह अर्थात् लड़ाई-झगड़ा-विग्रह-राड़-कजिया।

·५६·२ कलहक्रिया और जीवदण्डक—

(क) अत्थि णं भंते ! जीवा णं परिग्गहेणं किरिया कज्जइ ? हंता, अत्थि। कम्हि णं भंते! जीवा णं परिग्गहेणं किरिया कज्जइ ? गोयमा ! सव्वदव्वेसु, एवं नेरइयाणं जाव वेमाणियाणं। एवं ××× कलहेणं ×××। सव्वेसु जीवनेरइयभेदेसु ( भेदेणं ) भाणियव्वं ( भाणियव्वा ) निरंतरं जाव वेमाणियाणं ति।

—पण्ण० प २२। सू १५७६। पृ० ४७६

किसी जीव या अजीव वस्तु के साथ राग-द्वेष वश लड़ाई-झगड़ा-विग्रह-राड़-कजिया आदि करना कलह है। कलह करने के भाव कषाय मोहनीय कर्म के उदय या उदीरणा से उत्पन्न होते हैं। कलह की क्रिया अजीव-जीव सभी द्रव्यों के साथ जीव करता है। नारकी से लेकर वैमानिक देव तक के जीव सभी द्रव्यों के साथ कलह की क्रिया करते हैं।

(ख) अत्थि णं भंते! जीवा णं पाणाइवाएणं किरिया कज्जइ ? हंता, अत्थि ×××। एगिंदिया जहा जीवा तहा भाणियव्वा, जहा पाणाइवाए तहा ××× कोहे जाव मिच्छादंसणसल्ले। ( देखो क्रमांक ·२२·४ )

—भग० श १। उ ६। प्र २१५। पृ० ४०३

जीव कलह से क्रिया करते हैं। कलह-क्रिया यदि व्याघात नहीं हो तो छओं दिशाओं को और व्याघात होने से कदाचित् तीन दिशाओं को, कदाचित् चार दिशाओं को, कदाचित् पाँच दिशाओं को स्पर्श करती है। कलह-क्रिया आत्मकृत है, परकृत या उभयकृत नहीं है। यह क्रिया अनुक्रमपूर्वक की जाती है बिना अनुक्रमपूर्वक नहीं की जाती है।

नारकी जीव भी कलह-क्रिया सब द्रव्यों के विषय में करते हैं तथा यह क्रिया यावत् नियमपूर्वक छओं दिशाओं को स्पर्श करती है तथा औधिक जीव की तरह यावत् अनुक्रम-पूर्वक की जाती है।

एकेन्द्रिय को छोड़कर यावत् वैमानिक देव तक सब दंडकों में नारकी के समान कहना चाहिए।

एकेन्द्रियों का कथन औधिक जीवों की तरह कहना चाहिए।

**·५६·३ कलहक्रिया और कर्मप्रकृति का बंध :—**

**जीवे णं भंते! पाणाइवाएणं कइ कम्मपगडीओ बंधइ ?**······(पूरे पाठ के लिए देखो क्रमांक ·२२·५) **( एवं ) जाव मिच्छादंसणसल्ले।**

—पण्ण० प २२ । सू १५८४ । पृ० ४७६-८०

कलहक्रिया करता हुआ जीव उसी प्रकार कर्मप्रकृति का बंध करता है जैसा प्राणातिपात क्रिया करता हुआ जीव कर्मप्रकृति का बंध करता है।

---

## ·५७ अभ्याख्यान पापस्थान क्रिया

**·५७·१ परिभाषा / अर्थ—**

**(क) अभ्याख्यानं—प्रकटमसद्दोषारोपणम्।**

—ठाण० स्था १ । सू ४८ । टीका

**(ख) अभ्याख्यानं—असद्दोषारोपणं यथा—अचौरेऽपि चौरस्त्वमपारदारिकेऽपि पारदारिकस्त्वमित्यादि, इदं मृषावादेऽप्यन्तर्गतं परमुत्कृष्टोऽयं दोष इति पृथगुपात्तम्।**

—पण्ण० प २२ । सू ३ । टीका

खोटे-झूठे दोष का आरोपण करना—लगाना—अभ्याख्यान है। जैसे जो चोर नहीं है उसको चोर कहना, जो परस्त्री-गमन नहीं करता है उसको परस्त्री-लम्पट कहना। अभ्याख्यान का मृषावाद में समावेश हो जाता है लेकिन यह महान् दोष है अतः इसको अलग ग्रहण किया गया है।

**५७·२ अभ्याख्यानक्रिया और जीवदंडक :—**

**(क) अत्थि णं भंते ! जीवा णं परिग्गहेणं किरिया कज्जइ ? हंता, अत्थि। कम्हि णं भंते ! जीवा णं परिग्गहेणं किरिया कज्जइ ? गोयमा ! सव्वदव्वेसु, एवं नेरइयाणं जाव वेमाणियाणं। एवं ××× अब्भक्खाणेणं ×××। सव्वेसु जीवनेरइयभेदेसु ( भेदेणं ) भाणियव्वं ( भाणियव्वा ) निरंतरं जाव वेमाणियाणं ति।**

—पण्ण० प २२। सू १५८०। पृ० ४७६

किसी जीव या अजीव वस्तु के ऊपर द्वेषवश झूठा कलंक लगाना, झूठा दोषारोपण करना—अभ्याख्यान है। अभ्याख्यान के भाव कषाय मोहनीय कर्म के उदय या उदीरणा से उत्पन्न होते हैं। अभ्याख्यानक्रिया अजीव तथा जीव सभी द्रव्यों के प्रति जीव करते हैं। नारकी से लेकर वैमानिक देव तक के जीव सभी द्रव्यों के प्रति अभ्याख्यान से क्रिया करते हैं।

**(ख) अत्थि णं भंते ! जीवा णं पाणाइवाएणं किरिया कज्जइ ? हंता, अत्थि। ×××। एगिंदिया जहा जीवा तहा भाणियव्वा, जहा पाणाइवाए तहा ××× कोहे जाव मिच्छादंसणसल्ले। ( देखो ·२२·४ )**

—भग० श १। उ ६। प्र २१५। पृ० ४०३

जीव अभ्याख्यान से क्रिया करते हैं। अभ्याख्यान-क्रिया यदि व्याघात नहीं हो तो छओं दिशाओं को और व्याघात होने से कदाचित् तीन दिशाओं को, कदाचित् चार दिशाओं को, कदाचित् पाँच दिशाओं को स्पर्श करती है। अभ्याख्यान-क्रिया आत्मकृत है, परकृत या उभयकृत नहीं है। यह क्रिया अनुक्रमपूर्वक की जाती है विना अनुक्रपूर्वक नहीं की जाती है।

नारकी जीव भी अभ्याख्यान-क्रिया सब द्रव्यों के विषय में करते हैं तथा यह क्रिया यावत् नियमपूर्वक छओं दिशाओं को स्पर्श करती है तथा औधिक जीव की तरह यावत् अनुक्रमपूर्वक की जाती है।

एकेन्द्रिय को छोड़कर यावत् वैमानिक देव तक सब दंडकों में नारकी के समान कहना चाहिए।

एकेन्द्रियों का कथन औधिक जीवों की तरह कहना चाहिए।

**·५७·३ अभ्याख्यानक्रिया और कर्मप्रकृति का बंध :—**

**जीवे णं भंते ! पाणाइवाएणं कइ कम्मपगडीओ बंधइ ?**····· ( पूरे पाठ के लिए देखो ·२२·५ ) ( एवं ) जाव मिच्छादंसणसल्ले।

—पण्ण० प २२। सू १५८४। पृ० ४७६-८०

अभ्याख्यानक्रिया करता हुआ जीव उसी प्रकार कर्मप्रकृति का बंध करता है जैसा प्राणातिपात क्रिया करता हुआ जीव कर्मप्रकृति का बंध करता है।

## ·५८ पैशुन्य पापस्थान क्रिया

·५८·१ परिभाषा / अर्थ—

(क) पैशुन्यं—पिशुनकर्म प्रच्छन्नं सदसद्दोषाविर्भावनम्।

—ठाण० स्था १। सू ४८। टीका

(ख) पैशुन्यं—परोक्षे सतोऽसतो वा दोषस्योद्घाटनम्।

—पण्ण० प २२। सू १५८०। टीका

पीठ पीछे किसी के ऊपर झूठा या सच्चा दोष लगाना या चुगली खाना—पैशुन्य है।

·५८·२ पैशुन्यक्रिया और जीवदंडक :—

(क) अत्थि णं भंते ! जीवा णं परिग्गहेणं किरिया कज्जइ ? हंता, अत्थि। कम्हि णं भंते ! जीवा णं परिग्गहेणं किरिया कज्जइ ? गोयमा ! सव्वदव्वेसु, एवं नेरइयाणं जाव वेमाणियाणं। एवं ××× पेसुन्नेणं ×××। सव्वेसु जीवनेरइयभेदेसु ( भेदेणं ) भाणियव्वं ( भाणियव्वा ) निरंतरं जाव वेमाणियाणं ति।

—पण्ण० प २२। सू १५८०। पृ० ४७६

किसी जीव या अजीव वस्तु के ऊपर द्वेषवश पीठ पीछे चुगली खाना—पैशुन्य है। पैशुन्य के भाव कषाय मोहनीय कर्म के उदय या उदीरणा से उत्पन्न होते हैं। पैशुन्य की क्रिया अजीव तथा जीव सभी द्रव्यों के विषय में जीव करता है। नारकी से लेकर वैमानिक देव तक के जीव सभी द्रव्यों के विषय में पैशुन्य की क्रिया करते हैं।

(ख) अत्थि णं भंते ! जीवा णं पाणाइवाएणं किरिया कज्जइ ? हंता, अत्थि। ×××। एगिंदिया जहा जीवा तहा भाणियव्वा, जहा पाणाइवाए तहा ××× कोहे जाव मिच्छादंसणसल्ले। ( देखो ·२२·४ )

—भग० श १। उ ६। प्र २१५। पृ० ४०३

जीव पैशुन्य से क्रिया करते हैं। पैशुन्यक्रिया यदि व्याघात नहीं हो तो छओं दिशाओं को और व्याघात होने से कदाचित् तीन दिशाओं को, कदाचित् चार दिशाओं को, कदाचित् पाँच दिशाओं को स्पर्श करती है। पैशुन्य-क्रिया आत्मकृत है, परकृत या उभयकृत नहीं है। यह क्रिया अनुक्रमपूर्वक की जाती है, विना अनुक्रमपूर्वक नहीं की जाती है।

नारकी जीव भी पैशुन्यक्रिया सब द्रव्यों के विषय में करते हैं तथा यह क्रिया यावत् नियमपूर्वक छओं दिशाओं को स्पर्श करती है तथा औघिक जीव की तरह यावत् अनुक्रमपूर्वक की जाती है।

एकेन्द्रिय को छोड़कर यावत् वैमानिक देव तक सब दंडको में नारकी के समान कहना चाहिए।

एकेन्द्रियों का कथन औघिक जीवों की तरह कहना चाहिए।

·५८·३ पैशुन्यक्रिया और कर्मप्रकृति का बंध :—

**जीवे णं भंते ! पाणाइवाएणं कइ कम्मपगडीओ बंधइ……( पूरे पाठ के लिए देखो ·२२·५ ) ( एवं ) जाव मिच्छादंसणसल्ले।**

—पण्ण० प २२ । सू १५८४ । पृ ४७६-८०

पैशुन्यक्रिया करता हुआ जीव उसी प्रकार कर्मप्रकृति का बंध करता है जैसा प्राणातिपात क्रिया करता हुआ जीव कर्मप्रकृति का बंध करता है।

---

## ·५९ परपरिवाद पापस्थान क्रिया

·५९·१ परिभाषा/अर्थ—

**(क) परेषां परिवादः परपरिवादो विकत्थनमित्यर्थः।**

—ठाण० स्था १ । सू ४८ । टीका

**(ख) परपरिवादः प्रभूतजनसमक्षं परदोपविकत्थनम्।**

—पण्ण० प २२ । सू ३ । टीका

दुनिया के सामने या जनसमूह के समक्ष दूसरे पर दोष लगाना—निन्दा करना, बुराई करना—परपरिवाद है।

·५९·२ परपरिवादक्रिया और जीवदंडक :—

**(क) अत्थि णं भंते ! जीवा णं परिग्गहेणं किरिया कज्जइ ? हंता, अत्थि। कम्हि णं भंते ! जीवा णं परिग्गहेणं किरिया कज्जइ ? गोयमा ! सव्वदव्वेसु, एवं नेरइयाणं जाव वेमाणियाणं एवं ××× परपरिवाएणं ×××। सव्वेसु जीवनेरइयभेदेसु ( भेदेणं ) भाणियव्वं ( भाणियव्वा ) निरंतरं जाव वेमाणियाणं ति।**

—पण्ण० प २२ । सू १५८० । पृ० ४७६

किसी जीव या अजीव वस्तु की द्वेषवश जन-समूह के सामने या लोगों या जन-जन में निन्दा करना, बुराई करना—परपरिवाद है। परपरिवाद के भाव कषाय मोहनीयकर्म

के उदय या उदीरणा से उत्पन्न होते हैं। परपरिवाद-क्रिया जीव-अजीव सभी द्रव्यों के विषय में जीव करते हैं। नारकी से लेकर वैमानिक देव तक के जीव सभी द्रव्यों के विषय में परपरिवाद क्रिया करते हैं।

**(ख) अत्थि णं भंते ! जीवा णं पाणाइवाएणं किरिया कज्जइ ? हंता, अत्थि। ××× । एगिंदिया जहा जीवा तहा भाणियव्वा, जहा पाणाइवाए तहा ××× कोहे जाव मिच्छादंसणसल्ले।** ( देखो ·२२·४ )

—भग० श १ । उ ६ । प्र २१५ । पृ० ४०३

जीव पर-परिवाद से क्रिया करते हैं। परपरिवाद-क्रिया यदि व्याघात नहीं हो तो छओं दिशाओं को और व्याघात होने से कदाचित् तीन दिशाओं को, कदाचित् चार दिशाओं को, कदाचित् पाँच दिशाओं को स्पर्श करती है। परपरिवाद-क्रिया आत्मकृत है, परकृत या उभयकृत नहीं है। यह क्रिया अनुक्रमपूर्वक की जाती है, बिना अनुक्रमपूर्वक नहीं की जाती है।

नारकी जीव भी परपरिवाद-क्रिया सब द्रव्यों के विषय में करते हैं तथा यह क्रिया यावत् नियमपूर्वक छओं दिशाओं को स्पर्श करती है तथा औधिक जीव की तरह यावत् अनुक्रमपूर्वक की जाती है।

एकेन्द्रिय को छोड़कर यावत् वैमानिक देव तक सब दंडकों में नारकी के समान कहना चाहिए।

एकेन्द्रियों का कथन औधिक जीवों की तरह कहना चाहिए।

### ·५९·३ पर-परिवादक्रिया और कर्मप्रकृति का बंध :—

**जीवे णं भंते ! पाणाइवाएणं कइ कम्मपगडीओ बंधइ ?........** ( पूरे पाठ के लिये देखो ·२२·५) **(एवं) जाव मिच्छादंसणसल्ले।**

—पण्ण० प २२ । सू १५८४ । पृ ४७९-८०

पर-परिवादक्रिया करता हुआ जीव उसी प्रकार कर्मप्रकृति का बंध करता है जैसा प्राणातिपात क्रिया करता हुआ जीव कर्मप्रकृति का बंध करता है।

---

## ·६० रति-अरति पापस्थानक्रिया

### ·६०·१ परिभाषा / अर्थ—

(क) अरतिश्च तन्मोहनीयोदयजश्चित्तविकार उद्वेगलक्षणो रतिश्च तथा-विधानन्दरूपा अरतिरति इत्येकमेव विवक्षितं, यतः क्वचन विषये या रतिस्तामेव

विपयान्तरापेक्षया अरतिं व्यपदिशन्त्येवमरतिमेव रतिमित्यौपचारिकमेकत्वमनयोरस्तीति। —ठाण० स्था १। सू ४८। टीका

(ख) यदुदयाद् वाह्याभ्यन्तरेपु वस्तुपु प्रमोदमाधत्ते तत् रतिमोहनीयं, यदुदयवशात् पुनर्वाह्याभ्यन्तरेपु वस्तुपु अप्रीतिं करोति तदरतिमोहनीयम्।

—पण्ण० प २३। उ २। सू१६६१। टीका

किसी द्रव्य के विपय में विकार-अप्रीति-उद्वेग आना अरति है तथा किसी द्रव्य के विपय में आनन्द-प्रमोद-सुख अनुभूत होना रति है। रति-अरति का विवेचन एक साथ है क्योंकि जिस द्रव्य के विषय में कभी अरति होती है उसी द्रव्य के विषय में कालान्तर—विपयान्तर से रति भी होती है। यद्यपि नोकपायमोहनीय के भेदों में अरति-रति की अलग-अलग गणना की गई है। यथा—

नोकसायवेयणिज्जे णं भंते! कम्मे कइविहे पन्नत्ते? गोयमा! णवविहे पन्नत्ते, तंजहा—इत्थीवेए (वेयणिज्जे) पुरिसवेए (वेयणिज्जे) नपुंसगवेए (वेयणिज्जे), हासे, रई, अरई, भए, सोगे, दुगुंछा। —पण्ण० प २३। उ २। सू १६६१। पृ० ४६०

·६०·२ रति-अरतिक्रिया और जीवदंडक :—

(क) (अत्थि णं भंते! जीवा णं परिग्गहेणं किरिया कज्जइ? हंता, अत्थि। कम्हि णं भंते! जीवा णं परिग्गहेणं किरिया कज्जइ? गोयमा! सव्वदव्वेसु, एवं नेरइयाणं जाव वेमाणियाणं) एवं ××× अरइरईए ×××। सव्वेसु जीवनेरइयभेदेसु (भेदेणं) भाणियव्वं (भाणियव्वा) निरंतरं जाव वेमाणियाणं ति।

—पण्ण० प २२। सू १५८०। पृ० ४७६

वाह्य-आभ्यन्तर वस्तु में प्रमोद-आनंद-सुख की अनुभूति होना रति है तथा वाह्य-आभ्यंतर वस्तु में अप्रीति-उद्वेग आना अरति है। रति-अरति के भाव नोकषायमोहनीय के उदय या उदीरणा से उत्पन्न होते हैं। रति-अरति की क्रिया जीव तथा अजीव सभी द्रव्यों में जीव करता है। नारकी से लेकर वैमानिक देव तक के जीव सभी द्रव्यों में रति-अरति की क्रिया करते हैं।

(ख) अत्थि णं भंते! जीवा णं पाणाइवाएणं किरिया कज्जइ? हंता, अत्थि। ×××। एगिंदिया जहा जीवा तहा भाणियव्वा, जहा पाणाइवाए तहा ××× कोहे जाव मिच्छादंसणसल्ले। (देखो क्रमांक ·२२·४)।

—भग० श १। उ ६। प्र० २१५। पृ० ४०३

जीव रति-अरति से क्रिया करते हैं। रति-अरति-क्रिया यदि व्याघात नहीं हो तो छओ दिशाओं को और व्याघात होने से कदाचित् तीन दिशाओं को, कदाचित् चार

दिशाओ को, कदाचित् पाँच दिशाओं को स्पर्श करती है। रति-अरति-क्रिया आत्मकृत है, परकृत या उभयकृत नहीं है। यह क्रिया अनुक्रमपूर्वक की जाती है विना अनुक्रमपूर्वक नहीं की जाती है।

नारकी जीव भी रति-अरतिक्रिया सब द्रव्यों के विषय में करते हैं तथा यह क्रिया यावत् नियमपूर्वक छओ दिशाओं को स्पर्श करती है तथा औघिक जीव की तरह यावत् अनुक्रमपूर्वक की जाती है।

एकेन्द्रिय को छोड़कर यावत् वैमानिक देव तक सब दंडकों में नारकी के समान कहना चाहिए।

एकेन्द्रियों का कथन औघिक जीवों की तरह कहना चाहिए।

·६०·३ रति-अरतिक्रिया और कर्मप्रकृति का वंध :—

जीवे णं भंते! पाणाइवाएणं कइ कम्मपगडीओ वंधइ?........ ( पूरे पाठ के लिए देखो ·२२·५) ( एवं ) जाव मिच्छादंसणसल्ले।

—पण्ण० प २२। सू १५८४। पृ० ४७६-८०

रति-अरतिक्रिया करता हुआ जीव उसी प्रकार कर्मप्रकृति का वंध करता है जैसा प्राणातिपात क्रिया करता हुआ जीव कर्मप्रकृति का वंध करता है।

---

## ·६१ मायामृषा पापस्थान क्रिया

·६१·१ परिभाषा / अर्थ—

(क) 'मायामोसं' त्ति माया च—निकृतिर्मृषा च मृषावादो मायया वा सह मृषा मायामृषा प्राकृतत्वान्मायामोसं दोषद्वययोगः।

—ठाण० स्था १ सू ४८। टीका

(ख) 'मायामोसेण' मिति माया च मृषा च समाहारो द्वन्द्वः, द्वन्द्वैकत्वे नपुंसकत्वमिति 'क्लीबे' इति ह्रस्वत्वं तेन इह समुदायो विवक्षितो, महाकर्मबन्धहेतुश्चेति मृषावादमायाभ्यां पृथगुपात्तम्। —पण्ण० प २२। सू १५८०। टीका

किसी द्रव्य के विषय में माया—कपट सहित असत्य बोलना मायामृषा है। इसमें माया तथा मृषा दोनों का योग है। महाकर्म के वंध का हेतु होने से इसका माया तथा मृषा से अलग विवेचन किया गया है।

·६१·२ मायामृषाक्रिया और जीवदंडक :—

(क) अत्थि णं भंते! जीवा णं परिग्गहेणं किरिया कज्जइ? हंता, अत्थि। कम्हि

णं भंते ! जीवा णं परिग्गहेणं किरिया कज्जइ ? गोयमा ! सव्वदव्वेसु, एवं नेरइयाणं जाव वेमाणियाणं एवं ××× मायामोसेणं ×××। सव्वेसु जीवनेरइयभेदेसु ( भेदेणं ) भाणियव्वं ( भाणियव्वा ) निरंतरं जाव वेमाणियाणं ति।

—पण्ण० प २२ । सू १५८० । पृ० ४७६

किसी द्रव्य के विषय में रागद्वेषवश माया—कपट सहित असत्य बोलना—मायामृषा है। मायामृषा के भाव कषाय मोहनीय कर्म के उदय या उदीरणा से उत्पन्न होते हैं। माया-मृषाक्रिया अजीव-जीव सभी द्रव्यों के साथ जीव करते हैं। नारकी से लेकर वैमानिक देव तक के जीव सभी द्रव्यों के विषय में मायामृषा से क्रिया करते हैं।

(ख) अत्थि णं भंते ! जीवा णं पाणाइवाएणं किरिया कज्जइ ? हंता, अत्थि। ×××। एगिंदिया जहा जीवा तहा भाणियव्वा, जहा पाणाइवाए तहा ××× कोहे जाव मिच्छादंसणसल्ले। ( देखो '२२'४)

—भग० श १ । उ ६ । प्र २१५ । पृ० ४०३

जीव माया-मृषा से क्रिया करते हैं। माया-मृषाक्रिया यदि व्याघात नहीं हो तो छओं दिशाओं को और व्याघात होने से कदाचित् तीन दिशाओं को, कदाचित् चार दिशाओं को, कदाचित् पाँच दिशाओं को स्पर्श करती है। माया-मृषाक्रिया आत्मकृत है, परकृत या उभयकृत नहीं है। यह क्रिया अनुक्रमपूर्वक की जाती है, बिना अनुक्रमपूर्वक नहीं की जाती है।

नारकी जीव भी माया-मृषाक्रिया सब द्रव्यों के विषय में करते हैं तथा यह क्रिया यावत् नियमपूर्वक छओं दिशाओं को स्पर्श करती है तथा औधिक जीव की तरह यावत् अनुक्रमपूर्वक की जाती है।

एकेन्द्रिय को छोड़कर यावत् वैमानिक देव तक सब दंडकों में नारकी के समान कहना चाहिए।

एकेन्द्रियो का कथन औधिक जीवों की तरह कहना चाहिए।

'६१'३ माया-मृषावादक्रिया और कर्मप्रकृति का बंध :—

जीवे णं भंते ! पाणाइवाएणं कइ कम्मपगडीओ बंधइ ? ...... ( पूरे पाठ के लिए देखो '२२'५ ) ( एवं ) जाव मिच्छादंसणसल्ले।

—पण्ण० प २२ । सू १५८४ । पृ० ४७६-८०

माया-मृषाक्रिया करता हुआ जीव उसी प्रकार कर्मप्रकृति का बंध करता है जैसा प्राणातिपात क्रिया करता हुआ जीव कर्मप्रकृति का बंध करता है।

---

## ·६२ मिथ्यादर्शनशल्य (पापस्थान) क्रिया

### ·६२·१ परिभाषा / अर्थ :—

(क) मिथ्यादर्शनं—विपर्यस्ता दृष्टिः; तदेव तोमरादिशल्यमिव शल्यं दुःख-हेतुत्वात् मिथ्यादर्शनशल्यमिति। —ठाण० स्था १। सू ४८। टीका

(ख) 'मिच्छादंसणसल्लेणं'ति मिथ्यादर्शनं—मिथ्यात्वं तदेव शल्यं मिथ्यादर्शन-शल्यम्। —पण्ण० प २२। सू ३। टीका

यथातथ्य वस्तु तत्त्व से विपरीत दृष्टि—मिथ्यादर्शन है। शल्य अर्थात कांटा; मिथ्या-दर्शन रूप शल्य मिथ्यादर्शनशल्य। मिथ्यादर्शन शल्य के समान, अत्यन्त दुःखदायी होता है—जिस प्रकार किसी अंग में शल्य—कांटा चुभ जाने से बनी वेदना होती है उसी प्रकार शल्य रूप मिथ्यादर्शन आत्मा के महान कष्ट का कारण होता है। मिथ्यादर्शन के भेदों के अनुसार मिथ्यादर्शनशल्य के भी पाँच या अनेक भेद हो सकते हैं।

### ·६२·२ मिथ्यादर्शनशल्यक्रिया और जीवदंडक :—

(क) अत्थि णं भंते ! जीवा णं परिग्गहेणं किरिया कज्जइ ? हंता, अत्थि। कम्हि णं भंते ! जीवा णं परिग्गहेणं किरिया कज्जइ ? गोयमा ! सव्वदव्वेसु, एवं नेरइयाणं जाव वेमाणियाणं। एवं ××× मिच्छादंसणसल्लेणं। सव्वेसु जीवनेरइय-भेदेसु (भेदेणं) भाणियव्वं (भाणियव्वा) निरंतरं जाव वेमाणियाणं ति।

—पण्ण० प २२। सू १५८०। पृ० ४३६

जीवादि द्रव्यों या तत्त्वों के विषय में मिथ्या—विपरीत—गलत दृष्टिरूप शल्य होना—मिथ्यादर्शनशल्य है। यथातथ्य वस्तुतत्त्व से विपरीत दृष्टि जीव के आत्मप्रदेशों में शल्य की भाँति चुभती है। मिथ्यादर्शनशल्य दर्शनमोहनीयकर्म के उदय या उदीरणा से उत्पन्न होता है। मिथ्यादर्शनशल्यक्रिया सभी द्रव्यों—तत्त्वों के विषय में जीव करते हैं। नारकी से लेकर वैमानिक देव तक के जीव सभी द्रव्यों—तत्त्वों के विषय में मिथ्यादर्शनशल्य से क्रिया करते हैं।

(ख) अत्थि णं भंते ! जीवा णं पाणाइवाएणं किरिया कज्जइ ? हंता, अत्थि। ×××। एगिंदिया जहा जीवा तहा भाणियव्वा, जहा पाणाइवाए तहा ××× कोहे जाव मिच्छादंसणसल्ले। (देखो ·२२·४) —भग० श १। उ ६। प्र २१५। पृ० ४०३

जीव मिथ्यादर्शनशल्य से क्रिया करते हैं। मिथ्यादर्शनशल्यक्रिया यदि व्याघात नहीं हो तो छओं दिशाओं को और व्याघात होने से कदाचित् तीन दिशाओं को, कदाचित् चार दिशाओं को, कदाचित् पाँच दिशाओं को स्पर्श करती है। मिथ्यादर्शनशल्य-क्रिया

आत्मकृत है, परकृत या उभयकृत नहीं है। यह क्रिया अनुक्रमपूर्वक की जाती है, बिना अनुक्रमपूर्वक नहीं की जाती है।

नारकी जीव भी मिथ्यादर्शनशल्य-क्रिया सब द्रव्यों के विषय में करते हैं तथा यह क्रिया यावत् नियमपूर्वक छओं दिशाओं को स्पर्श करती है तथा औधिक जीव की तरह यावत् अनुक्रमपूर्वक की जाती है।

एकेन्द्रिय को छोड़कर यावत् वैमानिक देव तक सब दंडकों में नारकी के समान कहना चाहिए।

एकेन्द्रियों का कथन औधिक जीवों की तरह कहना चाहिए।

नोट : क्रमांक ·१७ तथा ·४० भी देखिये।

·६२·३ मिथ्यादर्शनशल्यक्रिया और कर्मप्रकृति का बंध:—

जीवे णं भंते ! पाणाइवाएणं कइ कम्मपगडीओ बंधइ ?.........(पूरे पाठ के लिये देखो ·२२·५) (एवं) जाव मिच्छादंसणसल्ले।

—पण्ण० प २२। सू १५८४। पृ० ४७६-८०

मिथ्यादर्शनशल्यक्रिया करता हुआ जीव उसी प्रकार कर्मप्रकृति का बंध करता है जैसा प्राणातिपातक्रिया करता हुआ जीव कर्मप्रकृति का बंध करता है। (देखो क्रमांक ·२२·५)

---

## ·६३ एजनादिक्रिया

·६३·१ परिभाषा / अर्थ—

योग के कारण आत्मप्रदेशों का कम्पन होना, परिस्पंदन होना, क्षुब्ध होना, चंचल होना आदि में एजनादि क्रियाओं का समावेश होता है।

एजना - कंपन करना।

व्येजना—विविध रूप में कम्पन करना।

चलना—स्थानान्तर जाना।

स्पंदना—किंचित् चलना।

घट्टना—सब दिशाओं में चारों तरफ चलना तथा अन्य पदार्थों को स्पर्श करना।

क्षुब्ध होना—किसी वस्तु में चंचलता से प्रवेश करना।

उदीरणा—प्राबल्य से ढकेलना।

ऊपर में आत्मप्रदेशों के परिस्पंदन करने की कुछ क्रियाओं का नामोल्लेख किया

गया है लेकिन परिस्पंदन अनेक प्रकार से हो सकता है अतः एजनादि क्रियाओं के परिस्पंदन के प्रकार के अनुसार अनेक भेद हो सकते हैं।

·६३·२,३ भेद तथा भेदों की परिभाषा :—

कइविहा णं भंते ! एयणा पन्नत्ता ? गोयमा ! पंचविहा पन्नत्ता, तंजहा—१ दव्वेयणा, २ खेत्तेयणा, ३ कालेयणा, ४ भावेयणा, ५ भवेयणा। दव्वेयणा णं भंते ! कइविहा पन्नत्ता ? गोयमा ! चउव्विहा पन्नत्ता, तंजहा—१ नेरइयदव्वेयणा, २ तिरिक्खजोणियदव्वेयणा, ३ मणुस्सदव्वेयणा, ४ देवदव्वेयणा।

से केणट्ठेणं भंते ! एवं वुच्चइ—'नेरइयदव्वेयणा' २ ? गोयमा ! जं णं नेरइया नेरइयदव्वे वट्टिंसु वा, वट्टंति वा, वट्टिस्संति वा ते णं तत्थ नेरइया नेरइयदव्वे वट्टमाणा नेरइयदव्वेयणं एयंसु वा, एयंति वा, एइस्संति वा, से तेणट्ठेणं जाव दव्वेयणा।

से केणट्ठेणं भंते ! एवं वुच्चइ—तिरिक्खजोणियदव्वेयणा एवं चेव, नवरं तिरिक्खजोणियदव्वे भाणियव्वं, सेसं तं चेव, एवं जाव देवदव्वेयणा।

खेत्तेयणा णं भंते ! कइविहा पन्नत्ता ? गोयमा ! चउव्विहा पन्नत्ता, तंजहा—नेरइयखेत्तेयणा जाव देवखेत्तेयणा, से केणट्ठेणं भंते ! एवं वुच्चइ—नेरइयखेत्तेयणा नेरइयखेत्तेयणा ? एवं चेव नवरं 'नेरइयखेत्तेयणा' भाणियव्वा, एवं जाव देवखेत्तेयणा।

एवं कालेयणावि, एवं भवेयणावि, एवं भावेयणावि (एवं) जाव देवभावेयणा।

—भग० श १७। उ ३। प्र २ से ७। पृ० ७५७

टीका—'कई'-त्यादि, 'दव्वेयण' त्ति द्रव्याणां—नारकादिजीवसंपृक्तपुद्गलद्रव्याणां नारकादिजीवद्रव्याणां वा एजना—चलना द्रव्यैजना 'खेत्तेयण' त्ति क्षेत्रे—नारकादिक्षेत्रे वर्त्तमानानामेजना क्षेत्रैजना 'कालेयण' त्ति काले—नारकादिकाले वर्त्तमानानामेजना कालैजना 'भवेयण' त्ति भवे—नारकादिभवे वर्त्तमानानामेजना भवैजना 'भावेयण' त्ति भावे—औदयिकादिरूपे वर्तमानानां नारकादीनां तद्गतपुद्गलद्रव्याणां वैजना भावैजना, 'नेरइयदव्वेसु वट्टिंसु' त्ति नैरयिकलक्षणं यज्जीवद्रव्यं द्रव्यपर्याययोः कथंञ्चिदभेदान्नारकत्वमेवेत्यर्थः तत्र 'वट्टिंसु' त्ति वृत्तवन्तः 'नेरइयदव्वेयण' त्ति नैरयिकजीवसंपृक्तपुद्गलद्रव्याणां नैरयिकजीवद्रव्याणां वैजना नैरयिकद्रव्यैजना ताम् 'एइंसु' त्ति ज्ञातवन्तोऽनुभूतवन्तो वेत्यर्थः।

एजना ( परिस्पंदन ) पाँच प्रकार की होती है—यथा—१—द्रव्यएजना, २—क्षेत्रएजना, ३—कालएजना, ४—भावएजना और ५—भवएजना। द्रव्यएजना के चार भेद होते हैं—यथा—१ नारकी द्रव्यएजना, २ तिर्यंचयोनिक द्रव्यएजना, ३ मनुष्यद्रव्यएजना तथा ४ देवद्रव्यएजना। जिस गति के शरीर से जो एजना होती है वह उस गति

के शरीर की एजना कहलाती है, यथा—नारकीय द्रव्य (शरीर) से एजना—नारकीय द्रव्य-एजना।

नारकी नारकीय द्रव्य ( शरीर ) में वर्तते थे, वर्तते हैं, वर्तेंगे, अतः नारकी नारकीय द्रव्य में वर्तमान नारकीय द्रव्य में एजना—परिस्पंदन करते थे, करते हैं, करेंगे। अतः नारकी द्रव्यएजना का प्रतिपादन किया गया है।

तिर्यंचयोनिक जीव इसी प्रकार तिर्यंच योनिक द्रव्य ( शरीर ) में वर्तते थे, वर्तते हैं, वर्तेंगे। अतः तिर्यंचयोनिक जीव तिर्यंच योनिक द्रव्य में वर्तमान तिर्यंचयोनिक द्रव्य से एजना ( परिस्पंदन ) करते थे, करते हैं, करेंगे।

इसी प्रकार मनुष्य मनुष्यद्रव्य से परिस्पन्दन करते थे, करते हैं, करेंगे। देवता देवद्रव्य से परिस्पन्दन करते थे, करते हैं, करेंगे।

क्षेत्रएजना के चार भेद होते हैं—यथा—१—नारकीक्षेत्रएजना, २—तिर्यंचयोनिक-क्षेत्रएजना, ३—मनुष्यक्षेत्रएजना तथा ४—देवक्षेत्रएजना।

इसी प्रकार कालएजना, भावएजना तथा भवएजना के चार-चार भेद होते हैं।

जिस गति के क्षेत्र में रहकर उस गति के शरीर से जो एजना होती है वह उस गति की क्षेत्रीय एजना, यथा—नारकीय क्षेत्र में होने वाली नारकी जीवों की एजना—नारकीय क्षेत्रएजना।

जिस गति में जिस काल में वर्तमान हो उस काल में जो उस गति के शरीर के पुद्गल की एजना होती है वह उस गतिकाल की एजना है, यथा जिस काल में जीव नरक गति में वर्तता है उस काल में जो एजना होती है वह नारकीय कालएजना।

जिस गति में औदयिकादि भावों से जो एजना होती है वह उस गति की भाव-एजना, यथा—नरक गति में वर्तते हुए औदयिक आदि भावों के कारण जो एजना होती है वह नारकीय भावएजना।

जिस भव में वर्तते हुए जो एजना हो वह उस भव की एजना है यथा नरकभव में वर्तते हुए जीव के जो एजना होती है वह नारकीय भवएजना है।

## ६३·४ सयोगी जीव और एजनादि क्रिया :—

**जीवे णं भंते ! सया समियं एयइ, वेयइ, चलइ, फंदइ, घट्टइ, खुब्भइ, उदीरइ, तं तं भावं परिणमइ ? हंता, मंडियपुत्ता ! जीवे णं सया समियं एयइ—जाव—तं तं भावं परिणमइ।**
—भग० श ३। उ ३। प्र १०। पृ० ४५६

जीव सदा समभाव से कम्पन करता है, विविध भाव से कम्पन करता है, देशान्तर गति करता है, स्पन्दन—परिस्पन्दन करता है, सभी दिशाओं में गति करता है, क्षुब्ध होता

है अर्थात् प्रबल रूप से हलचल करता है तथा उदीरण करता है अर्थात् प्रबलतापूर्वक प्रेरणा करता है तथा जीव उस-उस भाव में परिणमन करता है।

टीका—'जीवे णं' इत्यादि, इह जीवग्रहणेऽपि सयोग एवाऽसौ ग्राह्यः, अयोगस्य एजनादेरसंभवात्। सदा नित्यम्, 'समिअं' ति सप्रमाणम्, 'एयइ' त्ति एजते कम्पते, "एजृ कम्पने" इति वचनात् 'वेयइ' त्ति व्येजते विविधं कम्पते, 'चलइ' त्ति स्थानान्तरं गच्छति, 'फंदइ' त्ति स्पन्दते किञ्चिच्चलति। "स्पदि किञ्चिच्चलने" इति वचनात्। "अन्यमवकाशं गत्वा पुनस्तत्रैव आगच्छति"—इति अन्ये। 'घट्टइ' त्ति सर्वदिक्षु चलति, पदार्थान्तरं वा स्पृशति। 'खुब्भइ' त्ति क्षुभ्यति - पृथिवीं प्रविशति, क्षोभयति वा पृथ्वीम्, बिभेति वा। 'उदीरइ' त्ति प्राबल्येन प्रेरयति, पदार्थान्तरं प्रतिपादयति वा। शेषक्रियाभेदसंग्रहार्थमाह—'तं तं भावं परिणमइ' त्ति उत्क्षेपणा-ऽवक्षेपणा-ऽऽकुञ्चन-प्रसारणादिकं परिणामं यातीत्यर्थः। एषां च एजनादिभावानां क्रम-भावित्वेन सामान्यतः सदेति मन्तव्यम्, न तु प्रत्येकापेक्षया—क्रमभाविनां युगपद्-भावादिति।

यहाँ जीव से सयोगी जीव का ग्रहण करना चाहिए। क्योंकि अयोगी जीव के एजनादि क्रियाएँ नहीं होती हैं। 'समिअं एयइ' सप्रमाण कम्पन करना, 'वेयइ' विविध प्रकार से कम्पन करना, 'चलइ' एक स्थान से दूसरे स्थान में जाना, 'फंदइ' स्पन्दन करना अर्थात् किंचित् चलायमान होना, 'घट्टइ' सभी दिशाओं में गति करना अथवा दूसरे पदार्थों को स्पर्श करना, 'खुब्भइ' क्षोभ करना, पृथ्वी में प्रवेश करना अथवा पृथ्वी का भेद करना, तथा 'उदीरइ' प्रबलतापूर्वक प्रेरणा करना अथवा बलपूर्वक किसी दूसरी वस्तु को प्रतिष्ठित करना। एजनादि क्रियाओं के और भी अनेक भेद होते हैं। बाकी के सभी क्रियाभेदों को संग्रह करना चाहिए ऐसा टीकाकार कहते हैं। 'तं तं भावं परिणमइ' उत्क्षेपण, अव-क्षेपण, आकुंचन, प्रसारण इत्यादि पर्यायों को प्राप्त होता है। ये एजनादि क्रियाएँ क्रम-पूर्वक होती हैं इसलिए सदा होती हैं। यह बात सामान्य रूप से समझनी चाहिए। परन्तु प्रत्येक की अपेक्षा से नहीं समझनी चाहिए ; क्योंकि क्रमपूर्वक होनेवाली क्रियाएँ एक समय में एक साथ नहीं हो सकती हैं।

एजनादि क्रिया करता हुआ जीव अन्तक्रिया नहीं कर सकता है अर्थात् उसकी मुक्ति नहीं हो सकती है क्योंकि जब तक जीव एजनादि क्रिया करता है तब तक वह जीव आरम्भ करता है, सरंभ करता है, समारंभ करता है। आरम्भ-सरंभ-समारम्भ में वर्तमान जीव अनेक प्राण-भूत-जीव-सत्त्व को दुःख-परितापादि उपजाता है अतः उस जीव की मरण के समय मुक्ति नहीं हो सकती है। (देखो अंतक्रिया ·७३)।

·६३·५ शैलेशी जीव एजनादि क्रिया नहीं करता है—

सेलेसिं पडिवन्नाए णं भंते ! अणगारे सया समियं एयइ, वेयइ, जाव—तं तं भावं परिणमइ ? णो इणट्ठे समट्ठे, णण्णत्थ एगेणं परप्पओगेणं ।

—भग० श १७ । उ ३ । प्र १ । पृ० ७५७

शैलेशी अवस्था को प्राप्त जीव एजनादि क्रिया नही करता है लेकिन परप्रयोग से स्यात् एजनादि क्रिया हो सकती है अर्थात् शैलेशी अवस्था में आत्मा अत्यन्त स्थिरता को प्राप्त होने से परप्रयोग के अतिरिक्त नहीं कम्पता है ।

शैलेशत्व को प्राप्त संसारी जीव निष्कंप होते हैं। अशैलेशी संसारी जीव सकंप होते हैं तथा वे देशतः भी सकंप होते हैं तथा सर्वतः भी सकंप होते हैं । यथा—ईलिका गति से उत्पत्ति स्थान को जाते हुए जीव देशतः सकंप होते हैं क्योंकि उनके पूर्व के शरीर में रहा हुआ अंश गतिक्रिया रहित होने के कारण निष्कंप होता है ।

नारकी जीव देशतः भी सकम्प होते हैं, सर्वतः भी सकंप होते हैं—जो नारकी जीव विग्रहगति को प्राप्त होते हैं वे सर्वतः सकंप होते हैं तथा जो नारकी जीव विग्रहगति को प्राप्त नहीं होते हैं वे देशतः सकंप होते हैं ।

इसी प्रकार दंडक के सभी जीवों के सम्बन्ध में यावत् वैमानिक जीवों तक जानना ।

·६३·६ चलनाक्रिया—

·६३·६·१ परिभाषा / अर्थ—

'चलण' त्ति एजना एव स्फुटतरस्वभावा ।

—भग० श १७ । उ ३ । प्र ८ । टीका

चलना-क्रिया एजना से स्फुटतर स्वभाव वाली होती है—चलना का कंपन—परिस्पंदन एजना के कंपन—परिस्पंदन से स्फुटतर होता है । चलना-क्रिया के परिस्पंदन के भेदो के अनुसार मूलतः तीन भेद किये जाते हैं । परन्तु उपभेद अनेक हो सकते हैं ।

६३·६·२,३ भेद / भेदों की परिभाषा—

कइविहा णं भंते ! चलणा पण्णत्ता ? गोयमा ! तिविहा चलणा पण्णत्ता, तंजहा—सरीरचलणा, इंदियचलणा, जोगचलणा । सरीरचलणा णं भंते ! कइविहा पण्णत्ता ? गोयमा ! पंचविहा पण्णत्ता, तंजहा—ओरालियसरीरचलणा जाव कम्मगसरीरचलणा । इंदियचलणा णं भंते ! कइविहा पण्णत्ता ? गोयमा ! पंचविहा पण्णत्ता, तंजहा—सोइंदियचलणा जाव फासिंदियचलणा । जोगचलणा णं भंते ! कइविहा पण्णत्ता ? गोयमा ! तिविहा पण्णत्ता, तंजहा—मणजोगचलणा, वइजोग-

चलणा, कायजोगचलणा। से केणट्ठेणं भंते! एवं वुच्चइ—ओरालियसरीरचलणा ओरालियसरीरचलणा? गोयमा! जं णं जीवा ओरालियसरीरे वट्टमाणा ओरालियसरीरपाओग्गाइं दव्वाइं ओरालियसरीरत्ताए परिणामेमाणा ओरालियसरीरचलणं चलिंसु वा, चलंति वा, चलिस्संति वा से तेणट्ठेणं जाव ओरालियसरीरचलणा २।

से केणट्ठेणं भंते! एवं वुच्चइ—वेउव्वियसरीचलणा वेउव्वियसरीरचलणा? एवं चेव, नवरं—वेउव्वियसरीरे वट्टमाणा, एवं जाव कम्मगसरीरचलणा।

से केणट्ठेणं भंते! एवं वुच्चइ—'सोइंदियचलणा सोइंदियचलणा'? गोयमा! जं णं जीवा सोइंदिये वट्टमाणा सोइंदियपाओग्गाइं दव्वाइं सोइंदियत्ताए परिणामेमाणा सोइंदियचलणा चलिंसु वा, चलंति वा, चलिस्संति वा, से तेणट्ठेणं जाव सोइंदियचलणा २। एवं जाव फासिंदियचलणा।

से केणट्ठेणं भंते! एवं वुच्चइ—मणजोगचलणा मणजोगचलणा? गोयमा! जं णं जीवा मणजोए वट्टमाणा मणजोगपाओग्गाइं दव्वाइं मणजोगत्ताए परिणामेमाणा मणजोगचलणं चलिंसु वा, चलंति वा, चलिस्संति वा से तेणट्ठेणं जाव—मणजोगचलणा २ एवं वइजोगचलणा वि, एवं कायजोगचलणा वि।

—भग० श १७। उ ३। प्र ८ से १५। पृ० ७५७-७५८

टीका—'कई' त्यादि, 'चलण' त्ति एजना एव स्फुटतरस्वभावा 'सरीरचलण' त्ति शरीरस्य—औदारिकादेश्चलना—तत्प्रायोग्यपुद्‌गलानां तद्रूपतया परिणमने व्यापारः शरीरचलना, एवमिन्द्रिययोगचलने अपि, 'ओरालियसरीरचलणं चलिंसु' त्ति औदारिकशरीरचलनां कृतवन्तः।

चलना-क्रिया एजना से स्फुटतर स्वभाव वाली होती है अर्थात् चलना का परिस्पंदन एजना के परिस्पंदन से स्पष्टतर—स्थूलतर होता है।

चलना तीन प्रकार की होती है, यथा—१ शरीरचलना, २ इन्द्रियचलना तथा ३ योगचलना।

शरीरचलना पाँच प्रकार की होती है, यथा—१ औदारिकशरीरचलना, २ वैक्रियशरीरचलना, ३ आहारिकशरीरचलना, ४ तैजसशरीरचलना तथा ५ कार्मणशरीरचलना।

औदारिक शरीर चलना अर्थात् औदारिक शरीर में वर्तमान जीव औदारिक शरीर के योग्य प्रायोगिक द्रव्यों को औदारिक शरीर रूप में परिणमन करता हुआ चलना करता था, करता है, करेगा। इसी प्रकार वैक्रियशरीर में वर्तमान जीव वैक्रिय शरीर के योग्य प्रायोगिक द्रव्यों को वैक्रिय शरीर रूप में परिणमन करता हुआ चलना करता था, करता है,

करेगा। इसी प्रकार आहारिकशरीर चलना, तैजसशरीर चलना तथा कार्मणशरीर-चलना के विषय में समझ लेना चाहिए।

इन्द्रिय-चलना पाँच प्रकार की होती है, यथा—१ श्रोत्रेन्द्रियचलना, २ चक्षुरिन्द्रियचलना, ३ घ्राणेन्द्रिय चलना, ४ रसेन्द्रियचलना तथा ५ स्पर्शेन्द्रियचलना।

श्रोत्रेन्द्रियचलना अर्थात् श्रोत्रेन्द्रिय में वर्तमान जीव श्रोत्रेन्द्रिय के योग्य प्रायोगिक द्रव्यों को श्रोत्रेन्द्रिय रूप में परिणमन करता हुआ चलना करता था, करता है, करेगा। इसी प्रकार चक्षुरिन्द्रियचलना, घ्राणेन्द्रियचलना, रसेन्द्रियचलना तथा स्पर्शेन्द्रियचलना के विषय में समझ लेना चहिए।

योगचलना तीन प्रकार की होती है, यथा—मनोयोगचलना, वचनयोगचलना तथा काययोगचलना।

मनोयोग अर्थात् मनोयोग में वर्तमान जीव मनोयोग के योग्य प्रायोगिक द्रव्यों को मनोयोगरूप में परिणमन करता हुआ चलना करता था, करता है, करेगा। इसी प्रकार वचनयोगचलना तथा काययोगचलना के विषय में समझ लेना चाहिए।

## ·६३·७ एजन क्रिया और जीव

**जीवा णं भंते ! किं सेया, णिरेया ? गोयमा ! जीवा सेया वि, निरेया वि। से केणट्ठेणं भंते ! एवं वुच्चइ—'जीवा सेया वि निरेया वि' ? गोयमा ! जीवा दुविहा पन्नत्ता, तंजहा—संसारसमावन्नगा य असंसारसमावन्नगा य, तत्थ णं जे ते असंसारसमावन्नगा ते णं सिद्धा। सिद्धा णं दुविहा पन्नत्ता, तंजहा—अणंतरसिद्धा य परंपरसिद्धा य, तत्थ णं जे ते परंपरसिद्धा ते णं निरेया, तत्थ णं जे ते अणंतरसिद्धा ते णं सेया, ते णं भंते ! किं देसेया, सव्वेया ? गोयमा। णो देसेया, सव्वेया। तत्थ णं जे ते संसार-समावन्नगा ते दुविहा पन्नत्ता, तंजहा—सेलेसिपडिवन्नगा य असेलेसिपडिवन्नगा य। तत्थ णं जे ते सेलेसीपडिवन्नगा ते णं निरेया, तत्थ णं जे ते असेलेसीपडिवन्नगा ते णं सेया, ते णं भंते ! किं देसेया, सव्वेया ? गोयमा ! देसेया वि, सव्वेया वि, से तेणट्ठेणं जाव निरेया वि। नेरइया णं भंते ! किं देसेया, सव्वेया ? गोयमा ! देसेयावि, सव्वेया वि, से केणट्ठेणं जाव—सव्वेया वि ? गोयमा ! नेरइया दुविहा पन्नत्ता, तंजहा—विग्गहगइसमावन्नगा य अविग्गहगइसमावन्नगा य। तत्थ णं जे ते विग्गह-गइसमावन्नगा ते णं सव्वेया, तत्थ णं जे ते अविग्गहगइसमावन्नगा ते णं देसेया, से तेणट्ठेणं जाव—सव्वेया वि, एवं जाव वेमाणिया।**

—भग० श २५। उ ४। प्र० ३५ से ३७। पृ० ८६३-६४

जीव एजनक्रिया—कंपन सहित भी होते हैं, निष्कंप भी होते हैं। जो अनन्तर सिद्ध होते हैं वे सकंप होते हैं जो परंपर सिद्ध होते हैं वे निष्कंप होते हैं। सिद्धत्व की प्राप्ति के प्रथम समय में सिद्ध अनंतर सिद्ध कहलाते हैं क्योंकि उनके एक समय का भी अंतर नहीं होता है अत. सिद्धत्व के प्रथम समय में जो वर्तमान सिद्ध जीव हैं उनमें कंपन होता है। सिद्धिगमनसमय तथा सिद्धत्व प्राप्ति का समय एक ही होने से तथा सिद्धगमन के समय में गमनक्रिया होने से अनंतरसिद्ध सकंप होते हैं। और वे अनंतरसिद्ध देशतः सकंप नहीं होते हैं, सर्वतः सकंप होते हैं। सिद्धत्व प्राप्ति होने के वाद जिनके समयादि का अन्तर पड़ता है वे परंपर-सिद्ध कहलाते हैं और वे निष्कम्प होते हैं।

---

## ·६४ क्रियाद्वयक

### ·६४·१ सम्यक्त्व-मिथ्यात्व क्रियाद्वयक

### ·६४·१·१ सम्यक्त्व और मिथ्यात्व—दोनों क्रियाएँ एक जीव के एक समय में नहीं होतीं :—

(क) अण्णउत्थिया णं भंते ! एवमाइक्खंति एवं भासेंति एवं पण्णवेंति एवं परूवेंति—एवं खलु एगे जीवे एगेणं समएणं दो किरियाओ पकरेइ, तंजहा—सम्मत्त-किरयं च मिच्छत्तकिरियं च, जं समयं सम्मत्तकिरियं पकरेइ, तं समयं मिच्छत्तकिरियं पकरेइ, जं समयं मिच्छत्तकिरियं पकरेइ, तं समयं सम्मत्तकिरियं पकरेइ, सम्मत्तकिरियापकरणयाए मिच्छत्तकिरियं पकरेइ, मिच्छत्तकिरियापकरणयाए सम्मत्तिकिरियं पकरेइ, एवं खलु एगे जीवे एगेणं समएणं दो किरियाओ पकरेइ, तंजहा—सम्मत्तकिरियं च मिच्छत्तकिरियं च। से कहमेयं भंते ! एवं ? गोयमा ! जन्नं ते अन्नउत्थिया एवमाइक्खंति एवं भासंति एवं पण्णवेंति एवं परूवेंति—एवं खलु एगे जीवे एगेणं समएणं दो किरियाओ पकरेइ, तहेव जाव सम्मत्तकिरियं च मिच्छत्तकिरियं च, जे ते एवमाहंसु तं णं मिच्छा, अहं पुण गोयमा ! एवमा-इक्खामि जाव परूवेमि—एवं खलु एगे जीवे एगेणं समएणं एगं किरियं पकरेइ, तंजहा—सम्मत्तकिरियं वा मिच्छत्तकिरियं वा, जं समयं सम्मत्तकिरियं पकरेइ णो तं समयं मिच्छत्तकिरियं पकरेइ, तं चेव जं समयं मिच्छत्तकिरियं पकरेइ नो तं समयं सम्मत्तकिरियं पकरेइ, सम्मत्तकिरियापकरणयाए नो मिच्छत्तकिरियं पकरेइ, मिच्छत्त-किरियापकरणयाए णो सम्मत्तकिरियं पकरेइ, एवं खलु एगे जीवे एगेणं समएणं एगं किरियं पकरेइ, तंजहा—सम्मत्तकिरियं वा मिच्छत्तकिरियं वा।

—जीवा० प्रति ३ । तिरि उ २ । सू १४ । पृ० १५१-१५२

प्रहार के हेतु से यदि जीव का छः मास के अन्दर मरण हो तो प्रहारक को प्राणातिपातिकी क्रिया होती है लेकिन छः मास के बाद मरण हो तो प्रहारक को प्राणातिपातिकी क्रिया नहीं होती है—ऐसा हार्द-भाव है। यह छः मास के भीतर-बाहर का कथन व्यवहार-नय की अपेक्षा से प्राणातिपातिकी क्रिया का उपदर्शन मात्र कराने के लिये कहा गया है ; अन्यथा प्रहार के निमित्त से जब कभी मरण हो तो प्रहारक को तभी प्राणातिपातिकी क्रिया होती है।

५ पुरुषवधिक का:—

**पुरिसे णं भंते ! पुरिसं सत्तीए समभिधंसेज्जा सयपाणिणा वा, से असिणा छिंदेज्जा तओ णं भंते ! से पुरिसे कइकिरिए ? गोयमा ! जावं च णं से पुरिसे तं पुरिसं सत्तीए समभिधंसेइ, सयपाणिणा वा, से असिणा सीसं छिंदइ, तावं च णं से पुरिसे काइयाए, अहिगरणियाए—जाव पाणाइवायकिरियाए पंचहिं किरियाहिं पुट्ठे।**

**आसन्नवहएण य अणवकंखवत्तीए णं पुरिसवेरेणं पुट्ठे।**

—भग० श १। उ ८। प्र २७२। पृ० ४०६

यदि कोई व्यक्ति अपने हाथ से किसी पुरुष को सशक्त भाले से भेदन करे या तलवार के द्वारा शिर का छेदन करे तो वह व्यक्ति कायिकी आदि पाँच क्रियाओं से स्पृष्ट होता है।

दूसरों के प्राणों के प्रति बेपरवाह और आसन्नवधक वह व्यक्ति पुरुष-वैर से स्पृष्ट होता है।

विश्लेषण :—यहाँ भाला फेंकने में, तलवार चलाने में जो काया से क्रिया हुई वह कायिकी ; भाला, खड्ग आदि अधिकरणों का ग्रहण—आधिपत्य-प्रयोग वह आधिकरणिकी ; भेदे जाने वाले या छेदे जाने वाले व्यक्ति के प्रति जो दुष्ट प्रणिधान—अध्यवसाय हुए—वह प्राद्वेषिकी ; शरीर भेदन से—शिरछेदन से जो पीड़ा तथा प्राण-वियोग होता है वह क्रमशः पारितापनिकी, प्राणातिपातिकी क्रिया है। अतः भेदन-छेदन से प्राण-वियोग करनेवाले व्यक्ति को कायिकी आदि पाँचों कियायें होती हैं।

छेदन-भेदन से पुरुष को मारने वाला व्यक्ति आसन्नवधक होता है अर्थात् पुरुष-वैर से वह व्यक्ति अनागत काल में किसी जन्म-जन्मान्तर में मारे जाने वाले पुरुष के द्वारा अथवा अन्य किसी जीव के द्वारा मारा जाता है।

टीकाकार ने एक प्राकृत की गाथा उद्धृत की है जिसका आशय है कि जो व्यक्ति एक बार किसी का प्राणवध करता है वह व्यक्ति दूसरों से दस बार मारा जाता है।

·६ धनुर्धर के :—

पुरिसे णं भंते ! धणुं परामुसइ, परामुसित्ता उसुं परामुसइ, परामुसित्ता ठाणं ठाइ, ठित्ता आययकण्णाययं करेइ, (आययकण्णाययं उसुं करेत्ता उसुं) उड्ढं वेहासं उसुं उव्विहइ, तए णं से उसुं उड्ढं वेहासं उव्विहए समाणे जाइं तत्थ पाणाइं, भूयाइं, जीवाइं, सत्ताइं अभिहणइ, वत्तेइ, लेसेइ, संघाएइ, संघट्टेइ, परियावेइ, किलामेइ, ठाणाओ ठाणं संकामेइ, जीवियाओ ववरोवेइ, तए णं भंते ! से पुरिसे कइकिरिए ? गोयमा ! जावं च णं से पुरिसे धणुं परामुसइ, परामुसित्ता—जाव—उव्विहइ, तावं च णं पुरिसे काइयाए—जाव—पाणाइवायकिरियाए पंचहिं किरियाहिं पुट्ठे, जेसिं पि य णं जीवाणं सरीरेहिं धणुं निव्वत्तिए ते वि य णं जीवा काइयाए—जाव—पंचहिं किरियाहिं पुट्ठे; एवं धणु पुट्ठे पंचहिं किरियाहिं, जीवा पंचहिं, ण्हारू पंचहिं, उसू पंचहिं; सरे, पत्तणे, फले, ण्हारू पंचहिं।

अहे णं से उसू अप्पणो गुरुयत्ताए, भारियत्ताए, गुरुसंभारियत्ताए, अहे वीससाए पच्चोवयमाणे जाइं (तत्थ) पाणाइं—जाव—जीवियाओ ववरोवेइ तावं च णं से पुरिसे कइ किरिए ? गोयमा ! जावं च णं से उसुं अप्पणो गुरुयत्ताए—जाव—ववरोवेइ तावं च णं से पुरिसे काइयाए—जाव—चउहिं किरियाहिं पुट्ठे; जेसिं पि य णं जीवाणं सरीरेहिं धणु निव्वत्तिए ते वि जीवा चउहिं किरियाहिं, धणु पुट्ठे चउहिं, जीवा चउहिं, ण्हारू चउहिं; उसू पंचहिं; सरे, पत्तणे, फले, ण्हारू पंचहिं, जे वि य से जीवा अहे पच्चोवयमाणस्स उवग्गहे वट्टंति ते वि य णं जीवा काइयाए—जाव—पंचहिं किरियाहिं पुट्ठा। —भग० श ५ : उ ६ : प्र १०-११ । पृ० ४८१

कोई पुरुष धनुष को ग्रहण करे; धनुष को ग्रहण करके बाण को ग्रहण करे; बाण को ग्रहण करके यथायोग्य आसन ग्रहण करे; आसन को ग्रहण करके बाण व प्रत्यंचा को कान तक खींचे; कान तक खींचकर बाण को ऊँचा आकाश में छोड़े और ऊँचे आकाश में छोड़ा हुआ वह बाण आकाश में अभिमुख जाते हुए तत्र स्थित जिन प्राण-भूत-जीव-सत्त्वों का अभिहनन करे, हेर-फेर करे, श्लिष्ट करे, परस्पर संघात करे, तीव्र संघात या स्पर्श करे, पीड़ा पहुँचावे, क्लान्त करे, स्थानान्तर करे और प्राण-रहित करे तो धनुष ग्रहण करने से लेकर यावत् धनुष छोड़ने तक वह पुरुष कायिकी आदि पाँच क्रियाओं से स्पृष्ट होता है।

जिन-जिन जीवों के शरीर से धनुष बना, धनुष की पीठ बनी—वे जीव पाँच क्रियाओं से स्पृष्ट होते हैं; जिन-जिन जीवों के शरीर से जीवा (डोरी) बनी, न्हारु बनी, बाण बना—वे जीव पाँच क्रियाओं से स्पृष्ट होते हैं; जिन-जिन जीवों के शरीर से शर, पत्र, फल, न्हारु बने—वे सब जीव पाँच क्रियाओं से स्पृष्ट होते हैं।

विश्लेषण :—धनुषधारी को धनुप ग्रहण करने से लेकर वाण छोड़ने तक पाँच क्रियायें होती हैं वे प्रवृत्ति की अपेक्षा से होती हैं तथा जिन जीवों के शरीर से धनुष, धनुप की पीठ, जीवा (डोरी), न्हारु-वाण वने ; शर, पत्र, न्हारु वने वे जो पाँच क्रियाओं से स्पृष्ट होते हैं वह अविरति की अपेक्षा से होते हैं ।

अस्तु—सिद्ध के अविरत परिणाम नहीं होते हैं इसलिए उनको परित्यक्त शरीरों से होने वाली कायिकी आदि क्रियायें नहीं होती हैं ।

जव तक वाण वेग में रहता है, नीचे की तरफ नहीं गिरता है उपरोक्त विवेचन उस समय तक का है ।

जव वह वाण अपनी गुरुता से, अपने भार से, अपनी गुरुसंभारता से विस्रसा—स्वभाव से नीचे गिरता है और ऊपर से नीचे गिरता हुआ वह वाण वीच मार्ग में प्राण भूत-जीव-सत्वों का अभिहनन यावत् प्राणरहित करता है तव वाण निक्षेपकारी वह पुरुष कायिकी आदि चार क्रियाओं से स्पृष्ट होता है ।

जिन जीवों के शरीर से धनुष वना, जिन से धनुष की पीठ वनी, जिनसे धनुष की डोरी वनी, जिनसे न्हारु वना—वे जीव चार क्रियाओं से स्पृष्ट होते हैं ।

जिन जीवों के शरीर से वाण, जिनसे शर वना, जिनसे पत्र वना, जिनसे फल वना, जिनसे न्हारु वना—वे पाँच क्रियाओं से स्पृष्ट होते हैं ।

नीचे गिरते हुए वाण के अवग्रह में जो जीव आते हैं वे जीव भी कायिकी आदि पाँच क्रियाओं से स्पृष्ट होते हैं ।

विश्लेषण :—पुरुष के द्वारा छोड़ा हुआ वह वाण अपनी गुरुता आदि के कारण जव नीचे गिरता है तव जिन जीवों के शरीर से धनुष, धनुष की पीठ, डोरी, न्हारु वने उन जीवों को चार क्रियायें होती हैं क्योंकि धनुष आदि साक्षात् वध-क्रिया में प्रवृत्त नहीं होते हैं अर्थात् वे उसमें निमित्त मात्र हैं। जिन जीवों के शरीर से वाण, शर, पत्र, फल, न्हारु वने, उन जीवों को पाँच क्रियाएँ होती हैं क्योकि बाणादि साक्षात्—मुख्य रूप से जीवहिंसा में प्रवृत्त होते हैं ।

•७ लुहार का :—

**पुरिसे णं भंते ! अयं अयकोट्ठंसि अयोमएणं संडासएणं उव्विहमाणे वा पव्विहमाणे वा कइ किरिए ? गोयमा ! जावं च णं से पुरिसे अयं अयकोट्ठंसि अयोमएणं संडासएणं उव्विहिइ वा पव्विहिइ वा तावं च णं से पुरिसे काइयाए—जाव—पाणाइवायकिरियाए पंचहिं किरियाहिं पुट्ठे, जेसिं पि य णं जीवाणं सरीरेहिंतो अए ( यो ) निव्वत्तिए अयकोट्ठे निव्वत्तिए संडासए निव्वत्तिए इंगाला निव्वत्तिया**

इंगालकड्ढिणी निव्वत्तिया भत्था निव्वत्तिया ते वि णं जीवा काइयाए—जाव—पंचहिं किरियाहिं पुट्ठा।

पुरिसे णं भंते ! अयं अयकोट्ठाओ अयोमएणं संडासएणं गहाय अहिगरणिसिं उक्खिवमाणे वा निक्खिवमाणे वा कइ किरिए ? गोयमा ! जावं च णं से पुरिसे अयं अयकोट्ठाओ—जाव—निक्खिवइ वा तावं च णं से पुरिसे काइयाए—जाव—पाणाइवायकिरियाए पंचहिं किरियाहिं पुट्ठे, जेसिं पि य णं जीवाणं सरीरेहिंतो अए निव्वत्तिए संडासए निव्वत्तिए चम्मट्ठे निव्वत्तिए मुट्ठिए निव्वत्तिए अहिगरणी निव्वत्तिए 'या) अहिगरणिखोडी निव्वत्तिया उदगदोणी निव्वत्तिया अहिगरणसाला निव्वत्तिया ते वि य णं जीवा काइयाए-- जाव – पंचहिं किरियाहिं पुट्ठा।

—भग० श १६। उ १। प्र ३-४। पृ० ७४०

लोह को तपाने के लिए भट्टी में लोह के संडसा के द्वारा लोहवस्तु को ऊँचा-नीचा करते हुए पुरुष को जब तक लोहवस्तु को ऊँचा-नीचा करता है तब तक कायिकी आदि पाँच क्रियाएँ स्पृष्ट होती हैं।

तथा जिन जीवों के शरीर से लोहवस्तु बनी, भट्टी बनी, संडसा बना, अंगार बने, अंगारा निकालने की शलाका तथा धौंकनी बनी—उन सब जीवों को भी कायिकी आदि पाँच क्रियाएँ स्पृष्ट होती हैं।

भट्टी में से संडसा के द्वारा लोहवस्तु को निकाल कर एरण पर रखते—उठाते हुए पुरुष को जब तक लोहवस्तु को एरण पर रखता है, उठाता है तब तक उसको कायिकी आदि पाँच क्रियाएँ स्पृष्ट होती हैं।

तथा जिन जीवों के शरीर से लोहवस्तु बनी, संडासा बना, घन बना, हथौड़ी बनी, एरण बनी, एरण खोदने की लकड़ी बनी, गर्म लोहवस्तु को ठण्डा करने की पानी की कुण्ड बनी, लोहारशाला बनी—उन सब जीवों को कायिकी आदि पाँच क्रियाएँ स्पृष्ट होती हैं।

·८ वर्षा और पुरुष :—

पुरिसे णं भंते ! वासं वासइ वासं नो वासतीति हत्थं वा पायं वा बाहुं वा उरुं वा आउट्टावेमाणे वा पसारेमाणे वा कइ किरिए ? गोयमा ! जावं च णं से पुरिसे वासं वासइ वासं नो वासतीति हत्थं वा—जाव—उरुं वा आउंटावेइ वा पसारेइ वा तावं च णं से पुरिसे काइयाए—जाव—पंचहिं किरियाहिं पुट्ठे।

—भग० श १६। उ ८। प्र ८। पृ० ७५२

यह जानने के लिए कि वर्षा बरसती है या नहीं—हाथ, पैर, बाहु और शरीर को समेटता है या फैलाता है तो उस पुरुष को कायिकी आदि पाँच क्रियाएँ स्पृष्ट होती हैं।

## ·६७ त्रय क्रियापंचक

### ·६७·१ दंडक के जीव और दृष्टिका क्रियापंचक :—

पंच किरियाओ पन्नत्ताओ, तंजहा—दिट्ठिया, पुट्ठिया, पाडुच्चिया, सामंतोवणियाइया, साहत्थिया, एवं नेरइयाणं जाव वेमाणियाणं।

—ठाण० स्था ५। उ २। सू ४१९। पृ० २६२

नारकी जीवों से लेकर वैमानिक जीवों तक दंडक के सभी जीवों के दृष्टिका क्रिया पंचक की पाँचों क्रियाएँ होती हैं।

---

### ·६७·२ दंडक के जीव और आज्ञापनिका क्रियापंचक :—

पंच किरियाओ पन्नत्ताओ, तंजहा—णेसत्थिया, आणवणिया, वेयारणिया, अणाभोगवत्तिया, अणवकंखवत्तिया, एवं जाव वेमाणियाणं।

ठाण० स्था ५। उ २। सू ४१९। पृ० २६२

नारकी जीवों से लेकर वैमानिक जीवों तक दंडक के सभी जीवों के आज्ञापनिका क्रियापंचक की पाँचों क्रियाएँ होती हैं।

---

### ·६७·३ दंडक के जीव और रागप्रत्ययिकी क्रियापंचक :—

पंच किरियाओ पन्नत्ताओ, तंजहा—पेज्जवत्तिया, दोसवत्तिया, पओगकिरिया, समुदाणकिरिया, ईरियावहिया, एवं मणुस्साण वि, सेसाणं णत्थि।

—ठाण० स्था ५। उ २। सू ४१९। पृ० २६२-६३

मनुष्य के रागप्रत्ययिकी क्रियापंचक की पाँचों क्रियाएँ होती हैं। मनुष्य बाद शेष दंडक के जीवों के रागप्रत्ययिकी क्रियापंचक की पाँचों क्रियाएँ नहीं होती हैं।

**विश्लेषण**—यहाँ रागप्रत्ययिकी क्रियापंचक का सामान्य पद से कथन किया गया है; चतुर्विंशति दंडकों में से यह केवल मनुष्य दंडक में ही संभव है। यद्यपि रागप्रत्ययिकी, द्वेषप्रत्ययिकी, प्रयोगक्रिया, समुदानक्रिया—ये चारों क्रियाएँ नारकी जीवों से लेकर वैमानिक जीवों तक के सभी जीवों में होती हैं। लेकिन ऐर्यापथिकी क्रिया ग्यारहवें, बारहवें, तेरहवें गुणस्थानवर्ती जीवों—मनुष्यों के होती है। अतः शेष दंडक के जीवों के रागप्रत्ययिकी क्रियापंचक की पाँचों क्रियाएँ नहीं होती हैं।

---

## ·६८ पापस्थान क्रिया

·६८·१ पापस्थान क्रियाओं की स्पृष्टता आदि :—

अत्थि णं भंते ! जीवाणं पाणाइवाएणं किरिया कज्जइ ? हंता, अत्थि । सा भंते ! किं पुट्ठा कज्जइ, अपुट्ठा कज्जइ ?—जाव—निव्वाघाएणं छद्दिसिं वाघाय पडुच्च सिय तिदिसिं, सिय चउदिसिं, सिय पंचदिसिं । सा भंते ! किं कडा कज्जइ, अकडा कज्जइ ? गोयमा ! कडा कज्जइ, नो अकडा कज्जइ । सा भंते ! किं अत्तकडा कज्जइ, परकडा कज्जइ, तदुभयकडा कज्जइ ? गोयमा ! अत्तकडा कज्जइ, णो परकडा कज्जइ, णो तदुभयकडा कज्जइ । सा भंते ! किं आणुपुव्विं कडा कज्जइ, अणाणुपुव्विं कडा कज्जइ ? गोयमा ! आणुपुव्विं कडा कज्जइ, णो अणाणुपुव्विं कडा कज्जइ । जा य कडा कज्जइ, जा य कज्जिस्सइ सव्वा सा आणुपुव्विं कडा, णो अणाणुपुव्विं कड त्ति वत्तव्वं सिया ।

अत्थि णं भंते ! नेरइयाणं पाणाइवायकिरिया कज्जइ ? हंता, अत्थि । सा भंते ! किं पुट्ठा कज्जइ, अपुट्ठा कज्जइ ? जाव—नियमा छद्दिसिं कज्जइ । सा भंते ! किं कडा कज्जइ, अकडा कज्जइ ? तं चेव जाव—णो अणाणुपुव्विं कड त्ति वत्तव्वं सिया ।

जहा नेरइयाणं तहा एगिंदियवज्जा भाणियव्वा जाव—वेमाणिया । एगिंदिया जहा जीवा तहा भाणियव्वा ।

जहा पाणाइवाए तहा मुसावाए, तहा अदिन्नादाणे, मेहुणे, परिग्गहे, कोहे जाव मिच्छादंसणसल्ले । एवं एए अट्ठारस चउवीसं दंडगा भाणियव्वा ।

—भग० श १ । उ ६ । प्र २०६-१५ । पृ० ४०२-३

जीव प्राणातिपात के द्वारा क्रिया करते हैं तथा वह क्रिया स्पृष्ट होती है, अस्पृष्ट नहीं होती है, यदि वह क्रिया निर्व्याघात हो तो छओं दिशाओं से और सव्याघात हो तो कदाचित् तीन दिशा से, कदाचित् चार दिशा से तथा कदाचित् पाँच दिशा से स्पृष्ट होती है। वह क्रिया कृत है, अकृत नहीं है। आत्मकृत है, परकृत तथा तदुभयकृत नहीं है। वह क्रिया अनुक्रमपूर्वक कृत है, अननुक्रमपूर्वक कृत नहीं है। जो क्रिया की जा रही है तथा जो की जायगी वह सब क्रिया अनुक्रमपूर्वक है, अननुक्रमपूर्वक नहीं है।

नरक के जीव प्राणातिपात के द्वारा क्रिया करते हैं तथा वह क्रिया स्पृष्ट होती है, और नियम से छओं दिशाओं से स्पृष्ट होती है। अवशेष विवेचन औधिक जीवों के विवेचन की तरह जानना।

जैसा नारकी जीवों के विषय में कहा वैसा एकेन्द्रिय के जीवोंको बाद देकर वैमानिक तक दंडक के सभी जीवों के लिए कहना।

जैसा औघिक जीवों का कहा वैसा सम्पूर्ण एकेन्द्रिय जीवों के संवंध में कहना।

प्राणातिपात की तरह मृपावाद आदि अन्य सत्रह पापस्थानों के विपय में जीवों के वारे में कहना तथा उसी प्रकार चौवीस जीवदंडकों के वारे में भी सभी पापस्थानों के विषय में कहना।

---

'६८'२ पापस्थान क्रिया और कर्मप्रकृति का वंध :—

जीवे णं भंते! पाणाइवाएणं कइ कम्मपगडीओ वंधइ? गोयमा! सत्तविहवंधए वा अट्ठविहवंधए वा। एवं नेरइए जाव निरंतरं वेमाणिए।

जीवा णं भंते! पाणाइवाएणं कइ कम्मपगडीओ वंधइ? गोयमा! सत्तविह-वंधगा वि अट्ठविहवंधगा वि।

नेरइया णं भंते! पाणाइवाएणं कइ कम्मपगडीओ वंधंति? गोयमा! सव्वे वि ताव होज्जा सत्तविहवंधगा; अहवा सत्तविहवंधगा य अट्ठविहवंधए य; अहवा सत्तविहवंधगा य अट्ठविहवंधगा य।

एवं असुरकुमारा वि जाव थणियकुमारा।

पुढविआउतेउवाउवणस्सइकाइया य एए सव्वे वि जहा ओहिया जीवा, अवसेसा जहा नेरइया। एवं ते जीवेगिंदियवज्जा तिण्णि तिण्णि भंगा सव्वत्थ भाणियव्व त्ति, जाव मिच्छादंसणसल्लेणं, एवं एगत्तपोहत्तिया छत्तीसं दंडगा होंति।

—पण्ण० पद २२। सू० १५८१-८४। पृ० ४७६-८०

जीव प्राणातिपात (क्रिया) द्वारा सात कर्मप्रकृति वांधता है, या आठ कर्मप्रकृति वाँधता है। इसी प्रकार नारकी से लेकर वैमानिक तक एकवचन की अपेक्षा जानना। जिस समय आयुपकर्म का वंध नहीं होता उस समय सात कर्मप्रकृति का वंध होता है तथा जब आयुपकर्म का भी वंध होता है तब आठ कर्मप्रकृति का वंध होता है।

जीवों की अपेक्षा अनेक जीव सात कर्मप्रकृति वाँधते हैं, अनेक जीव आठ कर्मप्रकृति वाँधते हैं।

नारकियों की अपेक्षा या सर्व नारकी सात कर्मप्रकृति वाँधते हैं, या कोई एक आठ कर्मप्रकृति वाँधता है, शेष सब सात कर्मप्रकृति वाँधते हैं तथा या अनेक नारकी सात कर्मप्रकृति वाँधते हैं तथा अनेक आठ कर्मप्रकृति वाँधते हैं।

नारकियों की तरह असुरकुमारों से यावत् स्तनितकुमारों तक जानना।

एकेन्द्रिय जीवों के सम्बन्ध में औघिक जीवों की तरह जानना।

अवशेष दण्डक के जीवों के संबंध में बहुवचन की अपेक्षा नारकियों की तरह जानना। जीव और एकेन्द्रियों को बाद देकर सभी के तीन-तीन दण्डक अर्थात् (१) सभी सात कर्मप्रकृति बाँधते हैं। (२) या कोई एक आठ कर्मप्रकृति बाँधता है शेष सब सात कर्मप्रकृति बाँधते हैं तथा (३) या अनेक सात तथा अनेक आठ कर्मप्रकृति बाँधते हैं।

इसी प्रकार मृषावाद यावत् मिथ्यादर्शनशल्य पापस्थानों के विषय में जानना।

अठारह पापस्थान तथा एकवचन-बहुवचन की अपेक्षा ३६ दंडक होते हैं।

---

## ·६९ पचीस क्रियाओं का समवाय से विवेचन

अव्रतकषायेन्द्रियक्रियाः पञ्चचतुःपञ्चपञ्चविंशतिसंख्याः पूर्वस्य भेदाः।

—तत्त्व० अ ६। सू ६

भाष्य—पञ्चविंशतिः क्रियाः। तत्रेमे क्रियाप्रत्यया यथासंख्यं प्रत्येतव्याः। तद्यथा—सम्यक्त्वमिथ्यात्वप्रयोगसमादानेर्यापथाः; कायाधिकरणप्रदोषपरितापनप्राणातिपाताः; दर्शनस्पर्शनप्रत्ययसमन्तानुपातानाभोगा; स्वहस्तनिसर्गविदारणानयनानवकांक्षा; आरम्भपरिग्रहमायामिथ्यादर्शनाप्रत्याख्यानक्रिया इति।

क्रिया पचीस होती है—पचीस क्रियाओं का समुच्चय विवेचन कहीं भी नहीं मिला। पाँच पंचकों के रूप में विवेचन मिला है। यथा—सम्यक्त्वक्रिया, मिथ्यात्वक्रिया, प्रयोगक्रिया, समादानक्रिया, ऐर्यापथिकी क्रिया ; कायिकी क्रिया, आधिकरणिकी क्रिया, प्राद्वेषिकी क्रिया ; पारितापनिकी क्रिया, प्राणातिपातिकी क्रिया, ; दर्शनक्रिया, स्पर्शनक्रिया, प्रत्ययक्रिया, समन्तानुपातिकी क्रिया, अनाभोग क्रिया ; स्वहस्तक्रिया, निसर्गक्रिया, वैदारणिकी क्रिया, आनयनक्रिया, अनवकांक्षाक्रिया ; आरंभिकी क्रिया, पारिग्रहिकी क्रिया, मायाप्रत्ययिकी क्रिया, मिथ्यादर्शनप्रत्ययिकी क्रिया तथा अप्रत्याख्यान क्रिया।

---

## ·७ सदनुष्ठानक्रिया का विवेचन

[ चौदहवें गुणस्थानवर्ती जीव को छोड़कर सभी संसारी जीव सक्रिय हैं। वे सावद्य या निरवद्य—किसी न किसी प्रकार की क्रिया करते रहते हैं। जो क्रियाएँ पापकर्म के बन्ध की हेतु हैं वे सावद्य हैं तथा जो क्रियाएँ कर्मों का छेदन करने वाली हैं वे निरवद्य हैं। इन कर्मों के छेदन करने वाली क्रियाओं को सदनुष्ठानक्रिया कहा गया है।

क्रिया से जीव कर्म का बंध करते हैं। सकषायी जीव क्रिया से सांपरायिक कर्म का बन्ध करते हैं तथा अकषायी जीव ऐर्यापथिक कर्म का बन्ध करते हैं। जब तक जीव

परिस्पंदनात्मक क्रिया करता रहता है तब तक उसके कर्म का बन्ध होता रहता है और वह अन्तक्रिया नहीं कर सकता है। ऐर्यापथिक क्रिया करने वाला जीव भी—यद्यपि उसकी सब क्रियाएँ सदनुष्ठान क्रिया—कर्म का छेदन करने वाली क्रिया हैं फिर भी ऐर्यापथिक कर्म का बन्ध होने के कारण—अन्तक्रिया नहीं कर सकता है।

जो सकषायी जीव सावद्य क्रिया करते हैं उनके पापकर्म का बन्ध होता रहता है; जो सकषायी जीव सदनुष्ठान क्रिया करते हैं उनके कर्म की निर्जरा होती है तथा पुण्य कर्म का वंध होता है। इस प्रकार सदनुष्ठान क्रिया चाहे वह सांपरायिक हो, चाहे ऐर्यापथिक हो—निर्जरा की तथा पुण्य कर्म के वंध की हेतु होती हैं। ]

---

## ·७१ सदनुष्ठानक्रिया

### ·७१·१ सदनुष्ठान क्रिया के पर्यायवाची शब्द :—

·१ सदनुष्ठान – सदनुष्ठानक्रिया तस्यां कुशलः क्रियाकुशलः।

—सूय० श्रु २। अ ४। सू १। टीका

·२ संयमानुष्ठान—मेधावी सर्वभावज्ञः क्रियां संयमानुष्ठानरूपां कर्मोच्छेत्रीमनीदृशीमनन्यसदृशीमाख्यातवान्।

—आया० श्रु १। अ ६। उ १। गा १६। टीका

·३ सत्क्रिया—यदि वा परसंबंध्यविचारितमनोवाक्कायवाक्यः सत्क्रियासु प्रवर्त्तते। —सूय० श्रु २। अ ४। सू १। टीका

·४ सम्यगनुष्ठान –क्रियां सम्यगनुष्ठानरूपां प्रतिक्रमणप्रतिलेखनरूपां मोक्षमार्गसाधनभूतां ज्ञानसहितां रोचयति।

—उत्त० अ १८। गा ३। लक्ष्मीवल्लभटीका

·५ धर्मानुष्ठान—क्रियया धर्मानुष्ठानेन रुचिर्यस्य स क्रियारुचिः।

—उत्त० अ २८। गा १६। लक्ष्मीवल्लभटीका

·६ चरण—विद्या च ज्ञानं चरणं च क्रिया। ××× । असौ विद्या च चरणो मोक्षः। ज्ञानक्रियासाध्य इत्यर्थः।

—सूय० श्रु १। अ १२। गा ११। टीका

·७ ऐर्यापथिकी—प्रवृत्तिनिमित्तं त्विदं सर्वत्रोपयुक्तस्य निकषायस्य समीक्षितमनोवाक्कायक्रियस्य या क्रिया तया यत्कर्म तदीर्यापथिकं सैवा क्रिया ईर्यापथिकेत्युच्यते। —सूय० श्रु २। अ २। सू १४। टीका

---

·७१·२ विभिन्न सदनुष्ठानक्रिया :—

·७१·२·१ सामायिक - चतुर्विंशतिस्तव-वंदना-प्रतिक्रमण-कायोत्सर्ग-प्रत्याख्यान—षट् आवश्यकक्रिया —

षण्णामावश्यकक्रियाणां यथाकालं प्रवर्तनमावश्यकापरिहाणिः।

—तत्त्वसर्व० अ ६। सू २४। पृ ३३९। ला ४-५

षडावश्यकक्रियाः—सामायिकं चतुर्विंशतिस्तवः वन्दना प्रतिक्रमणं प्रत्याख्यानं कायोत्सर्गश्चेति। तत्र सामायिकं सर्वसावद्ययोगनिवृत्तिलक्षणं चित्तस्यैकत्वेन ज्ञाने प्रणिधानम्। चतुर्विंशतिस्तवः तीर्थंकरगुणानुकीर्तनम्। वंदना त्रिशुद्धिः द्व्यासनां चतुःशिरोऽवनतिः द्वादशावर्तना। अतीतदोषनिवर्तनं प्रतिक्रमणम्। अनागतदोपापोहनं प्रत्याख्यानम्। परिमितकालविषया शरीरे ममत्वनिवृत्तिः कायोत्सर्गः। इत्येतासां षण्णामावश्यकक्रियाणां यथाकालप्रवर्तनम् अनौत्सुक्यं आवश्यकाऽपरिहाणिरिति परिभाष्यते —तत्त्वराज०। अ ६। सू २४। पृ० ५३०। ला १० से १६

सामायिक, चतुर्विंशतिस्तव, वंदना, प्रतिक्रमण, प्रत्याख्यान और कायोत्सर्ग—इन छः आवश्यक क्रियाओं को यथाकाल करते रहना—आवश्यकपरिहाणि है।

सर्वसावद्य योगों का त्याग करना, चित्त को एकाग्र रूप से ज्ञान में लगाना—सामायिक है। तीर्थंकरों के गुणों का कीर्तन चतुर्विंशतिस्तव है। मन, वचन, काय की शुद्धिपूर्वक आसनपूर्वक चार बार शिरोनति और बारह आवर्तपूर्वक वंदना होती हैं। कृत दोषों की निवृत्ति करने को प्रतिक्रमण कहते हैं। भविष्य में दोष न होने देने के लिए सन्नद्ध होना—प्रत्याख्यान है। अमुक समय तक शरीर से ममत्व का त्याग करना—कायोत्सर्ग है।

·७१·२·२ दर्शन - ज्ञान - चारित्र- तपविनय-सत्य - समिति-गुप्ति-अष्टसंयमानुष्टान-क्रिया :—

दंसणनाणचरित्ते, तवविणए सच्च समिइगुत्तीसु।
जो किरियाभावरुई, सो खलु किरियारुई नाम॥

—उत्त० अ २८। गा २५। पृ० १०२६

दीपिका टीका—स खलु निश्चयेन क्रियारुचिर्नाम प्रसिद्धो ज्ञेयः यः पुरुषो दर्शनज्ञानचारित्रे तथा तपोविनये क्रियाभावरुचिर्भवति तथा सत्यसमितिगुप्तिपु क्रियाभावरुचिर्भवति दर्शनञ्च ज्ञानञ्च चरित्रञ्च दर्शनज्ञानचारित्रं तस्मिन् तपांसि-च विनयाश्च तेषां समाहारस्तपोविनयं तस्मिन् तपोविनये तपस्सु द्वादशविधेपु तथा विनयेपु आचार्य्यादीनां भक्तिपु तथा सत्यायाः समितयः सत्यसमितयः तासु सत्यसमितिपु

क्रियायां दर्शनज्ञानचारित्रतपोविनयसमितीनां आराधनानुष्ठानविधौ भावेन रुचिर्यस्य स क्रियाभावरुचिः ।

यहाँ ग्रन्थकार ने दर्शन, ज्ञान, चारित्र, तप, विनय, सत्य, समिति, गुप्तिरूप क्रियाओं में जो व्यक्ति भावरुचि रखता है उसको निश्चय से क्रियारुचि नाम सम्यक्त्व वाला कहा है क्योंकि वह उपर्युक्त क्रियाओं के करने में भावसे रुचि रखता है।

ये सब क्रियायें सदनुष्ठान रूप क्रियायें हैं। टीकाकार के अनुसार जो व्यक्ति दर्शन, ज्ञान, चारित्र, तप, विनय, सत्य, समिति, गुप्ति रूप क्रियाओं की अनुष्ठान-विधि से भाव—आराधना करता है वह क्रियारुचि सम्यक्त्व का आराधक है।

---

## ·७२ अक्रिया ( क्रिया का अभाव )

### ·७२·१ परिभाषा / अर्थ :—

अक्रिया योगनिरोधलक्षणा। —सम० सम १। सू १८। टीका

—ठाण० स्था ३। उ ३। सू १९०। टीका

योगनिरोध अक्रिया है। 'शैलेशीकरणे योगनिरोधाद् नो एजते',—योग का निरोध होने से शैलेशीकरण की अवस्था में ऐर्यापथिक तथा एजनादि क्रियाएँ वन्द हो जाती हैं और इन क्रियाओं का अभाव—अक्रिया है।

### ·७२·२ भेद :—

एगा अकिरिया। —सम० सम १। सू २। पृ० ३१६

योगनिरोध से होने वाली क्रिया का अभाव रूप अक्रिया एक है।

---

### ·७२·३ अक्रिया किसका फल और उसका क्या फल :—

(क) से णं भंते ! वोदाणे किं फले ? ( वोदाणे ) अकिरिया फले।

से णं भंते अकिरिया किंफला ? सिद्धिपज्जवसाणफला पन्नत्ता, गोयमा !

—भग० श २। उ ५। प्र ४५-४६। पृ० ४३१

(ख) सवणे णाणे य विण्णाणे, पच्चक्खाणे य संयमे।
अणण्हए तवे चेव, वोदाणे अकिरिया निव्वाणे॥

—जाव—से णं भंते ! अकिरिया किं फला ? निव्वाणफला, से णं भंते ! निव्वाणे किं फले ? सिद्धगइगमणपज्जवसाणफले पन्नत्ते, समणाउसो।

—ठाण० स्था ३। उ। ३ सू १९०। पृ० २१६

(ग) वोदाणेणं भंते ! जीवं किं जणयइ ? वोदाणेणं अकिरियं जणयइ। अकिरियाए भवित्ता तओ पच्छा सिज्झइ, बुज्झइ, मुच्चइ, परिनिव्वायइ, सव्वदुक्खाणमंतं करेइ।
—उत्त० अ २६। सू २४। पृ० १०३२

कर्मों के व्यवदान अर्थात् कर्म के शोधन से अक्रिया होती हैं। अक्रिया से निर्वाण अर्थात् कर्मों से मुक्ति होती है ; तत्पश्चात् जीव सिद्ध-बुद्ध-मुक्त होता है तथा परिनिर्वाण को प्राप्त कर सर्व दुःखों का अन्त करता है। सिद्धगतिगमन रूप पर्यवसानफल अर्थात् सबसे अन्तिम फल को प्राप्त करता है।

---

·७२·४ अक्रिय भिक्षु :—

(क) से भिक्खू अकिरिए, अलूसिए, अकोहे, अमाणे, अमाए, अलोहे, उवसंते, परिनिव्वुडे ; xxx। इति से महओ आयाणाओ उवसंते उवट्ठिए पडिविरए।
—सूय० श्रु २। अ १। सू १५। पृ० १४३-४४

टीका—स मूलोत्तरगुणव्यवस्थितो भिक्षुर्नास्य क्रिया सावद्या विद्यते इत्यक्रियः संवृत्तात्मकतया सांपरायिककर्माबंधक इत्यर्थः।

(ख) से भिक्खू अकिरिए, अलूसए, अकोहे जाव अलोभे, उवसंते, परिनिव्वुडे। एस खलु भगवया अक्खाए संजय-विरय-पडिहय-पच्चक्खाय-पावकम्मे अकिरिए संवुडे एगंतपंडिए भवइ।
—सूय० श्रु २। अ ४। सू ५। पृ० १६६

टीका—स भिक्षुर्निवृत्तश्च सर्वाश्रवद्वारेभ्यो दंतप्रक्षालनादिकाः क्रियाः कुर्वन् सावद्यक्रियाया अभावादक्रियोऽक्रियत्वाच्च।

यहाँ जो भिक्षु को अक्रिय कहा गया है वह सर्व योगनिरोधात्मक चौदहवें गुणस्थान का अक्रिय नहीं है। यहाँ अक्रिया से सावद्यानुष्ठान—असदनुष्ठान क्रिया से रहित भिक्षु को ही ग्रहण करना चाहिए। यह भिक्षु सर्वहिंसा से निवृत्त, शरीर की शोभनक्रिया ; यथा—दन्त-प्रक्षालन आदि क्रिया से निवृत्त होता है। तथा इस प्रकार सावद्यानुष्ठान क्रियाओं से रहित होता है। अतः उसको सावद्यक्रिया के अभाव के कारण अक्रिय कहा गया है।

---

## ·७३ अन्तक्रिया–

·७३·१ परिभाषा / अर्थ :—

(क) 'अन्तकिरिय' त्ति सकलकर्मक्षयरूपा।

योगनिरोधाभिधानशुक्लध्यानेन सकलकर्मध्वंसरूपा अंतक्रिया भवति।

एवं एजनादिरहितस्य शुक्लध्यानस्य चतुर्थभेदानलेन कर्मदाह्य दहनं स्यादिति, अथ निष्क्रियस्यैव अन्तक्रिया भवति ।

—भग० श ३ । उ ३ । प्र ११-१४ । टीका

(ख) 'अंतकिरियं' ति अन्त्या च सा पर्यन्तवर्तिनि क्रिया च अन्त्यक्रिया, अन्त्यस्य वा कर्माऽन्तस्य क्रिया अन्त्यक्रिया, ताम्—कृत्स्नकर्मक्षयलक्षणां मोक्षप्राप्तिमित्यर्थः ।

—भग० श १ । उ २ । प्र १०७ । टीका

(ग) अंतो भवान्तस्तस्य क्रियाऽन्तक्रिया भवच्छेद इत्यर्थः ।

—ठाण० स्था २ । उ ४ । सू १०७ । टीका

(घ) 'अंतक्रिया' मिति अन्तः—अवसानं, तच्च प्रस्तावादिह कर्मणामवसातव्यं, अन्यत्रागमेऽन्तक्रियाशब्द( वाच्यतया त )स्य रूढत्वात् तस्य क्रिया - करणमन्तक्रिया—कर्मान्तकरणं मोक्ष इति भावार्थः, "कृत्स्नकर्मक्षयान्मोक्षः" इति वचनात् तां कुर्याद् ।

—पण्ण० प २० । सू १४०७ । टीका

अंतक्रिया—सकल कर्मक्षयरूप है ।

जीव की वह अन्तिम क्रिया—प्रचेष्टा अर्थात् धर्मानुष्ठानिक-चारित्रिक क्रिया जिसके द्वारा जीव कर्मों का संपूर्ण अन्त—अवसान करके उसी भव में सिद्ध होता है, बुद्ध होता है, मुक्त होता है, निर्वाण प्राप्त करता है, सर्व दुःखों का अन्त करता है ।

ऐर्यापथिक तथा एजनादि क्रिया से रहित—योगनिरोधात्मक शुक्लध्यान के चतुर्थ भेद में स्थित अक्रिय—निष्क्रिय जीव को अन्तक्रिया होती है ।

---

·७३·२ भेद :—

चत्तारि अंतकिरियाओ पन्नत्ताओ तं जहा—

(१) तत्थ खलु इमा पढमा अंतकिरिया—अप्पकम्मपच्चायाए यावि भवइ, से णं मुंडे भवित्ता अगाराओ अणगारियं पव्वइए, संजमबहुले, संवरबहुले, समाहिबहुले, लूहे, तीरट्ठी उवहाणवं दुक्खक्खवे तवस्सी । तस्स णं णो तहप्पगारे तवे भवइ, णो तहप्पगारा—वेयणा भवइ, तहप्पगारे पुरिसजाए दीहेणं परियाएणं सिज्झइ, बुज्झइ, मुच्चइ, परिणिव्वाइ सव्वदुक्खाणमंतं करेइ, जहा—से भरहे राया—चाउरंतचक्कवट्टी, पढमा अंतकिरिया ।

(२) अहावरा दोच्चा अंतकिरिया, महाकम्मे पच्चायाए यावि भवइ, से णं मुंडे भवित्ता अगाराओ अणगारियं पव्वइए, संजमबहुले संवरबहुले जाव उवहाणवं दुक्खक्खवे तवस्सी, तस्स णं तहप्पगारे तवे भवइ, तहप्पगारा वेयणा

भवइ, तहप्पगारे पुरिसजाए निरुद्धेणं परियाएणं सिज्झइ जाव अंतं करेइ, जहा—से गयसूमाले अणगारे, दोच्चा अंतकिरिया।

(३) अहावरा तच्चा अंतकिरिया, महाकम्मे पच्चायाए यावि भवइ, से णं मुंडे भवित्ता—अगाराओ अणगारियं पव्वइए, जहा दोच्चा, नवरं दीहेणं परियाएणं सिज्झइ जाव सव्वदुक्खाणमंतं करेइ जहा—से सणंकुमारे राया चाउरंतचक्कवट्टी, तच्चा अंतकिरिया।

(४) अहावरा चउत्था अंतकिरिया—अप्पकम्मपच्चायाए यावि भवइ, से णं मुंडे भवित्ता जाव पव्वइए, संजमबहुले, जाव तस्स णं णो तहप्पगारे तवे भवइ, णो तहप्पगारा वेयणा भवइ, तहप्पगारे पुरिसजाए निरुद्धेणं परियाएणं सिज्झइ जाव सव्वदुक्खाणमंतं करेइ, जहा—सा मरुदेवा भगवई, चउत्था अंतकिरिया।

—ठाण० स्था ४। उ १। सू २३५। पृ० २२२

अन्तक्रिया वास्तव में एक ही है, इससे जीव सर्व-दुःखों का अंत करके सिद्धगति को प्राप्त करता है लेकिन साधन - सामग्री के भेद से चार प्रकार की कही गई है यथा—(१) तथाविध तप नहीं होता है, तथाविध परीषह आदि से उपजती वेदना नहीं होती है परन्तु दीर्घकाल की दीक्षापर्याय द्वारा सिद्धि होती है; (२) तथाविध तप और घोर वेदना होती है लेकिन अल्पकाल की दीक्षापर्याय द्वारा सिद्धि होती है; (३) तथाविध उत्कृष्ट तप और वेदना होती है तथा दीर्घकाल की दीक्षापर्याय द्वारा सिद्धि होती है तथा (४) तथाविध तप और वेदना नहीं होती है और अल्पकाल की दीक्षापर्याय द्वारा सिद्धि होती है।

(१) कोई जीव पूर्वभव से अल्प कर्म वाला होकर मनुष्यभव में आता है और वहाँ दीक्षा ग्रहण करके, गृहस्थ जीवन को त्यागकर अणगार—साधु हो जाता है। वह संयम और संवर में बहुलता से प्रयत्नवंत है, अधिकाधिक समाधिवंत होता है, राग-स्नेहरहित होता है, संसार-सागर को पार करने का इच्छुक होता है, उपधान—श्रुत में सुस्थिर होता है। दुःख के कारण कर्मों का क्षय करता है, तपस्वी होता है। उस जीव के उस प्रकार यथा—भगवान् महावीर के समान तप भी नहीं होता है, परीषह—उपसर्गादि की वेदना भी नहीं होती है लेकिन उस प्रकार की पुरुषार्थ वाली दीर्घकाल की दीक्षा-पर्याय होती है तथा उससे वह जीव सिद्ध होता है, बुद्ध होता है, मुक्त होता है, निर्वाण को प्राप्त होता है, सर्व दुःखों का अंत करता है; यथा—भरत चक्रवर्ती—यह प्रथम अंतक्रिया है।

(२) कोई जीव पूर्वभव से महाकर्म वाला होकर मनुष्यभव में आता है और वहाँ दीक्षा ग्रहण करके, गृहस्थ जीवन को त्याग कर अणगार—साधु हो जाता है। वह संयम और संवर में बहुलता से प्रयत्नवंत है यावत् उपधान—श्रुत में सुस्थिर होता है। दुःख के

कारण कर्मों का क्षय करता है, तपस्वी होता है। उस जीव के उस प्रकार यथा—भगवान् महावीर के समान तप होता है, परीषह—उपसर्गादि की वेदना भी होती है। उसके उस प्रकार की पुरुषार्थ वाली लेकिन अल्पकाल की दीक्षा-पर्याय होती है तथा उससे वह जीव सिद्ध होता है यावत् सर्व दुःखो का अन्त करता है ; यथा श्रीकृष्ण के लघु भाई गजसुकुमाल अणगार—यह दूसरी अंतक्रिया है।

(३) कोई जीव पूर्वभव से महाकर्म वाला होकर मनुष्यभव में आता है और वहाँ दीक्षा ग्रहण करके, गृहस्थ-जीवन को त्याग कर अणगार—साधु हो जाता है। वह संयम और संवर में बहुलता से प्रयत्नवंत है यावत् उपधान—श्रुत में सुस्थिर होता है। दुःख के कारण कर्मों का क्षय करता है, तपस्वी होता है। उस जीव के उस प्रकार यथा—भगवान् महावीर के समान तप होता है, परीषह—उपसर्गादि की वेदना भी होती है तथा उस प्रकार की पुरुषार्थ वाली दीर्घकाल की दीक्षा-पर्याय होती है तथा उससे वह जीव सिद्ध होता है यावत् सर्व दुःखों का अंत करता है ; यथा—सनत्कुमार चक्रवर्ती—यह तीसरी अंतक्रिया है।

(४) कोई जीव पूर्वभव से अल्पकर्म वाला होकर मनुष्यभव में आता है और वहाँ दीक्षा ग्रहण करके, गृहस्थ-जीवन को त्यागकर अणगार—साधु हो जाता है। वह संयम और संवर में बहुलता से प्रयत्नवंत है यावत् उस जीव के उस प्रकार यथा—भगवान् महावीर के समान तप भी नहीं होता है, परीषह—उपसर्गादि की वेदना भी नहीं होती है और उस प्रकार की पुरुषार्थ वाली लेकिन अल्पकाल की दीक्षा-पर्याय होती है तथा उससे वह जीव सिद्ध होता है यावत् सर्व दुःखों का अंत करता है ; यथा—भगवती मरुदेवी—यह चतुर्थ अंतक्रिया है।

---

·७३·३ अन्तक्रिया और जीवदंडक :—

जीवे णं भंते ! अंतिकिरियं करेज्जा ? गोयमा ! अत्थेगइए करेज्जा, अत्थेगइए नो करेज्जा। एवं नेरइए जाव वेमाणिए। नेरइए णं भंते ! नेरइएसु अंतकिरियं करेज्जा ? गोयमा ! नो इणट्ठे समट्ठे। नेरइया णं भंते ! असुरकुमारेसु अंतकिरियं करेज्जा ? गोयमा ! नो इणट्ठे समट्ठे। एवं जाव वेमाणिएसु। नवरं मणूसेसु अंतकिरियं करेज्ज त्ति पुच्छा। गोयमा ! अत्थेगइए करेज्जा, अत्थेगइए नो करेज्जा। एवं असुर-कुमारा जाव वेमाणिए। एवमेव चउवीसं चउवीसं दंडगा भवंति।

—पण्ण० । पद २०। सू० १४०७-६ । पृ० ४५६-६०

कोई जीव अंतक्रिया करता है, कोई जीव नहीं करता है इसी प्रकार नारकी से लेकर यावत् वैमानिक देव तक सभी जीवदण्डकों के विषय में जानना।

नारक जीव नारकभव में अंतक्रिया नहीं करता है। नारक जीव असुरकुमार भव में अंतक्रिया नहीं करता है, इसी प्रकार मनुष्यभव बाद वैमानिक भव तक सभी दंडकों में अंतक्रिया नहीं करता है। नारक जीव मनुष्यभव में आकर कोई एक नारक जीव अंतक्रिया करता है, कोई एक नहीं करता है।

नारकी की तरह असुरकुमार से लेकर यावत् वैमानिक तक दंडक के सभी जीव मनुष्यभव बाद अन्य दंडकों में अन्तक्रिया नहीं करते हैं। मनुष्य भव में आकर कोई जीव अन्तक्रिया करता है, कोई नहीं करता है।

---

### ·७३·४ अनन्तर-परंपर भव में अंतक्रिया और जीवदंडक :—

**नेरइया णं भंते ! किं अणंतरागया अंतकिरियं करेंति, परंपरागया अंतकिरियं करेंति ? गोयमा ! अणंतरागया वि अंतकिरियं करेंति परंपरागया वि अंतकिरियं करेंति। एवं रयणप्पभापुढवीनेरइया वि जाव पंकप्पभापुढवीनेरइया। धूमप्पभा-पुढवीनेरइया णं पुच्छा। गोयमा ! णो अणंतरागया अंतकिरियं पकरेंति, परंपरागया अंतकिरियं पकरेंति, एवं जाव अहेसत्तमापुढवीनेरइया। असुरकमारा जाव थणियकुमारा पुढवीआउवणस्सइकाइया य अणंतरागया वि अंतकिरियं पकरेंति, परंपरागया वि अंतकिरियं पकरेंति। तेउवाउबेइंदियतेइंदियचउरिंदया णो अणंत-रागया अंतकिरियं पकरेंति, परंपरागया अंतकिरियं पकरेंति। सेसा अणंतरागया वि अंतकिरियं पकरेंति, परंपरागया वि अंतकिरियं पकरेंति।**

—पण्ण० । पद २० । सू १४१०-१३ । पृ० ४६०

नारक जीव अनंतरभव में भी अन्तक्रिया करते हैं तथा परम्परभव में भी अन्तक्रिया करते हैं। इसी प्रकार रत्नप्रभा पृथ्वी के नारक जीव यावत् पंकप्रभा पृथ्वी के नारक जीव अनन्तरभव में भी अन्तक्रिया करते हैं तथा परंपरभव में भी अन्तक्रिया करते हैं। धूमप्रभा पृथ्वी के नारक जीव अनन्तरभव में अन्तक्रिया नहीं करते हैं परन्तु परंपरभव में अन्तक्रिया करते हैं। इसी प्रकार यावत् तमतमा पृथ्वी (सातवीं नारकी) के नारक जीव अनन्तर भव में अन्तक्रिया नहीं करते हैं लेकिन परम्परभव में अंतक्रिया करते हैं।

असुरकुमार यावत् स्तनितकुमार देव, पृथ्वीकायिक जीव, अप्कायिक जीव, वनस्पति-कायिक जीव अनंतरभव में भी तथा परंपरभव में भी अन्तक्रिया करते हैं।

अग्निकायिक जीव, वायुकायिक जीव—द्वीन्द्रिय-त्रीन्द्रिय-चतुरिन्द्रिय जीव अनंतरभव में अन्तक्रिया नहीं करते हैं लेकिन परंपरभव में अन्तक्रिया करते हैं।

अवशेष जीव अर्थात् तिर्यंच पंचेन्द्रिय, मनुष्य वाणव्यंतर-ज्योतिषी-वैमानिक जीव अनंतरभव में भी तथा परंपरभव में भी अन्तक्रिया करते हैं।

---

·७३·५ दंडक के जीव अनंतरभव में कितने एक समय में अंतक्रिया करते हैं :—

अणंतरागया नेरइया एगसमये केवइया अंतकिरियं पकरेंति? गोयमा! जहन्नेणं एगो वा दो वा तिन्नि वा, उक्कोसेणं दस। रयणप्पभापुढवीनेरइया वि एवं चेव, जाव वालुयप्पभापुढवीनेरइया। अनंतरागया णं भंते! पंकप्पभापुढवीनेरइया एगसमयेणं केवइया अंतकिरियं पकरेंति? गोयमा! जहन्नेणं एक्को वा दो वा तिन्नि वा—उक्कोसेणं चत्तारि। अनंतरागया णं भंते! असुरकुमारा एगसमये केवइया अंतकिरियं पकरेंति? गोयमा! जहन्नेणं एक्को वा दो वा तिन्नि वा, उक्कोसेणं दस। अणंतरागया णं भंते! असुरकुमारीओ एगसमये केवइया अंतकिरियं पकरेंति? गोयमा! जहन्नेणं एक्को वा दो वा तिन्नि वा, उक्कोसेणं पंच। एवं जहा असुरकुमारा सदेवीया तहा जाव थणियकुमारा।

अणंतरागया णं भंते! पुढवीकाइया एगसमये केवइया अंतकिरियं पकरेंति? गोयमा! जहन्नेणं एक्को वा दो वा तिन्नि वा, उक्कोसेणं चत्तारि। एवं आउक्काइया वि चत्तारि, वणस्सइकाइया छच्च, पंचिंदियतिरिक्खजोणिया दस, तिरिक्खजोणिणीओ दस, मणुस्सा दस, मणुस्सीओ वीसं, वाणमंतरा दस, वाणमंतरीओ पंच, जोइसिया दस, जोइसिणीओ वीसं, वेमाणिआ अट्ठसयं, वेमाणिणीओ वीसं।

—पण्ण०। पद २०। सू १४१४-१६। पृ० ४६०

नारक जीव अनंतर मनुष्यभव में एक अथवा दो अथवा तीन अथवा उत्कृष्ट में दस जीव एक समय में अन्तक्रिया करते हैं। इसी प्रकार रत्नप्रभा-शर्कराप्रभा-वालुका-प्रभा पृथ्वी के नारकी अनन्तर मनुष्यभव में एक से लेकर दस तक एक समय में अन्तक्रिया करते हैं। पंकप्रभा पृथ्वी के नारकी अनन्तर मनुष्यभव में एक से लेकर चार तक एक समय में अन्तक्रिया करते हैं।

असुरकुमार देव अनंतर मनुष्यभव में एक से लेकर दस तक एक समय में अन्तक्रिया करते हैं। असुरकुमार देवियाँ अनंतर मनुष्यभव में एक से लेकर पाँच तक एक समय में अन्तक्रिया करती हैं। असुरकुमार देवों की तरह स्तनितकुमार देवों तक जानना। असुरकुमार देवियों की तरह स्तनितकुमार देवियों तक जानना।

पृथ्वीकायिक जीव अनंतर मनुष्यभव में एक से लेकर चार तक एक समय में अन्तक्रिया करते हैं। अप्कायिक जीव भी अनंतर मनुष्यभव में एक से लेकर चार तक

एक समय में अन्तक्रिया करते हैं। वनस्पतिकायिक जीव अनंतर मनुष्यभव में एक से छः तक, पंचेन्द्रिय तिर्यंचयोनिक जीव अनंतर मनुष्यभव में एक से दस तक, पंचेन्द्रिय तिर्यंचयोनिक स्त्री जीव अनन्तर मनुष्यभव में एक से दस तक, मनुष्य अनंतर मनुष्यभव में एक से दस तक, मनुष्यणी अनंतर मनुष्यभव में एक से वीस तक, वाणव्यंतर देव अनंतर मनुष्यभव में एक से दस तक, वाणव्यंतर देवियाँ अनंतर मनुष्यभव में एक से पाँच तक, ज्योतिषी देव अनंतर मनुष्यभव में एक से दस तक, ज्योतिषी देवियाँ अनंतर मनुष्यभव में एक से वीस तक, वैमानिक देव अनंतर मनुष्य भव में एक से एक सौ आठ तक तथा वैमानिक देवियाँ अनंतर मनुष्यभव में एक से वीस तक एक समय में अंतक्रिया करते हैं।

टीका – 'अणंतरागया णं भंते ! इत्यादि, नैरयिकभवादनन्तरं—अव्यवधानेन मनुष्यभवमागता अनन्तरागताः।

---

·७३·६ एक भव से अनंतरभव में अंतक्रिया :—

·७३·६·१ नारकभव से अनंतर मनुष्यभव में अंतक्रिया : --

नेरइए णं भंते! नेरइएहिंतो अणंतरं उव्वट्टित्ता मणुस्सेसु उववज्जेज्जा? गोयमा! अत्थेगइए उववज्जेज्जा, अत्थेगइए णो उववज्जेज्जा। जे णं भंते! उववज्जेज्जा से णं केवलिपन्नत्तं धम्मं लभेज्जा सवणयाए? गोयमा! जहा पंचिंदियतिरिक्ख जोणिएसु जाव (अत्थेगइए लभेज्जा! अत्थेगइए णो लभेज्जा। जे णं भंते! केवलिपन्नत्तं धम्मं लभेज्जा सवणयाए से णं केवलं(लिं) वोहिं वुज्झेज्जा? गोयमा! अत्थेगइए वुज्झेज्जा, अत्थेगइए णो वुज्झेज्जा। जे णं भंते! केवलं वोहिं वुज्झेज्जा से णं सद्दहेज्जा पत्तिएज्जा रोएज्जा? गोयमा! सद्दहेज्जा, पत्तिएज्जा, रोएज्जा। जे णं भंते। सद्दहेज्जा पत्तिएज्जा रोएज्जा से णं आभिणिवोहियनाणसुयनाणाइं उप्पाडेज्जा? हंता, गोयमा! उप्पाडेज्जा। जे णं भंते! आभिणिवोहियनाणसुयनाणाइं उप्पाडेज्जा से णं संचाएज्जा सीलं वा वयं वा गुणं वा वेरमणं वा पच्चक्खाणं वा पोसहोववासं वा पडिवज्जित्तए? गोयमा! अत्थेगइए संचाएज्जा, अत्थेगइए णो संचाएज्जा। जे णं भंते! संचाएज्जा सीलं वा जाव पोसहोववासं वा पडिवज्जित्तए से णं ओहिनाणं उप्पाडेज्जा? गोयमा! अत्थेगइए उप्पाडेज्जा अत्थेगइए णोउप्पाडेज्जा।) जे णं भंते! ओहिनाणं उप्पाडेज्जा से णं संचाएज्जा मुंडे भवित्ता अगाराओ अणगारियं पव्वइत्तए? गोयमा! अत्थेगइए संचाएज्जा, अत्थेगइए णो संचाएज्जा। जे णं भंते! संचाएज्जा मुंडे भवित्ता अगाराओ अणगारियं पव्वइत्तए से णं मणपज्जवनाणं उप्पाडेज्जा? गोयमा! अत्थेगइए उप्पाडेज्जा, अत्थेगइए णो

उप्पाडेज्जा। जे णं भंते! मणपज्जवनाणं उप्पाडेज्जा से णं केवलनाणं उप्पाडेज्जा? गोयमा! अत्थेगइए उप्पाडेज्जा, अत्थेगइए णो उप्पाडेज्जा। जे णं भंते! केवलनाणं उप्पाडेज्जा से णं सिज्झेज्जा बुज्झेज्जा मुच्चेज्जा सव्वदुक्खाणं अंतं करेज्जा? गोयमा! सिज्झेज्जा जाव सव्वदुक्खाणं अंतं करेज्जा।

—पण्ण० प २०। सू १४२१। पृ० ४६१

संक्षिप्त अर्थः – नारकभव से अनंतर मनुष्यभव में कोई एक नारकी जीव उत्पन्न होता है, कोई एक उत्पन्न नहीं होता है। जो मनुष्यभव में उत्पन्न होता है उसमें—यावत् कोई एक जीव केवलज्ञान प्राप्त करता है, कोई एक नहीं प्राप्त करता है। जो केवलज्ञान प्राप्त करता है वह सिद्ध-बुद्ध-मुक्त होता है—निर्वाण को प्राप्त होता है तथा सर्व दुःखों को अंत करने वाली अंतक्रिया करता है।

·७३·६·२ भवनपति देव से अनंतर मनुष्यभव में अंतक्रिया :—

असुरकुमारेणं भंते! असुरकुमारेहिंतो अणंतर उव्वट्टित्ता ××× अवसेसेसु पंचसु पंचिंदियतिरिक्खजोणियाइसु असुरकुमारे (सु) जहा नेरइए (ओ); एवं जाव थणियकुमारा।

—पण्ण० प २०। सू १४२६। पृ० ४६१-६२

जिस प्रकार नारकभव से अनंतर मनुष्यभव में उत्पन्न होकर कोई एक जीव केवलज्ञान प्राप्त करता है तथा सिद्ध-बुद्ध-मुक्त होता है—निर्वाण को प्राप्त करता है तथा सर्व दुःखों को अन्त करने वाली अन्तक्रिया करता है उसी प्रकार असुरकुमार यावत् स्तनितकुमार देवभव से अनंतर मनुष्यभव में उत्पन्न होकर कोई एक जीव केवलज्ञान प्राप्त करता है तथा सर्व दुःखों को अन्त करने वाली अन्तक्रिया करता है।

·७३·६·३ पृथ्वीकाय-अप्काय-वनस्पतिकाय से अनंतर मनुष्यभव में अन्तक्रिया :—

पुढविकाइए णं भंते! पुढवीक्काइएहिंतो अणंतरं उव्वट्टित्ता ××× पंचिंदियतिरिक्खजोणियमणुस्सेसु जहा नेरइए। ×××। एवं जहा पुढविक्काइओ भणिओ तहेव आउक्काइओ वि जाव वणस्सइकाइओ वि भाणियव्वो।

—पण्ण० प २०। सू १४२७-२९। पृ० ४६२

जिस प्रकार नारकभव से अनन्तर मनुष्य भव में उत्पन्न होकर कोई एक जीव केवलज्ञान प्राप्त करता है तथा सिद्ध बुद्ध-मुक्त होता है, निर्वाण को प्राप्त करता है तथा सर्व दुःख को अंत करने वाली अंतक्रिया करता है उसी प्रकार पृथ्वीकायिक जीव से अनंतर मनुष्य भव में उत्पन्न होकर कोई एक जीव केवलज्ञान प्राप्त करता है तथा सिद्ध-बुद्ध-मुक्त होता है निर्वाण को प्राप्त करता है तथा सर्व दुःखों को अन्त करने वाली अन्तक्रिया करता है।

पृथ्वीकायिक जीव की तरह अप्कायिक जीव से अनन्तर मनुष्य भव में उत्पन्न होकर कोई एक जीव केवलज्ञान प्राप्त करता है तथा वह सिद्ध-बुद्ध-मुक्त होता है—निर्वाण को प्राप्त करता है तथा सर्व दुःखों को अन्त करने वाली अन्तक्रिया करता है।

पृथ्वीकायिक जीव की तरह वनस्पतिकायिक जीव से अनन्तर मनुष्य में उत्पन्न होकर कोई एक जीव केवलज्ञान प्राप्त करता है तथा वह सिद्ध-बुद्ध-मुक्त होता है—निर्वाण को प्राप्त करता है तथा सर्व दुःखों को अन्त करने वाली अन्तक्रिया करता है।

**·७३·६·४ अग्निकाय से अनंतर मनुष्यभव में अंतक्रिया—**

**तेउकाइए णं भंते ! तेउकाइएहिंतो अणंतर उव्वट्टित्ता ××× । मणूसवाणमंतर-जोइसियवेमाणिएसु—पुच्छा । गोयमा ! णो इणट्ठे समट्ठे ।**

—पण्ण० प २० । सू १४३२-३३ । पृ० ४६२

अग्निकाय से अनन्तर मनुष्यभव में कोई जीव उत्पन्न नहीं होता है अतः अग्निकाय से अनन्तरभव में उत्पन्न होकर कोई भी जीव अन्तक्रिया नहीं कर सकता है।

**·७३·६·५ वायुकाय से अनंतर मनुष्यभव में अन्तक्रिया :—**

**एवं जहेव तेउकाइए निरंतरं एवं वाउकाइए ति ।**

—पण्ण० प २० । सू १४३४ । पृ० ४६२

अग्निकायिक जीव की तरह वायुकाय से अनन्तर मनुष्यभव में कोई जीव उत्पन्न नहीं होता है अतः वायुकाय से अनन्तरभव में उत्पन्न होकर कोई जीव अन्तक्रिया नहीं कर सकता है।

**·७३·६·६ द्वीन्द्रिय-त्रीन्द्रिय-चतुरिन्द्रिय से अनंतर मनुष्यभव में अन्तक्रिया :—**

**बेइंदिए णं भंते ! बेइंदिएहिंतो अणंतरं उव्वट्टित्ता नेरइएसु उववज्जेज्जा ? गोयमा ! जहा पुढविक्काइए नवरं मणूसेसु जाव मणपज्जवनाणं उप्पाडेज्जा । एवं तेइंदिया चउरिंदिया वि जाव मणपज्जवनाणं उप्पाडेज्जा । जे णं मणपज्जवनाणं उप्पाडेज्जा से णं केवलनाणं उप्पाडेज्जा ? गोयमा ! नो इणट्ठे समट्ठे ।**

—पण्ण० प २० । सू १४३५-३६ । पृ० ४६२

द्वीन्द्रिय जीव से अनन्तर मनुष्यभव से कोई जीव उत्पन्न होता है लेकिन केवल-ज्ञान उत्पन्न नहीं होता है अतः वह अनन्तर मनुष्यभव में सिद्ध-बुद्ध-मुक्त नहीं होता है—निर्वाण को प्राप्त नहीं होता है तथा सर्व दुःखों को अन्त करने वाली अन्तक्रिया नहीं करता है।

द्वीन्द्रिय जीव की तरह त्रीन्द्रिय जीव से अनन्तर मनुष्यभव से कोई जीव उत्पन्न होता है लेकिन केवलज्ञान उत्पन्न नहीं होता है अतः वह अनन्तर मनुष्य भव में सिद्ध-बुद्ध-

मुक्त नहीं होता है, निर्वाण को प्राप्त नहीं होता है तथा सर्व दुःखों को अन्त करने वाली अन्तक्रिया नहीं करता है।

द्वीन्द्रिय जीव की तरह चतुरिन्द्रिय जीव से अनन्तर मनुष्यभव से कोई जीव उत्पन्न होता है लेकिन केवलज्ञान उत्पन्न नहीं होता है अतः वह अनन्तर मनुष्यभव में सिद्ध-बुद्ध-मुक्त नहीं होता है, निर्वाण को प्राप्त नहीं होता है तथा सर्व दुःखों को अन्त करने वाली अन्तक्रिया नहीं करता है।

**·७३·६·७ तिर्यंच पंचेन्द्रिय भव से अनंतर मनुष्यभव में अन्तक्रिया :—**

**पंचिंदियतिरिक्खजोणिए णं भंते! पंचिंदियतिरिक्खजोणिएहिंतो अणंतरं उव्वट्टित्ता ××× । पंचिंदियतिरिक्खजोणिएसु मणूसेसु य जहा नेरइए।**

—पण्ण० प २० । सू १४३७-४० । पृ० ४६२-६३

जिस प्रकार नारकभव से अनन्तर मनुष्य भव में उत्पन्न होकर कोई जीव केवलज्ञान प्राप्त करता है तथा सिद्ध-बुद्ध-मुक्त होता है, निर्वाण को प्राप्त करता है तथा सर्वदुःखों को अन्त करनेवाली अन्तक्रिया करता है उसी प्रकार तिर्यंच पंचेन्द्रियभव से अनन्तर मनुष्यभव में उत्पन्न होकर कोई एक जीव केवलज्ञान प्राप्त करता है तथा सिद्ध-बुद्ध-मुक्त होता है—निर्वाण को प्राप्त करता है तथा सर्वदुःखों को अन्त करने वाली अन्तक्रिया करता है।

**·७३·६·८ मनुष्यभव से अनंतर मनुष्यभव में अन्तक्रिया :—**

**एवं मणूसे वि।** —पण्ण० प २० । सू १४४२ । पृ० ४६३

तिर्यंच पंचेन्द्रिय जीव की तरह मनुष्यभव से अनन्तर मनुष्यभव में उत्पन्न होकर कोई एक जीव केवलज्ञान प्राप्त करता है तथा वह सिद्ध-बुद्ध-मुक्त होता है—निर्वाण को प्राप्त करता है तथा सर्वदुःखों को अन्त करने वाली अन्तक्रिया करता है।

**·७३·६·९ वाणव्यंतर-ज्योतिषी-वैमानिक देव से अनंतर मनुष्यभव में अन्तक्रिया :—**

**वाणमंतर-जोइसिय-वेमाणिए (सु) जहा असुरकुमारे।**

—पण्ण० प २० । सू १४४३ । पृ० ४६३

जिस प्रकार असुरकुमार से अनन्तर मनुष्यभव में उत्पन्न होकर कोई जीव केवलज्ञान प्राप्त करता है तथा सिद्ध-बुद्ध-मुक्त होता है, निर्वाण को प्राप्त करता है तथा सर्वदुःखों को अन्त करनेवाली अन्तक्रिया करता है उसी प्रकार वाणव्यंतर-ज्योतिष-वैमानिक देवभव से अनन्तर मनुष्यभव में उत्पन्न होकर कोई एक जीव केवल ज्ञान प्राप्त करता है तथा सिद्ध-

बुद्ध-मुक्त होता है—निर्वाण को प्राप्त करता है और सर्व दुःखों को अन्त करनेवाली अन्त-क्रिया करता है।

---

·७३·७ सलेशी पृथ्वी-अप्-वनस्पतिकायिक जीव और अनन्तर भव में अन्तक्रिया—

से नूणं भंते ! काउलेस्से पुढविकाइए काउलेस्सेहिंतो पुढविकाइएहिंतो अणंतरं उव्वट्टित्ता माणुस्सं विग्गहं लभइ माणुस्सं विग्गहं लभइत्ता केवलं वोहिं बुज्झइ केवलं वोहिं बुज्झइत्ता तओ पच्छा सिज्झइ जाव अंतं करेइ ? हंता, मागंदियपुत्ता ! काउलेस्से पुढविकाइए जाव अंतं करेइ।

से नूणं भंते ! काउलेस्से आउकाइए काउलेस्सेहिंतो आउकाइएहिंतो अणंतरं उव्वट्टित्ता माणुस्सं विग्गहं लभइ माणुस्सं विग्गहं लभइत्ता केवलं वोहिं बुज्झइ, जाव अंतं करेइ ? हंता, मागंदियपुत्ता ! जाव अंतं करेइ।

से नूणं भंते ! काउलेस्से वणस्सइकाइए एवं चेव जाव अंतं करेइ। ×××।

एवं खलु अज्जो ! कण्हलेस्से पुढविकाइए कण्हलेस्सेहिंतो पुढविकाइएहिंतो जाव अंतं करेइ ; एवं खलु अज्जो ! नीललेस्से पुढविकाइए जाव अंतं करेइ, एवं काउलेस्से वि, जहा पुढविकाइए एवं आउकाइए वि, एवं वणस्सइकाइए वि सच्चे णं एसमट्ठे। —भग० श १८। उ ३। प्र १ से ३। पृ० ७६६-६७

कापोतलेशी पृथ्वीकायिक जीव कापोतलेशी पृथ्वीकायिक जीव से मरण को प्राप्त होकर तदनन्तर मनुष्य के शरीर को प्राप्त करता है, मनुष्य शरीर को प्राप्त करके केवलज्ञान को प्राप्त करता है तथा केवलबोधि को प्राप्त करने के बाद सिद्ध होता है, यावत् सर्वदुःखों का अन्त करता है।

कापोतलेशी अप्कायिक जीव कापोतलेशी अप्कायिक योनि से मरण को प्राप्त होकर तदनन्तर मनुष्य के शरीर को प्राप्त करता है, मनुष्य शरीर को प्राप्त करके केवलज्ञान को प्राप्त करता है तथा केवलज्ञान को प्राप्त करने के बाद सिद्ध होता है यावत् सर्व दुःखों का अन्त करता है।

कापोतलेशी वनस्पतिकायिक जीव कापोतलेशी वनस्पतिकायिक योनि से मरण को प्राप्त होकर तदनन्तर मनुष्य-शरीर को प्राप्त करता है ; मनुष्य शरीर को प्राप्त करके केवलज्ञान को प्राप्त करता है तथा केवलज्ञान को प्राप्त करने के बाद सिद्ध होता है, यावत् सर्व दुःखों का अन्त करता है।

आर्यों के पूछने पर भगवान् महावीर ने भी ( अहंपि णं अज्जो ! एवमाइक्खामि ) माकंदीपुत्र के उपर्युक्त कथन का समर्थन किया है।

कृष्णलेशी पृथ्वीकायिक जीव कृष्णलेशी पृथ्वीकायिक जीव से, कृष्णलेशी अप्कायिक जीव कृष्णलेशी अप्कायिक जीव से तथा कृष्णलेशी वनस्पतिकायिक जीव कृष्णलेशी वनस्पतिकायिक जीव से मरण को प्राप्त होकर तदनन्तर मनुष्य के शरीर को प्राप्त करता है, मनुष्य शरीर को प्राप्त करके केवलज्ञान को प्राप्त करता है तथा केवलज्ञान प्राप्त करने के वाद सिद्ध होता है, यावत् सर्व दुःखों का अन्त करता है।

नीललेशी पृथ्वीकायिक जीव नीललेशी पृथ्वीकायिक योनि से, नीललेशी अप्कायिक जीव नीललेशी अप्कायिक योनि से तथा नीललेशी वनस्पतिकायिक जीव नीललेशी वनस्पतिकायिक योनि से मरण को प्राप्त होकर तदनन्तर मनुष्य के शरीर को प्राप्त करता है ; मनुष्य के शरीर को प्राप्त करके केवलज्ञान को प्राप्त करता है तथा केवलज्ञान को प्राप्त करने के वाद सिद्ध होता है, यावत् सर्व दुःखो का अन्त करता है।

---

·७३·८ कहाँ से अनंतर मनुष्यभव में आकर जीव तीर्थंकरत्व पाकर अन्तक्रिया करता है :—

रयणप्पभापुढविनेरइए णं भंते ! रयणप्पभापुढविनेरइएहिंतो अणंतरं उव्वट्टित्ता तित्थगरत्तं लभेज्जा ? गोयमा ! अत्थेगइए लभेज्जा, अत्थेगइए णो लभेज्जा। से केणट्ठेणं भंते ! एवं वुच्चइ—अत्थेगइए लभेज्जा, अत्थेगइए णो लभेज्जा ? गोयमा ! जस्स णं रयणप्पभापुढविनेरइयस्स तित्थयरनामगोयाइं कम्माइं वद्धाइं पुट्ठाइं ( निधत्ताइं ) कडाइ पट्ठवियाइं निविट्ठाइं अभिनिविट्ठाइं अभिसमन्नागयाइं उदिन्नाइं, णो उवसंताइं भ(ह)वंति, से णं रयणप्पभापुढविनेरइए रयणप्पभापुढविनेरइएहिंतो अणंतरं उव्वट्टित्ता तित्थगरत्तं लभेज्जा, जस्स णं रयणप्पभापुढविनेरइयस्स तित्थयरनामगोयाइं णो वद्धाइं जाव णो उदिन्नाइं उवसंताइं भ(ह)वंति, से णं रयणप्पभापुढविनेरइए रयणप्पभापुढविनेरइएहिंतो अणंतरं उव्वट्टित्ता तित्थयरत्तं णो लभेज्जा, से तेणट्ठेणं गोयमा ! एवं वुच्चइ—'अत्थेगइए लभेज्जा, अत्थेगइए णो लभेज्जा'। एवं ( सक्करप्पभा० ) जाव वालुयप्पभापुढविनेरइएहिंतो तित्थयरत्तं लभेज्जा। पंकप्पभापुढविनेरइए णं भंते ! पंकप्पभानेरइएहिंतो अणंतरं उव्वट्टित्ता तित्थयरत्तं लभेज्जा ! गोयमा ! णो इणट्ठे समट्ठे, अंतकिरियं पुण करेज्जा। ×××। असुरकुमारे णं० ( कुमारा णं ) पुच्छा। गोयमा ! णो इणट्ठे समट्ठे, अंतकिरियं पुण करेज्जा। एवं निरंतरं जाव आउकाइए। ×××। वणप्फ(स्स)इकाइए णं० पुच्छा। ( तित्थयरत्तं लभेज्जा) ! गोयमा ! णो इणट्ठे समट्ठे, अंतकिरियं पुण करेज्जा। ×××। पंचिंदियतिरिक्खजोणिय-मणूस-वाणमंतर-जोइसिए णं० पुच्छा। ( तित्थयरत्तं लभेज्जा ? ) गोयमा ! णो इणट्ठे समट्ठे, अंतकिरियं पुण करेज्जा। सोहम्मगदेवे णं भंते ! अणं-

तरं चइं ( चयं० च ) चइत्ता तित्थयरत्तं लभेज्जा ? गोयमा ! अत्थेगइए लभेज्जा, अत्थेगइए णो लभेज्जा, एवं जहा रयणप्पभापुढविनेरइए, एवं जाव सव्वट्ठसिद्धग-देवे।

—पण्ण० प २० । सू० १४४४-१४४६, १४५०, ५१,५४,५६-५८ । पृ० ४६३-६४

रत्नप्रभापृथ्वी से अनन्तर मनुष्यभव में कोई नारक जीव तीर्थंकर पद प्राप्त करता है, कोई एक नहीं करता है। जिसने तीर्थंकर नाम-गोत्र-कर्म का बन्ध किया है, निधत्त किया है, कृत-निकाचित किया है, प्रस्थापित किया है, निविष्ट किया है, अभिनिविष्ट किया है, अभिसमन्वागत किया है, उदयाभिमुख किया है परन्तु उपशान्त नहीं किया है वह तीर्थंकरत्व पद प्राप्त करता है तथा जिसने तीर्थंकर नाम-गोत्र-कर्म का बन्ध नहीं किया है यावत् उदय में लाया नहीं है लेकिन उपशान्त किया है वह तीर्थंकरत्व को प्राप्त नहीं करता है। इसी प्रकार शर्कराप्रभा—बालुकाप्रभा पृथ्वी का कोई एक नारकी अनन्तर मनुष्यभव में तीर्थंकरत्व को प्राप्त करता है, कोई एक नहीं करता है।

पंकप्रभा पृथ्वी से अनन्तर मनुष्यभव में आकर कोई भी नारकी तीर्थंकरत्व को प्राप्त नहीं करता है लेकिन कोई एक जीव अन्तक्रिया करता है। धूमप्रभा पृथ्वी से अनन्तर मनुष्यभव में आकर कोई भी नारकी तीर्थंकरत्व को प्राप्त नहीं करता है, अन्तक्रिया भी नहीं करता है लेकिन कोई एक जीव सर्व विरति प्राप्त करता है। तमप्रभा-पृथ्वी से अनन्तर मनुष्यभव में कोई भी नारकी तीर्थंकरत्व को प्राप्त नहीं करता है, अन्तक्रिया भी नहीं करता है लेकिन कोई जीव देश-विरति प्राप्त करता है। तमतमाप्रभा-पृथ्वी से कोई भी नारकी अनन्तर भव में तीर्थंकरत्व को प्राप्त नहीं करता है, अन्तक्रिया भी नहीं करता है लेकिन कोई एक जीव सम्यक्त्व को प्राप्त करता है।

असुरकुमार देव से अनन्तर मनुष्यभव पाकर कोई भी जीव तीर्थंकरत्व को प्राप्त नहीं करता है लेकिन कोई एक जीव अन्तक्रिया करता है। इसी प्रकार नागकुमार से यावत् अप्-काय तक ऐसे ही जानना।

अग्निकाय-वायुकाय से अनन्तर भव में कोई भी जीव तीर्थंकरत्व को प्राप्त नहीं करता है तथा अन्तक्रिया भी नहीं करता है लेकिन कोई एक जीव केवली प्ररूपित धर्म का श्रवण करता है।

वनस्पतिकाय से अनन्तर मनुष्यभव पाकर कोई भी जीव तीर्थंकरत्व को प्राप्त नहीं करता है लेकिन कोई एक जीव अन्तक्रिया करता है।

द्वीन्द्रिय-त्रीन्द्रिय-चतुरिन्द्रिय से अनन्तर मनुष्यभव पाकर कोई भी जीव तीर्थंकरत्व को प्राप्त नहीं करता है, अन्तक्रिया भी नहीं करता है लेकिन कोई एक जीव मनः-पर्यवज्ञान प्राप्त करता है।

तिर्यंच पंचेन्द्रिय-मनुष्य-वाणव्यंतर-ज्योतिषी से अनन्तर मनुष्यभव पाकर कोई भी जीव तीर्थंकरत्व को प्राप्त नहीं करता है, लेकिन कोई एक जीव अन्तक्रिया करता है।

सौधर्मदेव से सर्वार्थसिद्धि तक के वैमानिक देव से अनन्तर मनुष्य भव पाकर कोई एक जीव तीर्थंकरत्व को प्राप्त करता है, कोई एक नहीं प्राप्त करता है—जैसा रत्नप्रभा पृथ्वी के नारकी के विषय में कहा—वैसा ही सब जानना।

टीका—( तित्थगरनामगोयाइं ) 'बद्धानि' सूचीकलाप इव सूत्रेण प्रथमतो बद्धमात्राणि, तदनन्तरमग्निसंपर्कानन्तरं सकृत् घनकुट्टितसूचीकलापवत् स्पृष्टानि 'निधत्तानि' उद्वर्तनापवर्तनावर्जशेषकरणायोग्यत्वेन व्यवस्थापितानीति भावार्थः 'कृतानि' निकाचितानि सकलकरणायोग्यत्वेन व्यवस्थापितानीत्यर्थः 'प्रस्थापितानि' मनुष्यगति-पंचेन्द्रियजातित्रसबादरपर्याप्तसुभगादेययशःकीर्तिनामसहोदयत्वेन व्यवस्थापितानीति भावः 'निविष्टानि' तीव्रानुभावजनकतया स्थितानि 'अभिनिविष्टानि' विशिष्ट-विशिष्टतराध्यवसायभावतोऽतितीव्रानुभावजनकतया व्यवस्थितानि 'अभिसमन्वागतानि' उदयाभिमुखीभूतानि 'उदीर्णानि' विपाकोदयमागतानि 'नोपशान्तानि' न सर्वथाऽभावमापन्नानि निकाचिताद्यवस्थोद्रेकरहितानि वा न भवन्ति।

जिसने तीर्थंकर नाम-गोत्र-कर्म का—(**बद्धानि**) धागे से जुड़े हुए सुई के समुदायकी तरह प्रारंभिक बन्ध किया है, ( **स्पृष्टानि** ) स्पृष्ट—अग्नि में तपाकर, घन से कुटे हुए सुई के समूह की तरह परस्पर में स्पर्श किया है, ( **निधत्तानि** ) निधत्त—उद्वर्तना और अपवर्तना को छोड़कर अवशेष करणों के अयोग्य किया है, ( **कृतानि** ) निकाचित—सब करण के अयोग्य किया है, ( **प्रस्थापितानि** ) प्रस्थापित—मनुष्यगति, पंचेन्द्रिय जाति, त्रस, बादर, पर्याप्त, सुभग, आदेय तथा यशःकीर्तिनाम कर्मों के साथ में उदय रूप में व्यवस्थित किया है, ( **निविष्टानि** ) निविष्ट—तीव्ररस का उत्पादक बनाया है, तीव्ररस का प्रदायक बनाया है, ( **अभिनिविष्टानि** ) अभिनिविष्ट—विशिष्ट-विशिष्टतर अध्यवसाय होने से अति तीव्ररस का उत्पादक बनाया है, अति तीव्ररस का प्रदायक बनाया है, (**अभिसमन्वागतानि** ) अभिसमन्वागत—उदयाभिमुख किया है, ( **उदीर्णानि** ) उदीर्ण—विपाकोदयरूप में उदय में लाया है, (**नोपशान्तानि**) नोउपशान्त—तीर्थंकर नाम-गोत्र-कर्म को उपशान्त नहीं किया है अर्थात् निकाचितादि अवस्था के बाहुल्य से रहित नहीं किया है—वह जीव तीर्थंकरत्व को प्राप्त करता है।

---

·७३·६ कौन जीव अन्तक्रिया करते हैं—

·७३·६·१ दया-धर्म की प्ररूपणा करने वाले जीव :—

तत्थ णं जे ते समणा माहणा एवमाइक्खंति जाव परूवेंति— सव्वे पाणा (सव्वे भूया सव्वे जीवा ) सव्वे सत्ता ण हंतव्वा ण अज्जावेयव्वा ण परिघेयव्वा ण उद्द-वेयव्वा। ते णो आगंतुच्छेयाए ते णो आगंतुभेयाए जाव जाइ-जरा-मरण-जोणि-जम्मण-संसार-पुणब्भव-गब्भवास-भवपवंच-कलंकलीभागिणो भविस्संति। [ ते णो बहूणं दंडणाणं जाव णो बहूणं मुंडणाणं जाव बहूणं दुक्ख-दोम्मणस्साणं णो भागिणो भविस्संति। ] अणाइं च णं अणवयग्गं दीहमद्धं चाउरंत-संसार-कंतारभुज्जो भुज्जो णो अणुपरियट्टिस्संति, ते सिज्झिस्संति जाव सव्वदुक्खाणं अंतं करिस्संति।

—सूय० श्रु २ । अ २ । सू २६ । पृ० १५६

वे श्रमण-ब्राह्मण जो ऐसा कहते हैं यावत् प्ररूपणा करते हैं कि सर्व प्राण-भूत-जीव-सत्त्वों का हनन नहीं करना चाहिए, दण्ड नहीं देना चाहिए, दासवृत्ति नहीं करानी चाहिए, यावत् उद्वेग नहीं पहुँचाना चाहिए। भविष्यत् काल में वे सब जीव छेदन-भेदन को प्राप्त नहीं होंगे यावत् जाति-जरा-मरण-योनि-जन्म-संसार में बार-बार जन्म लेकर गर्भ में आकर भव-प्रपंच में महान पीड़ा नहीं पायेंगे। वे बहुत कष्ट-मण्डन-तर्जन यावत् दौर्मनस्य के भागी नहीं होंगे। वे इस अनादि अनन्त चातुर्गतिक संसार रूपी अटवी में दीर्घकाल पर्यन्त बार-बार परिभ्रमण नहीं करेंगे।

ऐसा दयाधर्म प्रतिपादित करने वाले श्रमण-ब्राह्मण सिद्ध होंगे यावत् सर्व दुःखों का अन्त करेंगे अर्थात् अन्तक्रिया करेंगे।

·७३·६·२ निर्ग्रन्थ प्रवचन में स्थित जीव अन्तक्रिया करता है :—

(क) इणमेव णिग्गंथे पावयणे सच्चे, अणुत्तरे, केवलए, संसुद्धे, पडिपुण्णे, णेयाउए, सल्लकत्तणे, सिद्धिमग्गे, मुत्तिमग्गे, णिव्वाणमग्गे, णिज्जाणमग्गे, अवितह-मविसंधि, सव्वदुक्खप्पहीणमग्गे, इहट्ठिया जीवा सिज्झंति, बुज्झंति, मुच्चंति, परिणिव्वायंति सव्वदुक्खाणमंतं करेंति। —ओव० । सू० ३४ । पृ० २२

(ख) इणमेव णिग्गंथं पावयणं सच्चं, अणुत्तरं, केवलियं, पडिपुण्णं, संसुद्धं, नेयाउयं, सल्लकत्तणं, सिद्धिमग्गं, मुत्तिमग्गं, निज्जाणमग्गं, निव्वाणमग्गं, अवितहमविसं-( दिद्धं )धि, सव्वदुक्खपहीणमग्गं। एत्थं ठिया जीवा सिज्झंति, बुज्झंति, मुच्चंति, परिनिव्वायंति, सव्वदुक्खाणमंतं करेंति। —आव० अ ४ । सू ७ पृ० ११६६

—सूय० श्रु २ । अ ७ । सू ११ । पृ० १७७

**नवरमयं विशेषः—संरम्भकरणं पृथिव्यादिविशेषमेव मनःसंक्लेशकरणं, समारम्भ-करणं—तेषामेव संतापकरणमिति, आह च—**

**संकप्पो संरंभो परितापकरो भवे समारंभो।**
**आरंभो उद्दवओ सुद्धनयाणं तु सव्वेसिं॥**

प्रकारान्तर से करण के उपर्युक्त तीन भेद कहे गये हैं। पृथ्वी आदि को उपमर्दित करने की क्रिया को अथवा आरम्भ करने को आरम्भकरण कहते हैं। इसी प्रकार संरंभ व समारम्भ के विषय में भी कहना चाहिए। विशेष यह कि पृथ्वी आदि को सन्ताप देने का संकल्प करना संरम्भकरण तथा उनको पीड़ा पहुँचाना समारम्भकरण है। कहा भी है—

किसी जीव की हिंसा करने के अध्यवसाय (संकल्प) संरम्भ है तथा उनको पीड़ा पहुँचाने की प्रवृत्ति समारम्भ है तथा उनके प्राणों का हनन करने का व्यापार आरम्भ है। ये तीनों करण सर्वशुद्ध नयों द्वारा समर्थित हैं।

---

## ·९२ क्रिया और दर्शन :—

### ·९२·१ विवेचन :—

**भगवान् महावीर ने अपने समय के प्रचलित या पूर्व प्रचलित जितनी धार्मिक तथा दार्शनिक विचारधाराएँ थीं उनको चार प्रधान भागों में विभक्त किया :—**

**"चत्तारि वाइसमोसरणा पन्नत्ता, तंजहा—किरियावाई, अकिरियावाई, अन्नाणियावाई, वेणइयावाई'।**

चार प्रकार के समवसरण अर्थात् दर्शन या मतवाद होते हैं—क्रियावादी, अक्रियावादी, अज्ञानवादी, विनयवादी।

यहाँ पर वाद या दर्शन के साथ क्रिया का संयोग बड़ा महत्त्वपूर्ण है। सामान्यतः आगमकारों तथा टीकाकारों ने क्रिया का अर्थ अस्ति या आस्तिकता लिया है। जो व्यक्ति क्रिया-अक्रिया, जीव-अजीव, पुण्य-पाप, आस्रव-संवर, बन्ध-मोक्ष, वेदना-निर्जरा, लोक-अलोक, सिद्धि-असिद्धि, धर्म-अधर्म, साधु-असाधु, शाश्वत-अशाश्वत, नित्य-अनित्य, राग-द्वेष, क्रोध-मान, माया-लोभ, नरक-नारकी, देव-देवी, गति-आगति, इहलोक-परलोक, जन्म-मरण-उपपात, चातुर्गतिक संसार, संसार में परिभ्रमण, दुःख-सुख, सुकृत-दुष्कृत, सुकृत-दुष्कृत का फल विशेष होता है, अच्छे कर्मों का अच्छा फल, बुरे कर्मों का बुरा फल, पुण्य-पाप फल देते हैं, इत्यादि अर्थ-तत्त्व-पदार्थों में से एक-अनेक-सर्व की अस्ति में एकांत या अनेकांत से, सापेक्ष या निरपेक्ष भाव से विश्वास करते हैं वे क्रियावादी हैं, उनका क्रियावाद दर्शन समूह में समावेश किया जाता है।

जो व्यक्ति उपर्युक्त अर्थ-तत्त्व-पदार्थों में विश्वास नहीं करते हैं; जो कहते हैं क्रिया-अक्रिया नहीं है यावत् पुण्य-पाप-फल नहीं देते हैं वे अक्रियावादी हैं; उनका अक्रियावाद दर्शन-समूह में समावेश किया जाता है।

जो अज्ञान से ही अपना कल्याण मानते हैं वे अज्ञानवादी कहलाते हैं।

जो किसी भी पर-पदार्थ की विनय या भक्ति में अपना कल्याण मानते हैं वे विनय-वादी हैं।

अस्तिवाद का क्रियावाद तथा नास्तिकवाद का अक्रियावाद नामकरण क्यों हुआ? इस पर किसी भी टीकाकार ने कोई प्रकाश नहीं डाला है। हमारे विचार से जो अपने कल्याण के लिए, मोक्ष के लिए, निर्वाण के लिए क्रिया करने का समर्थन करते थे; वे पदार्थों के अस्तित्व को भी मानते थे अतः उन आस्तिक--स्व-पर कल्याण के लिए क्रिया करने वाले को क्रियावादी कहा गया है और जो स्व-पर के कल्याण के लिए किसी भी प्रकार की क्रिया करने की आवश्यकता नहीं समझते थे क्योंकि वे आत्मादि के अस्तित्व को नहीं मानते थे अतः उनको अक्रियावादी कहा जाता था। उनके नास्तिकवाद में क्रिया भी नहीं है, अक्रिया भी नहीं है ऐसा विशेष वक्तव्य रहता था ( देखो ·९२·४; ९२·६ )। ]

·९२·२ दर्शनों के क्रिया या अन्य आधार पर मूल विभाग :—

(क) चत्तारि वाइसमोसरणा पन्नत्ता, तंजहा—किरियावाई, अकिरियावाई, अन्नाणियावाई, वेणइयावाई। —ठाण०स्था ४। उ ४। सू ३४५। पृ० २४८

(ख) किरियाकरियं वेणइयाणुवायं अन्नाणियाणं पडियच्च ठाणं।
से सव्ववायं इइ वेयइत्ता उवट्ठिए संजमदीहरायं॥
—सूय० श्रु १। अ ६। गा २७। पृ० ११६

(ग) पुढो य छंदा इह माणवा उ किरियाकिरीयं च पुढो य वायं।
जायस्स वालस्स पकुव्व देहं पवड्ढई वेरमसंजयस्स॥
—सूय० श्रु १। अ १०। गा १। पृ० १२५

(घ) चत्तारि समोसरणाणिमाणी पावादुया जाइं पुढो वयंति।
किरियं अकिरियं विणयं ति तइयं, अन्नाणमाहंसु चउत्थमेव॥
—सूय० श्रु १। अ १२। गा १। पृ० १२७

(च) किरियं अकिरियं विणयं, अन्नाणं च महामुणी।
एएहिं चउहिं ठाणेहिं, मेयन्ने किं पभासइ॥
—उत्त०। अ १८। गा २३। पृ० १००६

(छ) कइ णं भंते ! समोसरणा पन्नत्ता ? गोयमा ! चत्तारि समोसरणा पन्नत्ता, तंजहा—किरियावाई, अकिरियावाई, अन्नाणियवाई, वेणइयवाई ।

—भग० श० ३० । उ १ । प्र १ । पृ० ६०५

(ज) तत्थ णं जे से पढमस्स ठाणस्स अधम्मपक्खस्स विभंगे एवमाहिए, तत्थ णं इमाइं तिन्नि तेवट्ठाइं पावादुय-सयाइं भवंतीति मक्खायाइं, तंजहा—किरिया-वाईणं; अकिरियावाईणं, अन्नाणियवाईणं, वेणइयवाईणं ।

—सूय० श्रु० २ । अ २ । सू २५ । पृ० १५८

भगवान महावीर ने सर्व दर्शनों को लक्षण के आधार पर चार मूल समूहों में विभक्त किया था—(१) क्रियावादी, (२) अक्रियावादी, (३) अज्ञानवादी और (४) विनयवादी ।

अत्थि त्ति किरियवाई वयंति, नत्थि त्ति (अ) क्रिरियवाईया ।
अन्नाणी अन्नाणं, विणइत्ता वेणइयवाई ॥

—सूय० श्रु १ । अ १२ । गा १ । नि० गा० ११८

अस्ति लक्षण के आधार पर क्रियावाद, नास्ति लक्षण के आधार पर अक्रियावाद, अज्ञानता लक्षण के आधार पर अज्ञानवाद तथा भक्ति के लक्षण के आधार पर विनयवाद का प्रतिपादन किया गया है ।

नोट—इस कोश में हमने क्रिया शब्द के व्यवहार के कारण क्रियावाद तथा अक्रियावाद के पाठों का संकलन किया है । लेकिन क्रियावाद तथा अक्रियावाद कोशों में भी ये पाठ लिये जा सकते हैं ।

---

**·६२·३ समवसरण और जीवदण्डक :—**

चत्तारि वाइसमोसरणा पन्नत्ता, तंजहा—किरियावाई, अकिरियावाई, अन्नाणियावाई, वेणइयावाई । नेरइयाणं चत्तारि वाइसमोसरणा पन्नत्ता, तंजहा—किरियावाई जाव वेणइयावाई । एवमसुरकुमाराण वि जाव थणियकुमाराणं एवं विगलिंदियवज्जं जाव वेमाणियाणं ।

—ठाण० स्था० ४ । उ ४ । सू ३४५ । पृ० २४८

लोक में जितने भी मत-मतान्तर या दर्शनवाद प्रचलित हैं उनको चार भागों में विभक्त किया गया है ; यथा—(१) क्रियावाद, (२) अक्रियावाद, (३) अज्ञानवाद तथा (४) विनयवाद ।

नारकी, असुरकुमार यावत् स्तनितकुमारदेव, पंचेन्द्रिय तिर्यंचयोनिक जीव, मनुष्य, वाणव्यंतर, जोतिषी-वैमानिक देव में चारों वादी होते हैं ।

यहाँ क्रियावादी को टीकाकार ने मिथ्यादृष्टि में गणना करके १८० भेद एकान्त दृष्टि के आधार पर बतलाये हैं। क्रियावादी सम्यग्दृष्टि इन १८० भेदों में सम्मिलित नहीं हैं, ये १८० भेद केवल मिथ्यादृष्टि क्रियावादियों के ही हैं।

अक्रियावादी जीव केवल मिथ्यादृष्टि होते हैं ; अज्ञानवादी तथा विनयवादी जीव मिथ्यादृष्टि या सममिथ्यादृष्टि होते हैं।

---

·६२·४ क्रियावाद / क्रियावादी :—

·६२·४·१ परिभाषा / अर्थ :—

[ क्रियावादी की परिभाषा तीन आधार पर बनती है ; (१) अस्ति, (२) कर्म-बंधन का हेतु, (३) कल्याण का हेतु। टीकाकारों ने अधिकांश परिभाषाएँ अस्ति के आधार पर की हैं। हमने तीनों तरह की परिभाषाओं के पाठ संकलित किये हैं। ]

·१ अस्ति के आधार पर क्रियावाद :—

(क) से ( किं तं ) किरियावाई यावि भवई, तंजहा—आहियवाई, आहियपन्ने, आहियदिट्ठी, सम्मावाई, नियावाई, संति परलोगवाई, अत्थि इहलोगे, अत्थि परलोगे, अत्थि माया, अत्थि पिया, अत्थि अरिहंता, अत्थि चक्कवट्टी, अत्थि बलदेवा, अत्थि वासुदेवा, अत्थि सुकड-दुक्कडाणं कम्माणं फलवित्तिविसेसे, सुचिण्णा कम्मा सुचिण्णा फला भवंति, दुचिण्णा कम्मा दुचिण्णा फला भवंति, सफले कल्याण-पावए, पच्चायंति जीवा, अत्थि नेरइया जाव अत्थि देवा, अत्थि सिद्धि, से एवंवाई एवंपन्ने एवंदिट्ठी छंदरागमइनिविट्ठे यावि भवइ। ×××× से तं किरियावाई।

—दशासु द ६ । सू १७ । पृ० ६२८

(ख) अत्ताण जो जाणइ जो य लोगं,
गइं च जो जाणइ णागइं च।
जो सासयं जाण असासयं च,
जाइं च मरणं च जणोववायं॥
अहो वि सत्ताण विउट्टणं च,
जो आसवं जाणइ संवरं च।
दुक्खं च जो जाणइ निज्जरं च,
सो भासिउ मरिहइ किरियवायं॥

—सूय० श्रु १ । अ १२ । गा २०, २१ । पृ० १२८

(ग) अत्थि त्ति किरियवाई वयंति ।

—सूय० श्रु १ । अ १२ । गा० १ । नि० गा० ११८

(घ) क्रियां—जीवादिपदार्थोऽस्तीत्यादिकां वदितं शीलं येषां ते क्रियावादिनः । —सूय० श्रु० १ । अ १२ । गा १ । टीका

(च) क्रियां जीवाजीवादिरर्थोऽस्तीत्येवं रूपां वदन्तीति क्रियावादिनः आस्तिका इत्यर्थः । —ठाण० स्था ४ । उ ४ । सू ३४५ । टीका

(छ) क्रियावादमस्ति जीवोऽस्ति पुण्यमस्ति च पूर्वाचरितस्य कर्मणः फलमित्येवं वादमिति । —सूय० श्रु १ । अ १२ । गा २१ । टीका

(ज) जीवादिपदार्थसद्भावोऽस्त्येवेत्येवं सावधारणक्रियाभ्युपगमो येषां ते अस्तीति क्रियावादिनः । ××× । —सूय० श्रु १ । अ १२ । गा १ । टीका

जो व्यक्ति अस्तिवादी, अस्ति प्रज्ञावाला, अस्ति दृष्टिवाला, सम्यग्वादी, नित्यवादी, परलोकवादी है तथा इहलोक है, परलोक है, माता है, पिता है, अरिहंत है, चक्रवर्त्ती है, बलदेव है, वासुदेव है, सुकृत-दुष्कृत कर्मों का फलविशेष है, अच्छे कर्मों का अच्छा फल है, बुरे कर्मों का बुरा फल है, पुण्य-पाप का फल होता है, जीव संसार में परिभ्रमण करते हैं, नारक, तिर्यंच, मनुष्य तथा देव हैं, सिद्धि है, ऐसा जिसका वाद ( दर्शन ), प्रज्ञा और दृष्टि है तथा ऐसा जिसका अभिप्राय, प्रतीति, मति, प्रवृत्ति है वह क्रियावादी है ।

जो व्यक्ति आत्मा, है, लोक है, गति है, आगति है, शाश्वत-अशाश्वत है, जन्म-मरण-उपपात है, दुःख-सुख है, निर्जरा है, बंध है—इत्यादि जानता है वह क्रियावाद का कथन कर सकता है अर्थात् वह क्रियावादी है ।

जो जीव अजीवादि पदार्थ है—ऐसा प्रतिपादन करते हैं वे क्रियावादी हैं ।

·२ क्रिया — कर्मबंधन के हेतु के आधार पर क्रियावाद :—

कर्मयोगनिमित्तं बध्यते, योगश्च व्यापारः स च क्रियारूपः, अतः कर्मणः कार्यभूतस्य वदनात् तत्कारणभूतायाः क्रियाया अप्यसावेव परमार्थतो वादीति, क्रियायाश्च कर्मनिमित्तत्वं प्रसिद्धमागमे, स चायमागमः—"जीवे णं भंते । एस जीवे सया समियं एयइ वेयइ चलइ फंदइ घट्टइ तिप्पइ जीवो तं तं भावं परिणमइ तावं च णं अट्ठविहबंधए वा सत्तविहबंधए वा, छव्विहबंधए वा एगविहबंधए वा, णो णं अबंधए" त्ति । एवं च कृत्वा य एव कर्मवादी स एव क्रियावादीति ।

अनेन च सांख्याभिमतमात्मनोऽक्रियावादित्वं निरस्तं भवति ।

—आया० श्रु १ । अ १ । सू ५ । टीका

कर्मबंधन का कारण योग है ; मन, वचन और काय के व्यापार को योग कहते हैं और वह क्रियारूप है। कार्यरूप कर्म को माननेवाला कर्म के कारणभूत क्रिया को भी मानता है। क्रिया कर्मबंधन का कारण है जैसा कि आगम में प्रसिद्ध है—"जो जीव समित-परिमाण-पूर्वक कम्पन करता है, विविध भाव से कम्पन करता है, देशान्तर गति करता है, स्पंदन-परिस्पंदन करता है, सभी दिशाओं में गति करता है और अनुतापादि क्रियाओं को करता है तथा जीव उस-उस भाव में परिणमन करता है तथा वह जीव आठ कर्मों को बाँधता है अथवा सात कर्मों को बाँधता है, अथवा छह कर्मों को बाँधता है अथवा एक कर्म को बाँधता है लेकिन वह कर्म का अबंधक नहीं होता है। इसलिए जो कर्मवादी है वही क्रियावादी भी है। इससे आत्मा को अक्रिय मानने वाले सांख्य मत का खण्डन हो जाता है।

यहाँ पर कर्मबंध की हेतुरूप क्रिया को मानने वाले को क्रियावादी कहा गया है।

जीवादि पदार्थ भी है, क्रिया भी है—ऐसा कहने वाले को भी क्रियावादी कहा गया है।

·३ क्रिया—मोक्ष की हेतु के आधार पर क्रियावाद :—

(क) क्रियावादिदर्शनम्, क्रियैव चैत्यकर्मादिका प्रधानं मोक्षाङ्गमित्येवं वदितुं शीलं येषां ते क्रियावादिनस्तेषां दर्शनम् आगमः क्रियावादिदर्शनम्।

—सूय० श्रु १। अ १। उ २। गा २४। टीका

(ख) क्रियैव परलोकसाधनायाऽलमित्येवं वदितुं शीलं येषां ते क्रियावादिनस्तेषां हि दीक्षात एव क्रियारूपाया मोक्ष इत्येवमभ्युपगमः।

— सूय० श्रु १। अ ६। गा २७। टीका

जो क्रिया को मोक्ष का प्रधान अंग मानते हैं अथवा क्रिया ही परलोक साधन के लिए यथेष्ट है उनको आगम में क्रियावादी कहा गया है।

ज्ञानरहित क्रिया से ही स्वर्ग अपवर्ग का साधन हो सकता है अर्थात् ज्ञान बिना क्रिया से ही मोक्ष की प्राप्ति हो सकती है ऐसा कहने वाले को भी क्रियावादी कहा गया है।

·६२·४·२ क्रियावादी के भेद :—

(क) सम्मद्दिट्ठी किरियावाई मिच्छा य सेसगावाई।

—सूय० श्रु १। अ १२। गा १। नि गा १२१

टीका—स तत्रास्त्येव जीव इत्येवं सावधारणतयाऽभ्युपगमं कुर्वन् काल एवैकः सर्वस्यास्य जगतः कारणम्, तथा स्वभाव एव, नियतिरेव, पूर्वकृतमेव, पुरुषाकार एवेत्येवमपरनिरपेक्षतयैकान्तेन कालादीनां कारणत्वेनाश्रयणान्मिथ्यात्वम्।

तथाहि—अस्त्येव जीव इत्येवमस्तिना सह जीवस्य सामानाधिकरण्यात्। यद्यदस्ति तत्तज्जीव इति प्राप्तम्, अतो निरवधारणपक्षसमाश्रयणादिह सम्यक्त्वमभिहितम्।

(ख) इदानीं तेषां (क्रियावादिनाम्) सम्यग् मिथ्यात्ववादित्वं विभागेन यथा भवति तथा दर्शयितुम्। —सूय० श्रु १। अ १२। गा १। टीका

(ग) भगवतीसूत्रं च विशेषपरम्, तेन तत्र क्रियावादिपदेन सम्यगदृष्टयोर्गृहीताः अत्र तु मिथ्यादृष्टयोऽपि, ततः उभयेऽपि क्रियावादिनः इति तत्त्वम्।

—अभिधा० भाग। पृ० ५६०

क्रियावादी के दो भेद हैं—(१) मिथ्यादृष्टि क्रियावादी तथा (२) सम्यग्दृष्टि क्रियावादी।

---

·६२·४·३ समदृष्टि क्रियावादी :—

·६२·४·३·१ परिभाषा / अर्थ—

(क) सम्मद्दिट्ठी किरियावाई। —सूय० श्रु १। आ १२। गा १। नि गा १२१

(ख) अस्त्येव जीव इत्येवमस्तिना सह जीवस्य सामानाधिकरण्यात्। यद्यदस्ति तत्तज्जीव इति प्राप्तम्, अतो निरवधारणपक्षमाश्रयणादिह सम्यक्त्वमभिहितम्। तथा कालादीनामपि समुद्दीतानां परस्परसव्यपेक्षाणां कारणत्वेनेहाश्रयणात्सम्यक्त्वमिति।

—सूय० श्रु १। अ १२। गा १। टीका

(ग) तदेवं सर्वानपि कालादीन् कारणत्वेनाभ्युपगच्छन् तथात्मपुण्यपापपरलोकादिकं चेच्छन् क्रियावादी सम्यगदृष्टित्वेनाभ्युपगंतव्यः।

—सूय० श्रु १। अ १२। गा १। टीका

(घ) से आयावाई, लोयावाई, कम्मावाई, किरियावाई।

—आया० श्रु १। अ १। सू ५। पृ० १

(च) न ज्ञाननिरपेक्षायाः क्रियायाः सिद्धिरंधस्येव नापि क्रियाविकलस्य ज्ञानस्य पंगोरित्येवमवगम्याहुरुक्तवंतस्तीर्थंकरगणधरादयः। किमाहुः? मोक्षं। कथं? विद्यां च ज्ञानं चरणं च क्रिया ते द्वे अपि विद्येते कारणत्वेन यस्येति विगृह्यार्शादित्वान्मत्वर्थीयोऽच्। —सूय० श्रु १। अ १२। गा ११। टीका

(छ) अलेस्सा णं भंते! जीवा पुच्छा। गोयमा! किरियावाई, नो अकिरियावाई, नो अन्नाणियवाई, नो वेणइयवाई। xxx। समद्दिट्ठी जहा अलेस्सा।

—भग०। श ३०। उ १। प्र ४,५। प्र० ६०५

जो जीवाजीवादि नव पदार्थों के अस्तित्व में विश्वास करता है तथा उनके नित्या-नित्य एवं स्व-पर तथा काल, नियति, स्वभाव, ईश्वर, आत्मा, आदि कारणों को सकलभाव से तथा सापेक्षभाव से—अनेतकांत दृष्टि से मानता है वह सम्यग्दृष्टि क्रियावादी है।

जो जीव आत्मवादी है अर्थात् आत्मा के अस्तित्व को मानता है तथा जो लोकवादी है अर्थात् षड्द्रव्यात्मक लोक को मानता है तथा जो कर्मवादी है अर्थात् जो जीव का कर्म-पुद्गलों से बंधन होता है इस बन्ध-पुण्य-पाप तत्त्व को मानता है तथा जो क्रियावादी है अर्थात् क्रिया करने से आत्मप्रदेशों का कर्म से बंधन होता है अथवा उत्थान-कर्म-बल-वीर्य-पुरुषाकार-पराक्रम रूप सद्क्रियाओं से कर्मों का नाश होता है—मोक्ष-परिनिर्वाण प्राप्त होता है—इस तत्त्व को मानता है। ऐसा क्रियावादी—सम्यग्दृष्टि क्रिया-वादी होता है।

जो जीव क्रिया और ज्ञान दोनों के संयोग से स्वर्ग-अपवर्ग—मोक्ष का साधन मानता है वह सम्यग्दृष्टि क्रियावादी है।

जो दर्शन, ज्ञान, चारित्र, तप, विनय, सत्य, समिति, गुप्ति आदि क्रियाओं में रुचि रखता है वह सम्यग्दृष्टि है तथा उसको सम्यग्दृष्टि क्रियावादी कहा जा सकता है। (देखो क्रमांक ·०४·३१)

दशाश्रुतस्कंध दशा ६ सू १७ में (देखो क्रमांक ·६२·४) जिस अस्ति क्रियावादी का वर्णन है वह सम्यग्दृष्टि क्रियावादी है।

सूयगडांग श्रु १। अ १२। गा २०, २१ (देखो क्रमांक ·६२·४) में जिस क्रियावाद विज्ञाता का वर्णन है वह सम्यग्दृष्टि क्रियावादी है।

सम्यग्दृष्टि जीव क्रियावादी होते हैं (देखो भगवई श ३० उ १)

**·६२·४·३·२ सम्यग्दृष्टि क्रियावादी जीव और भव्यता तथा शुक्लपाक्षिकता—**

**(क) जो किरियावाई सो णियमा भविओ, णियमा सुक्कपक्खिओ अंतोपुग्गल-परिअट्टस्स सिज्झइ।**

—दशा०। चूर्णी

**(ख) किरियावाई भव्वे णो अभव्वे सुक्कपक्खिए णो किण्हपक्खिए।**

—ठाण० स्था २। उ २। सू ७६। टीका में उद्धृत

जो (सम्यग्दृष्टि) क्रियावादी है वह नियम से भव्य है; शुक्लपाक्षिक है तथा अर्धपुद्गल परावर्त काल में सिद्ध होता है। क्रियावादी अभव्य तथा कृष्णपाक्षिक नहीं होता है।

'६२'४'३'३ क्रियावादी ( समदृष्टि ) जीव और जीवदंडक :—

[ भग० श ३० में जिस क्रियावादी जीव का वर्णन है वह समदृष्टि क्रियावादी है ; मिथ्यादृष्टि क्रियावादी नहीं है । ]

जीवा णं भंते ! किं किरियावाई, अकिरियावाई, अन्नाणियवाई, वेणइयवाई ? गोयमा ! जीवा किरियावाई वि, अकिरियावाई वि, अन्नाणियवाई वि, वेणइयवाई वि ।

सलेस्सा णं भंते ! जीवा किं किरियावाई पुच्छा । गोयमा ! किरियावाई वि, अकिरियावाई वि, अन्नाणियवाई वि, वेणइयवाई वि । एवं जाव सुक्कलेस्सा ।

अलेस्सा णं भंते ! जीवा—पुच्छा । गोयमा ! किरियावाई, नो अकिरियावाई नो अन्नाणियवाई, नो वेणइयवाई ।

कण्हपक्खिया णं भंते ! जीवा किं किरियावाई – पुच्छा । गोयमा ! नो किरियावाई, अकिरियावाई, अन्नाणियवाई वि, वेणइयवाई वि । सुक्कपक्खिया जहा सलेस्सा । सम्मदिट्ठी जहा अलेस्सा । मिच्छादिट्ठी जहा कण्हपक्खिया ।

सम्मामिच्छादिट्ठीणं—पुच्छा । गोयमा ! नो किरियावाई, नो अकिरियावाई, अन्नाणियवाई वि, वेणइयवाई वि । णाणी जाव—केवलनाणी जहा अलेस्से । अन्नाणी जाव—विभंगणाणी जहा कण्हपक्खिया । आहारसन्नोवउत्ता जाव—परिग्गहसन्नोवउत्ता जहा सलेस्सा । नो सन्नोवउत्ता जहा अलेस्सा । सवेदगा जाव नपुंसगवेदगा जहा सलेस्सा । अवेदगा जहा अलेस्सा ! सकसायी जाव—लोभकसायी जहा सलेस्सा । अकसायी जहा अलेस्सा सजोगी जाव कायजोगी जहा सलेस्सा । अजोगी जहा अलेस्सा । सागारोवउत्ता अणागारोवउत्ता जहा सलेस्सा ।

नेरइया णं भंते ! किं किरियावाई—पुच्छा । गोयमा ! किरियावाई वि, जाव वेणइयवाई वि ।

सलेस्सा णं भंते ! नेरइया किं किरियावाई ? एवं चेव । एवं जाव काउलेस्सा । कण्हपक्खिया किरियाविवज्जिया । एवं एएणं कमेणं जच्चेव जीवाणं वत्तव्वया वि जाव-अणागारोवउत्ता । नवरं जं अत्थि तं भाणियव्वं । सेसं न भण्णइ ।

जहा नेरइया एवं जाव—थणियकुमारा ।

पुढविकाइया णं भंते ! किं किरियावाई- पुच्छा—गोयमा ! नो किरियावाई,

अकिरियावाई वि, अन्नाणियवाई वि, नो वेणइयवाई। एवं पुढविकाइयाणं जं अत्थि तत्थ सव्वत्थ वि एयाइं दो मज्झिल्लाइं समोसरणाइं जाव अणागारोवउत्ता वि। एवं जाव—चउरिंदियाणं। सव्वट्ठाणेसु एयाइं चेव मज्झिल्लगाइं दो समोसरणाइं। सम्मत्तनाणे वि एयाणि चेव मज्झिल्लगाइं दो समोसरणाइं।

पंचिंदियतिरिक्खजोणिया जहा जीवा। नवरं जं अत्थि तं भाणियव्वं।

मणुस्सा जहा जीवा तहेव निरवसेसं।

वाणमंतर-जोइसिय-वेमाणिया जहा असुरकुमारा।

—भग० श ३० । उ १ । प्र २ से ६ । पृ० ६०५-६०६

जीव क्रियावादी, अक्रियावादी, अज्ञानवादी, विनयवादी होते हैं।

सलेशी, कृष्णलेशी, यावत् शुक्ललेशी जीव चारों प्रकार के वादी होते हैं। अलेशी जीव केवल क्रियावादी होते हैं।

कृष्णपाक्षिक जीव क्रियावादी नहीं होते हैं, अन्यवादी होते हैं; शुक्लपाक्षिक जीव चारों वादी होते हैं।

सम्यग्दृष्टि जीव केवल क्रियावादी होते हैं; मिथ्यादृष्टि जीव क्रियावादी नहीं होते हैं, अन्यवादी होते हैं; समिथ्यादृष्टि जीव क्रियावादी तथा अक्रियावादी नहीं होते हैं, अज्ञानवादी तथा विनयवादी होते हैं।

ज्ञानी, मतिज्ञानी, श्रुतज्ञानी, अवधिज्ञानी, मनःपर्यवज्ञानी, केवलज्ञानी जीव केवल क्रियावादी होते हैं; अज्ञानी, मति-अज्ञानी, श्रुत-अज्ञानी, विभंग-अज्ञानी जीव क्रियावादी नहीं होते है, अन्यवादी होते हैं।

आहार-भय मैथुन-परिग्रह संज्ञा में उपयोगवाले जीव चारो वादी होते हैं; संज्ञा में उपयोग रहित जीव केवल क्रियावादी होते हैं।

सवेदक, स्त्री-पुरुष-नपुंसक वेदक जीव चारो वादी होते हैं; अवेदक जीव केवल क्रियावादी होते हैं।

सकषायी, क्रोध-मान-माया-लोभ कषायी जीव चारों वादी होते हैं; अकषायी जीव केवल क्रियावादी होते हैं।

सयोगी, मन-वचन-काययोगी जीव चारों वादी होते हैं; अयोगी जीव केवल क्रियावादी होते हैं।

साकार-अनाकारोपयोग वाले जीव चारों वादी होते हैं।

नारकी जीव चारों वादी होते हैं।

सलेशी यावत् अनाकारोपयोग तक जो-जो विशेषण नारकी में पाये जाँय उन-उन

विशेषणों सहित नारकी का विवेचन वैसा ही करना जैसा उन-उन विशेषणों सहित औघिक जीव का किया गया है।

भवनपति देव चारों वादी होते हैं। सलेशी यावत् अनाकारोपयोग तक जो-जो विशेषण भवनपति देवों में पाये जाँय उन-उन विशेषणों सहित भवनपति देवों का विवेचन वैसा ही करना जैसा उन-उन विशेषणों सहित औघिक जीव का किया गया है।

पृथ्वी-अप्-अग्नि-वायु-वनस्पतिकाय तथा विकलेन्द्रिय जीव—औघिक तथा सविशेषण जो-जो उनमें पाये जायँ उन-उन विशेषणों सहित विवेचन करना। वे क्रियावादी तथा विनयवादी नहीं होते हैं। विशेषता यह है कि विकलेन्द्रिय जीव के सम्यग्दृष्टि तथा ज्ञानी विशेषणों में भी क्रियावादी तथा विनयवादी नहीं होते हैं, मध्य के दो समवसरण होते हैं।

पंचेन्द्रिय तिर्यंचयोनिक जीव चारों वादी होते हैं; सलेशी यावत् अनाकारोपयोग तक जो-जो विशेषण पंचेन्द्रिय तिर्यंच योनिक जीवों में पाये जायँ उन-उन विशेषणों सहित पंचेन्द्रिय तिर्यंच योनिक जीवों का विवेचन करना जैसा उन-उन विशेषणों सहित औघिक जीव का किया गया है।

मनुष्य चारों वादी होते हैं; सविशेषण औघिक जीव के सम्बन्ध में जैसा कहा वैसा ही सभी विशेषण सहित मनुष्य जीव के सम्बन्ध में जानना।

वाणव्यन्तर-ज्योतिषी-वैमानिक देवों में चारों वादी होते हैं; सलेशी यावत् अनाकारोपयोग तक वाणव्यन्तर-ज्योतिषी-वैमानिक देवों में जो-जो विशेषण पाये जाँय उन-उन विशेषणों सहित वाणव्यन्तर-ज्योतिषी-वैमानिक देवों का विवेचन वैसा ही करना जैसा उन-उन विशेषणों सहित औघिक जीव का किया गया है।

·९२·४·३·४ क्रियावादी ( समदृष्टि ) जीव और आयुष्य का बंधन :—

किरियावाई णं भंते ! जीवा किं नेरइयाउयं पकरेंति, तिरिक्खजोणियाउयं पकरेंति, मणुस्साउयं पकरेंति, देवाउयं पकरेंति ? गोयमा ! नो नेरइयाउयं पकरेंति, नो तिरिक्खजोणियाउयं पकरेंति, मणुस्साउयं वि पक[illegible] देवाउयं वि पकरेंति। [illegible] देवाउयं पकरेंति किं भवणवासिदेवाउयं पकरेंति [illegible] दे[illegible] उ[illegible] प[illegible] गोयमा ! नो भवणवासिदेवाउयं पकरेंति, नो [illegible] पकरेंति, नो [illegible] सियदेवाउयं पकरेंति, वेमाणियदेवाउयं पकरेंति।

सलेस्सा णं भंते ! जीवा किरियावाई [illegible] पकरेंति— गोयमा ! नो नेरइयाउयं—एवं जहेव जीवा तहेव [illegible] वि समोस[illegible] भाणियव्वा। ( [illegible]

कण्हलेस्सा णं भंते ! जीवा किरियावाई किं नेरइयाउयं पकरेंति—पुच्छा। गोयमा ! नो नेरइयाउयं पकरेंति, नो तिरिक्खजोणियाउयं पकरेंति, मणुस्साउयं पकरेंति, नो देवाउयं पकरेंति ×××। एवं नीललेस्सा वि, काउलेस्सा वि। ( प्र १४ )

तेउलेस्सा णं भंते ! जीवा किरियावाई किं नेरइयाउयं पकरेंति—पुच्छा। गोयमा ! नो नेरइयाउयं पकरेंति, नो तिरिक्खजोणियाउयं पकरेंति, मणुस्साउयं वि पकरेंति, देवाउयं वि पकरेंति। जइ देवाउयं पकरेंति तहेव। ×××। एवं पम्हलेस्सा वि, सुक्कलेस्सा वि नायव्वा। ( प्र· १५-१६ )

अलेस्सा णं भंते ! जीवा किं नेरइयाउयं—पुच्छा। गोयमा ! नो नेरइयाउयं पकरेंति, नो तिरिक्खजोणियाउयं पकरेंति, नो मणुस्साउयं पकरेंति, नो देवाउयं पकरेंति। ( प्र १७ )

×××। सुक्कपक्खिया जहा सलेस्सा। ( प्र १८ )

सम्मदिट्ठी णं भंते ! जीवा किरियावाई किं नेरइयाउयं जाव पुच्छा। गोयमा ! नो नेरइयाउयं पकरेंति, नो तिरिक्खजोणियाउयं पकरेंति, मणुस्साउयं वि पकरेंति, देवाउयं वि पकरेंति। ×××। ( प्र· १९ )

णाणी आभिणिबोहियनाणी य सुयनाणी य ओहिनाणी य जहा सम्मदिट्ठी। ( प्र· २० )

मणपज्जवणाणी णं भंते ! जाव पुच्छा। गोयमा ! नो नेरइयाउयं पकरेंति, नो तिरिक्खजोणियाउयं पकरेंति, नो मणुस्साउयं पकरेंति, देवाउयं पकरेंति। जइ देवाउयं पकरेंति, किं भवणवासि जाव पुच्छा। गोयमा ! नो भवणवासिदेवाउयं पकरेंति, नो वाणमंतराउयं पकरेंति, नो जोइसियाउयं पकरेंति, वेमाणियदेवाउयं पकरेंति। केवलनाणी जहा अलेस्सा ×××। ( प्र २१-२२ )

सन्नासु चउसु वि जहा सलेस्सा। नो सन्नोवउत्ता जहा मणपज्जवणाणी। सवेदगा जाव नपुंसगवेदगा जहा सलेस्सा।

अवेदगा जहा अलेस्सा।

सकसायी जाव लोभकसायी जहा सलेस्सा।

अकसायी जहा अलेस्सा।

सजोगी जाव कायजोगी जहा सलेस्सा। अजोगी जहा अलेस्सा। सागारोवउत्ता य अणागारोवउत्ता य जहा सलेस्सा ( प्र २२ )

किरियावाई णं भंते ! नेरइया किं नेरइयाउयं ( जाव पकरेंति ) पुच्छा।

गोयमा ! नो नेरइयाउयं पकरेंति, नो तिरिक्खजोणियाउयं पकरेंति, मणुस्साउयं पकरेंति, देवाउयं पकरेंति। ( प्र· २३ )

सलेस्सा णं भंते ! नेरइया किरियावाई किं नेरइयाउयं ( जाव पकरेंति) एवं सव्वे वि नेरइया जे किरियावाई, ते मणुस्साउयं एगं पकरेंति। ×××। एवं जाव थणियकुमारा जहेव नेरइया ( प्र. २५ )।

किरियावाई णं भंते ! पंचिंदियतिरिक्खजोणिया किं नेरइयाउयं पकरेंति जाव पुच्छा। गोयमा ! जहा मणपज्जवनाणी । ××× । जहा ओहिया तहा सलेस्सा वि। (प्र. २८ )

कण्हलेस्सा णं भंते ! किरियावाई पंचिंदियतिरिक्खजोणिया किं नेरइयाउयं ( जाव पकरेंति ) पुच्छा। गोयमा ! नो नेरइयाउयं पकरेंति, नो तिरिक्खजोणियाउयं पकरेंति, नो मणुस्साउयं पकरेंति, नो देवाउयं पकरेंति। ×××। जहा कण्हलेस्सा एवं नीललेस्सा वि, काउलेस्सा वि, तेउलेस्सा जहा सलेस्सा। ×××। एवं पम्हलेस्सा वि, एवं सुक्कलेस्सा वि भाणियव्वा।

सुक्कपक्खिया जहा सलेस्सा।
सम्मदिट्ठी जहा मणपज्जावनाणी तहेव वेमाणियाणं पकरेंति। ×××।
नाणी जाव—ओहिनाणी जहा सम्मद्दिट्ठी। ×××।
सेसा जाव—अणागारोवउत्ता सव्वे जहा सलेस्सा तहा चेव भाणियव्वा।

जहा पंचिंदियतिरिक्खजोणियाणं वत्तव्वया भणिया एवं मणुस्साण वि भाणियव्वा, नवरं मणपज्जवनाणी नो सन्नोवउत्ता य जहा सम्मद्दिट्ठी तिरिक्खजोणिया तहेव भाणियव्वा। अलेस्सा केवलनाणी अवेदगा अकसायी अजोगी य एए न एगं वि आउयं पकरेंति। जहा ओहिया जीवा सेसं तहेव।

वाणमंतर-जोइसिय-वेमाणिया जहा असुरकुमारा। (प्र. २६ )

—भग० श ३० । उ १ । प्र १० से २६ । पृ० ६०६ से ६०८

क्रियावादी जीव मनुष्य तथा देवता का आयुष्य बाँधते हैं, नारकी तथा तिर्यंच योनिक जीव का आयुष्य नहीं बाँधते हैं, यदि देवता का आयुष्य बाँधते हैं तो भवनपति, वाणव्यन्तर, ज्योतिषी देवों का आयुष्य नहीं बाँधते हैं परन्तु वैमानिक देवों का आयुष्य बाँधते हैं।

सलेशी, कृष्णलेशी यावत् शुक्ललेशी क्रियावादी जीव, शुक्लपाक्षिक क्रियावादी जीव, समदृष्टि क्रियावादी जीव, ज्ञानी, मति-श्रुत-अवधिज्ञानी क्रियावादी जीव, आहारादि चारों

संज्ञाओं में उपयोगवाले क्रियावादी जीव, सवेदक, स्त्री-पुरुष-नपुंसकवेदक क्रियावादी जीव, सकषायी—क्रोध-मान-माया-लोभ कषायी क्रियावादी जीव, सयोगी, मन-वचन-काययोगी क्रियावादी जीव तथा साकारोपयोगवाले अनाकारोपयोगवाले क्रियावादी जीव मनुष्य तथा देवता का आयुष्य ही बाँधते हैं, नारक तथा तिर्यंचयोनिक जीव का आयुष्य नहीं बाँधते हैं।

मनःपर्यवज्ञानी क्रियावादी जीव, और संज्ञाओं में उपयोग रहित क्रियावादी जीव केवल वैमानिक देवता का आयुष्य बाँधते हैं।

अलेशी क्रियावादी जीव केवलज्ञानी क्रियावादी जीव, अवेदक क्रियावादी जीव, अकषायी क्रियावादी जीव तथा अयोगी क्रियावादी जीव किसी भी प्रकार का आयुष्य नहीं बाँधते हैं।

क्रियावादी नारक जीव, मनुष्य का आयुष्य ही बाँधते हैं, नारकी, तिर्यंचयोनिक जीव तथा देवता का आयुष्य नहीं बाँधते हैं।

सलेशी यावत् अनाकारोपयोग तक जो-जो विशेषण क्रियावादी नारकी में पाये जायँ उन-उन विशेषणों सहित क्रियावादी नारकी जीव मनुष्य का आयुष्य ही बाँधते हैं।

क्रियावादी भवनपति देव मनुष्य का आयुष्य ही बाँधते हैं, नारकी तिर्यंचयोनिक जीव तथा देवता का आयुष्य नहीं बाँधते हैं; सलेशी यावत् अनाकारोपयोग तक जो-जो विशेषण क्रियावादी भवनपति देवों में पाये जायँ उन-उन विशेषणों सहित क्रियावादी भवनपति देव केवल मनुष्य का आयुष्य ही बाँधते हैं।

क्रियावादी पंचेन्द्रिय तिर्यंचयोनिक जीव केवल वैमानिक देवता का आयुष्य बाँधते हैं; सलेशी यावत् अनाकारोपयोग तक जो-जो विशेषण क्रियावादी पंचेन्द्रिय तिर्यंचयोनिक जीवों में पाये जायँ उन-उन विशेषणों सहित क्रियावादी पंचेन्द्रिय तिर्यंचयोनिक जीव केवल वैमानिक देवता का आयुष्य बाँधते हैं; परन्तु कृष्ण-नील-कापोतलेशी क्रियावादी पंचेन्द्रिय तिर्यंच योनिक जीव किसी भी प्रकार का आयुष्य नहीं बाँधते हैं।

क्रियावादी मनुष्य केवल वैमानिक देवता का आयुष्य बाँधते हैं, सलेशी, तेजोलेशी यावत् शुक्ललेशी क्रियावादी मनुष्य, शुक्लपाक्षिक क्रियावादी मनुष्य, समदृष्टि क्रियावादी मनुष्य, ज्ञानी, मति-श्रुत-अवधि-मनःपर्यवज्ञानी क्रियावादी मनुष्य, आहारादि चारों संज्ञाओं में उपयोग वाले तथा संज्ञा में उपयोग रहित क्रियावादी मनुष्य, सवेदक, स्त्री-पुरुष-नपुंसकवेदक क्रियावादी मनुष्य, सकषायी, क्रोध-मान-माया-लोभकषायी क्रियावादी मनुष्य, सयोगी, मन-वचन-काययोगी क्रियावादी मनुष्य तथा साकारोपयोग वाले—अनाकारोपयोग वाले क्रियावादी मनुष्य केवल वैमानिक देवता का आयुष्य बाँधते हैं।

कृष्णलेशी यावत् कापोतलेशी तथा अलेशी क्रियावादी मनुष्य, केवलज्ञानी क्रियावादी मनुष्य, अवेदक क्रियावादी मनुष्य, अकषायी क्रियावादी मनुष्य तथा अयोगी क्रियावादी मनुष्य किसी भी प्रकार का आयुष्य नहीं बाँधते हैं।

क्रियावादी वाणव्यन्तर-ज्योतिषी-वैमानिक देव केवल मनुष्य का आयुष्य ही बाँधते हैं।

सलेशी यावत् अनाकारोपयोग तक जो-जो विशेषण क्रियावादी वाणव्यन्तर-ज्योतिषी-वैमानिक देवों में पाये जायँ उन-उन विशेषणों सहित क्रियावादी-वाणव्यन्तर-ज्योतिषी-वैमानिक देव केवल मनुष्य का आयुष्य ही बाँधते हैं।

**·६२·४·३·५· क्रियावादी ( समदृष्टि ) जीव और भवसिद्धकता—**

किरियावाई णं भंते ! जीवा किं भवसिद्धिया, अभवसिद्धिया ! गोयमा ! भवसिद्धिया नो अभवसिद्धिया ।xxx। सलेस्सा णं भंते ! जीवा किरियावाई किं भव०—पुच्छा। गोयमा ! भवसिद्धिया, नो अभवसिद्धिया। xxx। एवं जाव—सुक्कलेस्सा।

अलेस्सा णं भंते ! जीवा किरियावाई किं भव०—पुच्छा ! गोयमा ! भवसिद्धिया, नो अभवसिद्धिया। एवं एएणं अभिलावेण xxx सुक्कपक्खिया चउसु वि समोसरणेसु भवसिद्धिया, नो अभवसिद्धिया। सम्मदिट्ठी जहा अलेस्सा। xxx। नाणी जाव—केवलनाणी भवसिद्धिया, नो अभवसिद्धिया। xxx। सन्नासु चउसु वि जहा सलेस्सा। नो सन्नोवउत्ता जहा सम्मदिट्ठी। सवेदगा जाव नपुंसगवेदगा जहा सलेस्सा। अवेदगा जहा सम्मदिट्ठी। सकसायी, जाव—लोभकसायी जहा सलेस्सा। अकसायी जहा सम्मदिट्ठी। सजोगी जाव—कायजोगी जहा सलेस्सा। अजोगी जहा सम्मदिट्ठी। सागारोवउत्ता अणागारोवउत्ता जहा सलेस्सा। ( प्र ३४ )

एवं नेरइया वि भाणियव्वा, नवरं नायव्वं जं अत्थि। एवं असुरकुमारा वि जाव थणियकुमारा xxx। पंचिंदियतिरिक्खजोणिया जहा नेरइया। नवरं नायव्वं जं अत्थि। मणुस्सा जहा ओहिया जीवा। वाणमंतर-जोइसिय-वेमाणिया जहा असुरकुमारा। ( प्र ३४ )

—भग० श ३० । उ १ । प्र ३०, ३२,३४ । पृ० ९०८, ९०९

क्रियावादी जीव भवसिद्धिक होते हैं, अभवसिद्धिक नहीं।

सलेशी, कृष्णलेशी यावत् शुक्ललेशी तथा अलेशी क्रियावादी जीव, शुल्कपाक्षिक क्रियावादी जीव, समदृष्टि क्रियावादी जीव, ज्ञानी, मतिज्ञानी यावत् केवलज्ञानी क्रियावादी जीव, आहारादि चारों संज्ञाओं में उपयोग वाले तथा संज्ञा में उपयोग रहित क्रियावादी जीव, सवेदक, स्त्री-पुरुष-नपंसकवेदक तथा अवेदक क्रियावादी जीव, सकषायी, क्रोध-

मान-माया-लोभ कषायी तथा अकषायी क्रियावादी जीव, सयोगी, मनोयोगी यावत् काययोगी तथा अयोगी क्रियावादी जीव, साकारोपयोग-अनाकारोपयोगवाले क्रियावादी जीव भवसिद्धिक होते हैं, अभवसिद्धिक नहीं।

क्रियावादी नारकी भवसिद्धिक होते हैं, अभवसिद्धिक नही।

सविशेषण क्रियावादी नारकी के संबंध में जैसा सविशेषण औघिक क्रियावादी जीव के संबंध में कहा वैसा ही कहना लेकिन नारकी के जो-जो विशेषण पाये जायँ उन-उन विशेषणों से कहना।

क्रियावादी भवनपति देव भवसिद्धिक होते हैं, अभवसिद्धिक नहीं।

सविशेषण क्रियावादी भवनपति देवों के सम्बन्ध में जैसा सविशेषण औघिक क्रियावादी जीव के संबंध में कहा वैसा ही कहना लेकिन भवनपति देव के जो-जो विशेषण पाये जायँ उन-उन विशेषणों से कहना।

क्रियावादी पंचेन्द्रिय तिर्यंचयोनिक जीव भवसिद्धिक होते हैं, अभवसिद्धिक नहीं।

सविशेषण क्रियावादी पंचेन्द्रिय तिर्यंचयोनिक जीवों के संबंध में जैसा सविशेषण औघिक क्रियावादी जीव के संबंध में कहा वैसा ही कहना, लेकिन क्रियावादी पंचेन्द्रिय तिर्यंचयोनिक जीवो के जो-जो विशेषण पाये जायँ उन-उन विशेषणो से कहना।

क्रियावादी मनुष्य भवसिद्धिक होते हैं, अभवसिद्धिक नहीं।

सविशेषण औघिक जीव के संबंध में जैसा कहा वैसा ही सभी विशेषण सहित क्रियावादी मनुष्य जीव के संबंध में जानना।

क्रियावादी वाणव्यंतर-ज्योतिषी-वैमानिक देव भवसिद्धिक होते हैं, अभवसिद्धिक नहीं।

सविशेषण क्रियावादी वाणव्यंतर-ज्योतिषी-वैमानिक देवो के संबंध में जैसा सविशेषण औघिक क्रियावादी जीव के संबंध में कहा वैसा ही कहना, लेकिन क्रियावादी वाणव्यंतर-ज्योतिषी-वैमानिक देवों के जो-जो विशेषण पाये जायँ उन-उन विशेषणो से कहना।

·६२·४·३·६ अनंतरोपपन्नक क्रियावादी ( समदृष्टि ) और जीवदंडक :—

अणंतरोववन्नगा णं भंते! नेरइया किं किरियावाई—पुच्छा। गोयमा! किरियावाई वि, जाव वेणइयवाई वि। ( प्र १ )

सलेस्सा णं भंते! अणंतरोववन्नगा नेरइया किं किरियावाई? एवं चेव, एवं जहेव पढमुद्देसे नेरइयाणं वत्तव्वया तहेव इह वि भाणियव्वा। नवरं जं जस्स अत्थि अणंतरोववन्नगाणं नेरइयाणं तं तस्स भाणियव्वा। एवं सव्व जीवाणं जाव वेमाणियाणं। नवरं अणंतरोववन्नगाणं जं जहिं अत्थि तं तहिं भाणियव्वं।

—भग० श ३० । उ २ । प्र १,२ । पृ० ६०६

अनन्तरोपपन्नक नारकी क्रियावादी भी होते हैं, अक्रियावादी, अज्ञानवादी तथा विनयवादी भी होते हैं।

जैसी वक्तव्यता औधिक क्रियावादी जीव के सम्बन्ध में (क्रमांक ·९२४·३) कही गई है वैसी ही वक्तव्यता क्रियावादी अनन्तरोपपन्नक जीव के सम्बन्ध में कहना चाहिए इतना विशेष कि क्रियावादी अनन्तरोपपन्नक जीव में सलेशी यावत् अनाकारोपयोग तक जो-जो विशेषण पाये जायँ उन-उन विशेषणों से विवेचन करना चाहिए।

### ·९२४·३·७ अनंतरोपपन्नक क्रियावादी (समदृष्टि) जीव और आयुष्य का बंधन

किरियावाई णं भंते! अणंतरोववन्नगा नेरइया किं नेरइयाउयं पकरेंति— पुच्छा। गोयमा! नो नेरइयाउयं पकरेंति, नो तिरिक्खजोणियाउयं पकरेंति, नो मणुस्साउयं पकरेंति, नो देवाउयं पकरेंति xxx। सलेस्सा णं भंते! किरियावाई अणंतरोववन्नगा नेरइया किं नेरइयाउयं – पुच्छा। नो नेरइयाउयं पकरेंति, जाव— नो देवाउयं पकरेंति। एवं जाव—वेमाणिया। एवं सव्वट्ठाणेसु वि अणंतरोववन्नगा नेरइया न किंचि वि आउयं पकरेंति जाव—अणागारोवउत्तत्ति। एवं जाव—वेमाणिया नवरं जं जस्स अत्थि तं तस्स भाणियव्वं। (प्र ३-४)

—भग० श ३० । उ २ । प्र ३४ । पृ० ९०९

कोई भी पदवाले अनन्तरोपपन्नक जीव किसी भी प्रकार का आयुष्य नहीं बांधते हैं।

### ·९२४·३·८ अनंतरोपपन्नक (समदृष्टि) क्रियावादी जीव और भवसिद्धिकता—

किरियावाई णं भंते! अणंतरोववन्नगा नेरइया किं भवसिद्धिया, अभवसिद्धिया? गोयमा! भवसिद्धिया, नो अभवसिद्धिया। xxx। सलेस्सा णं भंते! किरियावाई अणंतरोववन्नगा नेरइया किं भवसिद्धिया, अभवसिद्धिया? गोयमा! भवसिद्धिया, नो अभवसिद्धिया। एवं एएणं अभिलावेणं जहेव ओहिए उद्देसए नेरइयाणं वत्तव्वया भणिया तहेव इह वि भाणियव्वा जाव—अणागारोवउत्तत्ति। एवं जाव वेमाणियाणं। नवरं जं जस्स अत्थि तं तस्स भाणियव्वं। इमं से लक्खणं जे किरियावाई सुक्कपक्खिया—सम्मामिच्छादिट्ठीया एए सव्वे भवसिद्धिया नो अभवसिद्धिया; सेसा सव्वे भवसिद्धिया वि, अभवसिद्धिया वि।

—भग० श ३० । उ० २ । प्र ५, ७ । पृ० ९०९-१०

अनन्तरोपपन्नक क्रियावादी जीव मात्र भवसिद्धिक होते हैं, अभवसिद्धिक नहीं।

·६२·४·३·६ परंपरोपपन्नक क्रियावादी ( समदृष्टि ) जीव और जीवदंडक, आयुष्य-वंधन और भवसिद्धिकता :—

परंपरोववन्नगा णं भंते ! नेरइया किरियावाई० ? एवं जहेव ओहिओ उद्देसओ तहेव परंपरोववन्नएसु वि नेरइयादीओ तहेव निरवसेसं भाणियव्वं, तहेव तियदंडगसंगहिओ ।

—भग० श ३० । उ ३ । प्र १ । पृ० ६१०

परंपरोपपन्नक क्रियावादी जीव के सम्बन्ध में वैसी ही वक्तव्यता जाननी चाहिए जैसी औघिक क्रियावादी जीव के सम्बन्ध में (देखो ·६२·४·३·३-४ ) वक्तव्यता कही गई है ।

·६२·४·३·१० अनंतरावगाढ-अनंतराहारक-अनंतरपर्याप्त क्रियावादी ( समदृष्टि ) जीव और जीवदंडक, आयुष्य का वंधन और भवसिद्धिकता :—

·६२·४·३·११ परंपरावगाढ-परंपराहारक-परंपरपर्याप्त क्रियावादी ( समदृष्टि ) जीव और जीवदंडक, आयुष्य का वंधन और भवसिद्धिकता :—

·६२·४·३·१२ चरम-अचरम क्रियावादी ( समदृष्टि ) जीव और जीवदंडक, आयुष्य-वंधन और भवसिद्धिकता :—

एवं एएणं कमेणं जच्चेव वंधिसए उद्देसगाणं परिवाडी सच्चेव इहं पि जाव—अचरिमो उद्देसो । नवरं अणंतरा चत्तारि वि एक्कगमगा, परंपरा चत्तारि वि एक्कगमएणं । एवं चरिमा वि, अचरिमा वि एवं चेव । नवरं ( अचरिमे ) अलेस्सी केवली अजोगी न भन्नइ, सेसं तहेव ।

—भग० श ३० । उ ४-११ । पृ० ६१०

अनन्तरावगाढ, अनन्तराहारक, अनन्तरपर्याप्त क्रियावादी समदृष्टि जीव का गमक अनन्तरोपपन्नक क्रियावादी जीव की तरह कहना अर्थात् क्रियावादत्व, आयुष्य का वंधन तथा भव-अभवसिद्धिकता के सम्बन्ध में वैसा ही वक्तव्य कहना जैसा अनन्तरोपपन्नक क्रियावादी जीव के सम्बन्ध में कहा गया है ( देखो क्रमांक ·६२·४·३·६-८ ) ।

परम्परावगाढ, परम्पराहारक, परम्परपर्याप्त क्रियावादी समदृष्टि जीव का गमक परम्परोपपन्नक क्रियावादी जीव की तरह कहना ।

चरमक्रियावादी जीव का वक्तव्य परम्परोपपन्नक क्रियावादी जीव की तरह कहना ।

अचरम क्रियावादी जीव का वक्तव्य औघिक क्रियावादी जीव की तरह कहना लेकिन अलेशी, केवली तथा अयोगी विशेषणो सहित विवेचन नहीं करना ।

---

·६२·५ क्रियावादी मिथ्यादृष्टि :—

·६२·५·१ परिभाषा / अर्थ :—

(क) जीवादिसद्भावपदार्थोऽस्त्येवेत्येवं सावधारणक्रियाभ्युपगमो येषां ते अस्तीति क्रियावादिनस्ते चैवं वादित्वान्मिथ्यादृष्टयः ××× । न तत्रास्त्येव जीव इत्येवं सावधारणतयाऽभ्युपगमं कुर्वन् काल एवैकः सर्वस्यास्य जगतः कारणम्, तथा स्वभाव एव, नियतिरेव, पूर्वकृतमेव, पुरुषाकार एवेत्येवमपरनिरपेक्षतयैकान्तेन कालादीनां कारणत्वेनाश्रयणान्मिथ्यात्वम् ।

—सूय० श्रु १ । अ १२ । गा १ । टीका

(ख) "क्रियैव फलदा पुंसा, न ज्ञानं फलदं मतम्" इत्येवं क्रियैव फलदायित्वेनाभ्युपगताः क्रियावादमाश्रिताः ।

—सूय० श्रु १ । अ १० । गा १७ । टीका

(ग) ये क्रियात एव ज्ञाननिरपेक्षाया दीक्षादिलक्षणाया मोक्षमिच्छन्ति । ते एवमाख्यान्ति । —सूय० श्रु १ । अ १२ । गा ११ । टीका

(घ) क्रियां ज्ञानादिरहितामेकामेव स्वर्गापवर्गसाधनत्वेन वदितुं शीलं येषां ते क्रियावादिनः । —सूय० श्रु २ । अ २ । सू २५ । टीका

जो जीवाजीवादि के अस्तित्व को मानता है लेकिन उनके नित्यानित्यत्व तथा स्व-पर में तथा काल, नियति, स्वभाव, ईश्वर, आत्मा आदि को निरपेक्ष कारण—एकान्त भाव से मानता है वह एकान्त भाव होने से मिथ्यादृष्टि क्रियावादी है।

जो ज्ञानरहित या ज्ञाननिरपेक्ष दीक्षादि क्रियाओं से स्वर्ग-अपवर्ग की प्राप्ति हो सकती है—ऐसा मानता है ; वह क्रियावादी मिथ्यादृष्टि है। वह क्रियावादी एकान्त भाव होने के कारण मिथ्यादृष्टि क्रियावादी है। क्योंकि वह एकान्त भाव से क्रिया को मोक्ष का साधन मानता है।

·६२·५·२ क्रियावादी मिथ्यादृष्टि के भेद :—

(क) तत्थ णं जे से पढमस्स ठाणस्स अधम्मपक्खस्स विभंगे एवमाहिए. तत्थ णं इमाइं तिन्नि तेवट्ठाइं पावादुय-सयाइं भवंतीति मक्खायाइं, तंजहा किरियावाईणं, अकिरियावाईणं, अन्नाणियवाईणं, वेणइयवाईणं ते वि परिनिव्वाणमाहंसु ते वि, (परि-) मोक्खमाहंसु तेवि लवंति सावगा ते वि लवंति सावइत्तारो।

—सूय० श्रु २ । अ २ । सू २५ । पृ० १५८

टीका—क्रियावादिनामशीत्युत्तरशतं अक्रियावादिनां चतुरशीतिरज्ञानिकानां सप्तषष्टिर्वैनयिकानां द्वात्रिंशदिति। तत्र सर्वेऽप्येते मौलास्तस्तिप्याश्च प्रवदनशील-त्वात्प्रावादुकास्तेषां च भेदसंख्या परिज्ञानोपाय आचार एवाभिहित इति नेह प्रतन्यते।

(ख) असिसयं किरियाणं, अकिरियाणं च होइ चुलसीई।
अन्नाणिय सत्तट्ठी, वेणइयाणं च वतीसा॥

—सूय० श्रु १। अ १२। गा १। नि गा ११६

(ग) क्रियावादिनामशीत्यधिकं शतं भवति तच्चानया प्रक्रियया। तद्यथा। जीवा-दयो नव पदार्थाः परिपाट्या स्थाप्यन्ते। तदधः स्वतः परत इति भेदद्वयं ततोऽप्यधो नित्या नित्यभेदद्वयं ततोऽप्यधस्तात्परिपाट्या कालस्वभावनियतीश्वरात्मपदानि पंच व्यवस्था-प्यन्ते। ततश्चैवं चारणिका प्रक्रमः। तद्यथा। अस्ति जीवः स्वतो नित्यः कालतः। तथा-ऽस्ति जीवःस्वतोऽनित्यः कालत एव। एवं परतोपि भंगद्वयम्। सर्वेपि च चत्वारः कालेन लब्धाः। स्वभावनियतीश्वरात्मपदान्यपि प्रत्येकं चत्वार एव लभन्ते। ततश्च पंचापि चतुष्काविंशतिर्भवति। सापि जीवपदार्थेन लब्धा। एवमजीवादयोऽप्यष्टौ प्रत्येकं विंशतिं लभन्ते। ततश्च नवविंशतयो मीलिताः क्रियावादिनामशीत्युत्तरशतं भवति।

—सूय० श्रु १। अ १२। गा १। टीका

आगम में क्रियावादादि प्रावादुक मिथ्यादृष्टि वादों की संख्या ३६३ बतलाई गयी है उनमें क्रियावादी की संख्या १८० बतलायी गई है।

उपर्युक्त क्रियावाद के १८० भेद टीकाकार के अनुसार नव तत्त्वों के आधार पर प्रक्रिया से होते हैं।

जीव, अजीव, आस्रव, बंध, पुण्य, पाप, संवर, निर्जरा, मोक्ष—इन नव पदार्थों के स्व और पर की अपेक्षा अठारह भेद हुए; इन अठारह के नित्य-अनित्य की अपेक्षा से छत्तीस भेद हुए। इनमें से प्रत्येक के काल, नियति, स्वभाव, ईश्वर, आत्मा आदि कारणों की अपेक्षा पाँच-पाँच भेद करने से १८० भेद हुए।

यथा—जीव स्वरूप से काल की अपेक्षा नित्य है, जीव स्वरूप से ईश्वर की अपेक्षा नित्य है। इसी प्रकार जीव स्वरूप से आत्मा, नियति, स्वभाव की अपेक्षा नित्य है। इस प्रकार नित्यपद से पाँच भेद होते हैं; नित्यपद की तरह अनित्य पद के भी पाँच भेद होते हैं। इस प्रकार जीव के स्वरूप से नित्य, अनित्य की अपेक्षा दस भेद होते हैं। जिस प्रकार जीव के स्वरूप से नित्य-अनित्य की अपेक्षा दस भेद होते हैं उसी प्रकार जीव के पररूप से नित्य-अनित्य की अपेक्षा दस भेद होते हैं।

इस तरह जीवादि नव तत्त्वों में से प्रत्येक के वीस-वीस भेद हुए और कुल मिथ्यादृष्टि क्रियावादी के १८० भेद प्रक्रिया से हुए।

अभयदेवसूरि ने भी ( ठाण० स्था ४। उ ४। सू ३४५ की टीका ) मिथ्यादृष्टि क्रियावादी के इसी प्रकार १८० भेद किये हैं।

·६२·५·३ क्रियावादी मिथ्यादृष्टि के सिद्धांत :—

(क) अहावरं पुरक्खायं, किरियावाइ दरिसणं।
कम्म चिन्तापणट्ठाणं, संसारस्स पवड्ढणं॥
जाणं काएणऽणाउट्टी, अबुहो जं च हिंसइ।
पुट्ठो संवेयइ परं, अवियत्तं खु सावज्जं॥

—सूय० श्रु १। अ १। उ २। गा० २४-२५। निगा० १०३

(ख) कम्मं चयं न गच्छइ चउव्विहं भिक्खुसमयम्मि।

—सूय० श्रु १। अ १। उ २। नि गा ३१

टीका—तत्र परिज्ञोपचितमविज्ञोपचिताख्यं भेदद्वयं साक्षादुपात्तम्। शेषं त्वीर्यापथस्वप्नांतिकभेदद्वयं च शब्देनोपात्तम्।

मिथ्यादृष्टियों का क्रियावादी दर्शन कर्मबंधन की चिन्ता से रहित तथा संसार परिभ्रमण का प्रवर्द्धक है।

इन क्रियावादियों का मत है कि चार प्रकार की हिंसक क्रियाओं से कर्म का वन्धन नहीं होता है, यथा—

(१) मन में हिंसा के भाव रहते हुए भी काया से हिंसा का न होना।

(२) मन में हिंसा के भाव न रहते हुए भी काया से हिंसा का होना।

(३) जाना आना-गमनागमन मात्र से होने वाली हिंसा।

(४) स्वप्न में होनेवाली वैचारिक हिंसा।

उनका कथन है कि इन चार प्रकार की हिंसाओं से कर्म का आत्मा के साथ स्पर्शमात्र अनुभव होता है परन्तु लेप और वन्धन नहीं होता है।

(ग) संतिमे तउ आयाणा, जेहिं कीरइ पावगं।
अभिम्मा य पेसा य, मणसा अणुजाणिया॥
एए उ तउ आयाणा, जेहिं कीरइ पावगं।
एवं भावविसोहीए, निव्वाणमभिगच्छई॥
पुत्तं पिया समारब्भ, अहारेज्ज असंजए।
भुंजमाणो य मेहावी, कम्मुणा नोवलिप्पइ॥

—सूय० श्रु १। अ १। उ २। गा २६ से २८। पृ० १०३

पाप करने के तीन आदान हैं, यथा—(१) प्राणियों को स्वयं मारना, (२) अन्य द्वारा मरवाना, (३) मारने का अनुमोदन करना।

इन मिथ्यादृष्टि क्रियावादियों की मान्यता है कि उपर्युक्त तीनों आदानों से हिंसा करते हुए भी यदि व्यक्ति के भाव विशुद्ध हैं अर्थात् प्राणी के प्रति द्वेष नहीं है तो उसके पापकर्म का बन्धन नहीं होता और वह निर्वाण—मोक्ष को प्राप्त करता है।

इस पर दृष्टांत देते हुए वे कहते हैं कि—जैसे यदि कोई गृहस्थ पिता अपने पुत्र को बिना द्वेष से मारकर उसका भोजन करता है तो वह कर्म से लेपायमान नहीं होता है वैसे ही मेधावी (रागद्वेष रहित) जीव हिंसा करता हुआ भी कर्म से लेपायमान नहीं होता है।

---

·६२·६ अक्रियावादी

·६२·६·१ परिभाषा / अर्थ—

(क) अकिरियावाई यावि भवइ, नाहियवाई, नाहियपण्णे, नाहियदिट्ठी, णो सम्मावाई, णो णितियावाई, ण संति परलोगवाई, णत्थि इहलोए, णत्थि परलोए, णत्थि माया, णत्थि पिया, णत्थि अरिहंता, णत्थि चक्कवट्टी, णत्थि बलदेवा, णत्थि वासुदेवा, णत्थि णिरया, णत्थि णेरइया, णत्थि सुक्कडदुक्कडाणं फलवित्तिविसेसो, णो सुचिण्णा कम्मा सुचिण्णा फला भवंति, णो दुच्चिण्णा कम्मा दुचिण्णा फला भवंति, अफले कल्लाणपावए, णो पच्चायन्ति जीवा, णत्थि णिरय, णत्थि सिद्धि, से एवंवाई, एवं पण्णे, एवंदिट्ठी, एवं छंदरागमणिविट्ठे यावि भवई।

—दसासु। द ६। सू २। पृ० ६२६

(ख) णो किरियमाहंसु अकिरियवाई।

—सूय० श्रु १। अ १२। गा ४ पृ० १२८

(ग) नत्थि त्ति (अ) किरियावाई य।

—सूय० श्रु० १। अ १२। गा १। नि गा ११८

(घ) नास्त्येव जीवादिकः पदार्थ इत्येवं वादिनोऽक्रियावादिनस्तेप्यसद्भूतार्थ-प्रतिपादनान्मिथ्यादृष्टय एव। —सूय० श्रु १। अ १२। गा १। टीका

(च) अक्रियां जीवादिपदार्थो नास्तीत्यादिकां वदितुं शीलं येपान्तेऽक्रिया-वादिनः। —भग०। श २६। उ २। टीका

(छ) अक्रियैव परलोकसाधनायाऽलमित्येवं वदितुं शीलं येषान्तेऽक्रियावादिनः।

—भग० श ३० । उ १ । टीका

(ज) तन्निषेपादक्रियावादिनो- नास्तिका इत्यर्थः ।

—ठाण० स्था ४ । उ ४ । सू ३४५ । टीका

(झ) क्रिया—अस्तीतिरूपा सकलपदार्थसार्थव्यापिनी सैवायथावस्तुविपयतया कुत्सिता अक्रिया नञः कुत्सार्थत्वात्तामक्रियां वदन्तीत्येवं शीला अक्रियावादिनो, यथावस्थितं हि वस्त्वनेकान्तात्मकं तन्नास्त्येकान्तात्मकमेव चास्तीति प्रतिपत्तिमन्त इत्यर्थः, नास्तिका इति भावः, एवंवादित्वाच्चैते परलोकसाधकक्रियामपि परमार्थतो न वदन्ति, तन्मतवस्तुसत्त्वे हि परलोकसाधकक्रियाया अयोगादित्यक्रियावादिन एव ते इति ।

—ठाण० स्था ८ । सू ६०७ । टीका

जो व्यक्ति नास्तिकवादी, नास्तिक प्रज्ञावाला, नास्तिक दृष्टिवाला है तथा सम्यग्-वादी नहीं है तथा जो अनित्य (क्षणिक) वादी है, परलोक की सत्ता नहीं मानने वाला है ; जो कहता है—इहलोक नहीं है, परलोक नहीं है, माता-पिता नहीं है, अरिहंत-चक्रवर्ती-वलदेव-वासुदेव नहीं हैं, नरक नहीं है, नारकी नहीं है, सुकृत-दुष्कृत कर्मों का फल-विशेष नहीं है, अच्छे कर्मों का अच्छा फल नहीं है, बुरे कर्मों का बुरा फल नहीं है, पुण्य-पाप का फल नहीं होता है, जीव संसार में परिभ्रमण नहीं करता है, नरकादि गति नहीं है, सिद्धि नहीं है ऐसा जिसका वाद ( दर्शन ), प्रज्ञा और दृष्टि है तथा ऐसा जिसका अभिप्राय, प्रतीति, मति और प्रवृत्ति है—वह अक्रियावादी है ।

अक्रियावादी—क्रिया है ही नहीं—ऐसा मानता है अर्थात् जो कुछ होता है वह स्वयमेव होता है, उसमें क्रिया तथा क्रिया के फल की कोई वात नहीं है ।

अक्रियावादी आत्मादि किसी का भी अस्तित्व नहीं मानता है और वह प्रत्येक पदार्थ के लिए नहीं है—ऐसा कहता है ।

जीवाजीवादि पदार्थ नहीं है ऐसा अक्रियावादी कहता है तथा असद्भूत पदार्थ के प्रतिपादन के कारण वह मिथ्यादृष्टि है ।

अक्रिया परलोक साधन के लिए यथेष्ट है, ऐसा कहने वाला अक्रियावादी है ।

·९२·६·२ अक्रियावादी के भेद :—

·१ आठ भेद

अट्ठ अकिरियावाई पन्नत्ता, तंजहा—एगावाई, अणेगावाई, मितवाई, निम्मितवाई, सायवाई, समुच्छेदवाई, णियावाई, ण संति परलोगवाई ।

—ठाण० स्था ८ । सू ६०७ । पृ० २८८

अक्रियावादियों के आठ भेद होते हैं, यथा—१—एकवादी, २—अनेकवादी, ३—मितवादी, ४—निर्मितवादी, ५—सातवादी, ६—समुच्छेदवादी, ७—नित्यवादी तथा ८—नास्तिक परलोकवादी।

·२ चौरासी भेद :—

(क) तत्थ णं जे से पढमस्स ठाणस्स अधम्मपक्खस्स विभंगे एवमाहिए, तत्थ णं इमाइं तिन्नि तेवट्ठाइं पावादुय-सयाइं भवंतीति मक्खायाइं, तंजहा—किरियावाईणं अकिरियावाईणं अन्नाणियवाईणं वेणइयवाईणं ते वि परिनिव्वाणमाहंसु तेवि (परि-) मोक्खमाहंसु तेवि लवंति सावगा, तेवि लवंति सावइत्तारो।

—सूय० श्रु २। अ २। सू २५। पृ० १५८

टीका—क्रियावादिनामशीत्युत्तरशतं अक्रियावादिनां चतुरशीतिरज्ञानिकानां सप्तषष्टिर्वैनयिकानां द्वात्रिंशदिति। तत्र सर्वेऽप्येते मौलास्तस्तिष्याश्च प्रवदनशीलत्वात्प्रावादुकास्तेषां च भेदसंख्या परिज्ञानोपाय आचार एवाभिहित इति नेह प्रतन्यते।

(ख) असिसयं किरियाणं, अकिरियाणं च होइ चुलसीई।
अन्नाणिय सत्तट्ठी, वेणइयाणं च वतीसा॥

—सूय० श्रु १। अ १२। गा १। निगा ११६

टीका—इदानीमक्रियावादिनां न सन्त्येव जीवादयः पदार्था इत्येवमभ्युपगमवतामनेनोपायेन चतुरशीतिरवगंतव्या। तद्यथा। जीवादीन् पदार्थान् सप्ताभिलिख्य तदधः स्वपरभेदद्वयं व्यवस्थाप्यम्। ततोऽप्यधः कालयदृच्छानियतिस्वभावेश्वरात्मपदानि षड्व्यवस्थाप्यानि। भंगकानयनोपायस्त्वयम्। नास्ति जीवः स्वतः कालतः। तथा नास्ति जीवः परतः कालतः। एवं यदृच्छानियतिस्वभावेश्वरात्मभिः प्रत्येकं द्वौ द्वौ भंगकौ लभ्येते। सर्वेऽपि द्वादश। तेऽपि च जीवादिपदार्थसप्तकेन गुणिताश्चतुरशीतिरिति।

आगम में क्रियावादी प्रावादुक मिथ्यादृष्टि चारो वादो की संज्ञा ३६३ वतलाई गई है उनमें अक्रियावादी की संख्या ८४ वतलाई गई है।

उपर्युक्त अक्रियावाद के ८४ भेद टीकाकार के अनुसार जीव-अजीव-आस्रव-वंध-संवर-निर्जरा-मोक्ष—इन सात तत्त्वों के आधार पर प्रक्रिया—गणना से होते हैं।

जीव, अजीव, आस्रव, वंध, संवर, निर्जरा, मोक्ष—इन सात तत्त्वों के स्व-पर की

अपेक्षा चौदह भेद हुए। इनमें से प्रत्येक के काल, यदृच्छा, नियति, स्वभाव, ईश्वर, आत्मा—इन छः कारणों की अपेक्षा छः-छः भेद करने से कुल ८४ भेद हुए।

जैसे—जीव स्वतः काल की अपेक्षा नहीं है, जीव परतः काल की अपेक्षा नहीं है। इस प्रकार काल की अपेक्षा जीव के दो भेद हैं। काल की तरह यदृच्छा, नियति, स्वभाव, ईश्वर, आत्मा की अपेक्षा जीव के दो-दो भेद होते हैं। इस प्रकार जीव के स्व-पर के काल, यदृच्छा, नियति, स्वभाव, ईश्वर, आत्मा की अपेक्षा १२ भेद होते हैं।

जिस प्रकार जीव के स्व-पर से काल-यदृच्छा-नियति-स्वभाव-ईश्वर-आत्मा की अपेक्षा १२ भेद होते हैं ; उसी प्रकार अजीव, आस्रव, बंध, संवर, निर्जरा, मोक्ष में से प्रत्येक के बारह-बारह भेद होते हैं। कुल अक्रियावादी के ८४ भेद प्रक्रिया से हुए।

अभयदेवसूरि ने भी ( ठाण० स्था ४। उ ४। सू ३४५ की ) टीका अक्रियावादी के उक्त प्रकार से ८४ भेद किये हैं।

·३ विशिष्ट भेद :—

[आगमों में स्थान-स्थान पर विभिन्न प्रकार के अक्रियावादियों का वर्णन मिलता है। उपर्युक्त आठ भेदों के सिवाय अन्य अक्रियावादियों का संकलन हमने यहाँ किया है ]

·९ वामलोक वादी

·१० तज्जीव तच्छरीरवादी

·११ पंचस्कंधवादी

·१२ धातुवादी

·१३ पंचमहाभूतवादी

·१४ अक्रिय आत्मवादी

·१५ नियतिवादी

·९२·९·३ भेदों की परिभाषा / अर्थ :—

१ एकवादी—आत्माऽद्वैतवादी—

परिभाषा / अर्थ—

तत्रैक एवात्मादिरर्थ इत्येवं वदतीत्येकवादी।

—ठाण० स्था ८। सू ६०७। टीका

जो समस्त विश्व में व्याप्त एक ही आत्मा को मानते थे उनको एकवादी कहा जाता था।

एकवादी के मत का प्रतिपादन :—

जहा य पुढवीथूभे, एगे नाणाहि दीसइ।
एवं भो ! कसिणे लोए, विन्नू नाणाहि दीसइ ॥

—सूय० श्र १ । अ १ । उ १ । गा ६ । पृ० १०१

जिस प्रकार एक ही पृथ्वीस्तूप नाना प्रकार का दिखाई देता है उसी प्रकार यह आत्मस्वरूप सम्पूर्ण लोक में अलग-अलग प्रतिभास होता है लेकिन वास्तविकता में चेतन-अचेतनरूप सम्पूर्ण लोक एक ही आत्मा है।

टीका—पृथिव्येव स्तूपा पृथिव्या वा स्तूपः पृथिवीसंघातावयवी। स चैकोपि यथा नानारूपः सरित्समुद्रपर्वतनगरसन्निवेशाद्याधारतया विचित्रो दृश्यते निम्नोन्नतमृदुकठिनरक्तपीतादिभेदेन वा दृश्यते। न च तस्य पृथिवीतत्त्वस्यैतावता भेदेन भेदो भवत्येवमुक्तरीत्या। भो-इत्यादिपरामंत्रणं कृत्स्नोऽपि लोकश्चेतनाचेतनरूप एको विद्वान् वर्तते। इदमत्र हृदयम्। एक एव ह्यात्मा विद्वान् ज्ञानपिण्डः पृथिव्याद्याकारतया नाना दृश्यते न च तस्यात्मन एतावताऽऽत्मतत्त्वभेदो भवति। तथा चोक्तं—

एक एव हि भूतात्मा, भूते भूते व्यवस्थितः।
एकधा बहुधा चैव, दृश्यते जलचन्द्रवत्।

यद्यपि पृथ्वी एक ही स्तूप है फिर भी अवयव रूप में अलग-अलग दिखाई देता है। पृथ्वी एक होने पर भी नदी, समुद्र, पर्वत, नगर, सन्निवेश आदि इसके विचित्र रूप परिलक्षित होते हैं। नीचा, ऊँचा, मृदु, कठिन, लाल, पीला आदि भेद से भी विभिन्न रूप में दिखाई देता है लेकिन वास्तव में पृथ्वी-तत्त्व के उक्त प्रकार से भेद नहीं होते हैं। यह एक परामंत्रण उदाहरण मात्र है। इसी प्रकार चेतन-अचेतनमय समस्त लोक एक आत्मरूप है। यह हार्द है। एक आत्मा, विद्वान्, ज्ञानपिण्ड पृथ्वी के अवयव की तरह भिन्न-भिन्न परिलक्षित होता है लेकिन वास्तविकता में वह एक ही आत्मतत्त्व है उसके भिन्न-भिन्न भेद नहीं होते हैं। जैसे कहा है—एक ही आत्मा सर्वभूतों में स्थित है, वह जल में चन्द्रमा के प्रतिविम्व की तरह एक या अनेक रूप में परिदर्शित होती है।

तत्रैक एवात्मादिरर्थ इत्येवं वदतीत्येकवादी, दीर्घत्वं च प्राकृतत्वादिति, उक्तं चैतन्मतानुसारिभिः—"एक एवहि भूतात्मा, भूते भूते व्यवस्थितः। एकधा बहुधा चैव, दृश्यते जलचन्द्रवत्॥ १॥ इति अपरस्त्वात्मैवास्ति नान्यदिति प्रतिपन्नः, तदुक्तम्—"पुरुष एवेदं सर्वं यद्भूतं यच्च भाव्यम्। उतामृतत्वस्येशानो यदन्नेनातिरोहति। यदेजति यन्नेजति यद् दूरे यद्अन्तिके। यदन्तरस्य सर्वस्य यत्सर्वस्यास्य बाह्यतः इति (इत्यात्मा-

द्वैतवादः ), तथा—"नित्यज्ञानविवर्त्तोऽयं, क्षितितेजो जलादिकः। आत्मा तदात्मकश्चेति, संगिरन्ते परे पुनः ॥ १ ॥ इति, शब्दाद्वैतवादी तु सर्वशब्दात्मकमिदमित्येकत्वं प्रतिपन्नः, उक्तं च—"अनादिनिधनं ब्रह्म, शब्दतत्त्वं यदक्षरम्। विवर्त्ततेऽर्थभावेन, प्रक्रिया जगतो यतः ॥१॥ इति, अथवा सामान्यवादी सर्वमेवैकं प्रतिपद्यते, सामान्यस्यैकत्वादित्येवमनेकधैकवादी, अक्रियावादिता चास्य सद्भूतस्यापि तदन्यस्य नास्तीति प्रतिपादनात् आत्माद्वैतपुरुषाद्वैतशब्दाद्वैतादीनां युक्तिभिरघटमानानामस्तित्वाभ्युपगमाच्च। —ठाण० स्था ७। सू ६०७। टीका

जो चेतन-अचेतन रूप विश्व में व्याप्त एक आत्मा का प्रतिपादन करते हैं वे एकवादी हैं। एकवादी कई प्रकार के हैं, उनमें से आत्माद्वैतवादी का कथन है कि प्रकृत्यनुसार सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड में एक आत्मा व्याप्त है—जैसे कहा है—एक ही आत्मा सर्वभूतों में व्यवस्थित है। वह जल में चन्द्रमा के प्रतिबिम्ब की तरह एक या अनेक रूप में परिदर्शित होती है—अर्थात् ब्रह्माण्ड में सब कुछ एक आत्मा ही है।

पुरुषाद्वैतवादी कहते हैं कि इस जगत् में जो हो चुका है और जो होनेवाला है वह सब पुरुष ( आत्मा ) ही है, वह पुरुष देवत्व का अधिष्ठाता है और वह दूसरे के लिए प्रकट होता है अर्थात् वह पुरुष प्राणियों की भलाई के लिए कारणावस्था को छोड़कर जगत के रूप को धारण करता है अर्थात् सब कुछ वह पुरुष ही है। वह गतिशील है और गतिरहित भी है, वह दूर है और निकट भी है, वह सबके अन्दर भी है, बाहर भी है।

कहा गया है कि नित्यज्ञान—आत्मा—पृथ्वी, अग्नि, जल आदि की तरह भिन्न-भिन्न प्रतिभासित होता है लेकिन वास्तव में वह एक ही आत्मतत्त्व है। वह संग भी है, निकट भी है, दूर भी है।

एक शब्द को ही सब कुछ मानने वाले शब्दाद्वैतवादी कहते हैं कि यह जगत शब्दात्मक है अर्थात् सर्वत्र शब्दतत्त्व व्याप्त है—जैसे कहा है—वह अनादि अनन्त जो ब्रह्म है वह शब्दतत्त्व—अक्षरमात्र है—वह अर्थभाव से जगत की प्रक्रिया विविध प्रकार की करता है।

सर्वथा—एकान्त रूप में एकत्व का प्रतिपादन करने वाले एकवादी हैं। एकवादी के अनेक प्रकार हैं—यथा—आत्माद्वैतवादी, पुरुषाद्वैतवादी, शब्दाद्वैतवादी आदि।

अस्तु, उनके द्वारा माने गये पदार्थों से भिन्न अन्य सद्भूतभावों का निषेध करने के कारण ; तथा उनके सिद्धान्त का अस्तित्व सिद्ध नहीं होने के कारण आत्माद्वैत, पुरुषाद्वैत, शब्दाद्वैत आदि एकवादियों को अक्रियावादी कहा जाता है।

·२ अनेकवादी

परिभाषा / अर्थ :—

सत्यपि कथञ्चिदेकत्वे भावानां सर्वथा अनेकत्वं वदतीत्यनेकवादी ।

—ठाण० स्था ८ । सू ६०७ । टीका

पदार्थ के भावों में कथंचित् एकत्व होने पर सर्वथा एकान्त रूप से अनेकत्व मानने वाले को अनेकवादी कहा जाता था ।

अनेकवादी के मत का प्रतिपादन :—

सत्यपि कथञ्चिदेकत्वे भावानां सर्वथा अनेकत्वं वदतीत्यनेकवादी, परस्परविलक्षणा एव भावास्तथैव प्रमीयमाणत्वात्, यथा रूपं रूपतयेति, अभेदे तु भावानां जीवजीववद्धमुक्तसुखितदुःखितादीनामेकत्वप्रसङ्गात् दीक्षादिवैयर्थ्यमिति, किञ्च—सामान्यमङ्गीकृत्यैकत्वं विवक्षितं परैः, सामान्यं च भेदेभ्यो भिन्नाभिन्नतया चिन्त्यमानं न युज्यते, एवमवयवेभ्योऽवयवी धर्मेभ्यश्च धर्मीत्येवमनेकवादी, अस्याप्यक्रियावादित्वं सामान्यादिरूपतयैकत्वे सत्यपि भावानां सामान्यादिनिषेधेन तन्निषेधनादिति । —ठाण० स्था ८ । सू ६०७ । टीका

कथंचित् एकत्व होने पर भी सर्वथा—एकांतरूप में भावों का अनेकत्व-भिन्नत्व का प्रतिपादन करने वाले अनेकवादी हैं । उनका कथन है कि सब भाव परस्पर में विलक्षण हैं अर्थात् भिन्न-भिन्न हैं ; उसी प्रकार प्रमाणित होता है—जैसे रूप से रूपत्व भिन्न है । यदि भावों का अभेद माना जाय तो जीव, अजीव, बद्ध, मुक्त, सुखी, दुःखी आदि के एकत्व के प्रसंग से दुःख निवारण के लिए ही आदि का ग्रहण निरर्थक हो जाता है । सामान्य को स्वीकार करके दूसरे वादियों ने एकत्व की विवक्षा की है परन्तु सामान्य तथा भेद-विशेष की अपेक्षा से भिन्नाभिन्नत्व का विचार सिद्ध नहीं होता है अतः अवयव से अवयवी, धर्म से धर्मी भिन्न है ऐसा अनेकवादी कहते हैं ।

एकांतरूप से भावों के एकत्व का निषेध करने से अनेकवादी को अक्रियावादी कहा जाता है ।

·३ मितवादी

परिभाषा/अर्थ :—

अनन्तानन्तत्वेऽपि जीवानां मितान्—परिमितान् वदति ××× मितवादी ।

जो ईश्वर, ब्रह्मा, पुरुषादि को जगत का आदि कर्त्ता—निर्माता मानते थे उनको निर्मितवादी ईश्वरकारणिकवादी—आरम्भवादी कहा जाता था।

**निर्मितवादी-ईश्वरकारणिकवादी के मत का प्रतिपादन :—**

**इणमन्नं तु अन्नाणं, इहमेगेसिमाहियं।**
**देवेउत्ते अयं लोए, बम्भउत्ते इ आवरे॥**
**ईसरेण कडे लोए, पहाणाइ तहावरे।**
**जीवाजीव समाउत्ते, सुहदुक्खसमन्निए॥**
**सयंभुणा कडे लोए, इइ वुत्तं महेसिणा।**
**मारेण संथुया माया, तेण लोए असासए॥**
**माहणा समणा एगे, आह—'अंडकडे जगे'।**
**'असो तत्तमकासी य'—अयाणंता मुसं वए॥**

—सूय० श्रु १। अ १। उ ३। गा ५ से ८। पृ० १०३-४।

लोक को किसी के द्वारा निर्मित मानने वाले भी एक मत नहीं थे कोई कुछ कहता था, कोई कुछ। सृष्टि के निर्माण के सम्बन्ध में निम्न प्रकार के मत थे—

(१) कोई कहता था कि यह लोक देव के द्वारा उप्त—बीज-वपन से उत्पन्न हुआ है।

(२) किसी का मत था कि यह लोक ब्रह्मा के द्वारा उत्पन्न है।

(३) कोई एक कहता था कि यह लोक प्रधान अर्थात् सत्त्व-रज-तम गुण के साम्य से निष्पन्न है।

(४) कतिपय का यह मत था कि यह लोक स्वभाव से उत्पन्न है।

(५) कुछ एक कहते थे कि यह लोक नियति से कृत है।

( गा ४ तथा ५ की टीका के आधार पर )

(६) किसी का मत था कि यह लोक स्वयंभू ( स्वतः अपने-आप उत्पन्न ) के द्वारा कृत-निष्पन्न है तथा स्वयंभूकृत लोक में यमराज की माया व्याप्त है इसीसे यह लोक परिवर्तनशील और अनित्य अनुभूत होता है।

(७) कई श्रमण-माहण कहते थे कि यह लोक अंडे से उत्पन्न हुआ है।

(८) कुछ का मत था कि ब्रह्मा ने लोकतत्त्व की रचना की है।

**अहावरे तच्चे पुरिसजाए ईसर-कारणिए त्ति आहिज्जइ। ××× । इह खलु धम्मा पुरिसादिया पुरिसोत्तरिया पुरिसप्पणीया पुरिससंभूया पुरिस-पज्जोइया पुरिस-अभिसमण्णागया पुरिसमेव अभिभूय चिट्ठंति।**

—सूय० श्रु २। अ १। सू ११। पृ० १३६

जीवलोक, क्षेत्रलोक, काललोक, आत्मप्रदेशलोक आदि को मित—परिमित मानने वाला—मितवादी है। वह किसी को असंख्यात या अनंत नहीं मानता है।

मितवादी के मत का प्रतिपादन :—

अनन्तानन्तत्वेऽपि जीवानां मितान्—परिमितान् वदति 'उत्सन्नभव्यकं भविष्यति भुवनमित्यभ्युपगमात् मितं वा जीवं—अंगुष्ठपर्वमात्रं श्यामाकतन्दुलमात्रं वा वदति न त्वपरिमितमसंख्येयप्रदेशात्मकतया अंगुलासंख्येयभागादारभ्य यावल्लोकमापूरयतीत्येवमनियतप्रमाणतया वा, अथवा मितं सप्तद्वीपसमुद्रात्मकतया लोकवदत्यन्यथाभूतमपीति मितवादीति, तस्याप्यक्रियावादित्वं वस्तुतत्त्वनिपेधनादेवेति।

—ठाण० स्था ८। सू ६०७। टीका

मितवादियों का कथन है कि यह संसार अनन्तान्त जीव वाला नहीं है पर परिमित संख्यक जीव वाला है। यह संसार अनन्त काल तक नहीं रहेगा तथा इस संसार का (मित) भविष्य में प्रलय के द्वारा उच्छेद होगा। आत्मा को वे असंख्येय प्रदेशात्मक न मानकर अंगुष्ठपर्व मात्र या श्यामाकतन्दुल मात्र मित मानते हैं। इस लोक को वे सात द्वीप-समुद्र रूप मित मानते हैं, कोई मितवादी इसको अन्य प्रकार से भी मित मानते हैं।

उनके उपर्युक्त कथन वस्तुतत्त्व से विपरीत है अतः उनको अक्रियावादी कहा जाता है।

·४ निर्मितवादी—ईश्वरकारणिकवादी—

परिभापा / अर्थ—

(१) निर्मितं—ईश्वरब्रह्मपुरुषादिना कृतं लोकं वदतीति निर्म्मितवादी।

—ठाण० स्था ८। सू ६०७। टीका

(२) इह खलु धर्माः स्वभावाश्चेतनाचेतनरूपाः पुरुप-ईश्वर-आत्मा वा कारणमादिर्येपां ते पुरुपादिका ईश्वरकारणिका आत्मकारणिका वा तथा पुरुप एवोत्तरं कार्यं येपां ते पुरुपोत्तरास्तथा पुरुपेण प्रणीताः सर्वस्य तदधिष्ठितत्वात् तदात्मकत्वाद्वा तथा पुरुपेण द्योतिताः प्रकाशीकृताः प्रदीपमणिसूर्यादिनेव घटपटादय इति।

—सूय० श्रु २। अ १। सू ११। टीका

जो ईश्वर, ब्रह्मा, पुरुषादि को जगत का आदि कर्त्ता—निर्माता मानते थे उनको निर्मितवादी ईश्वरकारणिकवादी—आत्मवादी कहा जाता था।

निर्मितवादी-ईश्वरकारणिकवादी के मत का प्रतिपादन :—

इणमन्नं तु अन्नाणं, इहमेगेसिमाहियं।
देवेउत्ते अयं लोए, बम्भउत्ते इ आवरे॥
ईसरेण कडे लोए, पहाणाइ तहावरे।
जीवाजीव समाउत्ते, सुहदुक्खसमन्निए॥
सयंभुणा कडे लोए, इइ वुत्तं महेसिणा।
मारेण संथुया माया, तेण लोए असासए॥
माहणा समणा एगे, आह—'अंडकडे जगे'।
'असो तत्तमकासी य'—अयाणंता मुसं वए॥

—सूय० श्रु १। अ १। उ ३। गा ५ से ८। पृ० १०३-४।

लोक को किसी के द्वारा निर्मित मानने वाले भी एक मत नहीं थे कोई कुछ कहता था, कोई कुछ। सृष्टि के निर्माण के सम्बन्ध में निम्न प्रकार के मत थे—

(१) कोई कहता था कि यह लोक देव के द्वारा उप्त—बीज-वपन से उत्पन्न हुआ है।

(२) किसी का मत था कि यह लोक ब्रह्मा के द्वारा उत्पन्न है।

(३) कोई एक कहता था कि यह लोक प्रधान अर्थात् सत्त्व-रज-तम गुण के साम्य से निष्पन्न है।

(४) कतिपय का यह मत था कि यह लोक स्वभाव से उत्पन्न है।

(५) कुछ एक कहते थे कि यह लोक नियति से कृत है।

( गा ४ तथा ५ की टीका के आधार पर )

(६) किसी का मत था कि यह लोक स्वयंभू ( स्वतः अपने-आप उत्पन्न ) के द्वारा कृत-निष्पन्न है तथा स्वयंभूकृत लोक में यमराज की माया व्याप्त है इसीसे यह लोक परिवर्तनशील और अनित्य अनुभूत होता है।

(७) कई श्रमण-माहण कहते थे कि यह लोक अंडे से उत्पन्न हुआ है।

(८) कुछ का मत था कि ब्रह्मा ने लोकतत्त्व की रचना की है।

अहावरे तच्चे पुरिसजाए ईसर-कारणिए त्ति आहिज्जइ। ××× । इह खलु धम्मा पुरिसादिया पुरिसोत्तरिया पुरिसप्पणीया पुरिससंभूया पुरिस-पज्जोइया पुरिस-अभिसमण्णागया पुरिसमेव अभिभूय चिट्ठंति।

—सूय० श्रु २। अ १। सू ११। पृ० १३६

लोक को ईश्वर के द्वारा कृत मानने वाले मत का कथन था कि (१) सचेतन-अचेतन स्वरूप लोक का आदि या आदि कारण पुरुष—ईश्वर है ; (२) यह लोक पुरुष प्रधान है जिसका प्रधान कार्यपुरुष है उसको पुरुषप्रधान कहा जाता है, (३) यह लोक पुरुष-प्रणीत है, पुरुष के द्वारा रचित है, (४) यह लोक पुरुषसंभूत है, पुरुष ने इसको उत्पन्न किया है, (५) यह लोक पुरुष से प्रकाशित है, (६) यह लोक पुरुष का अनुगामी है, इससे अपृथक् है, (७) यह सर्व लोक पुरुष को व्याप्त करके स्थित है। लोक ईश्वर के आश्रय से स्थित है।

**ते णो एवं, विप्पडिवेदेंति, तंजहा—किरियाइ वा जाव (सुक्कडे इ वा दुक्कडे इ वा कल्लाणे इ वा पावए इ वा साहु इ वा असाहु इ वा सिद्धि इ वा असिद्धि इ वा निरए इ वा) अनिरए इ वा।**

—सूय० श्रु २। अ १। सू ११। पृ० १४०

वे निर्मितवादी क्रिया, अक्रिया, सुकृत, दुष्कृत, कल्याण, पुण्य, पाप, साधु, असाधु, सिद्धि, असिद्धि, नरक, स्वर्ग आदि नहीं मानते थे।

**आहुः—"आसीदिदं तमोभूतमप्रज्ञातमलक्षणम्। अप्रतर्क्यमविज्ञेयं, प्रसुप्तमिव सर्वतः ॥१॥ तस्मिन्नेकार्णवीभूते, नष्टस्थावरजंगमे। नष्टामरनेर चैव, प्रणष्टोरगराक्षसे ॥२॥ केवलं गह्वरीभूते, महाभूतविवर्जिते। अचिन्त्यात्मा विभुस्तत्र, शयानस्तप्यते तपः ॥३॥ तत्र तस्य शयानस्य, नाभेः पद्मविनिर्गतम्। तरुणरविमण्डलनिभं, हृद्यं काञ्चनकर्णिकम् ॥४॥ तस्मिन् पद्मे तु भगवान् दण्डी यज्ञोपवीतसंयुक्तः। ब्रह्मा तत्रोत्पन्नस्तेन जगन्मातरः सृष्टाः ॥५॥ अदितिः सुरसंघानां दितिरसुराणां मनुर्मनुष्याणाम्। विनता विहङ्गमानां माता विश्वप्रकाराणाम् ॥६॥ कद्रुः सरीसृपाणां सुलसा माता तु नागजातीनाम्। सुरभिश्चतुष्पादानामिला पुनः सर्वबीजानाम् ॥७॥" इति, प्रमाणयति चासौ—बुद्धिमत्कारणकृतं भुवनं संस्थानवत्त्वात् घटवदित्यादि।**

—ठाण० स्था ८। सू ६०७। टीका

जो ईश्वर, ब्रह्मा, पुरुषादि को जगत का कर्त्ता मानते थे वे निर्मितवादी थे। वे मानते थे कि यह जगत अन्धकारमय, नहीं जाना हुआ, लक्षण रहित, तर्क नहीं करने योग्य, अज्ञेय, सर्वतः प्रसुप्त था। स्थावर और जंगम रहित, देव-मनुष्य रहित, केवल गुफा की तरह पंच महाभूत से रहित इस जगत में अचिन्त्य आत्मा—विभु—ईश्वर है जो सोया हुआ तप से तपित था। वहाँ सोये हुए उसकी नाभि से मध्याह्न सूर्यमण्डल की कान्ति की तरह सुन्दर तथा सुवर्ण की कर्णिका वाला पद्म ( कमल ) निकला। उस पद्म से भगवान् दण्ड को धारण करने वाले, यज्ञोपवीत संयुक्त ब्रह्मा हुए तथा उन्होंने जगत की आठ माताएँ रचीं :—

*यथा—देवसमूह की माता—अदिति, असुरों की माता—दिति, मनुष्यों की माता—*मनु, समस्त प्रकार के पक्षियोंकी माता—विनता, सरीसृप—सर्पादि की माता—कद्रु, नाग-

जाति की माता—सुलसा, चतुष्पाद—पशुओं की माता—सुरभि, सर्व बीजों की माता—इला—पृथ्वी उनके नाम थे।

इससे प्रमाणित होता है कि बुद्धिमान् पुरुष रूप कारण से कृत यह जगत है क्योंकि घट की तरह इसका संस्थान है।

से जहा नामए—गंडेसिया सरीरे जाए सरीरे संवुड्ढे सरीरे अभिसमन्नागए सरीरमेव अभिभूय चिट्ठइ, एवमेव धम्मा पुरिसादिया जाव पुरिसमेव अभिभूय चिट्ठंति। से जहा नामए—अरई सिया सरीरे जाया सरीरे संवुड्ढा सरीरे अभिसमन्नागया सरीरमेव अभिभूय चिट्ठइ। एवमेव धम्मा वि पुरिसादिया जाव पुरिसमेव अभिभूय चिट्ठंति। से जहा नामए—वम्मिए सिया पुढविजाए पुढविसंवुड्ढे पुढवि-अभिसमन्नागए पुढविमेव अभिभूय चिट्ठइ, एवमेव धम्मा वि पुरिसादिया जाव पुरिसमेव अभिभूय चिट्ठंति। से जहा नामए रुक्खे सिया पुढविजाए, पुढवि-संवुड्ढे, पुढवि अभिसमन्नागए पुढविमेव अभिभूय चिट्ठइ; एवमेव धम्मा वि पुरिसादिया जाव पुरिसमेव अभिभूय चिट्ठंति। से जहा नामए पुक्खरिणी सिया पुढविजाया जाव पुढविमेव अभिभूय चिट्ठइ; एवमेव धम्मा वि पुरिसादिया जाव पुरिसमेव अभिभूय चिट्ठंति। से जहा नामए उदगपुक्खले सिया, उदगजाए जाव उदगमेव अभिभूय चिट्ठइ, एवमेव धम्मा वि पुरिसादिया जाव पुरिसमेव अभिभूय चिट्ठंति। से जहानामए उदगबुब्बुए सिया उदगजाए जाव उदगमेव अभिभूय चिट्ठइ, एवमेव धम्मा वि पुरिसादिया जाव पुरिसमेव अभिभूय चिट्ठंति।

—सूय० श्रु २। अ १। सू ११। पृ०१३६-४०

१—जिस प्रकार फोड़ा शरीर में उत्पन्न होता है, शरीर में वृद्धि को प्राप्त होता है, शरीर से अभिसमन्वागत अर्थात् शरीर से अपृथक्‌भूत है, शरीर को व्याप्त करके स्थित है, शरीर के आश्रय से स्थित है उसी प्रकार सचेतन-अचेतन स्वरूप लोक का भी आदि कारण पुरुष—ईश्वर है यावत् ( देखो—'६२'५'३'४'२ ) यह सर्वलोक पुरुष को व्याप्त करके स्थित है, ईश्वर के आश्रय से स्थित है।

२—जिस प्रकार अरति—चित्त का उद्वेग शरीर में उत्पन्न होता है, शरीर में वृद्धि को प्राप्त होता है, शरीर से अपृथक् है, शरीर को व्याप्त करके स्थित है, शरीर के आश्रय से स्थित है इसी प्रकार यह लोक भी यावत् ईश्वर के आश्रय से स्थित है।

३—जिस प्रकार वल्मीक ( कीट-विशेष कृत मिट्टी का स्तूप ) पृथ्वी में उत्पन्न होता है, पृथ्वी में वृद्धि को प्राप्त होता है, पृथ्वी से अपृथक् है, पृथ्वी को व्याप्त करके स्थित है, पृथ्वी के आश्रय से स्थित है उसी प्रकार यह लोक यावत् ईश्वर के आश्रय से स्थित है।

४ जिस प्रकार वृक्ष पृथ्वी में उत्पन्न होता है, पृथ्वी में वृद्धि को प्राप्त होता है, पृथ्वी से अपृथक् है, पृथ्वी को व्याप्त करके स्थित है, पृथ्वी के आश्रय से स्थित है, उसी प्रकार इस लोक का यावत् ईश्वर के आश्रय से स्थित है।

५—जिस प्रकार पुष्करिणी—तडाग पृथ्वी से उत्पन्न होता है, पृथ्वी में ही वृद्धि को प्राप्त होता है, पृथ्वी से अपृथक् है, पृथ्वी को व्याप्त करके स्थित है, पृथ्वी के आश्रय से स्थित है उसी प्रकार इस लोक का यावत् ईश्वर के आश्रय से स्थित है।

६—जिस प्रकार उदक पुष्कल अर्थात् कमल जल में उत्पन्न होता है, जल में वृद्धि को प्राप्त होता है, जल से अपृथक् है, जल को व्याप्त करके स्थित है उसी प्रकार इस लोक का आदि कारण पुरुष—ईश्वर है यावत् ईश्वर के आश्रय से स्थित है।

७—जिस प्रकार जल का बुद्बुद् जल में उत्पन्न होता है, जल में ही वृद्धि को प्राप्त होता है, जल से अपृथक् है, जल को व्याप्त करके स्थित है, जल के आश्रय से स्थित है उसी प्रकार इस लोक का आदि कारण पुरुष—ईश्वर है यावत् ईश्वर के आश्रय से स्थित है।

·५ सातवादी—

परिभाषा / अर्थ :—

सातं—सुखमभ्यसनीयमिति वदतीति सातवादी।

—ठाण० स्था ८। सू ६०७। टीका

सुख भोग से सुख प्राप्त होता है, दुःखभोग से दुःख प्राप्त होता है, अतः सुखभोग करो। ऐसा प्रतिपादन करनेवाला सातवादी है।

सातवादी के मत का प्रतिपादन :—

सातं—सुखमभ्यसनीयमिति वदतीति सातवादी, तथाहि—भवत्येववादी कश्चित्—सुखमेवानुशीलनीयं सुखार्थिना, न त्वसातरूपं तपोनियमब्रह्मचर्यादि, कारणानुरूपत्वात् कार्यस्य नहि शुक्लैस्तन्तुभिरारब्धः पटो रक्तो भवति अपि तु शुक्ल एव, एवं सुखासेवनात् सुखमेवेति, उक्तं च—"मृद्वी शय्या प्रातरुत्थाय पेया, भक्तं मध्ये पानकं चापराह्णे। द्राक्षाखण्डं शर्करा चार्द्धरात्रे, मोक्षश्चान्ते शाक्यपुत्रेण दृष्टः ॥१॥" अक्रियावादिता चास्य संयमतपसोः पारमार्थिप्रशमसुखरूपयोः दुःखत्वेनाभ्युपगमात् कारणानुरूपकार्याभ्युपगमस्य च विषयसुखादननुरूपस्य निर्वाणसुखस्याभ्युपगमेन बाधित्वादिति। —ठाण० स्था ८। सू ६०७। टीका

सातवादी का कथन है कि सुख के इच्छुक जीव सुख का अनुशीलन करें किन्तु असाता—दुःखरूप तप, नियम, ब्रह्मचर्यादि का अनुशीलन न करें। सुख से सुख की प्राप्ति—

अनुभूति होती है, दुःख से दुःख की प्राप्ति—अनुभूति होती है क्योंकि कारण के अनुरूप कार्य होता है। यथा—शुक्ल तंतुओं से बुने जाने वाला वस्त्र रक्तवर्ण नहीं होता है परन्तु शुक्लवर्ण ही होता है इसी प्रकार सुख का आसेवन करने से सुख ही होता है, दुःख नहीं होता है।

"कोमल शय्या में सोना, प्रातःकाल उठकर पेय पीना, मध्याह्न में भोजन करना, अपराह्न में पानक पीना, अर्धरात्रि में द्राक्षा, खांड, शक्कर खाना—ऐसा सुख का अनुशीलन करने से अन्त में मोक्ष—सुख होता है—ऐसा शाक्यपुत्र ने अपनी ज्ञान दृष्टि से देखा है।

पारमार्थिक प्रशम सुखरूप संयम, तप से दुःख का अभि-उपगम होता है तथा विषय सुख से मोक्ष सुख की प्राप्ति होती है—ऐसा प्रतिपादन करने के कारण सातवादी को अक्रियावादी कहा जाता है।

.६ समुच्छेदवादी—

परिभाषा / अर्थ—

**समुच्छेदं—प्रतिक्षणं निरन्वयनाशं वदति यः सः समुच्छेदवादी।**

—ठाण० स्था ८। सू ६०७। टीका

प्रत्येक वस्तु का निरन्वयनाश अर्थात् सन्ततिरहित—सम्बन्धरहित नाश को मानने वाले को समुच्छेदवादी कहा जाता था। वस्तु नित्य नहीं है परन्तु क्षणिक है। वे क्षणिक वस्तु में अर्थक्रिया का होना मानते थे।

समुच्छेदवादी के मत का प्रतिपादन—

**समुच्छेदं—प्रतिक्षणं निरन्वयनाशं वदति यः स समुच्छेदवादी, तथाहि—वस्तुनः सत्त्वं कार्यकारित्वं, कार्याकारिणोऽपि वस्तुत्वे खरविषाणस्यापि सत्त्वप्रसंगात्, कार्यं च नित्यं वस्तु क्रमेण न करोति, नित्यस्यैकस्वभावतया कालान्तरभाविसकलकार्याभावप्रसंगात्, न चेदेवं प्रतिक्षणं स्वभावान्तरोत्पत्त्या नित्यत्वहानिरिति, यौगपद्येनापि न करोति अध्यक्षसिद्धत्वाद्यौगपद्याकरणस्य, तस्मात् क्षणिकमेव वस्तुकार्यं करोतीति, एवं च अर्थक्रियाकारित्वात् क्षणिकं वस्त्विति, अक्रियावादी चायमित्थमवसेयः—निरन्वयनाशाभ्युपगमे हि परलोकाभावः प्रसजति, फलार्थिनां च क्रियास्वप्रवृत्तिरिति, तथा सकलक्रियासु प्रवर्त्तकस्यासंख्येयसमयसम्भव्यनेकवर्णोल्लेखवतो विकल्पस्य प्रतिसमयक्षयित्वे एकाभिसन्धिप्रत्ययाभावात् सकलव्यवहारोच्छेदः स्यादत एवैकान्तक्षणिकात् कुलालादेः सकाशादर्थक्रिया न घटत इति, तस्मात् पर्यायतो वस्तुसमुच्छेदवद् द्रव्यतस्तु न तथेति।**

—ठाण० स्था ८। सू ६०७। टीका

समुच्छेदवादी का कथन है कि प्रत्येक वस्तु प्रतिक्षण नाश को प्राप्त होती है अर्थात् प्रथम क्षण में जो वस्तु थी वह दूसरे क्षण में नहीं रही। वे वस्तु का निरन्वय—सन्ततिरहित—

सम्बन्धरहित नाश मानते हैं। जैसे कहा है—"प्रत्येक क्षण में कार्य के होने के कारण क्षणिक वस्तु का सत्—अस्तित्व सिद्ध होता है। यदि कार्य का होना न मानकर वस्तुतत्त्व को स्वीकार किया जाय तो खरविषाण ( गधे के सींग ) को भी सत् मानने का प्रसंग आयेगा अर्थात् क्षणिक वस्तु ही अर्थक्रिया करती हैं तथा इस अर्थक्रिया से क्षणिक वस्तु की सिद्धि होती है।"

उनका कथन है कि नित्य वस्तु क्रमशः कार्य नहीं कर सकती। क्योंकि नित्य वस्तु की एक स्वभावता होने के कारण कालान्तर में होनेवाले सब कार्य के अभाव का प्रसङ्ग आयेगा तथा प्रत्येक क्षण में अन्य-अन्य स्वभाव की उत्पत्ति होने के कारण नित्यत्व की हानि होगी तथा एक साथ नित्य वस्तु कार्य कर नहीं सकती है। क्योंकि एक साथ कार्य नहीं करने का प्रत्यक्ष से सिद्ध है। इससे सिद्ध होता है कि क्षणिक वस्तु ही कार्य करती है।

वस्तु के निरन्वय नाश का अभ्युपगम होने से ही परलोक का अभाव होता है तथा फल के अर्थी जीवों को क्रिया में अप्रवृत्ति होती है अर्थात् वस्तु के क्षणिक मानने के कारण क्रिया का कर्त्ता दूसरा है तथा फल-भोक्ता दूसरा है। प्रवर्तक को समस्त क्रिया में असंख्यात समय लगता है तथा असंख्यात समय में होने वाले अनेक अक्षर के उल्लेखवाले विकल्प का प्रति समय क्षय होने पर एक इच्छित प्रत्यय के अभाव से समस्त व्यवहार का उच्छेद हो जाता है। इस कारण से एकान्त क्षणिक मत—समुच्छेदवाद से अर्थक्रिया की सिद्धि नहीं होती है।

उपर्युक्त सम्यग् कथन न होने के कारण समुच्छेदवादी को अक्रियावादी कहा जाता है।

·७ नित्यवादी—

·१ परिभाषा / अर्थ—

**नियतं—नित्यं वस्तु वदति यः स—नित्यवादी।**

—ठाण० स्था ८। सू। ६०७। टीका

जो वस्तु को नियत—नित्य मानता है वह नित्यवादी है।

·२ नित्यवादी के मत का प्रतिपादन —

**नित्यो लोकः, आविर्भावतिरोभावमात्रत्वादुत्पादविनाशयोः, तथा असतोऽनुत्पादाच्छशविषाणस्येव सतश्चाविनाशात् घटवत्, नहि सर्वथा घटो विनष्टः कपालाद्यवस्थाभिस्तस्य परिणतत्वात्, तासां चापारमार्थिकत्वात्, मृत्सामान्यस्यैव पारमार्थिकत्वात्, तस्य चाविनष्टत्वादिति, अक्रियावादी चायमेकान्तनित्यस्य स्थिरैकरूपतया सकलक्रियाविलोपाभ्युपगमादिति।**

ठाण० स्था ८। स ६०७। टीका

लोक नित्य है, क्योंकि उत्पाद और विनाश होता है—आविर्भाव—प्रगट होना तथा तिरोभाव—अन्तर्भाव होना मात्र है। शशक के सींग की तरह 'असत्' का उत्पाद नहीं होता है तथा घट की तरह 'सत्' का विनाश भी नहीं होता है क्योंकि घट का सर्वथा विनाश नहीं होता है। कपालादि अवस्था अपारमार्थिक है अतः उसकी अपारमार्थिकता के कारण उसकी परिणति होती है। मिट्टी रूप सामान्य पारमार्थिकता है अतः उसका विनाश नहीं होता है। स्थिर एक रूप एकान्त नित्य की स्वीकृति के द्वारा सकल क्रिया का लोप स्वीकार करने वाला—नित्यवादी अक्रियावादी है।

·८ नास्ति परलोकवादी—

परिभाषा / अर्थ—

न सन्ति परलोगे वा इति नेति—न विद्यते शान्तिश्च मोक्षः परलोकश्च—जन्मान्तरमित्येवं यो वदति सः। — ठाण० स्था ८। सू ६०७। टीका

परलोक नहीं है। शांति—मोक्ष, परलोक, जन्मान्तरादि नहीं है ऐसा नास्ति परलोकवादी अक्रियावादी कहता है।

·२ नास्ति परलोकवादी के मत का प्रतिपादन—

नास्त्यात्मा प्रत्यक्षादिप्रमाणविषयत्वात् खरविषाणवन्न, तद्भावान्न पुण्य-पाप-लक्षणं कर्म्म, तद्भावान्न परलोको नापि मोक्ष इति।

—ठाण० स्था ८। सू ६०७। टीका

गधे के सींग की तरह प्रत्यक्षादि प्रमाण के द्वारा आत्मा के अस्ति की सिद्धि नहीं होती है अतः आत्मा नहीं है। आत्मा के अभाव में पुण्य, पापादि कर्म भी नहीं है तथा उनके अभाव में परलोक भी नहीं है, मोक्ष भी नहीं है।

·६ वामलोकवादी—

परिभाषा / अर्थ—

×××× । णत्थि काइकिरिया वा अकिरिया वा एवं भणंति णत्थि वाइणो वामलोयवाई। —प्रश्न० अ २। सू ७। पृ० १२०६

लोक का वास्तविकता से विपरीत स्वरूप कहने वाले को नास्तिकवादी कहते हैं यथा—क्रिया नहीं है, अक्रिया नहीं है।

·१० तज्जीवतच्छरीरवादी—लोकायतिक—

परिभाषा / अर्थ—

(क) उड्ढं पायत्तला अहे केसग्ग-मत्थया तिरियं तय-परियंते जीवे, एस आया—पज्जवे कसिणे। एस जीवे जीवइ, एस मए णो जीवइ, सरीरे धरमाणे धरइ, विणट्ठंमि य णो धरइ। एयं तं जीवियं भवइ।

—सूय० श्रु २। अ १। सू ६। पृ० १३७

(ख) नत्थि पुण्णे य पावे वा, नत्थि लोए इतोवरे।
सरीरस्स विणासेणं, विणासो होइ देहिणो॥

—सूय० श्रु १। अ १। उ १। गा १२। पृ० १०१

(ग) एयावया जीवे नत्थि परलोए। ते नो एवं विप्पडिवेदेंति, तंजहा—किरिया इ वा अकिरिया इ वा सुकडे इ वा दुक्कडे इ वा कल्लाणे इ वा पावए इ वा साहु इ वा असाहु इ वा सिद्धि इ वा असिद्धि इ वा निरए इ वा अनिरए इ वा।

—सूय० श्रु २। अ १। सू ६। पृ० १३८

(घ) शरीरस्य कायस्य विनाशेन भूतविघटनेन विनाशेन देहिन आत्मनोप्यभावो भवति यतो न पुनः शरीरे विनष्टे तस्मादात्मा परलोकं गत्वा पुण्यं पापं वाऽनुभवतीत्यतो धर्मिण आत्मनोभावात्तद्धर्मयोः पुण्यपापयोरप्यभाव इति।

—सूय० श्रु १। अ १। उ १। गा १२। टीका

(च) लोकायतिकास्तज्जीवतच्छरीरवादिनो नैवैतद्वक्ष्यमाणं प्रतिवेदयंति अभ्युपगच्छंति। —सूय० श्रु २। अ १। सू ६। टीका

जो जीव है वही शरीर है, जो शरीर है वही जीव है। जीव और शरीर में कोई भेद नहीं है—ऐसे मत को माननेवाले को तज्जीव-तच्छरीरवादी कहा जाता था। इनका अपर नाम लोकायतिक था। इस दर्शन को माननेवाले शरीर के विनाश से जीव का विनाश मानते थे अतः क्रिया, अक्रिया, सुकृत, दुष्कृत, कल्याण, पुण्य, पाप, साधु, असाधु, सिद्धि, असिद्धि, नरक, स्वर्ग आदि नहीं मानते थे।

तज्जीव-तच्छरीरवादी के मत का प्रतिपादन :—

एस धम्मे सुयक्खाए सुपन्नत्ते भवइ, तंजहा—उड्ढं पायतला अहे केसग्गमत्थया तिरियं तपपरियंते जीवे एस आयापज्जवे कसिणे एस जीवे जीवइ एस मए णो जीवइ, सरीरे धरमाणे धरइ विणट्ठंमि यं णो धरइ, एयं तं जीवियं भवइ, आदहणाए परेहिं निज्जइ, अगणिझामिए सरीरे कवोतवन्नाणि अट्ठीणि भवंति, आसंदीपंचमा पुरिसा गामं पच्चागच्छंति, एस असंते असंविज्जमाणे जेसिं तं असंते असंविज्जमाणे तेसिं तं सुयक्खायं भवइ अन्नो भवइ जीवो अन्नं सरीरं, तम्हा, ते एवं नो विप्पडिवेदेंति—अयमाउसो! आया दीहे त्ति वा, हस्से त्ति वा, परिमंडले त्ति वा, वट्टे त्ति वा, तंसे त्ति वा, चउरंसे त्ति वा, आयए त्ति वा, छलंसिए त्ति वा, अट्ठंसे त्ति वा, किण्हे त्ति वा, नीले त्ति वा, लोहियहालिद्दे त्ति वा सुक्किल्ले त्ति वा सुब्भिगंधे त्ति वा दुब्भिगंधे त्ति वा तित्ते त्ति वा कडुए त्ति वा कसाए त्ति वा अम्बिले त्ति वा महुरे त्ति वा कक्खडे त्ति वा मउए त्ति वा गुरुए त्ति वा लहुए त्ति वा सीए त्ति वा उसिणे

त्ति वा निद्धे त्ति वा लुक्खे त्ति वा। एवं असंते असंविज्जमाणे। जेसिं तं सुयक्खायं भवइ—अन्नो जीवो अन्नं शरीरं, तम्हा ते नो एवं उवलब्भंति।

से जहानामए—केइ पुरिसे कोसीओ असिं अभिनिव्वट्टित्ता णं उवदंसेज्जा अयमाउसो! असी, अयं कोसी, एवमेव नत्थि केइ पुरिसे अभिनिव्वट्टित्ता णं उवदंसेत्तारो अयमाउसो! आया इयं सरीरं।

से जहानामए—केइ पुरिसे मुंजाओ इसियं अभिनिवट्टित्ता णं उवदंसेज्जा अयमाउसो मुंजे इयं इसियं, एवमेव नत्थि केइ पुरिसे उवदंसेत्तारो अयमाउसो! आया इयं सरीरं।

से जहानामए—केइ पुरिसे मंसाओ अट्ठिं अभिनिव्वट्टित्ता णं उवदंसेज्जा अयमाउसो! मंसे अयं अट्ठी, एवमेव नत्थि केइ पुरिसे उवदंसेत्तारो अयमाउसो आया इयं सरीरं।

से जहानामए—केइ पुरिसे करयलाओ आमलकं अभिनिव्वट्टित्ता णं उवदंसेज्जा अयमाउसो करयले अयं आमलए, एवमेव नत्थि केइ पुरिसे उवदंसेत्तारो अयमाउसो आया इयं सरीरं।

से जहानामए—केइ पुरिसे दहीओ नवणीयं अभिनिव्वट्टित्ताणं उवदंसेज्जा अयमाउसो! नवणीयं अयं तु दही, एवमेव नत्थि केइ पुरिसे जाव सरीरं।

से जहानामए—केइ पुरिसे तिलेहिंतो तेल्लं अभिनिव्वट्टित्ता णं उवदंसेज्जा अयमाउसो! तेल्लं अयं पिण्णाए, एवमेव जाव सरीरं।

से जहानामए—केइ पुरिसे इक्खूओ खोयरसं अभिनिव्वट्टित्ता णं उवदंसेज्जा अयमाउसो! खोयरसे अयं छोए, एवमेव जाव सरीरं।

से जहानामए—केइ पुरिसे अरणीओ अग्गिं अभिनिव्वट्टित्ता णं उवदंसेज्जा अयमाउसो! अरणी अयं अग्गी, एवमेव जाव सरीरं। एवं असंते असंविज्जमाणे। जेसिं तं सुयक्खायं भवइ, तंजहा—अन्नो जीवो अन्नं शरीरं। तम्हा ते मिच्छा। ××× । पढमे पुरिसजाए तज्जीवतच्छरीरए त्ति आहिए।

—सूय० श्रु २ । अ १ । सू ६ । पृ० १३७-१३८

यह धर्म सु-आख्यात सुप्रणीत है, यथा—पदतल से ऊँचे तक, मांथे की चोटी से नीचे तक, तिरछे में चमड़ी से चमड़ी पर्यन्त जीव है अर्थात् यह शरीर ही जीव है, शरीर से अन्य कोई जीव नहीं है। आत्मा शरीर की पर्याय है, यही संपूर्ण जीव है। जब तक यह शरीर जीवित रहता है तब तक यह जीव जीवित रहता है। शरीर के मर जाने पर जीव का भी विनाश हो जाता है। जब तक शरीर है तब तक आत्मा को धारण करता है। शरीर के

विनाश होने पर आत्मा का धारण नहीं होता है। जीव का शरीर के साथ ही जीवितव्य है।

जब शरीर मृत होता है तब उसको जलाने के लिए बंधु-बांधव श्मशान आदि में ले जाते हैं। अग्नि में शरीर के जलने से केवल कापोत वर्णवाली अस्थि रह जाती है। मंच—आसंदी होने से पाँच पुरुष अन्यथा चार पुरुष उस मृत शरीर को जलाकर गाँव में आते हैं। यदि आत्मा शरीर से भिन्न होता तो निकलता हुआ दिखाई देता लेकिन दिखाई नहीं देता है। इस प्रकार जीव असद्—अविद्यमान है और अविद्यमान होने से जाना नहीं जा सकता है। अतः जो जीव को असद्—अविद्यमान तथा अविद्यमान होने से अज्ञेय कहते हैं उनका पक्ष सु-आख्यात है अर्थात् उनका कथन सत्य है।

जीव अन्य है, शरीर अन्य है—ऐसा जो कहते हैं वे अज्ञानी हैं। यह जीव शरीर से भिन्न है तो इसका क्या प्रमाण है? आत्मा दीर्घ है या ह्रस्व; वर्तुल या गोल या त्रिकोण या चतुष्कोण या लम्बी या षट्कोण या आठ कोण वाला है; काला या नीला या लाल या पीला या धोला वर्ण वाला है; सुरभिगंध वाला या दुरभिगन्ध वाला है; तिक्तरस या कटुरस या कषाय रस या आम्लरस या मधुररस वाला है; कर्कश स्पर्श या मृदुस्पर्श या लघुस्पर्श या गुरुस्पर्श या उष्णस्पर्श या शीतस्पर्श या स्निग्धस्पर्श या रुक्षस्पर्श वाला है। इस प्रकार जीव असद्—अविद्यमान है और अविद्यमान होने से जाना नहीं जा सकता है अतः जो जीव को असद्—अविद्यमान होने से अज्ञेय कहते हैं उनका पक्ष सु-आख्यात है अर्थात् उनका कथन सत्य है। जीव अन्य है, शरीर अन्य है—ऐसा जो कहते हैं वे जीव को शरीर से भिन्न पा नहीं सकते हैं।

जिस प्रकार कोई पुरुष म्यान से तलवार, तिनके से मुंज, मांस से हड्डी, हथेली से आँवला, दही से मक्खन, तिल से तेल, इक्षु से रस, अरणी से अग्नि ... कर अलग-अलग दिखला सकता है उस प्रकार कोई भी पुरुष शरीर और जीव ... करके नहीं दिखला सकता है। इस प्रकार जीव असद्—अविद्यमान ... होने से जाना नहीं जा सकता है अतः जो जीव को अ... हैं उनका पक्ष सु-आख्यात है अर्थात् उनका कथन स... ऐसा जो कहते हैं वह मिथ्या है अर्थात् जीव और ... असत्य है।

·११ पंचस्कंधवादी—

·१ परिभाषा / अर्थ :—

पंच खंधे वयंतेगे बाला
अन्नो अणन्नो नेवाहु

—सूय०

पंच स्कन्धात्मक अक्रियावादी कहते हैं कि यह संसार पाँच स्कंधात्मक है तथा क्षण मात्र ही स्थित रहता है। पाँच स्कंधों से भिन्न कोई आत्मा नाम का स्कंध नहीं है। स्कंधों—भूतों से भिन्न अथवा अभिन्न, किसी हेतु से या अहेतु से आत्मा की उत्पत्ति नहीं होती है।

·२ पंच स्कंधवादी के मत का प्रतिपादन—

टीका—एके केचन वादिनो बौद्धाः पंच स्कंधान् वदंति। रूप-वेदना-विज्ञान-संज्ञा-संस्काराख्याः पंचैव स्कंधा विद्यन्ते नापरः कश्चिदात्माख्यः स्कंधोस्तीत्येवं प्रतिपादयन्ति।

बौद्धों की एक शाखा पंच स्कंधों को मानती है। उनका कथन है कि रूप, वेदना, विज्ञान, संज्ञा, संस्कार—ये ही पाँच स्कंध विद्यमान हैं, इनसे भिन्न कोई आत्मा नहीं है—केवल स्कंध ही है—ऐसा वे प्रतिपादन करते हैं।

·१२ धातुवादी—

·१ परिभाषा / अर्थ—

पुढवी आउ तेऊ य, तहा वाऊ य एगओ।
चत्तारि धाउणो रूवं, एवमाहंसु आवरे॥

—सूय० श्रु ।अ १। उ १। गा १८। पृ० १०१

धातुवादी अक्रियावादी कहते हैं कि यह संसार पृथ्वी, जल, अग्नि, वायु—इन चार धातुओं के संयोग से ही रूप—आकृति निष्पन्न होती है।

·२ धातुवादी के मत का प्रतिपादन—

बौद्धों की एक शाखा का कथन है कि पृथ्वी, जल, अग्नि, वायु—ये चार धातुरूप हैं। ये चार पदार्थ धातुरूप हैं। ये चार पदार्थ जगत को धारण करते हैं, पोषण करते हैं अतः इनको धातु कहा जाता है। ये चार धातुरूप पदार्थ जब एकाकार—संयोग को प्राप्त कर शरीर रूप में परिणत होते हैं तब उसमें जीव रूप संज्ञा उत्पन्न होती है। इन चार धातुरूप पदार्थों से भिन्न कोई आत्मा नही है।

·१३ पंच महाभूत वादी—

·१ परिभाषा / अर्थ—

(१) संति पंच महब्भूया, इहमेगेसिमाहिया।
पुढवी आउ तेउ वा, वाउ आगासपंचमा॥
एए पंच महब्भूया, तेब्भो एगो त्ति आहिया।
अह तेसिं विणासेणं, विणासो होइ देहिणो॥

—सूय० श्रु १। अ १। उ १। गा ७-८। पृ० १०१

विनाश होने पर आत्मा का धारण नहीं होता है। जीव का शरीर के साथ ही जीवितव्य है।

जब शरीर मृत होता है तब उसको जलाने के लिए बंधु-बांधव श्मशान आदि में ले जाते हैं। अग्नि में शरीर के जलने से केवल कापोत वर्णवाली अस्थि रह जाती है। मंच—आसंदी होने से पाँच पुरुष अन्यथा चार पुरुष उस मृत शरीर को जलाकर गाँव में आते हैं। यदि आत्मा शरीर से भिन्न होता तो निकलता हुआ दिखाई देता लेकिन दिखाई नहीं देता है। इस प्रकार जीव असद्—अविद्यमान है और अविद्यमान होने से जाना नहीं जा सकता है। अतः जो जीव को असद्—अविद्यमान तथा अविद्यमान होने से अज्ञेय कहते हैं उनका पक्ष सु-आख्यात है अर्थात् उनका कथन सत्य है।

जीव अन्य है, शरीर अन्य है—ऐसा जो कहते हैं वे अज्ञानी हैं। यह जीव शरीर से भिन्न है तो इसका क्या प्रमाण है ? आत्मा दीर्घ है या ह्रस्व ; वर्तुल या गोल या त्रिकोण या चतुष्कोण या लम्बी या षट्कोण या आठ कोण वाला है ; काला या नीला या लाल या पीला या धोला वर्ण वाला है ; सुरभिगंध वाला या दुरभिगन्ध वाला है ; तिक्तरस या कटुरस या कषाय रस या आम्लरस या मधुररस वाला है ; कर्कश स्पर्श या मृदुस्पर्श या लघुस्पर्श या गुरुस्पर्श या उष्णस्पर्श या शीतस्पर्श या स्निग्धस्पर्श या रूक्षस्पर्श वाला है। इस प्रकार जीव असद्—अविद्यमान है और अविद्यमान होने से जाना नहीं जा सकता है अतः जो जीव को असद्—अविद्यमान होने से अज्ञेय कहते हैं उनका पक्ष सु-आख्यात है अर्थात् उनका कथन सत्य है। जीव अन्य है, शरीर अन्य है—ऐसा जो कहते हैं वे जीव को शरीर से भिन्न पा नहीं सकते हैं।

जिस प्रकार कोई पुरुष म्यान से तलवार, तिनके से मुंज, मांस से हड्डी, हथेली से आँवला, दही से मक्खन, तिल से तेल, इक्षु से रस, अरणी से अग्नि निकाल कर अलग-अलग दिखला सकता है उस प्रकार कोई भी पुरुष शरीर और जीव को अलग-अलग करके नहीं दिखला सकता है। इस प्रकार जीव असद्—अविद्यमान है और अविद्यमान होने से जाना नहीं जा सकता है अतः जो जीव को असद्—अविद्यमान होने से अज्ञेय कहते हैं उनका पक्ष सु-आख्यात है अर्थात् उनका कथन सत्य है। जीव अन्य है, शरीर अन्य है ऐसा जो कहते हैं वह मिथ्या है अर्थात् जीव और शरीर को भिन्न कहना प्रत्यक्ष में ही असत्य है।

·११ पंचस्कंधवादी—

·१ परिभाषा / अर्थ :—

पंच खंधे वयंतेगे बाला उ खणजोइणो।
अन्नो अणन्नो नेवाहु हेउयं च अहेउयं॥

—सूय० श्रु १। अ १। उ १। गा १७। पृ० १०१

पंच स्कन्धात्मक अक्रियावादी कहते हैं कि यह संसार पाँच स्कंधात्मक है तथा क्षण मात्र ही स्थित रहता है। पाँच स्कंधों से भिन्न कोई आत्मा नाम का स्कंध नहीं है। स्कंधों—भूतों से भिन्न अथवा अभिन्न, किसी हेतु से या अहेतु से आत्मा की उत्पत्ति नहीं होती है।

·२ पंच स्कंधवादी के मत का प्रतिपादन—

टीका—एके केचन वादिनो बौद्धाः पंच स्कंधान् वदंति। रूप-वेदना-विज्ञान-संज्ञा-संस्काराख्याः पंचैव स्कंधा विद्यन्ते नापरः कश्चिदात्माख्यः स्कंधोस्तीत्येवं प्रतिपादयन्ति।

बौद्धो की एक शाखा पंच स्कंधों को मानती है। उनका कथन है कि रूप, वेदना, विज्ञान, संज्ञा, संस्कार—ये ही पाँच स्कंध विद्यमान हैं, इनसे भिन्न कोई आत्मा नही है—केवल स्कंध ही है—ऐसा वे प्रतिपादन करते हैं।

·१२ धातुवादी—

·१ परिभाषा / अर्थ—

पुढवी आउ तेऊ य, तहा वाऊ य एगओ।
चत्तारि धाउणो रूवं, एवमाहंसु आवरे॥

—सूय० श्रु । अ १ । उ १ । गा १८ । पृ० १०१

धातुवादी अक्रियावादी कहते हैं कि यह संसार पृथ्वी, जल, अग्नि, वायु—इन चार धातुओ के संयोग से ही रूप—आकृति निष्पन्न होती है।

·२ धातुवादी के मत का प्रतिपादन—

बौद्धों की एक शाखा का कथन है कि पृथ्वी, जल, अग्नि, वायु—ये चार धातुरूप हैं। ये चार पदार्थ धातुरूप हैं। ये चार पदार्थ जगत को धारण करते हैं, पोषण करते हैं अतः इनको धातु कहा जाता है। ये चार धातुरूप पदार्थ जब एकाकार—संयोग को प्राप्त कर शरीर रूप में परिणत होते हैं तब उसमें जीव रूप संज्ञा उत्पन्न होती है। इन चार धातुरूप पदार्थों से भिन्न कोई आत्मा नही है।

·१३ पंच महाभूत वादी—

·१ परिभाषा / अर्थ—

(१) संति पंच महब्भूया, इहमेगेसिमाहिया।
पुढवी आउ तेउ वा, वाउ आगासपंचमा॥
एए पंच महब्भूया, तेब्भो एगो त्ति आहिया।
अह तेसिं विणासेणं, विणासो होइ देहिणो॥

—सूय० श्रु १ । अ १ । उ १ । गा ७-८ । पृ० १०१

(२) तं च पिहुद्देसेणं पुढो-भूत-समवायं जाणेज्जा। तंजहा—पुढवी एगे महब्भूये, आउ दुच्चे महब्भूये, तेउ तच्चे महब्भूये, वाउ चउत्थे महब्भूये, आगासे पंचमे महब्भूये।

(३) ते नो एवं विप्पडिवेदेंति, तंजहा—किरिया इ वा जाव ( अकिरिया इ वा सुकडे इ वा दुकडे इ वा कल्लाणे इ वा पावए इ वा साहु इ वा असाहु इ वा सिद्धि इ वा असिद्धि इ वा निरए इ वा ) अनिरए इ वा।

—सूय० श्रु २। अ १। सू १०। पृ० १३९

(४) साम्प्रतं विशेषेण सूत्रकार एव चार्वाकमतमाश्रित्याऽह।

—सूय० श्रु २। अ १। सू १०। टीका

इस लोक में पृथ्वी, जल, अग्नि, वायु और आकाश—ये पाँच महाभूत हैं। इन महाभूतों से ही उत्पन्न एक आत्मा है। इन महाभूतों के विनाश से जीवात्मा का विनाश हो जाता है। केवल पाँच महाभूत ही लोक का कारण है। अतः क्रिया, अक्रिया, सुकृत, दुष्कृत, कल्याण, पुण्य, पाप, साधु, असाधु, सिद्धि, असिद्धि, नरक, स्वर्ग आदि नहीं है। इस मत को मानने वालों को पाँच महाभूतवादी कहा जाता था तथा इनका अपर नाम चार्वाक भी था।

·२ पंच महाभूतवादी के मत का प्रतिपादन—

इह खलु पंच महब्भूया, जेहिं नो विज्जइ किरिया त्ति वा अकिरिया त्ति वा, सुकडे त्ति वा, दुकडे त्ति वा, कल्लाणे त्ति वा, पावए त्ति वा, साहु त्ति वा, असाहु त्ति वा, सिद्धि त्ति वा, असिद्धि त्ति वा, निरए त्ति वा, अनिरए त्ति वा। अवि अंतसो तणमायमवि।

तं च पिहुद्देसेणं पुढो-भूत-समवायं जाणेज्जा। तंजहा—पुढवी एगे महब्भूये, आउ दुच्चे महब्भूये, तेउ तच्चे महब्भूये, वाउ चउत्थे महब्भूये, आगासे पंचमे महब्भूये।

इच्चेए पंच-महब्भूया अणिम्मिया अणिम्माविया अकडा, णो कित्तिमा णो कडगा अणाइया अणिहणा, अवंझा, अपुरोहिया, सतंता सासया। xxx।

एयावया व जीवकाए, एयावया व अत्थिकाए, एयावया व सव्वलोए; एयं मुहं लोगस्स करणयाए; अवि अंतसो तण-माय-मवि।

—सूय० श्रु २। अ १। सू १०। पृ० १३८-१३९

पृथ्वी, अप्, अग्नि, वायु और आकाश—ये पाँच महाभूत हैं। ये पाँच महाभूत अनिर्मित अर्थात् ईश्वरादि के द्वारा निर्मित नहीं हैं, अनिर्मापित अर्थात् अन्य किसी के द्वारा

बनाये हुए नहीं हैं, अकृत अर्थात् किसी के किये हुए नहीं हैं, अकृत्रिम अर्थात् घटादि की तरह कृत्रिम नहीं हैं, अकृतक अर्थात् इनकी निष्पत्ति में अन्य किसी की अपेक्षा नहीं है, अनादि—अनिधन अर्थात् आदि रहित अन्त रहित हैं, अवन्ध्य अर्थात् सर्व आवश्यक कार्य के कर्त्ता हैं, अपुरोहित अर्थात् कार्य में प्रवृत्त करनेवाली इनसे भिन्न कोई शक्ति नहीं है, ये स्वतन्त्र हैं और शाश्वत हैं।

ये पाँच महाभूत ही जीवकाय हैं, ये ही अस्तिकाय हैं, ये ही लोक हैं, इनसे भिन्न कोई लोक नहीं है, ये ही लोक के मुख्य कारण हैं अर्थात् संसार में जो कुछ भी कार्य होता है उसमें पाँच महाभूत ही प्रधान कारण हैं, तृणमात्र अर्थात् छोटा से छोटा कार्य भी पाँच महाभूतों के द्वारा होता है।

पंच महाभूतों से ही आत्मा निष्पन्न होती है और इनके विनाश से विनष्ट हो जाती है। अतः क्रिया, अक्रिया, सुकृत, दुष्कृत, कल्याण, पुण्य, पाप, साधु, असाधु, सिद्धि, असिद्धि, नरक, स्वर्ग आदि नहीं है। जो कुछ भी है वह पंच महाभूत ही है।

·१४ अक्रिय आत्मवादी—

·१ परिभाषा / अर्थ—

कुव्वं च कारयं चेव, सव्वं कुव्वं न विज्जई।
एवं अकारओ अप्पा, एवं ते उ पगब्भिआ॥

—सूय० श्रु १। अ १। उ १। सू १३। पृ० १०१

जे केई लोगंमि उ अकिरिय-आया, अन्नेण पुट्ठा धुयमादिसंति।

—सूय० श्रु १। अ १०। गा १६। पृ० १२५

आत्मा स्वयं कोई क्रिया नहीं करता है और दूसरे के द्वारा भी नहीं कराता है तथा वह परिस्पंदनात्मकादि सभी क्रिया नहीं करता है। इस प्रकार आत्मा अकारक अर्थात् क्रिया का कर्त्ता नहीं है—ऐसा अक्रिय आत्मवादी ( सांख्य ) कहते हैं।

कई व्यक्ति आत्मा को अक्रिय मानते हैं क्योंकि आत्मा की निर्लेपता के कारण न बंध होता है, न मोक्ष होता है।

·२ अक्रिय आत्मवादी के मत का प्रतिपादन—

कुर्वन्निति स्वतन्त्रः कर्त्ताऽभिधीयते, आत्मनश्चामूर्तत्वान्नित्यत्वात् सर्वव्यापित्वाच्च कर्तृत्वानुपपत्तिः, अतएव हेतोः कारयितृत्त्वमप्यात्मनोऽनुपपन्नमिति, ×××। ततश्चात्मा न स्वयं क्रियायां प्रवर्तते, नाप्यन्यं प्रवर्तयति, यद्यपि च स्थितिक्रियां मुद्रा-प्रतिविम्बोदयन्यायेन भुजिक्रियां करोति तथाऽपि समस्तक्रियाकर्तृत्वं तस्य नास्तीत्येत-द्दर्शयति—'सव्वं कुव्वं ण विज्जई' त्ति 'सर्वां' परिस्पन्दादिकां देशाद्देशान्तरप्राप्तिलक्षणां

क्रियां कुर्वन्नात्मा न विद्यते, सर्वव्यापित्वेनामूर्तत्वेन चाकाशस्येवात्मनो निष्क्रियत्वमिति, तथा चोक्तम्—"अकर्त्ता निर्गुणो भोक्ता, आत्मा साङ्ख्यनिदर्शने।" 'एवम्' अनेन प्रकारेणात्माऽकारक इति।

—सूय० श्रु १। अ १। उ १। सू १३। टीका

आत्मा अमूर्त, नित्य, और सर्वव्यापी है इसलिए वह कर्त्ता नहीं हो सकता है और इसी कारण वह दूसरे के द्वारा क्रिया करानेवाला भी नहीं हो सकता है। आत्मा स्वयं किसी क्रिया में प्रवृत्त नहीं होता है और दूसरे को भी किसी क्रिया में प्रवृत्त नहीं करता है। आत्मा मुद्राविम्बोदयन्याय या जपास्फटिकन्याय से यद्यपि स्थितिक्रिया, भोगक्रिया करता है तथापि वह समस्त क्रिया का कर्त्ता नहीं है। वह आत्मा एक देश से अन्य देश में जाना आदि परिस्पंदनात्मक सभी क्रिया नहीं करता है क्योंकि वह सर्वव्यापी और अमूर्त होने के कारण आकाश की तरह निष्क्रिय है। कहा भी है—सांख्यवादियों के मत में आत्मा अकर्त्ता, निर्गुण और कर्मफल का भोक्ता है। इस प्रकार आत्मा अकारक—अकर्त्ता है।

·१५ नियतिवादी—

·१ परिभाषा / अर्थ :—

नियतिवादपक्षाश्रय्येवं विप्रतिवेदयति जानीते कारणमापन्न इति नियतिरेव कारणं सुखाद्यनुभवस्य।

—सूय० श्रु २। अ १। सू १२। टीका

सुख-दुःखादि अनुभवों का कारण मात्र नियति ही है—ऐसा कहने वालों को नियतिवादी कहा जाता था।

·२ नियतिवादी के मत का प्रतिपादन—

आघायं पुण एगेसिं, उववन्ना पुढो जिया।
वेदयंति सुहं दुक्खं, अदुवा लुप्पंति ठाणओ॥
न तं सयं कडं दुक्खं, कओ अन्नकडं च णं।
सुहं वा जइ वा दुक्खं, सेहियं वा असेहियं॥
सयं कडं न अन्नेहिं, वेदयंति पुढो जिया।
संगइयं तं तहा तेसिं, इहमेगेसिमाहियं॥

—सूय० श्रु १। अ १। उ २। गा १ से ३। पृ० १०२

लोक को सांगतिक ( नियति के वश ) मानने वाला एक मत था जो नियतिवादी के नाम से अभिहित किया जाता था।

जीव पृथक्-पृथक् उत्पन्न होते हैं और पृथक्-पृथक् सुख-दुःख भोगते हैं अथवा वे एक स्थान से दूसरे स्थान में संक्रमण करते हैं। वह सुख-दुःख स्वयं कृत नहीं है; अन्य कृत भी

नहीं है। सुख हो अथवा दुःख हो, वह सुख-दुःख सैद्धिक—किसी निमित्त से होनेवाला हो या असैद्धिक विना किसी निमित्त से होने वाला हो उसको सभी जीव पृथक्-पृथक् भोगते हैं ; वह सुख-दुःख स्वयं तथा दूसरे के द्वारा कृत नहीं है किन्तु वह सांगतिक—नियतिकृत है।

अहावरे चउत्थे पुरिसजाए नियतिवाइए त्ति आहिज्जइ । xxx । इह खलु दुवे पुरिसा भवंति—एगे पुरिसे किरियमाइक्खइ, एगे पुरिसे नो किरियमाइक्खइ। जे य पुरिसे किरियमाइक्खइ जे य पुरिसे नो किरियमाइक्खइ दो वि ते पुरिसा तुल्ला एगट्ठा, कारणमावन्ना।

बाले पुण एवं विप्पडिवेदेंति कारण-मावन्ने— अहमंसि दुक्खामि वा सोयामि वा जूरामि वा तिप्पामि वा पीडामि वा परितप्पामि वा अहमेय-मकासि ; परो वा जं दुक्खइ वा सोयइ वाजूरइ वा तिप्पइ वा पीडइ वा परितप्पइ वा परो एवमकासि। एवं से बाले सकारणं वा परकारणं वा एवं विप्पडिवेदेंति कारणमावन्ने।

मेहावी पुण एवं विप्पडिवेदेंति कारणमावन्ने अहमंसि दुक्खामि वा सोयामि वा जूरामि वा तिप्पामि वा पीडामि वा परितप्पामि वा, नो अहं एवमकासि। परो वा जं दुक्खइ वा जाव परितप्पइ वा णो परो एवमकासि एवं से मेहावी सकारणं वा परकारणं वा एवं विप्पडिवेदेंति कारणमावन्ने—से बेमि पाईणं वा ६ जे तस-थावरा पाणा ते एवं संघायमागच्छंति, ते एवं विपरियासमावज्जंति, ते एवं विवेगमागच्छंति ते एवं विहाणमागच्छंति ते एवं संगतियंति उवेहाए।

नो एवं विप्पडिवेदेंति, तंजहा—किरिया इ वा जाव ( अकिरिया इ वा सुक्कडे इ वा दुक्कडे इ वा कल्लाणे इ वा पावए इ वा साहु इ वा असाहु इ वा सिद्धि इ वा असिद्धि इ वा ) निरए इ वा अनिरए इ वा।

—सूय० श्रु २ । अ १ । सू १२ । पृ० १४०

इस संसार में दो प्रकार के मनुष्य हैं यथा—एक पुरुष जो क्रिया का समर्थन करता है, दूसरा जो क्रिया का निषेध करता है—वे दोनों पुरुष एक समान हैं क्योंकि क्रिया तथा अक्रिया दोनों ही एक ही कारण—नियति के अधीन वशवर्ती हैं अर्थात् क्रिया करने का कारण भी नियति है, क्रिया नहीं करने का या अक्रिया का कारण भी नियति है। अतः दोनों का ही कथन असम्यक् है।

स्वकारण अथवा परकारण से कृत सुख-दुःखादि में पुरुषाकार को जो कारण मानते हैं उनका कथन सम्यग् नहीं है।

मैं जो दुःख भोग रहा हूँ या शोक संतप्त हो रहा हूँ या झूर रहा हूँ या रुदन कर रहा हूँ या पीड़ा पा रहा हूँ या परिताप पा रहा हूँ—ये सब कार्य मैं नहीं कर रहा हूँ, इनका

पकरेंति, नो देवाउयं पकरेंति, अकिरियावाई, अन्नाणियवाई, वेणइयवाई य चत्तारि वि आउयाइं पकरेंति। एवं नीललेस्सा वि, काउलेस्सा वि। ( प्र १४ )

तेउलेस्सा णं भंते ! जीवा अकिरियावाई किं नेरइयाउयं—पुच्छा। गोयमा ! नो नेरइयाउयं पकरेइ, तिरिक्खजोणियाउयं पि पकरेइ, मणुस्साउयं पि पकरेइ, देवाउयं पि पकरेइ। ×××। जहा तेउलेस्सा एवं पम्हलेस्सा वि सुक्कलेस्सा वि नायव्वा। ( प्र १६ )

कण्हपक्खिया णं भंते ! जीवा अकिरियावाई किं नेरइयाउयं—पुच्छा। गोयमा ! नेरइयाउयं पि पकरेइ—एवं चउविहं पि। ( प्र १८ )

सुक्कपक्खिया जहा सलेस्सा। ×××। मिच्छादिट्ठी जहा कण्हपक्खिया। (प्र १८,१६)

×××। अन्नाणी जाव—विभंगनाणी जहा कण्हपक्खिया।

सन्नासु चउसु वि जहा सलेस्सा ×××।

सवेदगा जाव नपुंसगवेदगा जहा सलेस्सा। ×××।

सकसायी जाव लोभकसायी जहा सलेस्सा। ×××।

सजोगी जाव कायजोगी जहा सलेस्सा। ×××।

सागारोवउत्ता य अणागारोवउत्ता य जहा सलेस्सा। ( प्र २२ )

अकिरियावाई णं भंते ! नेरइया—पुच्छा। गोयमा ! नो नेरइयाउयं पकरें(इ)न्ति, तिरिक्खजोणियाउयं पि पकरेंति, मणुस्साउयं पि पकरेंति, नो देवाउयं पकरेंति। ( प्र २४ )

सलेस्सा णं भंते ! नेरइया ×××। जे अकिरियावाई ××× ते सव्वट्ठाणेसु वि नो नेरइयाउयं पकरेंति, तिरिक्खजोणियाउयं पि पकरेंति, मणुस्साउयं पि पकरेंति, नो देवाउयं पकरेंति। नवरं सम्मामिच्छत्ते उवरिल्लेहिं दोहि वि समोसरणेहिं न किंचि वि पकरेइ जहेव जीवपदे। एवं जाव—थणियकुमारा जहेव नेरइया। ( प्र २५ )

अकिरियावाई णं भंते ! पुढविक्काइया—पुच्छा। गोयमा ! नो नेरइयाउयं पकरेंति, तिरिक्खजोणियाउयं पकरेंति, मणुस्साउयं पकरेंति, नो देवाउयं पकरेंति। ( प्र २६ ) ×××।

सलेस्सा णं भंते ! एवं जं जं पदं अत्थि पुढविकाइयाणं तहिं तहिं मज्झिमेसु दोसु समोसरणेसु एवं चेव दुविहं आउयं पकरेंति। नवरं तेउलेस्साए न किं पि पकरेंति ( प्र २७ )।

एवं आउक्काइयाण वि, एवं वणस्सइकाइयाण वि। तेउकाइया वाउकाइया

कर्त्ता मैं नहीं हूँ—बल्कि ये सब कार्य नियतिवश हो रहे हैं—नियतिकृत हैं। उसी प्रकार दूसरे पुरुष का दुःख भोगना या शोक संतप्त होना या झूरना या रुदन करना या पीड़ा पाना या परिताप पाना—आदि सब उस अन्य पुरुषकृत नहीं है—सब नियतिकृत है।

अस्तु इस संसार में जो त्रस-स्थावर प्राणी हैं वे शरीर को धारण करते हैं, परिभ्रमण को प्राप्त होते हैं, शरीर से पृथक् होते हैं, अवस्था विशेष को प्राप्त होते हैं--यह सब नियति के ही अधीन होता है।

वे नियतिवादी कहते हैं—क्रिया, अक्रिया, सुकृत, दुष्कृत, कल्याण, पुण्य, पाप, साधु, असाधु, सिद्धि, असिद्धि, नरक, स्वर्ग आदि कुछ नहीं है। जो कुछ है सो नियति है और उसके आधीन सब कार्य हो रहे हैं।

**·९२·६·४ अक्रियावादी जीव और दंडक—**

**जीवा णं भंते !·········· जहा असुरकुमारा।**

पूरे पाठ तथा अर्थ के लिए देखिये क्रमांक ·९२·४·३·३।

**उक्त पाठ में से अक्रियावादी संबंधी विशेषार्थ :—**

अलेशी, समदृष्टि, ज्ञानी, मति यावत् केवलज्ञानी, संज्ञा में उपयोग रहित, अवेदक, अकषायी, अयोगी जीव अक्रियावादी, अज्ञानवादी, विनयवादी नहीं होते हैं, केवल क्रियावादी होते हैं।

समिथ्यादृष्टि जीव क्रियावादी, अक्रियावादी नहीं होते हैं ; अज्ञानवादी, विनयवादी होते हैं।

कृष्णपाक्षिक, मिथ्यादृष्टि, अज्ञानी, मति-श्रुत-विभंग-अज्ञानी जीव अक्रियावादी, अज्ञानवादी तथा विनयवादी होते हैं।

पृथ्वी-अप्-अग्नि-वायु-वनस्पतिकाय तथा विकलेन्द्रिय जीव अक्रियावादी, अज्ञानवादी होते हैं, बाकी दण्डक के जीव चारों वादी होते हैं अतः वे अक्रियावादी भी होते हैं।

**·९२·६·५ अक्रियावादी जीव और आयुष्य का बंधन—**

**अकिरियावाई णं भंते ! जीवा किं नेरइयाउयं पकरेंति, तिरिक्ख०—पुच्छा। गोयमा ! नेरइयाउयं वि पकरेंति, जाव देवाउयं वि पकरेंति। ( प्र १२ )**

**सलेस्सा णं भंते ! जीवा किरियावाई किं नेरइयाउयं पकरेंति—पुच्छा। गोयमा ! नो नेरइयाउयं—एवं जहेव जीवा तहेव अलेस्सा वि चउहिं वि समोसरणेहिं भाणियव्वा। ( प्र १३ )**

**कण्हलेस्सा णं भंते ! जीवा किरियावाई किं नेरइयाउयं पकरेंति—पुच्छा। गोयमा ! नो नेरइयाउयं पकरेंति, नो तिरिक्खजोणियाउयं पकरेंति, मणुस्साउयं**

पकरेंति, नो देवाउयं पकरेंति, अकिरियावाई, अन्नाणियवाई, वेणइयवाई य चत्तारि वि आउयाइं पकरेंति। एवं नीललेस्सा वि, काउलेस्सा वि। ( प्र १४ )

तेउलेस्सा णं भंते ! जीवा अकिरियावाई किं नेरइयाउयं—पुच्छा। गोयमा ! नो नेरइयाउयं पकरेइ, तिरिक्खजोणियाउयं पि पकरेइ, मणुस्साउयं पि पकरेइ, देवाउयं पि पकरेइ। ×××। जहा तेउलेस्सा एवं पम्हलेस्सा वि सुक्कलेस्सा वि नायव्वा। ( प्र १६ )

कण्हपक्खिया णं भंते ! जीवा अकिरियावाई किं नेरइयाउयं—पुच्छा। गोयमा ! नेरइयाउयं पि पकरेइ—एवं चउविहं पि। ( प्र १८ )

सुक्कपक्खिया जहा सलेस्सा। ×××। मिच्छादिट्ठी जहा कण्हपक्खिया। (प्र १८,१९)

×××। अन्नाणी जाव—विभंगनाणी जहा कण्हपक्खिया।

सन्नासु चउसु वि जहा सलेस्सा ×××।

सवेदगा जाव नपुंसगवेदगा जहा सलेस्सा। ×××।

सकसायी जाव लोभकसायी जहा सलेस्सा। ×××।

सजोगी जाव कायजोगी जहा सलेस्सा। ×××।

सागारोवउत्ता य अणागारोवउत्ता य जहा सलेस्सा। ( प्र २२ )

अकिरियावाई णं भंते ! नेरइया—पुच्छा। गोयमा ! नो नेरइयाउयं पकरें(इ)न्ति, तिरिक्खजोणियाउयं पि पकरेंति, मणुस्साउयं पि पकरेंति, नो देवाउयं पकरेंति। ( प्र २४ )

सलेस्सा णं भंते ! नेरइया ×××। जे अकिरियावाई ××× ते सव्वट्ठाणेसु वि नो नेरइयाउयं पकरेंति, तिरिक्खजोणियाउयं पि पकरेंति, मणुस्साउयं पि पकरेंति, नो देवाउयं पकरेंति। नवरं सम्मामिच्छत्ते उवरिल्लेहिं दोहि वि समोसरणेहिं न किंचि वि पकरेइ जहेव जीवपदे। एवं जाव—थणियकुमारा जहेव नेरइया। ( प्र २५ )

अकिरियावाई णं भंते ! पुढविक्काइया—पुच्छा। गोयमा ! नो नेरइयाउयं पकरेंति, तिरिक्खजोणियाउयं पकरेंति, मणुस्साउयं पकरेंति, नो देवाउयं पकरेंति। ( प्र २६ ) ×××।

सलेस्सा णं भंते ! एवं जं जं पदं अत्थि पुढविकाइयाणं तहिं तहिं मज्झिमेसु दोसु समोसरणेसु एवं चेव दुविहं आउयं पकरेंति। नवरं तेउलेस्साए न किं पि पकरेंति ( प्र २७ )।

एवं आउक्काइयाण वि, एवं वणस्सइकाइयाण वि। तेउकाइया वाउकाइया

सव्वट्ठाणेसु मज्झिमेसु दोसु समोसरणेसु नो नेरइयाउयं पकरेंति, तिरिक्खजोणिया-उयं पकरेंति, नो मणुस्साउयं पकरेंति, नो देवाउयं पकरेंति।

बेइंदिय-तेइंदिय-चउरिंदियाणं जहा पुढविकाइयाणं। नवरं सम्मत्त-नाणेसु न एक्कं पि आउयं पकरेंति। ( प्र २७ )

किरियावाई णं भंते! पंचिंदियतिरिक्खजोणिया किं नेरइयाउयं पकरेंति—पुच्छा। गोयमा! जहा मणपज्जवनाणी। अकिरियावाई अन्नाणियवाई वेणइयवाई य चउव्विहं ( चउहिं ) पि पकरेंति।

जहा ओहिया तहा सलेस्सा वि।

कण्हलेस्सा णं भंते! × पंचिंदियतिरिक्खजोणिया ×××। अकिरियावाई अन्नाणियवाई वेणइयवाई चउव्विहं पि पकरेंति। जहा कण्हलेस्सा एवं नीललेस्सा वि, काउलेस्सा वि। तेउलेस्सा जहा सलेस्सा। नवरं अकिरियवाई, अन्नाणियवाई, वेण-इयवाई य णो नेरइयाउयं पकरेंति, देवाउयं वि पकरेंति। तिरिक्खजोणियाउयं वि पकरेंति, मणुस्साउयं वि पकरेंति।

एवं पम्हलेस्सा वि, एवं सुक्कलेस्सा वि भाणियव्वा।

कण्हपक्खिया तिहिं समोसरणेहिं चउव्विहं पि आउयं पकरेइ।

सुक्कपक्खिया जहा सलेस्सा।

मिच्छादिट्ठी जहा कण्हपक्खिया।

अन्नाणी जाव—विभंगनाणी जहा कण्हपक्खिया। सेसा जाव अणागारो-वउत्ता सव्वे जहा सलेस्सा तहा चेव भाणियव्वा।

जहा पंचिंदियतिरिक्खजोणियाणं वत्तव्वया भणिया एवं मणुस्साण वि भाणियव्वा। ×××। जहा ओहिया जीवा सेसं तहेव।

वाणमंतर-जोइसिय-वेमाणिया जहा असुरकुमारा।

—भग० श ३०। उ १। प्र १२ से १४, १६, १८, १९, २२, २४ से २६। पृ० ९०६-८

अक्रियावादी जीव नरक, तिर्यंचयोनिक, मनुष्य तथा देवता—चारों प्रकार का आयुष्य बांधते हैं।

सलेशी, कृष्ण-नील-कापोतलेशी अक्रियावादी जीव, कृष्णपाक्षिक-शुक्लपाक्षिक अक्रिय-वादी जीव, अज्ञानी, मति-श्रुत-विभंग-अज्ञानी अक्रियावादी जीव, आहारादि चारों संज्ञाओं में उपयोग वाले अक्रियावादी जीव, सवेदक, स्त्री-पुरुष-नपुंसक वेदक अक्रियावादी जीव, सकषायी, क्रोध-मान-माया-लोभ-कषायी अक्रियावादी जीव, सयोगी, मन-वचन-काययोगी

अक्रियावादी जीव तथा साकारोपयोग वाले—अनाकारोपयोगवाले अक्रियावादी जीव चारों प्रकार का आयुष्य बाँधते हैं।

तेजो-पद्म-शुक्ललेशी अक्रियावादी जीव नरकायुष्य बाद अवशेष तीन प्रकार का आयुष्य बाँधते हैं।

अक्रियावादी नारकी जीव मनुष्य तथा तिर्यंचयोनिक जीव का आयुष्य बाँधते हैं, नारकी तथा देवता का आयुष्य नहीं बाँधते हैं।

सलेशी यावत् अनाकारोपयोग तक जो-जो विशेषण अक्रियावादी नारकी में पाये जायँ उन-उन विशेषणों सहित अक्रियावादी नारकी जीव तिर्यंचयोनिक तथा मनुष्य का आयुष्य बाँधते हैं, नारक तथा देवता का आयुष्य नहीं बाँधते हैं।

अक्रियावादी भवनपति देव मनुष्य तथा तिर्यंचयोनिक जीव का आयुष्य बाँधते हैं, नारकी तथा देवता का आयुष्य नहीं बाँधते हैं।

सलेशी यावत् अनाकारोपयोग तक जो-जो विशेषण अक्रियावादी भवनपति देवों में पाये जायँ उन-उन विशेषणों सहित अक्रियावादी भवनपति देव तिर्यंचयोनिक तथा मनुष्य का आयुष्य बाँधते हैं, नारक तथा देवता का आयुष्य नहीं बाँधते हैं।

अक्रियावादी पृथ्वी-अप्-वनस्पतिकायिक जीव मनुष्य तथा तिर्यंच का आयुष्य बाँधते हैं।

सलेशी यावत् अनाकारोपयोग तक जो-जो विशेषण अक्रियावादी पृथ्वी-अप्-वनस्पतिकायिक में पाये जायँ—उन उन विशेषणों सहित अक्रियावादी पृथ्वी-अप्-वनस्पतिकायिक जीव तिर्यंचयोनिक तथा मनुष्य का आयुष्य बाँधते हैं लेकिन तेजोलेशी अक्रियावादी पृथ्वी-अप्-वनस्पतिकायिक जीव किसी भी प्रकार का आयुष्य नहीं बाँधते हैं।

अक्रियावादी अग्निकाय-वायुकायिक जीव केवल तिर्यंचयोनिक जीव का आयुष्य बाँधते हैं।

सलेशी यावत् अनाकारोपयोग तक जो जो विशेषण अक्रियावादी अग्निकाय-वायुकायिक जीवो में पाये जायँ—उन उन विशेषणों सहित अक्रियावादी अग्निकाय-वायुकायिक जीव के केवल तिर्यंचयोनिक जीव का आयुष्य बाँधते हैं।

अक्रियावादी द्वीन्द्रिय-त्रीन्द्रिय-चतुरिन्द्रिय जीव मनुष्य तथा तिर्यंचयोनिक जीव का आयुष्य बाँधते हैं।

सलेशी यावत् अनाकारोपयोग तक जो-जो विशेषण अक्रियावादी द्वीन्द्रिय-त्रीन्द्रिय-चतुरिन्द्रिय जीवों में पाये जायँ उन उन विशेषणों सहित अक्रियावादी द्वीन्द्रिय-त्रीन्द्रिय-चतुरिन्द्रिय जीव तिर्यंचयोनिक तथा मनुष्य का आयुष्य बाँधते हैं लेकिन सम्यक्त्व तथा ज्ञान-

अवस्था में अक्रियावादी द्वीन्द्रिय-त्रीन्द्रिय-चतुरिन्द्रिय जीव किसी भी प्रकार का आयुष्य नहीं बाँधते हैं।

अक्रियावादी पंचेन्द्रिय तिर्यंचयोनिक जीव चारों प्रकार का आयुष्य बाँधते हैं।

सलेशी, कृष्ण-नील-कापोतलेशी अक्रियावादी पंचेन्द्रिय तिर्यंचयोनिक जीव, कृष्णपाक्षिक-शुक्लपाक्षिक अक्रियावादी पंचेन्द्रिय तिर्यंचयोनिक जीव, अज्ञानी, मति-श्रुत-विभंग-अज्ञानी अक्रियावादी पंचेन्द्रिय तिर्यंचयोनिक जीव, आहारादि चारों संज्ञाओं में उपयोग वाले अक्रियावादी पंचेन्द्रिय तिर्यंचयोनिक जीव, सवेदक, स्त्री-पुरुष-नपुंसकवेदक अक्रियावादी पंचेन्द्रिय तिर्यंचयोनिक जीव, सकषायी, क्रोध-मान-माया-लोभकषायी अक्रियावादी पंचेन्द्रिय तिर्यंचयोनिक जीव, सयोगी, मन-वचन-काययोगी अक्रियावादी पंचेद्रिय तिर्यंचयोनिक जीव तथा साकारोपयोग वाले—अनाकारोपयोग वाले अक्रियावादी पंचेन्द्रिय तिर्यंचयोनिक जीव चारों प्रकार का आयुष्य बाँधते हैं।

तेजो-पद्म-शुक्ललेशी अक्रियावादी पंचेन्द्रिय तिर्यंचयोनिक जीव नरकायुष्य बाद अवशेष तीन प्रकार का आयुष्य बाँधते हैं।

अक्रियावादी मनुष्य जीव चारों प्रकार का आयुष्य बाँधते हैं।

सलेशी यावत् अनाकारोपयोग तक जो जो विशेषण अक्रियावादी मनुष्य में पाये जायँ उन-उन विशेषणों सहित अक्रियावादी मनुष्य जीव चारों प्रकार का आयुष्य बाँधते हैं परन्तु तेजो-पद्म-शुक्ल-लेशी अक्रियावादी मनुष्य जीव नरकायुष्य बाद अवशेष तीन प्रकार का आयुष्य बाँधते हैं।

अक्रियावादी वाणव्यन्तर ज्योतिषी-वैमानिक देव मनुष्य तथा तिर्यंचयोनिक जीव का आयुष्य बाँधते हैं।

सलेशी यावत् अनाकारोपयोग तक जो-जो विशेषण अक्रियावादी वाणव्यन्तर-ज्योतिषी-वैमानिक देवों में पाये जायँ उन-उन विशेषणों सहित अक्रियावादी वाणव्यन्तर-ज्योतिषी-वैमानिक देव तिर्यंचयोनिक तथा मनुष्य का आयुष्य बाँधते हैं।

·६२·६·६ अक्रियावादी जीव और भव-अभवसिद्धिकता :—

अकिरियावाई णं भंते ! जीवा किं भवसिद्धिया०—पुच्छा। गोयमा ! भवसिद्धिया वि, अभवसिद्धिया वि। ( प्र ३१ )

सलेस्सा णं भंते ! जीवा अकिरियावाई किं भव० पुच्छा। गोयमा ! भवसिद्धिया वि अभवसिद्धिया वि। ××× । एवं जाव—सुक्कलेस्सा।

××× एवं एएणं अभिलावेणं कण्हपक्खिया तिसु वि समोसरणेसु भयणाए।

सुक्कपक्खिया चउसु वि समोसरणेसु भवसिद्धिया, नो अभवसिद्धिया ××× । मिच्छादिट्ठी जहा कण्हपक्खिया ।

अन्नाणी जाव विभंगनाणी जहा कण्हपक्खिया ।

सन्नासु चउसु वि जहा सलेस्सा ।

सवेदगा जाव नपुंसगवेदगा जहा अलेस्सा ।

सकसायी जाव लोभकसायी जहा अलेस्सा ।

सजोगी जाव—कायजोगी जहा सलेस्सा ।

सागारोवउत्ता अणागारोवउत्ता जहा अलेस्सा ।

एवं नेरइया वि भाणियव्वा, नवरं नायव्वं जं अत्थि ।

एवं असुरकुमारा वि जाव—थणियकुमारा ।

पुढविक्काइया सव्वट्ठाणेसु वि मज्झिल्लेसु दोसु वि समोसरणेसु भवसिद्धिया वि, अभवसिद्धिया वि । एवं जाव वणस्सइकाइया ।

बेइंदिय-तेइंदिय-चउरिंदिया एवं चेव । नवरं समंत्ते ।

ओहिनाणे आभिणिबोहियनाणे सुयनाणे एएसु चेव दोसु मज्झिमेसु समोसरणेसु भवसिद्धिया, नो अभवसिद्धिया । सेसं तं चेव ।

पंचिंदियतिरिक्खजोणिया जहा नेरइया । नवरं नायव्वं जं अत्थि ।

मणुस्सा जहा ओहिया जीवा ।

वाणव्यंतर-जोइसिय-वेमाणिया जहा असुरकुमारा ।

—भग० श ३० । उ १ । प्र० ३१, ३३, ३४ । पृ० ६०८-६

अक्रियावादी जीव भवसिद्धिक भी, अभवसिद्धिक भी होते हैं ।

सलेशी, कृष्णलेशी यावत् शुक्ललेशी अक्रियावादी जीव, कृष्णपाक्षिक अक्रियावादी जीव, मिथ्यादृष्टि अक्रियावादी जीव, अज्ञानी, मति-श्रुत-विभंग-अज्ञानी अक्रियावादी जीव, अहारादि चारों संज्ञाओं में उपयोगवाले अक्रियावादी जीव, सवेदक, स्त्री-पुरुष-नपुंसकवेदक अक्रियावादी जीव, सकषायी, क्रोध-मान-माया-लोभकषायी अक्रियावादी जीव, सयोगी, मनोयोगी यावत् काययोगी अक्रियावादी जीव, साकारोपयोगवाले—अनाकारोपयोग वाले अक्रियावादी जीव भवसिद्धिक भी, अभवसिद्धिक भी होते हैं ।

शुक्लपाक्षिक अक्रियावादी जीव केवल भवसिद्धिक होते हैं ।

अक्रियावादी नारकी जीव भवसिद्धिक भी, अभवसिद्धिक भी होते हैं ।

सविशेषण अक्रियावादी नारकी के सम्बन्ध में जैसा सविशेषण औघिक अक्रियावादी जीव के सम्बन्ध में कहा वैसा ही कहना लेकिन नारकी के जो-जो विशेषण पाये जायँ उन-उन विशेषणों से कहना ।

अक्रियावादी भवनपति देव भवसिद्धिक तथा अभवसिद्धिक होते हैं।

सविशेषण अक्रियावादी भवनपति देवों के सम्बन्ध में जैसा सविशेषण औघिक अक्रियावादी जीव के सम्बन्ध में कहा वैसा ही कहना लेकिन भवनपति देवों के जो-जो विशेषण पाये जायँ उन उन विशेषणो से कहना।

अक्रियावादी पृथ्वी-अप्-अग्नि-वायु-वनस्पतिकायिक जीव भवसिद्धिक भी, अभवसिद्धिक भी होते हैं।

सविशेषण अक्रियावादी पृथ्वी-अप्-अग्नि-वायु-वनस्पतिकायिक जीवों के सम्बन्ध में जैसा सविशेषण औघिक अक्रियावादी जीव के सम्बन्ध में कहा वैसा ही कहना लेकिन पृथ्वी-अप्-अग्नि-वायु-वनस्पतिकायिक जीवों के जो-जो विशेषण पाये जायँ उन-उन विशेषणों से कहना।

अक्रियावादी द्वीन्द्रिय-त्रीन्द्रिय-चतुरिन्द्रिय जीव भवसिद्धिक भी, अभवसिद्धिक भी होते हैं।

सविशेषण अक्रियावादी द्वीन्द्रिय-त्रीन्द्रिय-चतुरिन्द्रिय जीवों के सम्बन्ध में जैसा सविशेषण औघिक अक्रियावादी जीव के सम्बन्ध में कहा वैसा ही कहना लेकिन द्वीन्द्रिय-त्रीन्द्रिय-चतुरिन्द्रिय जीवों के जो-जो विशेषण पाये जायँ उन-उन विशेषणों से कहना; लेकिन सम्यक्त्व, ज्ञान, मति-श्रुतज्ञान अवस्था में अक्रियावादी द्वीन्द्रिय-त्रीन्द्रिय-चतुरिन्द्रिय जीव केवल भवसिद्धिक होते हैं।

अक्रियावादी पंचेन्द्रिय तिर्यंचयोनिक जीव भवसिद्धिक भी, अभवसिद्धिक भी होते हैं।

सविशेषण अक्रियावादी पंचेन्द्रिय तिर्यंचयोनिक जीवों के सम्बन्ध मे जैसा सविशेषण औघिक अक्रियावादी जीव के सम्बन्ध में कहा वैसा ही कहना लेकिन पंचेन्द्रिय तिर्यंचयोनिक जीवों के जो-जो विशेषण पाये जायँ उन-उन विशेषणों से कहना।

अक्रियावादी मनुष्य भवसिद्धिक भी, अभवसिद्धिक भी होते हैं।

सविशेषण अक्रियावादी औघिक जीव के सम्बन्ध में जैसा कहा वैसा ही सभी विशेषणों सहित अक्रियावादी मनुष्य जीव के सम्बन्ध में जानना।

अक्रियावादी वाणव्यन्तर-ज्योतिषी-वैमानिक देव भवसिद्धिक भी, अभवसिद्धिक भी होते हैं।

सविशेषण अक्रियावादी वाणव्यन्तर-ज्योतिषी-वैमानिक देवों के सम्बन्ध में जैसा सविशेषण औघिक अक्रियावादी जीव के सम्बन्ध में कहा वैसा ही कहना लेकिन अक्रियावादी वाणव्यन्तर-ज्योतिषी-वैमानिक देवों के जो-जो विशेषण पाये जायँ उन-उन विशेषणों से कहना।

·६२·६·७ अनंतरोपपन्नक अक्रियावादी और जीवदंडक :—

अणंतरोववन्नगा णं भंते ××× भाणियव्वा।

( पूरे पाठ के लिये देखिये क्रमांक ·६२·४·३·३ )

अनन्तरोपपन्नक नारकी अक्रियावादी भी होते हैं ; क्रियावादी, अज्ञानवादी तथा विनयवादी भी होते हैं।

जैसी वक्तव्यता औधिक अक्रियावादी जीव के सम्बन्ध में ( ·६२·६·४ ) कही गई है वैसी ही वक्तव्यता अक्रियावादी अनन्तरोपपन्नक जीव के सम्बन्ध में कहनी चाहिए ; इतनी विशेषता है कि अक्रियावादी अनन्तरोपपन्नक जीव में सलेशी यावत् अनाकारोपयोग तक जो-जो विशेषण पाये जायँ उन-उन विशेषणों से विवेचन करना चाहिए।

·६२·६·८ अनंतरोपपन्नक अक्रियावादी जीव और आयुष्य का बंधन :—

किरियावाई णं भंते ! अणंतरोववन्नगा नेरइया किं नेरइयाउयं पकरेंति—पुच्छा। गोयमा ! नो नेरइयाउयं पकरेंति, नो तिरि०, नो मणु०, नो देवाउयं पकरेंति। एवं अकिरियावाई वि अन्नाणियवाई वि वेणइयवाई वि।

सलेस्सा णं भंते ! किरियावाई अणंतरोववन्नगा नेरइया किं नेरइयाउयं०—पुच्छा। गोयमा ! नो नेरइयाउयं पकरेंति, जाव नो देवाउयं पकरेंति। एवं जाव वेमाणिया। एवं सव्वट्ठाणेसु वि अणंतरोववन्नगा नेरइया न किंचि वि आउयं पकरेंति जाव—अणागारोवउत्त त्ति। एवं जाव वेमाणिया, नवरं जं जस्स अत्थि तं तस्स भाणियव्वं। —भग० श ३०। उ २। प्र ३, ४। पृ० ६०६

कोई भी अक्रियावादी अनन्तरोपपन्नक जीव किसी भी प्रकार का आयुष्य नहीं बाँधते हैं।

·६२·६·६ अणंतरोपपन्नक अक्रियावादी जीव और भव-अभवसिद्धिकता :—

अकिरियावाई णं ( भंते ! ) पुच्छा। गोयमा ! भवसिद्धिया वि, अभवसिद्धिया वि। ×××।

सलेस्सा णं भंते ! किरियावाई अणंतरोववन्नगा नेरइया किं भवसिद्धिया, अभवसिद्धिया ? गोयमा ! भवसिद्धिया, नो अभवसिद्धिया। एवं एएणं अभिलावेणं जहेव ओहिए उद्देसए नेरइयाणं वत्तव्वया भणिया तहेव इह वि भाणियव्वा जाव—अणागारोवउत्त त्ति। एवं जाव वेमाणियाणं। नवरं जं जस्स अत्थि तं तस्स भाणियव्वं। —भग० श ३०। उ २। प्र ६,७। पृ० ६०६-१०

अक्रियावादी नारकी जीव भवसिद्धिक भी तथा अभवसिद्धिक भी होते हैं।

जैसी वक्तव्यता औधिक अक्रियावादी जीव के सम्बन्ध में ( क्रमांक ·९२·६·४ ) कही गई है वैसी ही वक्तव्यता अक्रियावादी अनन्तरोपपन्नक जीव के सम्बन्ध में कहनी चाहिए। इतनी विशेषता है कि अक्रियावादी अनन्तरोपपन्नक जीव में सलेशी यावत् अनाकारोपयोग तक जो जो विशेषण पाये जायँ उन-उन विशेषणों से विवेचन करना चाहिए।

**·९२·६·१० परंपरोपपन्नक अक्रियावादी और जीवदंडक :—**
**·९२·६·११ परंपरोपपन्नक अक्रियावादी और आयुष्य का बंधन :—**
**·९२·६·१२ „ „ भव-अभवसिद्धिकता :—**

**परंपरोववन्नगा ×××× तियदंडगसंगहिओ।**

( पूरे पाठ के लिए देखिये क्रमांक ·९२·६·४ )

परम्परोपपन्नक अक्रियावादी जीव के सम्बन्ध में वैसी ही वक्तव्यता जाननी चाहिए जैसी औधिक अक्रियावादी जीव के सम्बन्ध में ( देखो क्रमांक ·९२·६·४ ) वक्तव्यता कही गई है।

**·९२·६·१३ अनंतरावगाढ़-अनंतराहारक-अनंतरपर्याप्त अक्रियावादी और जीवदंडक**
**·९२·६·१४ „ „ „ और आयुष्य का बंधन :—**
**·९२·६·१५ „ „ „ और भव-अभवसिद्धिकता :—**
**·९२·६·१६ परंपरावगाढ-परंपराहारक-परंपरपर्याप्त अक्रियावादी और जीवदंडक:—**
**·९२·६·१७ „ „ „ और आयुष्य का बंधन :—**
**·९२·६·१८ „ „ „ और भव-अभवसिद्धिकता—**
**·९२·६·१९ चरम-अचरम अक्रियावादी और जीवदंडक :—**
**·९२·६·२० „ „ और आयुष्य का बंधन :—**
**·९२·६·२१ „ „ और भव-अभवसिद्धिकता :—**

**एवं एएणं कमेणं ×××× सेसं तहेव।**

( पूरे पाठ के लिए देखिये क्रमांक ९२·४·३,१०,११,१२ )

अनन्तरावगाढ़, अनन्तराहारक, अनन्तरपर्याप्त अक्रियावादी जीव का गमक अनन्तरोपपन्नक अक्रियावादी जीव की तरह कहना अर्थात् अक्रियावादित्व, आयुष्य का वन्धन तथा भव-अभवसिद्धिकता के सम्बन्ध में वैसी ही वक्तव्यता कहनी चाहिए जैसी अनन्तरोपपन्नक अक्रियावादी जीव के सम्बन्ध में कही गयी है। ( देखो क्रमांक ·९२·६·७,८,९ )

परम्परावगाढ़, परम्पराहारक, परम्परपर्याप्त अक्रियावादी जीव का गमक परम्परोपपन्नक अक्रियावादी जीव की तरह कहना चाहिए।

विरतः—प्रतिनिवृत्तः सावद्ययोगविरतो, ज्ञपरिज्ञया प्रत्याख्यानपरिज्ञया च परिज्ञात-समस्तसावद्ययोगः, किमुक्तं भवति ?—निरुद्धसूक्ष्मबादरमनोवाक्कायव्यापारो विगतक्रियानिवर्त्तिध्यानमधिरूढः शैलेशीप्रतिपन्नो नामात्मा सामायिकमिति, एवं चाप्रमत्तसंयतादीनां व्यवच्छेदः, तेषां मनोवाक्कायव्यापारवत्तया सावद्ययोगपरि-कलितत्वात्, 'नत्थि हु सकिरियाणं अबंधगं किंचि इह अणुट्ठाण' मिति वचनात्।

—आव० आ १। सू १। टीका

एवंभूतनय के अनुसार 'सावज्जजोगविरओ' शब्द का अर्थ करते हुए टीकाकार कहते हैं कि अवद्य अर्थात् कर्म का बंध। जो कर्म के बंध सहित हो वह सावद्य, योग अर्थात् व्यापार-सामर्थ्य-वीर्य आदि। जिसका योग सावद्य हो वह सावद्ययोग तथा उससे निवृत्त सावद्ययोगविरत। ज्ञपरिज्ञा से—प्रत्याख्यानपरिज्ञा से समस्त सावद्य योग का परिज्ञान होता है। इस सावद्य-योग की विरति कहाँ होती है ? इस प्रश्न के उत्तर में टीकाकार कहते हैं कि जिनके सूक्ष्म-बादर मनो-वचन-काय के व्यापार निरुद्ध हो गये हैं—समुच्छिन्न-क्रिय अनिवृत्ति ध्यान में अधिरूढ़ हैं और जो शैलेशीत्व को प्राप्त हो गये हैं उनकी आत्मा सावद्ययोगविरत—सामायिक होती है।

इस परिभाषा से अर्थात् कर्मबंध की परिभाषा से अप्रमत्त संयत आदि का भी व्यवच्छेद हो जाता है। उनके मनोवाक्काय के व्यापार होने के कारण उनमें सावद्य योग की परिकल्पना होती है क्योंकि कोई भी सक्रिय जीव कर्म का अबंधक नहीं होता है।

सावद्य की परिभाषाएँ—

(क) अवद्यं—पापं सहावद्येन यस्य येन वा स सावद्यः।

—आव० आ १। सू १। मलय टीका पृ० ५५६

(ख) अवद्यं— मिथ्यात्वकषायनोकषायलक्षणं, सह अवद्यं यस्य येन वा स सावद्यः ( मूल टीकानुसारेण व्याख्या )।

—आव० मलय टीका उक्त : मूलभाष्य गा १४९

(ग) (एवंभूतो वदति) ×××। अवद्यं—कर्म्मबंधः सहावद्यं यस्य येन वा स सावद्यः। —आव० मलय टीका उक्त : मूलभाष्य गा १४९

(घ) तस्यावद्यं—तस्य कर्मोपचये —सूय० श्रु १। अ १। उ २। सू २५। टीका

---

·९९·१३ कर्म, क्रिया, आस्रव और वेदना की चौपदी—

·१ अग्निकाय की अपेक्षा—

अगणिकाएणं भंते ! अहुणोज्जलिए समाणे महाकम्मतराए चेव, महाकिरिय-महासव-महावेयणतराए चेव भवइ ; अहे णं समए-समए वोक्कसिज्जमाणे वोक्कसिज्ज-

माणे चरिमकालसमयंसि इंगालब्भूए, मुम्मुरब्भूए, छारियब्भूए, तओ पच्छा अप्पकम्मतराए चेव अप्पकिरिया-ऽऽव-अप्पवेयणतराए चेव भवइ ?

हंता ; गोयमा ! अगणिकाए णं अहुणोज्जलिए समाणे तं चेव।

—भग० श ५ । उ ६ । प्र ६ । पृ० ४८१

तत्काल प्रज्वलित हुई अग्निकाय महाकर्म वाली, महाक्रिया वाली, महास्रव वाली, महावेदना वाली होती है। समय-समय बुझती हुई—चरम समय में अंगार रूप मुर्मुर रूप—राख हो जाती है तब वह अग्निकाय अल्प कर्मवाली, अल्प क्रियावाली, अल्प आस्रववाली, अल्प वेदनावाली होती है।

विश्लेषण :—सद्यः प्रज्वलित अग्निकाय बहुत कर्मों का बंधन करती है अतः महाकर्म वाली होती है ; उस अग्निकाय की दाहक्रिया तीव्र होती है जिससे बहुत पृथ्वीकायिकादि जीवों का समारंभ होता है अतः महाक्रिया वाली होती है ; वह अग्निकाय बहुत नये कर्मों का उत्पादन हेतु होने के कारण महा आस्रववाली होती है तथा पारस्परिक शरीर-संघात से उत्पन्न होने वाली महान् पीड़ा के कारण वह महावेदना वाली होती है।

इसी प्रकार बुझती हुई अग्निकाय की दाहक्रिया की तीव्रता ह्रास पाती रहती है अतः वह क्रमशः अल्पकर्म, अल्पक्रिया, अल्प आस्रव, अल्पवेदना वाली होती जाती है तथा सर्व शेष में दाह-प्रक्रिया समाप्त होकर—सर्वथा बुझकर राख में परिणत हो जाती है तब टीकाकार के अनुसार उस राख रूप अग्निकाय के कर्म, क्रिया, आस्रव, वेदना का अभाव हो जाता है।

·२ महाकर्म-क्रिया-आस्रव-वेदनावाले जीव की अपेक्षा—

से णूणं भंते ! महाकम्मस्स, महाकिरियस्स, महासवयस्स, महावेयणस्स, सव्वओ पोग्गला बज्झंति, सव्वओ पोग्गला चिज्जंति सव्वओ पोग्गला उवचिज्जंति ; सया समियं पोग्गला बज्झंति, सया समियं पोग्गला चिज्जंति, सया समियं पोग्गला उवचिज्जंति ; सया समियं च णं तस्स आया दुरूवत्ताए, दुवण्णत्ताए, दुगंधत्ताए, दुरसत्ताए, दुफासत्ताए, अणिट्ठत्ताए, अकंत-अप्पिय-असुभ-अमणुण्ण-अमणामत्ताए, अणच्छियत्ताए, अभिज्झियत्ताए, अहत्ताए—णो उड्ढत्ताए, दुक्खत्ताए—णो सुहत्ताए भुज्जो-भुज्जो परिणमंति।

हंता गोयमा। महाकम्मस्स तं चेव।

से केणट्ठेणं ?

गोयमा ! से जहाणामए वत्थंस्स अहयस्स वा, धोयस्स वा, तंतुग्गयस्स वा आणुपुव्वीए परिभुज्जमाणस्स सव्वओ पोग्गला बज्झंति, सव्वओ पोग्गला चिज्जंति जाव—परिणमंति, से तेणट्ठेणं। —भग० श ६। उ ३। प्र १-२। पृ० ४६२-४६३

महाकर्म वाले, महाक्रिया वाले, महास्रव वाले और महावेदना वाले जीव के सर्वतः अर्थात् सभी ओर से और सभी प्रकार से पुद्गलों का वंध होता है, सर्वतः पुद्गलों का चय होता है, सर्वतः पुद्गलोंका उपचय होता है ; सदा निरंतर पुद्गलों का वंध होता है, सदा निरन्तर पुद्गलों का चय होता है, सदा निरन्तर पुद्गलों का उपचय होता है ; सदा निरंतर उसकी आत्मा दुरूपपन में, दुर्वर्णपन में, दुर्गंधपन में, दुःरसपन में दुःस्पर्शपन में, अनिष्टपन में, अकान्तपन में, अप्रियपन में, अशुभपन में, अमनोज्ञपन में, अमनापन में ( मन से भी जिसका स्मरण न किया जा सके) अनीप्सितपन में ( अनिच्छितपन में ) अभीध्यितपन में ( जिसको प्राप्त करने के लिए लोभ न हो ) जघन्यपन में, अनूर्ध्वपन में, दुःखपन में और असुखपन में वार-वार परिणत होती है ।

जैसे कोई अहत (अपरिभुक्त) जो नहीं पहना गया है, धौत ( पहन करके भी धोया हुआ ), तन्तुगत (मशीन पर से तुरन्त उतरा हुआ ) वस्त्र अनुक्रम से काम में लिया जाने पर, उसके पुद्गल सर्वतः वंधते हैं, सर्वतः चय होते हैं यावत् कालान्तर में वह वस्त्र मैला और दुर्गंध मय हो जाता है ; उसी प्रकार महाकर्म-महाक्रिया-महाआस्रव-महावेदना वाला जीव उपर्युक्त रूप से अप्रशस्त परिणामों को प्राप्त होता है ।

·३ अल्प कर्म-क्रिया-आस्रव-वेदना वाले जीव की अपेक्षा—

**से णूणं भंते ! अप्पाऽऽसवस्स, अप्पकम्मस्स, अप्पकिरियस्स, अप्पवेयणस्स सव्वओ पोग्गला भिज्जंति, सव्वओ पोग्गला छिज्जंति, सव्वओ पोग्गला विद्धंसंति, सव्वओ पोग्गला परिविद्धंसंति ; सया समियं पोग्गला भिज्जंति, सव्वओ पोग्गला छिज्जंति, विद्धस्संति, परिविद्धस्संति, सया समियं च णं तस्स आया सुरूवत्ताए पसत्थ णेयव्वं, जाव—सुहत्ताए—णो दुक्खत्ताए भुज्जो भुज्जो परिणमंति ?**

**हंता, गोयमा ! जाव परिणमंति ।**

**से केणट्ठेणं ?**

**गोयमा ! से जहा णामए वत्थस्स जल्लियस्स वा पंकियस्स वा मइल्लियस्स वा रइल्लियस्स वा आणुपुव्वीए परिकम्मिज्जमाणस्स सुद्धेणं वारिणा धोव्वेमाणस्स सव्वओ पोग्गला भिज्जंति, जाव परिणमंति, से तेणट्ठेणं ।**

—भग० श ६ । उ ३ । प्र ३, ४ । पृ० ४६३

यह निश्चित है कि अल्प आस्रववाले, अल्प कर्मवाले, अल्प क्रियावाले तथा अल्प वेदना वाले जीव के सर्वतः पुद्गल भेद होते हैं, सर्वतः पुद्गल छेद होते हैं, सर्वतः पुद्गल विध्वंस होते हैं, सर्वतः पुद्गल परिविध्वंस होते हैं ; सदा निरन्तर पुद्गल भेद होते हैं ; सदा निरन्तर पुद्गल छेद होते हैं, विध्वंस होते हैं, परिविध्वंस होते हैं ; सदा निरन्तर उसकी

आत्मा शुभ्रपन में, सुवर्णपन में, सुगन्धपन में, सुरसपन में, सुस्पर्शपन में, कान्तपन में, मनोज्ञपन में, मनामपन में, इप्सितपन में, उत्कृष्टपन में, ऊर्ध्वपन में, असुःखपन में, सुखपन में बारम्बार परिणत होती है।

जिस प्रकार कोई मलिन, कादा लगा हुआ, मैला कुचैला, धूल से भरा वस्त्र हो, उसको क्रमशः शुद्ध करने पर और शुद्ध पानी से धोनेपर उसपर लगे हुए मैल के पुद्गल सर्वतः भेद होते हैं, छेद होते हैं यावत् शुभपरिणाम में परिणत होते हैं उसी प्रकार अल्पास्रव-अल्प कर्म-अल्प क्रिया-अल्पवेदना वाला जीव उपर्युक्त प्रकार से प्रशस्त परिणामों को प्राप्त होता है।

४ अग्नि जलाते-बुझाते पुरुष की अपेक्षा :—

दो भंते! पुरिसा सरिसया जाव सरिसभंडमत्तोवगरणा अन्नमन्नेणं सद्धिं अगणिकायं समारंभंति तत्थ णं एगे पुरिसे अगणिकायं उज्जालेइ एगे पुरिसे अगणि-कायं निव्वावेइ· एएसि णं भंते! दोण्हं पुरिसाणं कयरे पुरिसे महाकम्मतराए चेव महाकिरियतराए चेव महासवतराए चेव महावेयणतराए चेव? कयरे वा पुरिसे अप्पकम्मतराए चेव जाव अप्पवेयणतराए चेव? जे वा से पुरिसे अगणिकायं उज्जालेइ, जे वा से पुरिसे अगणिकायं निव्वावेइ? कालोदाई! तत्थ णं जे से पुरिसे अगणि-कायं उज्जालेइ से णं पुरिसे महाकम्मतराए चेव जाव महावेयणतराए चेव, तत्थ णं जे से पुरिसे अगणिकायं निव्वावेइ से णं पुरिसे अप्पकम्मतराए चेव जाव अप्पवेयणतराए चेव। से केणट्ठेणं भंते! एवं वुच्चइ—तत्थ णं जे से पुरिसे जाव अप्पवेयणतराए चेव? कालोदाई! तत्थ णं जे से पुरिसे अगणिकायं उज्जालेइ से णं पुरिसे बहुतरागं पुढविकायं समारंभइ, बहुतरागं आउकायं समारंभइ; अप्पतरायं तेउकायं समारंभइ; बहुतरागं वाउकायं समारंभइ· बहुतरायं वणस्सइकायं समारंभइ, बहुतरागं तसकायं समारंभइ· तत्थ णं जे से पुरिसे अगणिकायं निव्वावेइ से णं पुरिसे अप्पतरागं पुढविकायं समारंभइ· अप्पतरागं आउकायं समारंभइ; बहुतरागं तेउकायं समारंभइ; अप्पतरागं वाउकायं समारंभइ; अप्पतरागं वणस्सइकायं समारंभइ; अप्पतरागं तसकायं समारंभइ से तेणट्ठेणं कालोदाई! जाव अप्पवेयणतराए चेव।

—भग० श ७ । उ १० । प्र ६ । पृ० ५२६

दो सरीखे पुरुष (समान वय, समान शक्ति) समान भांड, पात्रादि उपकरण वाले हैं; वे पुरुष यदि परस्पर एक साथ अग्निकाय का समारंभ करते हैं और उनमें से एक अग्निकाय को जलाता है तथा दूसरा अग्निकाय को बुझाता है तो अग्निकाय को जलाने वाला पुरुष महाकर्म वाला, महाक्रिया वाला, महास्रव वाला तथा महा वेदना वाला

होता है तथा अग्निकाय को बुझाने वाला पुरुष अल्पकर्म वाला, अल्पक्रिया वाला, अल्प आस्रववाला तथा अल्प वेदनावाला होता है क्योंकि जो पुरुष अग्निकाय को प्रज्वलित करता है वह पुरुष बहुत पृथ्वीकाय का समारंभ करता है, बहुत अप्‌काय का समारंभ करता है, थोड़ी अग्निकायका समारंभ करता है, बहुत वायुकाय का समारंभ करता है, बहुत वनस्पतिकाय का समारंभ करता है तथा बहुत त्रसकाय का समारंभ करता है तथा जो पुरुष अग्निकाय को बुझाता है वह थोड़ी पृथ्वीकाय, थोड़ी अप्‌काय, थोड़ी वायुकाय, थोड़ी वनस्पतिकाय, थोड़ी त्रसकाय का तथा अधिक अग्निकाय का समारंभ करता है अतः जलाने वाले पुरुष को महाकर्म वाला इत्यादि कहा गया है तथा बुझाने वाले पुरुष को अल्पकर्मवाला इत्यादि कहा गया है।

·५ नारकी जीवों में चौपदी की अपेक्षा तुलना :—

अहेसत्तमाए णं भंते ! पुढवी पंच अणुत्तरा महइमहालया जाव अपइट्ठाणे ××× तेसु णं नरएसु नेरइया छट्ठीए तमाए पुढवीए नेरइएहिंतो महाकम्मतरा चेव, महाकिरियतरा चेव, महासवतरा चेव, महावेयणतरा चेव, नो तहा अप्पकम्मतरा चेव, नो अप्पकिरियतरा चेव, नो अप्पकम्मतरा चेव नो अप्पकिरियतरा चेव, नो अप्पासवतरा चेव, नो वेयणतरा चेव ×××।

छट्ठीए णं तमाए पुढवीए एगे पंचूणे निरयावाससयसहस्से पन्नत्ते ××× तेसु णं नरएसु नेरइया अहेसत्तमाए पुढवीए नेरइएहिंतो अप्पकम्मतरा चेव, अप्पकिरियतरा चेव, अप्पासवतरा चेव, अप्पवेयणतरा चेव, नो तहा महाकम्मतरा चेव, महाकिरियतरा चेव, महासवतरा चेव, नो महावेयणतरा चेव। ×××।

तेसु णं नरएसु नेरइया पंचमाए पुढवीए नेरइएहिंतो महाकम्मतरा चेव, महाकिरियतरा चेव, महासवतरा चेव, महावेयणतरा चेव, नो तहा अप्पकम्मतरा चेव, नो अप्पकिरियतरा चेव, नो अप्पासवतरा चेव, नो अप्पवेयणतरा चेव ×××।

एवं जहा छट्ठीए भणिया एवं सत्त वि पुढवीओ परोप्परं भण्णंति—जाव—रयणप्पभत्ति ×××। —भग० श १३। उ ४। प्र २। पृ० ६८२

सातवीं नारकी के नरकावासों में स्थित नारकी जीव छट्ठी तमप्रभा पृथ्वी के नारकी जीवों की अपेक्षा महाकर्म वाले, महाक्रिया वाले, महास्रव वाले, महावेदना वाले होते हैं परन्तु अल्पकर्म वाले, अल्पक्रिया वाले, अल्पास्रववाले, अल्पवेदना वाले नहीं होते हैं।

छट्ठी तमप्रभा नारकी के नरकावासों में स्थित नारकी जीव सातवीं नारकी के नारकी जीवों की अपेक्षा अल्पकर्म वाले, अल्पक्रिया वाले, अल्पास्रव वाले, अल्पवेदनावाले

आत्मा सुरूपपन में, सुवर्णपन में, सुगन्धपन में, सुरसपन में, इष्टपन में, कान्तपन में, मनोज्ञपन में, मनामपन में, इप्सितपन में, उत्कृष्टपन में, ऊर्ध्वपन में, अदुःखपन में, सुखपन में बारम्बार परिणत होती है।

जिस प्रकार कोई मलिन, कादा लगा हुआ, मैला कुचैला, धूल से भरा वस्त्र हो, उसको क्रमशः शुद्ध करने पर और शुद्ध पानी से धोनेपर उसपर लगे हुए मैल के पुद्गल सर्वतः भेद होते हैं, छेद होते हैं यावत् सुपरिणाम में परिणत होते हैं उसी प्रकार अल्पास्रव-अल्प कर्म-अल्प क्रिया-अल्पवेदना वाला जीव उपर्युक्त प्रकार से प्रशस्त परिणामों को प्राप्त होता है।

·४ अग्नि जलाते-बुझाते पुरुष की अपेक्षा :—

**दो भंते ! पुरिसा सरिसया जाव सरिसभंडमत्तोवगरणा अन्नमन्नेणं सद्धिं अगणिकायं समारंभंति तत्थ णं एगे पुरिसे अगणिकायं उज्जालेइ एगे पुरिसे अगणिकायं निव्वावेइ, एएसि णं भंते ! दोण्हं पुरिसाणं कयरे पुरिसे महाकम्मतराए चेव महाकिरियतराए चेव महासवतराए चेव महावेयणतराए चेव ? कयरे वा पुरिसे अप्पकम्मतराए चेव जाव अप्पवेयणतराए चेव ? जे वा से पुरिसे अगणिकायं उज्जालेइ, जे वा से पुरिसे अगणिकायं निव्वावेइ ? कालोदाई ! तत्थ णं जे से पुरिसे अगणिकायं उज्जालेइ से णं पुरिसे महाकम्मतराए चेव जाव महावेयणतराए चेव, तत्थ णं जे से पुरिसे अगणिकायं निव्वावेइ से णं पुरिसे अप्पकम्मतराए चेव जाव अप्पवेयणतराए चेव। से केणट्ठेणं भंते ! एवं वुच्चइ—तत्थ णं जे से पुरिसे जाव अप्पवेयणतराए चेव ? कालोदाई ! तत्थ णं जे से पुरिसे अगणिकायं उज्जालेइ से णं पुरिसे बहुतरागं पुढविकायं समारंभइ, बहुतरागं आउकायं समारंभइ, अप्पतरायं तेउकायं समारंभइ, बहुतरागं वाउकायं समारंभइ, बहुतरायं वणस्सइकायं समारंभइ, बहुतरागं तसकायं समारंभइ, तत्थ णं जे से पुरिसे अगणिकायं निव्वावेइ से णं पुरिसे अप्पतरागं पुढविक्कायं समारंभइ, अप्पतरागं आउक्कायं समारंभइ, बहुतरागं तेउक्कायं समारंभइ, अप्पतरागं वाउक्कायं समारंभइ, अप्पतरागं वणस्सइकायं समारंभइ, अप्पतरागं तसकायं समारंभइ से तेणट्ठेणं कालोदाई ! जाव अप्पवेयणतराए चेव।**

—भग० श ७ । उ १० । प्र ६ । पृ० ५२६

दो सरीखे पुरुष ( समान वय, समान शक्ति ) समान भांड, पात्रादि उपकरण वाले हैं, वे पुरुष यदि परस्पर एक साथ अग्निकाय का समारंभ करते हैं और उनमें से एक अग्निकाय को जलाता है तथा दूसरा अग्निकाय को बुझाता है तो अग्निकाय को जलाने वाला पुरुष महाकर्म वाला, महाक्रिया वाला, महास्रव वाला तथा महा वेदना वाला

होता है तथा अग्निकाय को बुझाने वाला पुरुष अल्पकर्म वाला, अल्पक्रिया वाला, [illegible] आस्रववाला तथा अल्प वेदनावाला होता है क्योंकि जो पुरुष अग्निकाय को प्रज्वलित [illegible] है वह पुरुष बहुत पृथ्वीकाय का समारंभ करता है, बहुत अप्काय का समारंभ करता है, थोड़ी अग्निकायका समारंभ करता है, बहुत वायुकाय का समारंभ करता है, [illegible] काय का समारंभ करता है तथा बहुत त्रसकाय का समारंभ करता है तथा जो पुरुष [illegible] काय को बुझाता है वह थोड़ी पृथ्वीकाय, थोड़ी अप्काय, थोड़ी वायुकाय, थोड़ी [illegible] काय, थोड़ी त्रसकाय का तथा अधिक अग्निकाय का समारंभ करता है अतः [illegible] पुरुष को महाकर्म वाला इत्यादि कहा गया है तथा बुझाने वाले पुरुष को [illegible] इत्यादि कहा गया है।

·५ नारकी जीवों में चौपदी की अपेक्षा तुलना : —

अहेसत्तमाए णं भंते ! पुढवी पंच अणुत्तरा महइमहालया जाव [illegible] ××× तेसु णं नरएसु नेरइया छट्ठीए तमाए पुढवीए नेरइएहिंतो महाकम्मतरा [illegible] महाकिरियतरा चेव, महासवतरा चेव, महावेयणतरा चेव, नो तहा [illegible] नो अप्पकिरियतरा चेव, नो अप्पकम्मतरा चेव नो अप्पकिरियतरा चेव, नो [illegible] तरा चेव, नो वेयणतरा चेव ×××।

छट्ठीए णं तमाए पुढवीए एगे पंचूणे निरयावाससयसहस्से पन्नत्ते ××× [illegible] नरएसु नेरइया अहेसत्तमाए पुढवीए नेरइएहिंतो अप्पकम्मतरा चेव, [illegible] चेव, अप्पासवतरा चेव, अप्पवेयणतरा चेव, नो तहा महाकम्मतरा [illegible] किरियतरा चेव, महासवतरा चेव, नो महावेयणतरा चेव। ×××।

तेसु णं नरएसु नेरइया पंचमाए पुढवीए नेरइएहिंतो महाकम्मतरा [illegible] किरियतरा चेव, महासवतरा चेव, महावेयणतरा चेव, नो तहा [illegible] नो अप्पकिरियतरा चेव, नो अप्पासवतरा चेव, नो अप्पवेयणतरा चेव ×××

एवं जहा छट्ठीए भणिया एवं सत्त वि पुढवीओ परोप्परं [illegible] रयणप्पभत्ति × × ×।

—भग० श [illegible]

सातवीं नारकी के नरकावासों में स्थित नारकी [illegible] ६
नारकी जीवों की अपेक्षा महाकर्म वाले, महाक्रिया वाले, [illegible] ले
हैं परन्तु अल्पकर्म वाले, अल्पक्रिया वाले, अल्पास्रववाले, [illegible] से

छट्ठी तमप्रभा नारकी के नरकावासो में स्थित नारकी [illegible] नारकी जीवों की अपेक्षा अल्पकर्म वाले, अल्पक्रिया वाले, [illegible]

होते हैं परन्तु महाकर्म वाले, महाक्रिया वाले, महास्रव वाले, महावेदना वाले नहीं होते हैं।

छट्टी तमप्रभा नारकी के नरकावासों में स्थित नारकी जीव पाँचवीं धूमप्रभा पृथ्वी के नारकी जीवों की अपेक्षा महाकर्म वाले, महाक्रिया वाले, महास्रव वाले, महावेदना वाले होते हैं परन्तु अल्पकर्म वाले, अल्पक्रिया वाले, अल्पास्रव वाले, अल्पवेदना वाले नहीं होते हैं।

इसी प्रकार पाँचवीं पृथ्वी के नारकी जीवों की छट्टी पृथ्वी के नारकी जीवों के साथ तथा पाँचवीं पृथ्वी के नारकी जीवों की चौथी पृथ्वी के नारकी जीवों के साथ ; इसी प्रकार चौथी पृथ्वी के नारकी जीवों की पाँचवीं पृथ्वी के नारकी जीवों से तथा चौथी पृथ्वी के नारकी जीवों की तीसरी पृथ्वी के नारकी जीवों से ; इसी प्रकार तीसरी पृथ्वी के नारकी जीवों की चौथी पृथ्वी के नारकी जीवों से तथा तीसरी पृथ्वी के नारकी जीवों की दूसरी पृथ्वी के नारकी जीवों से ; दूसरी पृथ्वी के नारकी जीवों की तीसरी पृथ्वी के नारकी जीवों से तथा दूसरी पृथ्वी के नारकी जीवों की पहली पृथ्वी के नारकी जीवों से ; पहली पृथ्वी के नारकी जीवों की दूसरी पृथ्वी के नारकी जीवों से—तुलना करनी चाहिए।

·६ मायिमिथ्यादृष्टि तथा अमायिसम्यग्दृष्टि जीवों की अपेक्षा :—

दो भंते ! नेरइया एगंसि नेरइयावासंसि नेरइयत्ताए उववन्ना, तत्थ णं एगे नेरइए महाकम्मतराए चेव जाव महावेयणतराए चेव, एगे नेरइए अप्पकम्मतराए चेव जाव अप्पवेयणतराए चेव ; से कहमेयं भंते ! एवं ? गोयमा ! नेरइया दुविहा पन्नत्ता, तंजहा—मायिमिच्छदिट्ठिउववन्नगा य अमायिसम्मदिट्ठिउववन्नगा य। तत्थ णं जे से मायिमिच्छदिट्ठिउववन्नए नेरइए से णं महाकम्मतराए चेव जाव— महावेयणतराए चेव ; तत्थ णं जे से अमायिसम्मदिट्ठिउववन्नए नेरइए से णं अप्पकम्मतराए चेव जाव – अप्पवेयणतराए चेव।

दो भंते ! असुरकुमारा० एवं चेव, एवं एगिंदिय-विगलिंदियवज्जं जाव वेमाणिया। —भग० श १८। उ ५। प्र ३। पृ० ७७०-७१

दो नारकीजो एक नरकावास में नारकी रूप में एक साथ उत्पन्न होते हैं उनमें से एक महाकर्मतर, महाक्रियातर, महास्रवतर, महावेदनातर होता है तथा एक अल्पकर्मतर, एक अल्पक्रियातर, अल्पास्रवतर, अल्पवेदनातर होता है। नारकी दो प्रकार के होते हैं यथा मायिमिथ्यादृष्टि-उपपन्नक तथा अमायिसम्यग्दृष्टि-उपपन्नक। उनमें से जो मायिमिथ्यादृष्टि-

उपपन्नक होते हैं वे महाकर्मतर यावत् महावेदनातर होते हैं तथा जो अमायिसम्यग्दृष्टि उपपन्नक होते हैं वे अल्पकर्मतर, अल्पक्रियातर, अल्पास्रवतर, अल्पवेदनातर होते हैं।

एक साथ उत्पन्न दो असुरकुमारों में जो मायिमिथ्यादृष्टि-उपपन्नक हैं वे महाकर्मतर यावत् महावेदनातर होते हैं तथा जो अमायिसम्यग्दृष्टि-उपपन्नक हैं वे अल्पकर्मतर यावत् अल्पवेदनातर होते हैं।

एकेन्द्रिय-विकलेन्द्रिय को बाद देकर—तिर्यंचपंचेन्द्रिय, मनुष्य, वाणव्यंतर, ज्योतिषी-वैमानिक देव के विषय में इसी प्रकार जानना।

विश्लेषण :—एकेन्द्रिय, विकलेन्द्रिय जीव मायिमिथ्यादृष्टि होते हैं, अमायिमिथ्यादृष्टि नहीं होते हैं। अतः एक साथ उत्पन्न दो पृथ्वीकायिक आदि जीव कर्म, क्रिया, आस्रव, वेदना की अपेक्षा समानतर होते हैं।

·७ जीवदण्डक की अपेक्षा :—

**अत्थि णं भंते! चरमा वि नेरइया परमा वि नेरइया? हंता, अत्थि।**

**से नूणं भंते! चरिमेहिंतो नेरइएहिंतो परमा नेरइया महाकम्मतराए चेव, महाकिरियतराए चेव, महासवतराए चेव, महावेयणतराए चेव; परमेहिंतो नेरइएहिंतो चरमा नेरइया अप्पकम्मतराए चेव, अप्पकिरियतराए चेव, अप्पासवतराए चेव, अप्पवेयणतराए चेव? हंता, गोयमा! चरमेहिंतो नेरइएहिंतो परमा—जाव-महावेयणतरा चेव, परमेहिंतो नेरइएहिंतो चरमा नेरइया जाव—अप्पवेयणतरा चेव।**

**से केणट्ठेणं भंते! एवं वुच्चइ - जाव—अप्पवेयणतरा चेव? गोयमा! ठिइं पडुच्च, से तेणट्ठेणं गोयमा! एवं वुच्चइ—जाव अप्पवेयणतरा चेव।**

**अत्थि णं भंते! चरमा वि असुरकुमार परमा वि असुरकुमारा? एवं चेव, नवरं विवरीयं भाणियव्वं परमा अप्पकम्मा, चरमा महाकम्मा, सेसं तं चेव—जाव थणियकुमारा ताव एवमेव। पुढविकाइया—जाव—मणुस्सा एए जहा नेरइया। वाणमंतरजोइसियवेमाणिया जहा असुरकुमारा।**

—भग० श १६। उ ५। प्र १ से ३। पृ० ७८६

चरम नारकी (अल्पस्थितिवाले नारकी) से परम नारकी (अधिक स्थिति वाले नारकी) महाकर्मतर, महाक्रियातर, महास्रवतर, महावेदनातर होते हैं; परम नारकी से चरम नारकी अल्पकर्मतर, अल्पक्रियातर, अल्पास्रवतर होते हैं। यह कथन स्थिति की अपेक्षा से किया गया है।

टीका—**येषां नारकाणां महती स्थितिस्ते इतरेभ्यो महाकर्मतरादयोऽशुभकर्मापेक्षया भवन्ति, येषां त्वल्पा स्थितिस्ते इतरेभ्योऽल्पकर्मतरादयो भवन्तीति भावः।**

जिन नारकियों की आयुष्य-स्थिति महती—बड़ी होती है वे दूसरे इतर नारकियो से अशुभ कर्म की अपेक्षा महाकर्मतर आदि होते हैं। जिन नारकियों की आयुष्य-स्थिति अल्प—थोड़ी होती है वे दूसरे इतर नारकियों से अशुभकर्म की अपेक्षा अल्पकर्मतर आदि होते हैं।

चरम असुरकुमार की अपेक्षा परम असुरकुमार अल्पकर्मतर, अल्पक्रियातर, अल्पास्रवतर, अल्पवेदनातर होते हैं; परम असुरकुमार की अपेक्षा चरम असुरकुमार महाकर्मतर, महाक्रियातर, महास्रवतर, महावेदनातर होते हैं। ऐसा स्थिति की अपेक्षा कहा गया है। यावत् स्तनितकुमार देव तक ऐसा जानना।

टीका—**अल्पकर्मत्वं च तेपामसाताद्यशुभकर्मापेक्षं अल्पक्रियत्वं च तथाविधकायिक्यादिकष्टक्रियाऽपेक्षं अल्पास्रवत्वं तु तथाविधकष्टक्रियाजन्यकर्मबन्धापेक्षं अल्पवेदनत्वं च पीडाभावापेक्षमवसेयमिति।**

महती स्थिति वाले असुरकुमार देव इतर अल्प स्थिति वाले देवों से असातावेदनीयादि अशुभ कर्मों की अपेक्षा अल्पकर्मतर होते हैं; कायिकी आदि कष्ट क्रिया की अपेक्षा अल्पक्रियातर होते हैं। कायिकी आदि कष्ट क्रियानिमित्त होनेवाले कर्मबंध की अपेक्षा अल्पास्रवतर होते हैं; तथा पीड़ा कष्टकर वेदना की अपेक्षा अल्पवेदनातर होते हैं।

पृथ्वीकाय, अप्काय, अग्निकाय, वायुकाय, वनस्पतिकाय, द्वीन्द्रिय, त्रीन्द्रिय, चतुरिन्द्रिय, तिर्यंच पंचेन्द्रिय तथा मनुष्य के संबंध में नारकी की तरह कहना।

वाणव्यंतर, ज्योतिषी, वैमानिक देवों के संबंध में असुरकुमार की तरह कहना।

**·८ साधु-साध्वी-श्रावक-श्राविका की अपेक्षा—**

**चत्तारि निग्गंथा पन्नत्ता, तंजहा—राइणिए समणे निग्गंथे महाकम्मे-महाकिरिए अणायावी-असमिए धम्मस्स अणाराहए भवइ (१), राइणिए समणे निग्गंथे अप्पकम्मे-अप्पकिरिए-आयावी-समिए धम्मस्स आराहए भवइ (२), ओमराइणिए समणे-निग्गंथे महाकम्मे-महाकिरिए-अणायावी-असमिए धम्मस्स अणाराहए भवइ (३), ओमराइणिए समणे-निग्गंथे अप्पकम्मे-अप्पकिरिए-आयावी-समिए धम्मस्स आराहए भवइ (४)।**

**चत्तारि निग्गंथिओ पन्नत्ता, तंजहा—राइणिया। समणी—निग्गंथी एवं चेव ४ (गमगा)।**

**चत्तारि समणोवासगा पन्नत्ता, तंजहा—राइणिए समणोवासए महाकम्मे तहेव ४ (गमगा)।**

चत्तारि समणावासियाओ पन्नत्ता, तंजहा- राइणिया समणोवासिया महाकम्मा तहेव चत्तारि गमा।

—ठाण० स्था ४। उ ३। सू ३२०। पृ० २४२

चार प्रकार के निर्ग्रन्थ होते हैं—यथा—(१) कोई एक रात्निक ( दीक्षापर्याय से ज्येष्ठ ) श्रमण-निर्ग्रन्थ जो महाकर्मवाला, महाक्रियावाला, आतापना को नहीं लेनेवाला, समिति रहित है वह धर्म का आराधक नहीं होता है, (२) कोई एक रात्निक श्रमण-निर्ग्रन्थ जो अल्प कर्मवाला, अल्प क्रिया वाला, आतापना को नहीं लेनेवाला, समिति युक्त है वह धर्म का आराधक होता है, (३) कोई एक लघुरात्निक ( दीक्षापर्याय में लघु ) श्रमण-निर्ग्रन्थ जो महाकर्म वाला, महाक्रिया वाला, आतापना को नहीं लेने वाला, समिति रहित है वह धर्म का आराधक नहीं होता है तथा (४) कोई एक लघुरात्निक श्रमण-निर्ग्रन्थ जो अल्प कर्मवाला, अल्प क्रियावाला, आतापना को नहीं लेनेवाला, समिति युक्त है वह धर्म का आराधक होता है।

चार प्रकार की श्रमणी—निर्ग्रन्थनी होती है—जैसे निर्ग्रन्थ के चार भेदो का कथन किया वैसे ही श्रमणी-निर्ग्रन्थनी के चार भेदों का कथन करना चाहिए।

चार प्रकार के श्रमणोपासक होते हैं। निर्ग्रन्थ के चार भेदों की तरह श्रमणोपासक के चार भेदों का कथन करना।

श्रमणोपासिका के भी चार भेद होते हैं—जैसे निर्ग्रन्थ के चार गमक कहे गये हैं वैसे ही श्रमणोपासिका के भी चार गमक कहने चाहिए।

---

·६६·१४ आस्रव-क्रिया-वेदना और निर्जरा की अपेक्षा चौपदी—

सिय भंते ! नेरइया महासवा, महाकिरिया, महावेयणा, महानिज्जरा ? गोयमा ! णो इणट्ठे समट्ठे। १, सिय भंते नेरइया महासवा महाकिरिया महावेयणा अप्पनिज्जरा ? हंता सिया २, सिय भंते नेरइया महासवा महाकिरिया अप्पवेयणा महानिज्जरा ?, गोयमा ! णो इणट्ठे समट्ठे। ३, सिय भंते ! नेरइया महासवा महाकिरिया अप्पवेयणा अप्पनिज्जरा ? गोयमा ! णो इणट्ठे समट्ठे ४, सिय भंते ! नेरइया महासवा अप्पकिरिया महावेयणा महानिज्जरा ? गोयमा ! णो इणट्ठे समट्ठे ५, सिय भंते ! नेरइया महासवा अप्पकिरिया महावेयणा अप्पनिज्जरा ? गोयमा ! णो इणट्ठे समट्ठे ६, सिय भंते ! नेरइया महासवा अप्पकिरिया अप्पवेयणा महानिज्जरा ? नो इणट्ठे समट्ठे ७, सिय भंते ! नेरइया महासवा अप्पकिरिया, अप्पवेयणा अप्पनिज्जरा ? णो इणट्ठे समट्ठे ८, सिय भंते नेरइया अप्पासवा महाकिरिया महावेयणा

महानिज्जरा ? णो इणट्ठे समट्ठे ६, सिय भंते ! नेरइया अप्पासवा महाकिरिया महावेयणा अप्पनिज्जरा ? नो इणट्ठे समट्ठे १०, सिय भंते ! नेरइया अप्पासवा महाकिरिया अप्पवेयणा महानिज्जरा ? नो इणट्ठे समट्ठे ११, सिय भंते ! नेरइया अप्पासवा महाकिरिया अप्पवेयणा अप्पनिज्जरा ? नो इणट्ठे समट्ठे १२, सिय भंते ! नेरइया अप्पासवा अप्पकिरिया महावेयणा महानिज्जरा ? नो इणट्ठे समट्ठे १३, सिय भंते ! नेरइया अप्पासवा अप्पकिरिया महावेयणा अप्पनिज्जरा ? नो इणट्ठे समट्ठे १४, सिय भंते ! नेरइया अप्पासवा अप्पकिरिया अप्पवेयणा महानिज्जरा ? नो इणट्ठे समट्ठे १५, सिय भंते ! नेरइया अप्पासवा अप्पकिरिया अप्पवेयणा अप्पनिज्जरा ? णो इणट्ठे समट्ठे १६, एए सोलस भंगा।

सिय भंते ! असुरकुमारा महासवा महाकिरिया महावेयणा महानिज्जरा ? णो इणट्ठे समट्ठे, एवं चउत्थो भंगो भाणियव्वो, सेसा पन्नरस भंगा खोडेयव्वा, जाव थणियकुमारा।

सिय भंते ! पुढविकाइया महासवा महाकिरिया महावेयणा महानिज्जरा ? हंता, सिया, एवं जाव सिय भंते ! पुढविकाइया अप्पासवा अप्पकिरिया अप्पवेयणा अप्पनिज्जरा ? हंता सिया।

एवं जाव मणुस्सा।

वाणमंतर-जोइसिय-वेमाणिया जहा असुरकुमारा।

—भग० श १६। उ ४। प्र सर्व। पृ० ७८५-८६

(१) महास्रववाले, महाक्रियावाले, महावेदनावाले, महानिर्जरा,
(२) महास्रववाले, महाक्रियावाले, महावेदनावाले, अल्पनिर्जरा,
(३) महास्रववाले, महाक्रियावाले, अल्पवेदनावाले, महानिर्जरा,
(४) महास्रववाले, महाक्रियावाले, अल्पवेदनावाले, अल्पनिर्जरा,
(५) महास्रववाले, अल्पक्रियावाले, महावेदनावाले, महानिर्जरा,
(६) महास्रववाले, अल्पक्रियावाले, महावेदनावाले, अल्पनिर्जरा,
(७) महास्रववाले, अल्पक्रियावाले, अल्पवेदनावाले, महानिर्जरा,
(८) महास्रववाले, अल्पक्रियावाले, अल्पवेदनावाले, अल्पनिर्जरा,
(९) अल्पास्रववाले, महाक्रियावाले, महावेदनावाले, महानिर्जरा,
(१०) अल्पास्रववाले, महाक्रियावाले, महावेदनावाले, महानिर्जरा,
(११) अल्पास्रववाले, महाक्रियावाले, अल्पवेदनावाले, महानिर्जरा,
(१२) अल्पास्रववाले, महाक्रियावाले, अल्पवेदनावाले, अल्पनिर्जरा,

(१३) अल्पास्रववाले, अल्पक्रियावाले, महावेदनावाले, महानिर्जरा,

(१४) अल्पास्रववाले, अल्पक्रियावाले, महावेदनावाले, अल्पनिर्जरा,

(१५) अल्पास्रववाले, अल्पक्रियावाले, अल्पवेदनावाले, महानिर्जरा,

(१६) अल्पास्रववाले, अल्पक्रियावाले, अल्पवेदनावाले, अल्पनिर्जरावाले।

ये सोलह विकल्प होते हैं।

आस्रव-क्रिया-वेदना और निर्जरा के—महा तथा अल्प की अपेक्षा निम्नलिखित सोलह विकल्प होते हैं :—

नारकी के जीवों में दूसरा विकल्प होता है। असुरकुमार से स्तनितकुमार तक चतुर्थ विकल्प होता है।

पृथ्वीकाय-अप्काय-अग्निकाय-वायुकाय-वनस्पतिकाय-द्वीन्द्रिय-त्रीन्द्रिय-चतुरिन्द्रिय-पंचेन्द्रिय तिर्यंचयोनिक जीव—मनुष्य में सोलह ही विकल्प होते हैं।

वाणव्यंतर-ज्योतिषी-वैमानिक देवों में चतुर्थ विकल्प होता है।

विश्लेषण :—१—महास्रव—प्रचुर कर्म बंधन से होता है, २—महाक्रिया—कायिकी आदि क्रियाओं की बहुलता से होती है, ३—महावेदना—वेदना की तीव्रता से होती है, ४—महानिर्जरा—कर्म-क्षपण की बहुलता से होती है। इसके विपरीत अल्पास्रव-अल्पक्रिया-अल्पवेदना-अल्पनिर्जरा जानना।

नारकी में आस्रव-क्रिया-वेदना महान् होती है, कर्मनिर्जरा अल्प होती है। देवताओं में आस्रव-क्रिया महान् होती है ; देवताओं में आस्रव-क्रिया अविरत भाव की प्रबलता होने से महास्रव - महाक्रिया होती है ; वेदना अल्प होती है क्योंकि प्रायः सातावेदनीय का उदय रहता है तथा निर्जरा भी अल्प होती है क्योंकि प्रायः अशुभपरिणाम होते हैं।

---

### ·६६·१५ दो क्रियावाद

**समणस्स णं भगवओ महावीरस्स तित्थंसि सत्त पवयणनिण्हगा पन्नत्ता, तंजहा—बहुरया १, जीवपएसिया २, अवत्तिता ३, सामुच्छेइया ४, दो किरिया ५, तेरासिया ६, अवद्धिया ७, एएसि णं सत्तण्हं पवयणनिणण्हगाणं सत्त धम्मायरिया होत्था, तंजहा—जमाली १, तीसगुत्ते २, आसाढे ३, आसमित्ते ४, गंगे ५, छलुए ६, गोट्ठामाहिले ७।**

—ठाण० स्था ७। सू ५८७। पृ० २८५

श्रमण भगवान् महावीर के तीर्थ में उनके प्रवचन का उत्थापन करने वाले सात निह्नव हुए, उनमें एक समय में दो क्रिया का होना मानने वाले दो क्रियावादी गंगदत्त आचार्य हुए।

अट्ठावीसा दो वाससया तइया सिद्धिं गयस्स वीरस्स।
दोकिरियाणं दिट्ठी उल्लुगतीरे समुप्पण्णा ॥
नइखेडजणवउल्लुगमहागिरिधणगुत्त अज्जगंगे य।
किरिया दो रायगिहे महातवोतीरमणिना ए ॥
नइमुल्लुगमुत्तरओ सरए सीयजलमज्जगंगस्स।
सूराभितत्तसिरसो सीओसिणवेयणोभयओ ॥
लग्गोऽयमसग्गाहो जुगवं उभयकिरिओवओगो त्ति।
जं दो वि समयमेव य सीओसिणवेयणाओ मे ॥
तरतमजोगेणायं गुरुणाऽभिहिओ तुमं न लक्खेसि।
समयाइसुहुमयाओ मणोऽतिचलसुहुमयाओ य ॥
सुहुमासुचरं चित्तं इंदियदेसेण जेण जं कालं।
संबज्झइ तं तम्मत्तनाणहेउ त्ति नो तेण ॥
उवलभए किरियाओ जुगवं दो दूरभिण्णदेसाओ।
पाय-सिरोगयसीउण्हवेयणमणुभवरूपाओ ॥
उवओगमओ जीवो उवउज्जइ जेण जम्मि जं कालं।
सो तम्मओवओगो होइ जहिं दोवओगम्मि ॥

—विशेभा० गा २४२४ से २४३१

भगवान् महावीर के निर्वाण के २२८ वर्ष वाद उल्लुकानदी के तीर पर 'एक समय में दो क्रिया होती है' इस दृष्टि की उत्पत्ति हुई। उल्लुका नदी के तट पर मिट्टी की दिवाल से आवृत—घेरा हुआ उल्लुका नामक एक खेड़ा—छोटा गाँव था। वहाँ महागिरि धनगुप्त नामक आचार्य वास कर रहे थे और उनके शिष्य आर्यगंग थे। आचार्य धनगुप्त नदी के पूर्व तट पर तथा आर्य गंग अपर तट पर निवास कर रहे थे।

एक दिन शरद्काल में आर्य गंग सूरिवन्दनार्थ नदी पार कर रहे थे। उनका माथा खल्वाट था। ऊपर से सूर्य तप रहा था अतः उनको सिरमें उष्णता का अनुभव हो रहा था। नीचे नदी का पानी शीतल था इसलिए पैर में शीतलता का अनुभव हो रहा था।

नदी पार करते हुए—मिथ्यात्व मोहनीय कर्मोदय से उनके विचार उत्पन्न हुआ कि सिद्धान्त में दो क्रियाओं का युगपत् होना निषिद्ध है और मुझे एक समय में ही शीतलता और उष्णता का वेदन हो रहा है अतः अनुभव-सिद्ध होने के कारण आगमोक्त बात ठीक नहीं प्रतीत होती है। इस प्रकार विचार करते हुए गुरु के पास जाकर वन्दनानन्तर निवेदन किया :—

"दो क्रियाओं का युगपत् संवेदन उपयुक्त होता है क्योंकि मुझे भी शीत-उष्ण—दोनों का अनुभव नदी पार करते हुए समकाल में हुआ अतः अनुभव-सिद्ध होने से दो क्रियाओं का युगपत् संवेदन होना ठीक लगता है। मेरे पैरों में शीतलता का अनुभव तथा मस्तक में उष्णता का अनुभव समकाल में हो रहा था। यह कैसे?"

आचार्य धनगुप्त ने कहा—"आयुष्मन्। तुमने दो क्रियाओं का युगपत् अनुभव किया वह तरतम योग से क्रमशः हुआ था न कि युगपत् हुआ था। तुम उनके क्रमभाव को लक्ष्य नहीं कर सके। समय—आवलिकादि की सूक्ष्मता के कारण, मन की अति चंचलता के कारण, अतीन्द्रिय तथा शीघ्रगति वाला होने से तुम्हें ऐसी भ्रांति हो रही थी कि दोनों अनुभव एक साथ ही हो रहे हैं।

स्पर्श आदि द्रव्येन्द्रिय से सम्बन्ध रखने वाले जिस देश से मन का सम्बन्ध जिस समय जितना होता है उस समय उतना ही ज्ञान होता है। शीतोष्ण आदि का ज्ञान भी वहीं होगा जहाँ इन्द्रिय के साथ मन का पदार्थ से सम्बन्ध होगा। जहाँ मन का सम्बन्ध नहीं होता है वहाँ ज्ञान भी नहीं होता है। इस कारण से दूर और भिन्न देशों में हो रही दो क्रियाओं का अनुभव एक साथ व एक समय में नहीं हो सकता। पैर और सिर में होने वाले भिन्न-भिन्न शीतलता और उष्णता के अनुभव भी एक साथ नहीं हो सकते। इसलिए यह कहा जाता है कि पैर और सिर में होने वाले शीतलता और उष्णता के अनुभव भी एक साथ नहीं हो सकते हैं क्योंकि वे भिन्न-भिन्न देश में होते हैं। जिस तरह विन्ध्याचल और हिमालय के शिखरों को कोई एक साथ छू नहीं सकता। अतः क्रियाद्वयवादत्व का हेतु असिद्ध है।

जीव उपयोगमय है। वह जिस समय, जिस इन्द्रिय के द्वारा जिस विषय के साथ उपयुक्त होता है उसीका ज्ञान होता है, दूसरे पदार्थों का ज्ञान नहीं कर सकता, जैसे मेघ के उपयोग में लगा हुआ बालक दूसरी सब वस्तुओं को भूल जाता है। जीव एक समय में एक ही जगह उपयुक्त होता है दूसरी जगह नहीं। इसलिए एक साथ एक समय में दो क्रियाओं का अनुभव असिद्ध है।

---

·६६·१६ दो क्रियावादी निह्नव की परभव में उत्पत्ति :—

से जे इमे गामागार जाव सण्णिवेसेसु णिण्हगा भवंति। तंजहा—बहुरया, जीवपएसिया, अव्वत्तिया, सामुच्छेइया, दोकिरिया, तेरासिया, अबद्धिया।

इच्चेते सत्त पवयणणिण्हगा केवल(लं)-चरिया-लिंग-सामण्णा मिच्छद्दिट्ठी

बहूहिं असब्भावुब्भावणाहिं मिच्छत्ताभिणिवेसेहिं य अप्पाणं च परं च तदुभयं च वुग्गाहेमाणा वुप्पाएमाणा विहरित्ता, बहूइं वासाइं सामण्णपरियागं पाउणंति।

पाउणित्ता कालमासे कालं किच्चा, उक्कोसेणं उवरिमेसु गेवेज्जेसु देवत्ताए उववत्तारो भवंति। तहिं तेसिं गई एक्कतीसं सागरोवमाइं ठिई। परलोगस्स अणाराहगा। सेसं तं चेव। —उव० सू ४१। उपसू १६। पृ० ३३, ३४

ये जो ग्रामादि में निह्नव होते हैं—यथा—१—बहुरत, २—जीवप्रादेशिक, ३—अव्यक्तिक, ४—सामुच्छेदिक, ५—द्वैक्रिया ( एक समय में दो क्रिया का अनुभव मानने वाले ) ६—त्रैराशिक तथा ७—अबद्धिक।

ये सात प्रवचन के अपलापक, चर्या और लिंग की अपेक्षा से साधु के तुल्य—किन्तु मिथ्यादृष्टि बहुत-से असद्भाव के उत्पादन और मिथ्यात्व के अभिनिवेश के द्वारा स्वयं को, दूसरों को और स्व-पर को झूठे आग्रह में लगाते हुए—असत् आशय में दृढ़ बनाते हुए, बहुत वर्षों तक साधु अवस्था में रहते हैं।

फिर काल के समय में काल करके, उत्कृष्ट ऊपरी ग्रैवेयक में देवरूप से उत्पन्न होते हैं। वहाँ एकतीस सागरोपम की स्थिति होती है। वे परलोक के अनाराधक होते हैं।

---

### ·६६·१७ निश्चयनय और दो क्रियावाद :—

जदि पोग्गलकम्ममिणं कुव्वदि तं चेव वेदयदि आदा।
दोकिरियावादित्तं पसजदि सो जिणावमदं॥
जम्हा दु अत्तभावं पोग्गलभावं च दोवि कुव्वंति।
तेण दु मिच्छादिट्ठी दोकिरियावादिणो होंति॥

—समय० गा ८५, ८६। पृ० ७४-७५

व्यवहार नयवादी मानता है कि आत्मा ही अनेकविध पुद्गल कर्मों की प्रायोगिक उत्पत्ति करती है तथा आत्मा ही पुद्गल कर्मों का अनेक विध वेदना करती है। निश्चय नय इस मत के खण्डन में कहता है कि यदि आत्म-प्रयोग से ही पुद्गल कर्मों की उत्पति होती है तथा आत्मा के द्वारा ही उनका वेदन होता है, तो एक ही कारण से दो भिन्न फलों को मानने वाला यह दो-क्रियावाद जिनमत का विरोधी है।

एक ही कारण से आत्मभाव का परिणमन और पुद्गल भाव का परिणमन—दोनों भावों का परिणमन होता है ऐसा मानने वाला दो-क्रियावादी मिथ्यादृष्टि होता है।

---

·६६·१८ परस्पर विरोधी क्रियाएँ एक समय में युगपत् नहीं होतीं :—

गहणविसग्गपयत्ता, परोप्परविरोहिणो कहं समए।
समए दो उवओगो न होज्ज, किरियाण को दोसो ?॥

—अभिधा० । भाग ३ । पृ० ५५०

परस्पर विरोधी क्रियाएँ एक साथ नहीं होती हैं यथा—किसी वस्तु को ग्रहण करना और छोड़ना युगपत् नहीं हो सकता है ; आगमानुसार ज्ञान और दर्शन के उपयोग भी एक समय में युगपत् नहीं हो सकते हैं अतः परस्पर विरोधी क्रियाएँ यथा—सम्यक्त्व तथा मिथ्यात्व क्रियाएँ या सांपरायिकी तथा ऐर्यापथिकी क्रियाएँ ( देखें ·६४·१·१ तथा ·६४·२·१ ) एक समय में युगपत् नहीं हो तो इसमें कोई दोष नहीं है ।

---

·६६·१६ सूर्य की क्रिया और जम्बुद्वीप :—

जंबुद्दीवे णं भंते ! दीवे सूरियाणं किं तीए खेत्ते किरिया कज्जइ, पडुप्पन्ने खेत्ते किरिया कज्जइ, अणागए खेत्ते किरिया कज्जइ ? गोयमा ! नो तीए खेत्ते किरिया कज्जइ, पडुपन्ने खेत्ते किरिया कज्जइ, नो अणागए खेत्ते किरिया कज्जइ। सा भंते ! किं पुट्ठा कज्जइ अपुट्ठा कज्जइ, गोयमा ! पुट्ठा कज्जइ, नो अपुट्ठा ( अणपुट्ठा ) कज्जइ, जाव नियमा छद्दिसिं। —भग० श ८ । उ ८ । प्र० ४३-४४ । पृ० ५६०

—जंबु० । वक्ष ७ । सू १२ । पृ० ६५१

जंबुद्वीप में सूर्य की क्रिया अतीत तथा अनागत क्षेत्र में नहीं होती है, वर्तमान क्षेत्र में होती है तथा वह क्रिया स्पृष्ट होकर ही होती है, स्पृष्ट नहीं होकर नहीं होती है, यावत् यह सूर्यक्रिया छहों दिशाओं से होती है ।

सूर्य की क्रिया सम्भवतः अवभास-उद्योत-ताप-प्रकाश रूप होती है और यह क्रिया सूर्य की लेश्या के द्वारा ही जम्बुद्वीप में होती है ।

---

·६६·२० भुलावण ( प्रतिसन्दर्भ के पाठ )

(क) जीवेणं भंते ! अंतकिरियं करेज्जा ? गोयमा ! अत्थेगइए करेज्जा, अत्थेगइए नो करेज्जा अंतकिरियापयं नेयव्वं। —भग० श १ । उ २ । प्र १०७ । पृ० ३६४

प्रज्ञापना अंतक्रिया पद २० की भुलावण—

(ख) छउत्थे णं भंते ! मणूसे तीय-मणंतसासयं समयं केवलेणं संजमेणं० ?

जहा पढमसए चउत्थुद्देसे ( आलावगा ) तहा णेयव्वा, जाव अलमत्थुत्ति वत्तव्वं सिया। —भग० श ५। उ ५। प्र १। पृ० ४७८

भगवती श १। उ ४। प्र १५६ १६३ की भुलावण

(ग) एवं जहा जीवाभिगमे जाव—सम्मत्तकिरियं वा मिच्छत्तकिरियं वा।

—भग० श ७। उ ४। प्र १। पृ० ५१६

जीवाभिगम प्रतिपत्ति ३ तिरिय उ २। सू १४ की भुलावण

(घ) छउमत्थे णं भंते ! मणूसे तीयमणंतसासयं समयं केवलेणं संजमेणं० ? एवं जहा पढमसए चउत्थे उद्देसए तहा भाणियव्वं, जाव अलमत्थु०।

—भग० श ७। उ ८। प्र १। पृ० ५२२

भगवती श १। उ ४। प्र १५६-१६३ की भुलावण—

(ङ) एवं किरियापयं निरवसेसं भाणियव्वं – जाव—मायावत्तियाओ किरियाओ विसेसाहियाओ। —भग० श ८। उ ४। प्र १ पृ० ५४८

प्रज्ञापना क्रियापद २२। सू ११-१६ की भुलावण—

(च) निग्गंथे पावयणे सच्चे अणुत्तरे केवले जहा आवस्सए जाव सव्वदुक्खाणमंतं करेंति। —भग० श ६। उ ३। प्र २१। पृ० ६०२

आवश्यक आव ४। सू ७ की भुलावण—

---

·६६·२१ छुटे हुए पाठ :—

·१६·५ निक्षेपों की अपेक्षा अप्रत्याख्यान क्रिया का विवेचन :—

[ कृपया पृ० ४३-४४ देखें —यहाँ हिन्दी अर्थ दिया गया है। ]

णामं ठवणा दविए अइच्छ पडिसेहए य भावे य।
एसो पच्चक्खाणस्स छव्विहो होइ निक्खेवो॥

—सूय० नि गा १७६

प्रत्याख्यान का छः प्रकार से निक्षेप होता है—नाम, स्थापना, द्रव्य, अदित्सा, प्रतिषेध तथा भाव।

टीका—नामस्थापनाद्रव्यादित्साप्रतिषेधभावरूपः। प्रत्याख्यानस्यायं षोढा निक्षेपः। तत्रापि नामस्थापने सुगमे।

नाम, स्थापना, द्रव्य, अदित्सा, प्रतिषेध तथा भाव-प्रत्याख्यान के ये छः निक्षेप होते हैं। इन में नाम और स्थापना निक्षेप का विवेचन सुगम है। अतः यहाँ नहीं किया जाता है।

टीका—द्रव्यप्रत्याख्यानं द्रव्यस्य द्रव्येण द्रव्याद् द्रव्ये द्रव्यभूतस्य वा प्रत्याख्यानम्। तत्र सचित्ताचित्तमिश्रभेदस्य प्रत्याख्यानं द्रव्यनिमित्तं वा प्रत्याख्यानं यथा धम्मिल्लस्य। एवमपराण्यपि कारकाणि स्वधिया योजनीयानि।

द्रव्य का, द्रव्य के द्वारा, द्रव्य से, द्रव्य में अथवा द्रव्यभूत का प्रत्याख्यान द्रव्य-प्रत्याख्यान है। उसमें सचित्त, अचित तथा मिश्र द्रव्य का प्रत्याख्यान होता है अथवा द्रव्य के निमित्त से प्रत्याख्यान होता है, जैसे—धम्मिल्ल ( मुनि ) का। इसी प्रकार द्रव्य-प्रत्याख्यान के दूसरे-दूसरे उदाहरण स्व-बुद्धि से नियोजित कर लेने चाहिए।

टीका—तत्र दातुमिच्छा दित्सा न दित्सा अदित्सा तया प्रत्याख्यानमदित्साप्रत्याख्यानम्। सत्यपि देये सति च संप्रदानकारके केवलं दातुर्दातुमिच्छा नास्तीत्यतोऽदित्साप्रत्याख्यानम्।

देने की इच्छा दित्सा है, दित्सा का अभाव अदित्सा है। अदित्सा से ( प्रेरित होकर ) प्रत्याख्यान करना—अदित्सा-प्रत्याख्यान है। देय वस्तु तथा दान ग्रहण करने योग्य पात्र होने पर भी दाता के देने की अनिच्छा—अदित्सा-प्रत्याख्यान है।

टीका—तथा प्रतिषेधप्रत्याख्यानमिदम्। तद्यथा—विवक्षितद्रव्याभावाद्विशिष्टसम्प्रदानकारकाभावाद्वा सत्यामपि दित्सायां यः प्रतिषेधस्तत्प्रत्याख्यानम्।

प्रतिषेध प्रत्याख्यान इस प्रकार है—दिये जाने वाले द्रव्य के अभाव में अथवा दान ग्रहण करने योग्य पात्र के अभाव में देने की इच्छा होते हुए भी जो प्रतिषेध किया जाता है वह प्रतिषेध प्रत्याख्यान है।

टीका—भावप्रत्याख्यानं तु द्विधाऽन्तःकरणशुद्धस्य साधोः श्रावकस्य वा मूलगुणप्रत्याख्यानमुत्तरगुणप्रत्याख्यानं चेति। च शब्दाद्विविधमपि नोआगमतोभावप्रत्याख्यानं द्रष्टव्यं नान्यदिति।

भाव-प्रत्याख्यान दो प्रकार का होता है—शुद्ध अन्तःकरण वाले साधु या श्रावक का (१) मूलगुण-प्रत्याख्यान, (२) उत्तरगुण-प्रत्याख्यान। 'च' शब्द से विविध भेदों की शक्यता प्रतीत होती है, पर यहाँ नो-आगम की अपेक्षा से ही भाव-प्रत्याख्यान ग्रहण करना चाहिए, अन्य प्रकार से नहीं।

टीका- साम्प्रतं क्रियापदं निक्षेप्तव्यम्। तच्च क्रियास्थानाध्ययने निक्षिप्तमिति। न पुनर्निक्षिप्यते।

अब क्रियापद का निक्षेप करना चाहिए था पर उसका निक्षेप क्रियास्थान अध्ययन में किया जा चुका है ; अतः यहाँ पुनः निक्षेप नहीं किया जाता है।

टीका—इह पुनर्भावप्रत्याख्यानेनाधिकार इति दर्शयितुमाह।

यहाँ आगे भावप्रत्याख्यान का अधिकार है, यह बताने के लिए अगली गाथा कही है—

मूलगुणेसु य पगयं पच्चक्खाणे इहं अहिगारो।
होज्ज हु तप्पच्चइया अप्पच्चक्खाणकिरिया उ॥

—सूय० नि गा १७६-८०

मूल गुणों में प्रत्याख्यान का यह प्रकृत अधिकार है। अतः उस (प्रत्याख्यान के अभाव के) कारण अप्रत्याख्यान-क्रिया होती है।

टीका—मूलगुणाः प्राणातिपातविरमणास्तेषु प्रकृतमधिकारः प्राणातिपातादेः प्रत्याख्यानं कर्तव्यमिति यावत्।

मूलगुण—प्राणातिपात आदि (अठारह पापों) का विरमण। उसका यह प्रकृत अधिकार है। अतः प्राणातिपात आदि का प्रत्याख्यान करना चाहिए।

टीका—इह प्रत्याख्यानक्रियाऽध्ययनेनार्थाधिकारो यदि मूलगुणप्रत्याख्यानं न क्रियते ततोऽपायं दर्शयितुमाह।

यहाँ प्रत्याख्यान क्रिया अध्ययन से अर्थाधिकार है। यदि मूलगुणों का प्रत्याख्यान नहीं किया जाता है तो उससे होने वाले अपाय-दोष को दिखाने के लिए कहा गया है।

टीका—प्रत्याख्यानाभावेऽनियतत्वाद्यत्किंचन कारितया तत्प्रत्ययिका तन्निमित्ताभावादुत्पद्यते अप्रत्याख्यानक्रिया सावद्यानुष्ठानक्रिया तत्प्रत्ययिकश्च कर्मबन्धस्तन्निमित्तश्च संसार इत्यतः प्रत्याख्यानक्रिया मुमुक्षुणा विधेयेति।

प्रत्याख्यान के अभाव में अनियतता—अनियन्त्रण होने के कारण जीव जो कुछ भी कर सकता है उसके निमित्त से अप्रत्याख्यान-क्रिया—सावद्यानुष्ठान क्रिया उत्पन्न होती है उससे कर्मबन्ध होता है और उससे ही संसार होता है। इसलिए मुमुक्षु को प्रत्याख्यान क्रिया करनी चाहिए।

·६२·६·३·६ वामलोकवादी के मत का प्रतिपादन—

अवरे णत्थिवाइणो वामलोयवाई भणंती णत्थि जीवो ण जाइ इह परे वा लोए ण य किंचि वि फुसइ पुण्ण पावे णत्थि फलं सुकयदुक्कयाणं पंच महाभूइयं सरीरं भासंति हे वायजोगजुत्तं! पंच य खंधे भणंति केइ, मणं य मणजीविया भणंति, वाउजीवो त्ति एवमाहंसु, सरीरं साइयं सणिधणं इह भवे एगे भवे तस्स विप्पणसम्मि सव्वणासोत्ति, एवं जंपंति मुसावाई, तम्हा दाणवयपोसहाणं तवसंजमबंभचेरकल्लाणमाइयाणं णत्थि फलं ण वि य पाणवहे अलियवयणं ण चेव चोरिक्ककरण-

परदारसेवणं वा सपरिग्गहपावकम्मकरणं वि णत्थि किंचि ण णेरइयतिरियमणुयाण-जोणीण देवलोओ वा अत्थि ण य अत्थि सिद्धिगमणं अम्मापियरो णत्थि ण वि अत्थि पुरिसकारो पच्चक्खाणमवि णत्थि ण वि अत्थि कालमच्चू य अरिहंता चक्कवट्टी वलदेवा वासुदेवा णत्थि, णेवत्थि केइ रिसओ धम्माधम्मफलं य ण वि अत्थि किंचि वहुयं य थोवयं वा, तम्हा एवं विजाणिऊण जहा सुवहु इंदियाणुकूलेसु सव्वविसएसु वट्टइ णत्थि काइ किरिया वा अकिरिया वा एवं भणंति णत्थिवाइणो वामलोयवाई । —पण्हा० अ २ । सू ७ । पृ० १२०६

वामलोकवादियों का मत है कि जीव नहीं है, वह इस इहलोक और परलोक में नहीं जाता है, वह पुण्य-पाप का कुछ भी स्पर्श नहीं करता है अतः सुकृत और दुष्कृत का फल नहीं है। यह शरीर पाँच महाभूतों—पृथ्वी, जल, अग्नि, वायु और आकाश से वना हुआ है और वायु के संवंध से यह शरीर सव कुछ करता है। यह जीव पाँच स्कंधात्मक है। मन को ही जीव मानने वाले मन को ही जीव कहते हैं। कितनेक कहते हैं कि वायु-उच्छ्वास रूप वायु ही जीव है। शरीर सादि और विनाशशील है। यह एक ही भव है अतः शरीर के विनाश से सवका विनाश हो जाता है। अतः दान, व्रत, पौषध, तप, संयम, ब्रह्मचर्य आदि कल्याणकारी शुभ क्रियाओं का फल नहीं है। प्राणवध, मिथ्याकथन, चोरी करना, परस्त्री सेवन करना, परिग्रह रखना आदि किसी भी पाप-कर्म का कुछ भी बुरा फल नहीं होता है। नरक-तिर्यंच-मनुष्य की योनि नहीं है, देवलोक, सिद्धगति, माता-पिता, पुरुषार्थ, पच्चक्खाण, काल से मृत्यु का होना, अरिहंत, चक्रवर्ती, वलदेव, वासुदेव नहीं हैं। कोई भी मुनि नहीं है, धर्म-अधर्म का थोड़ा या वहुत कुछ भी फल नहीं है अतः इन्द्रियों के अनुकूल सव विषयों में अपनी इच्छानुसार सम्यग् प्रकार प्रवृत्ति करनी चाहिए।

### ·०४ सविशेषण-ससमास-सप्रत्यय 'किरिया' शब्द और उनकी परिभाषा :—

·०४·५३ सब्भावकिरिया—सद्भावक्रिया। —षट्० पु १३ । पृ० ४३

५ । ४ । १३-१४ धवला टीका—जीवदव्वस्स णाण-दंसणेहि परिणामो सब्भाव-किरिया।

द्रव्य का जो सद्भाव—परिणमन होता है वह स्वभाव क्रिया है। यथा—जीव द्रव्य का ज्ञान, दर्शन आदि रूप से होने वाला परिणमन उसकी सद्भाव क्रिया है।

·०४·५४ सब्भावकिरियाणिप्फण्णाणि—सद्भावक्रियानिष्पन्नानि।

—षट् पु १३ । पृ० ४३

५ । ४ । १४—जाणि दव्वाणि सब्भावकिरियाणिप्फण्णाणि तं सव्वं दव्वकम्मं णाम।

जो द्रव्य क्रियाओं द्वारा सद्भाव से ही निष्पन्न हो वह स्वभाव क्रिया द्रव्य कर्म है।

·०४·५५—किरियाकम्मं—क्रियाकर्म। —षट्० पु १३। पृ० ३८,८८

मूल—जं तं किरियाकम्मं णाम ॥२७॥ तमादाहीणं पदाहिणं तिक्खुत्तं तियोणदं चदुसिरं बारसावत्तं तं सव्वं किरियाकम्मं णाम ॥२८॥

कर्म निक्षेप दस प्रकार का होता है उसमें क्रियाकर्म एक प्रकार है। आत्माधीन होना, प्रदक्षिणा करना, तीन बार करना, तीन बार अवनति, चार बार सिर नवाना और बारह आवर्त, यह सब क्रिया कर्म है।

·६६·२२ श्रावक की त्रेपन क्रिया :—

गुण-वय-सम-पडिमा, दाणं जलगालणं च अणत्थामियं।
दंसणणाण-चरित्तं किरिया तवण्ण सावया भणिया॥

—पं० दौलतरामजी द्वारा जैन क्रियाकोष में उद्धृत

मद्य, मांस, मधु तथा बड़, पीपर, पाकर, डूमर, कठूमर—पाँच कुफल—इन आठ वस्तुओंका त्याग करना—आठ गुण क्रिया, श्रावकके बारह व्रतों को पालन करने की बारह व्रतक्रिया, समदृष्टि की एक सम्यक्त्व क्रिया, श्रावक की ग्यारह प्रतिमा धारण करने की ग्यारह क्रिया, दान की—आहार, औषधि, शास्त्र तथा अभयदान की चार क्रिया, अणछाणे (बिना छाने) जलके उपयोग के त्याग की क्रिया, रात्रि-भोजन त्याग की क्रिया, ज्ञान-दर्शन-चारित्र की तीन क्रिया, तप करने की बारह तप-क्रिया—ये त्रेपन श्रावक की प्रशस्त क्रियाएँ होती हैं।

समाप्त

# अध्ययन, गाथा, सूत्र आदि की संकेत-सूची

| | |
|---|---|
| अ | अध्ययन, अध्याय |
| आ, आव | आवश्यक |
| उ | उद्देश, उद्देशक |
| गा | गाथा |
| तिरि० | तिरिक्खजोणिया |
| द | दशा |
| नि | निर्युक्ति |
| प | पद |
| पृ० | पृष्ठ |
| प्र | प्रश्न |
| प्रति | प्रतिपत्ति |
| भा | भाष्य |
| ला | लाइन |
| वक्ष | वक्षस्कार |
| श | शतक |
| श्र | श्रुतस्कंध |
| श्लो | श्लोक |
| सम | समवाय |
| सू | सूत्र |
| स्था | स्थान |

## संकलन सम्पादन-अनुसंधान में प्रयुक्त ग्रन्थों की सूची

आयारो ( आचारांग )—मूल, निर्युक्ति, शीलांकाचार्य वृत्ति ।

सूयगडो ( सूत्रकृतांग )—मूल, निर्युक्ति, शीलांकाचार्य वृत्ति दीपिका टीका ।

ठाणं ( स्थानांग )—मूल, अभयदेवसूरि वृत्ति ।

समवाओ ( समवायांग ) —मूल, अभयदेवसूरि वृत्ति ।

विवाहपण्णत्ती ( भगवती सूत्र )—मूल, अभयदेवसूरि वृत्ति ।

नायाधम्मकहाओ ( ज्ञाताधर्मकथांग )—मूल, अभयदेवसूरि वृत्ति ।

उवासगदसाओ ( उपासकदशांग )—मूल, अभयदेवसूरि वृत्ति ।

अंतगडदसाओ ( अंतकृद्दशांग )—मूल, अभयदेवसूरि वृत्ति ।

अणुत्तरोववाइयदसाओ (अनुत्तरोपपातिकदशांग)—मूल, अभयदेवसूरि वृत्ति ।

पण्हावागरणाइं ( प्रश्नव्याकरण सूत्र )—मूल, ज्ञानविमलसूरि वृत्ति ।

विवागसूयं ( विपाकसूत्र )—मूल, अभयदेवसूरि वृत्ति ।

ओववाइयं ( औपपातिक सूत्र )--मूल, अभयदेवसूरि वृत्ति ।

रायपसेणइयं ( राजप्रश्नीय )—मूल, मलयगिरि वृत्ति ।

जीवाजीवाभिगमो ( जीवाजीवाभिगम )—मूल, मलयगिरि वृत्ति ।

पण्णवणा ( प्रज्ञापना सूत्र )—मूल, मलयगिरिवृत्ति ।

जंबूदीवपण्णत्ती ( जम्बुद्वीपप्रज्ञप्ति )—मूल, शान्तिचन्द्र वृत्ति ।

चंदपण्णत्ती ( चन्द्रप्रज्ञप्ति )—मूल ।

सूरपण्णत्ती ( सूर्यप्रज्ञप्ति )—मूल, मलयगिरि वृत्ति ।

निरयावलियाओ ( निरयावलिका )—मूल, चन्द्रसूरि वृत्ति ।

ववहारो ( व्यवहार सूत्र )—मूल, मलयगिरि वृत्ति ।

बिहकप्पो ( बृहत्कल्प सूत्र )—मूल, निर्युक्ति, संघदासगणि भाष्य, मलयगिरि-
क्षेमकीर्ति वृत्ति ।

निसीहं ( निशीथ )—मूल ।

दसासुयक्खंधो ( दशाश्रुतस्कंध )—मूल, चूर्णी ।

दसवेआलियं ( दशवैकालिक )—मूल ।

उत्तरज्झयणाइं ( उत्तराध्ययन )—मूल, निर्युक्ति, शांताचार्य वृत्ति ।

नंदी ( नंदीसूत्र )—मूल, हरिभद्र वृत्ति, मलयगिरि वृत्ति ।

अणुओगद्दाराइं ( अनुयोगद्वार सूत्र )—मूल, हरिभद्र वृत्ति ।

आवस्सयं ( आवश्यक सूत्र )—मूल, निर्युक्ति, मलयगिरि वृत्ति ।

कप्पसुत्तं ( कल्पसूत्र )—मूल ।

तत्त्वार्थ सूत्र – मूल, भाष्य, सर्वार्थसिद्धि टीका, राजवार्तिक टीका, सिद्धसेन टीका, श्लोकवार्तिक टीका ।

कर्मप्रकृति—मूल, मलयगिरि टीका ।

कर्मग्रंथ—( छह भाग )—मूल, स्वोपज्ञ टीका आदि ।

गोम्मटसार ( जीवकांड )—मूल ।

गोम्मटसार ( कर्मकांड )—मूल ।

अभिधानराजेन्द्र कोश—सात भाग ।

भगवद्गीता—मूल, शांकर भाष्य, नीलकंठी टीका ।

सिद्धहेमशब्दानुशासन—( अष्टम अध्याय )—मूल, ढूंढिका वृत्ति ।

ज्ञानसार—मूल ।

समयसार—मूल ।

विशेषावश्यक भाष्य—मूल, हेमचन्द्र वृत्ति ।

# संदर्भ ग्रन्थों की सूची

[ संदर्भ निम्नलिखित प्रकाशनो के अनुसार दिये गये हैं। आगम ग्रंथों के संदर्भ में जो पृष्ठ संख्या दी गयी है, वह 'सुत्तागमे' से दी गयी है। अन्यत्र जो पृष्ठ संख्या दी गयी है वह उसी प्रकाशन से दी गयी है। ]


**आयारो**—सम्पादन—मुनि श्री नथमल, प्रकाशन—जैन श्वे० तेरापंथी महासभा, कलकत्ता—१९६७।

**सूयगडो**—सम्पादन—पी० एल० वैद्य, प्रकाशन—श्रेष्ठी-मोतीलाल पूना—१९२८।

**ठाणं**—सम्पादन—मुनि श्री वल्लभविजय, प्रकाशन—माणेकलाल चुन्नीलाल, अहमदाबाद—१९३७।

**समवाओ**—सम्पादन—मुनि श्री वल्लभविजय, प्रकाशन—माणेकलाल चुन्नीलाल, अहमदावाद—१९३८।

**विवाहपण्णत्ती (भगवई)**—प्रथम तथा द्वितीय खंड—सम्पादन—पंडित बेचरदास डोशी, प्रकाशन—जिनागम प्रकाशक सभा, बम्बई। तृतीय तथा चतुर्थ खंड—सम्पादन—पंडित भगवानदास ह० डोशी, प्रकाशन—गुजरात विद्यापीठ तथा जैन साहित्य प्रकाशन ट्रष्ट, अहमदावाद—१९१७, १९२२, १९२८, १९३१।

**नायाधम्मकहाओ**—सम्पादन—चन्द्रसागर सूरि, प्रकाशन—सिद्धचक्र साहित्य प्रचारक समिति, बम्बई—१९५१।

**उवासगदसाओ**—सम्पादन—भगवानदास हर्षचन्द डोशी, प्रकाशन—वही—अहमदावाद—१९३५।

**अंतगडदसाओ**—सम्पादन—एम० सी० मोदी, प्रकाशन—गुर्जर ग्रंथरत्न कार्यालय, अहमदावाद—१९३२।

**अणुत्तरोववाइयदसाओ**—सम्पादन—एम० सी० मोदी, प्रकाशन—गुर्जर ग्रन्थरत्न कार्यालय, अहमदावाद—१९३२।

**पण्हावागरणाइं**—( दो भाग ) सम्पादन—मफतलाल झवेरचन्द्र, प्रकाशन—मुक्तिविमल जैन ग्रन्थमाला, अहमदावाद—१९३६, १९३८।

**विवागसूयं**—सम्पादन—श्री चोकसी एवं श्री मोदी, प्रकाशन—गुर्जर ग्रन्थरत्न कार्यालय, अहमदावाद—१९३५।

**ओववाइय**—सम्पादन—मुनि हेमसागरजी, प्रकाशन—पंडित भूरालाल कालीदास, सूरत—१९३७।

रायपसेणइयं—सम्पादन—पं० बेचरदासजी जी० दोसी—प्रकाशन—गुर्जर ग्रन्थरत्न कार्यालय, अहमदाबाद—१९३९।

जीवाजीवाभिगमो—सम्पादन—अज्ञात, प्रकाशन—देवचन्द लालाभाई जवेरी सूरत।

पण्णवणासुत्तं—सम्पादन—मुनिश्री पुण्यविजय आदि, प्रकाशन—श्री महावीर जैन विद्यालय बम्बई—१९६९।

जंम्बूदीवपण्णत्ती—सम्पादन—अज्ञात, प्रकाशन—देवचन्द्र लालभाई पुस्तकोद्धार फंड, सूरत—१९१९।

चन्दपण्णत्ती—सम्पादन—मुनि श्री अमोलक ऋषि—प्रकाशन—लाला सुखदेव सहाय, ज्वालाप्रसाद, हैदराबाद—१९१८।

सूरपण्णत्ती—संपादन—अज्ञात, प्रकाशन—आगमोदय समिति, मेहसाना—१९१८।

निरयावलियाओ—सम्पादन—गोपानी तथा चोकसी, प्रकाशन—गुर्जर ग्रन्थरत्न कार्यालय, अहमदावाद—१९३४।

ववहारो—सम्पादन—प्रो० वोल्थर श्युब्रिंग, प्रकाशन—डा० जीवराज घेलाभाई डोसी, अहमदावाद—१९२५।

बिहक्प्पो—६ भाग, सम्पादन—चतुरविजय, पुण्यविजय, प्रकाशन—श्री आत्मानन्द जैन सभा, भावनगर—१९३४ से १९४२।

निसीहं—सम्पादन—मुनि श्री नथमल, प्रकाशन—जैन श्वे० तेरापंथी महासभा, कलकत्ता—१९६७।

दसासुयक्खंधो—संपादन—आत्मारामजी महाराज, प्रकाशन—जैन शास्त्रमाला कार्यालय (लाहौर), वर्तमान—लुधियाना—१९३६।

दसवेआलियं—सम्पादन—मुनि श्री नथमल, प्रकाशन—जैन श्वे० तेरापंथी महासभा, कलकत्ता—१९६६।

उत्तरज्झयणाइं—संपादन—मुनि श्री नथमल, प्रकाशन—जैन श्वे० तेरापंथी महासभा, कलकत्ता—१९६६।

नंदीसुत्तं—सम्पादन—मुनि श्री पुण्यविजय आदि, प्रकाशन—श्री महावीर जैन विद्यालय—१९६८।

अणुओगद्दाराइं—संपादन—मुनि श्री पुण्यविजय आदि, प्रकाशन—श्री महावीर जैन विद्यालय—१९६८।

आवस्सयं—तीन भाग—संपादन—अज्ञात, प्रकाशन—आगमोदय समिति, मेहसाना तथा देवचन्द लालभाई, सूरत—१९२८, १९३२, १९३६।

सुत्तागमे—भाग २—संपादन—पुप्फभिक्खू, प्रकाशन—श्री सुत्तागम प्रकाशन समिति, गुड़गाँव छावनी—१९५३-५४।

सुत्तागमे से केवल पृष्ठ संख्या दी गई है।

कप्पसुत्त—संपादन—मुनि श्री पुण्यविजयजी, प्रकाशन - साराभाई मणीलाल नवाब, अहमदावाद—१९५२ ।

तत्त्वार्थ सूत्र—सभाष्य—संपादन—खूबचन्द्र सिद्धांतशास्त्री, प्रकाशन—श्री परम श्रुत प्रभावक जैन मंडल, बम्बई—१९३२ ।

सर्वार्थसिद्धि—तत्त्वार्थ टीका—संपादन—फूलचन्द्र सिद्धांतशास्त्री—प्रकाशन—भारतीय ज्ञानपीठ, काशी—१९५५ ।

राजवार्तिक—तत्त्वार्थ टीका २ भाग—संपादन—पं० महेन्द्रकुमार जैन, प्रकाशन—भारतीय ज्ञान पीठ, काशी—१९५७ ।

श्लोकवार्तिकालंकार—तत्त्वार्थ टीका—संपादन—पं०मनोहरलाल न्यायशास्त्री, प्रकाशन—रामचन्द्र नाथारंग, बम्बई—१९१८

सिद्धसेन—तत्त्वार्थ टीका—२ भाग—संपादन—हीरालाल रसिकलाल कापड़िया, प्रकाशक—देवचन्द लालभाई, अहमदावाद—१९२६, १९३० ।

कर्मग्रन्थ खण्ड २, संपादन—मुनि श्री चतुरविजय, प्रकाशन--श्री जैन आत्मानंद सभा, भावनगर—१९३४-४० ।

गोम्मटसार (जीवकांड)—संपादन—पं० खूबचन्द्र सिद्धांतशास्त्री, प्रकाशन—श्री परमश्रुत प्रभावक मंडल, बम्बई—१९२७ ।

गोम्मटसार ( कर्मकांड )—संपादन—पं० मनोहरलाल—प्रकाशन--श्री परमश्रुत प्रभावक मंडल, बम्बई—१९२८ ।

समयसार—संपादन—प्रा० ए० चक्रवृत्ति, प्रकाशन—भारतीय ज्ञानपीठ, काशी—१९५०

अभिधानराजेन्द्र ( कोष )—तृतीय भाग—संपादन श्री विजयराजेन्द्र सूरि, प्रकाशन—श्री जैन श्वेताम्बर समस्त संघ, रतलाम—१९१४ ।

सिद्धहेमशब्दानुशासन—(प्राकृत व्याकरण)—ढुंढिका टीका, प्रकाशन—शा० भीमसिंह माणेक, बम्बई—१९३० ।

भगवद्गीता—संपादन—वासुदेव लक्ष्मण पणशीकर, प्रकाशन—तुकाराम जावजी बम्बई—१९१२ ।

विशेषावश्यक भाष्य भाग १-२—सम्पादन—राजेन्द्रविजयजी महाराज, प्रकाशन—दिव्य दर्शन कार्यालय, अहमदावाद—१९६२ ।

ज्ञानसार भाग १-२—सम्पादन—मुनि श्री भद्रगुप्तविजय, प्रकाशन—श्री विश्वकल्याण प्रकाशन, हारीज, उत्तर गुजरात—१९६७ ।

---

९९·२१ छुटे हुए पाठ

९८ xxx अंगुत्तर निकाय में :—

३· अथ खो सीहो सेनापति येन निगण्ठो नाटपुत्तो तेनुपसङ्कमि ; उपसङ्कमित्वा निगण्ठं नाटपुत्तं एतदवोच—"इच्छामहं, भन्ते, समणं गोतमं दस्सनाय उपसङ्कमितुं" ति।

"किं पन त्वं, सीह, किरियवादो समानो अकिरियवादं समणं गोतमं दस्सनाय उपसङ्कमिस्ससि ? समणो हि, सीह, गोतमो अकिरियवादो, अकिरियाय धम्मं देसेति, तेन च सावके विनेती" ति। xxx।

७ xxx। अथ खो सीहो सेनापति येन भगवा तेनुपसङ्कमि ; उपसङ्कमित्वा भगवन्तं अभिवादेत्वा एकमन्तं निसीदि। एकमन्तं निसिन्नो खो सीहो सेनापति भगवन्तं एतदवोच—

८. "सुतं मेतं, भन्ते—'अकिरियवादो समणो गोतमो, अकिरियाय धम्मं देसेति, तेन च सावके विनेती ति।" xxx।

९. "अत्थि, सीह, परियायो, येन मं परियायेन सम्मा वदमानो वदेय्य—'अकिरियवादो समणो गोतमो, अकिरियाय धम्मं देसेति, तेन च सावके विनेती' ति।

१०. अत्थि, सीह, परियायो, येन मं परियायेन सम्मा वदमानो वदेय्य—'किरियवादो समणो गोतमो, किरियाय धम्मं देसेति, तेन च सावके विनेती' ति। xxx।

१७ "कतमो च सीह, परियायो, येन मं परियायेन सम्मा वदमानो वदेय्य—'अकिरियवादो समणो गोतमो, अकिरियाय धम्मं देसेति, तेन च सावके विनेती' ति ? अहं हि, सीह अकिरियं वदामि कायदुच्चरितस्स वचीदुच्चरितस्स मनोदुच्चरितस्स ; अनेकविहितानं पापकानं अकुसलानं धम्मानं अकिरियं वदामि। अयं खो, सीह, परियायो, येन मं परियायेन सम्मा वदमानो वदेय्य—'अकिरियवादो समणो गोतमो, अकिरियाय धम्मं देसेति, तेन च सावके विनेती' ति।

१८. "कतमो च, सीह, परियायो, येन मं परियायेन सम्मा वदमानो वदेय्य—'किरियवादो समणो गोतमो, किरियाय धम्मं देसेति, तेन च सावके विनेती' ति ? अहं हि, सीह, किरियं वदामि कायसुचरितस्स वचीसुचरितस्स मनोसुचरितस्स ; अनेकविहितानं कुसलानं धम्मानं किरियं वदामि। अयं खो, सीह,

